


‘प्रत्येक क्षेत्र, प्रत्येक सत की बानी।
सम्पूर्ण विश्व में घर-घर है पहुँचानी ॥’

प्रथम संस्करण— १९७७ ई०

पृष्ठसंख्या—१८×२२÷८=६९०

मूल्य— ५०·०० रुपया

मुद्रक

वाणी प्रेस

‘प्रभाकर निलयम्’, ४०५/१२८, चोपटियां रोड, लखनऊ–२२६००३



कन्नड साहित्याकाश में

शरच्चन्द्र के तुल्य प्रकाशमान ११वीं शती के

अभिनव पम्प नागचन्द्र की

पुण्य स्मृति में, उनके अमर ग्रन्थ

'रामचन्द्र-चरित-पुराणम्' का यह सानुवाद

लिप्यन्तरण

सादर समर्पित॥

[signature]

मुख्यन्यासी सभापति

भुवन वाणी ट्रस्ट, लखनऊ-३

# विषय-सूची



## आवरण चित्र-परिचय

सीताहरण। जैन मान्यता के अनुसार रावण संत के वेश में आकर सीता का हरण नहीं करता। वह राम-लक्ष्मण की अनुपस्थिति में, पुष्पकविमान में अपने स्वरूप में आकर सीता का बलात् हरण करता है। जटायु सीता का पोष्य है, साथ ही रहता है। रावण का विरोध करने पर उसके आघात से हत होता है।

# भूमिका

भारत एक महान् देश है। प्राचीनकाल से इसमें स्थानीय विभेदों के होते हुए भी सांस्कृतिक गंगा की अविच्छिन्न धारा सभी अंचलों को आप्लावित करती हुई आज तक बहती जा रही है। विदेशी शासकों के कुचक्रों ने कभी भाषा-भेद को बढ़ाया तो कभी जाति-भेद को; और कभी आञ्चलिक विभेदों को हवा दी। स्वतंत्र होने पर देश में एकता की लहर आई और पार्थक्य-भावना से छुटकारा पाने तथा सभी अञ्चलों को एकात्म करने की प्रबल उत्कण्ठा सारे देश के मानस में जाग्रत हुई।

इस भावना को परिपुष्ट करने के लिए यह आवश्यक था कि भाषा के स्तर पर सभी भारतीय भाषाओं में सहयोग हो और वे एक-दूसरे को समझते हुए, एक दूसरे का श्रेष्ठ अंश लेकर अपने साहित्य-भंडार को समृद्ध करें। संस्कृत भाषा का देश भर में एक गौरवपूर्ण स्थान रहा है और सभी भारतीय भाषाओं के विकास को संस्कृत ने आधार प्रदान किया है। इससे शब्द-भण्डार की दृष्टि से सभी भारतीय भाषाएं एक दूसरे के काफी निकट हैं। हाँ, लिपि-भेद के कारण इस निकटता को अनुभव कर पाना कठिन है। इस दृष्टि से यह आवश्यक था कि सभी भारतीय भाषाओं का सत्साहित्य उस लिपि में जिसे देश की अधिकांश जनता प्रयोग करती हो, लाया जाए; तभी इस अवरोधक तत्व को समाप्त किया जा सकता है। भारतीय संविधान ने राष्ट्र के कार्य-व्यापार के लिए नागरी लिपि को इसीलिए अंगीकार किया था क्योंकि उसके प्रयोग-कर्ताओं की संख्या सर्वाधिक है।



भुवन वाणी ट्रस्ट, लखनऊ ने इस महत् कार्य को उठाया है। वह भारतीय भाषाओं के सत्साहित्य को हिन्दी में अनूदित करने तथा मूल पाठ

का नागरी लिप्यंतरण करने का प्रशंसनीय कार्य कर रहा है। राष्ट्रीय एकीकरण की दिशा में यह एक उत्तम प्रयास है। लिपि का आवरण हटते ही भारतीय भाषाएँ एक दूसरे के कितना समीप हैं, यह इस ट्रस्ट के प्रयासों से स्पष्ट हो जाता है।

प्रस्तुत पुस्तक ११वीं सदी में कन्नड भाषा में अभिनव पम्प नागचन्द्र द्वारा रचित एक अति प्रसिद्ध महाकाव्य है जिसका नाम है "रामचन्द्र चरित पुराणम्"। इसका कथानक मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान राम से सम्बन्धित होने पर भी, जैन मान्यता का अनुवर्त्ती है और प्रचलित राम कथा से कुछ भिन्न है। फिर भी उत्तर भारत की जनता के लिए यह जानकारी की वस्तु अवश्य है।

जैन मान्यता के अनुसार प्रत्येक कल्प में वासुदेव, अनुवासुदेव और प्रतिवासुदेव किन्ही नामों से जन्म लेते रहते है और इस प्रकार 'जैन धर्म' व्यवस्थित होता रहता है। कृष्ण वासुदेव है, उनके बड़े भाई [बलभद्र] अनुवासुदेव और जरासंध प्रतिवासुदेव है। इसी प्रकार लक्ष्मण वासुदेव हैं, बड़े भाई राम अनुवासुदेव और रावण प्रतिवासुदेव है। वासुदेव लक्ष्मण रावण-संहारक है और राम (अनुवासुदेव) प्रेरक है। इस प्रकार यह महाकाव्य जैनगुरु-परम्परा से प्राप्त काव्य है। अभिनव पम्प से सदियों पूर्व, जैन परम्परा के रामायण-ग्रंथ 'पउम चरिउ' आदि उपलब्ध है।

हम जैन मान्यताओं को अंगीकार करें या न करें, यह अलग बात है। फिर भी नागरी लिपि और हिन्दी भाषा के माध्यम से, देश की सभी मान्यताएँ और सारे दृष्टिकोण राष्ट्र के सम्मुख आएँ, यह राष्ट्रभाषा के लिए नितांत संगत और पुनीत कार्य है। इस ग्रंथ के माध्यम से कन्नड भाषा का ललित स्वरूप भी नागरी जामे मे दर्शनीय है।

भुवन वाणी ट्रस्ट की, नाना भाषाओं के लोकप्रिय सद्ग्रन्थों को हिन्दी अनुवाद सहित नागरी लिपि में प्रकाशित करने की योजना, भारतीय भाषा-जगत् को एक सूत्र में पिरोने का स्तुत्य प्रयत्न है। बिना कटुता और स्पर्द्धा के, सभी भाषाओं का समान अभ्युदय, प्रचार और प्रसार सामयिक है। भाषाई सेतुबन्ध का यह विपुल कार्य सारे राष्ट्र को एक भावात्मक सूत्र में गूँथनेवाला है। राष्ट्रभाषा तथा सभी क्षेत्रीय भाषाओं को समान रूप से उत्तरोत्तर फलने-फूलने का मार्ग है। इस वाणी-यज्ञ का सर्वत्र स्वागत होना वाञ्छनीय है।

नई दिल्ली,
२० जनवरी १९७७

कमलापति त्रिपाठी
(रेलमंत्री, भारत सरकार)

# परिशिष्ट - विशेष

पाँच वर्ष में प्रकाशन—सन् १९७२ ई० की बात है कि ब्रिटिश उप-उच्चायुक्त कार्यालय (बंबई) के प्रेस सम्पर्क अधिकारी डॉ० वी० बी० पुत्रन एम० ए० पीएच्० डी० ने भुवन वाणी ट्रस्ट के भाषाई सेतुबन्ध कार्य के अन्तर्गत कन्नड भाषा के ११वीं शती के अभिनव पम्प नागचन्द्र विरचित 'रामचंद्र चरित पुराणम्' का हिन्दी अनुवाद सहित नागरी लिप्यन्तरण का भार सम्हाला था। यह रामायण ग्रन्थ भारत में बहुप्रचलित रामकथा से भिन्न और जैनमान्यता के अनुसार एक अद्भुत ग्रन्थ है। भगवान् की कृपा से आज पाँच वर्ष बाद इस ग्रन्थरत्न का प्रकाशन समाप्त हुआ। प्रकाशन के आरंभकाल में 'प्रकाशकीय', 'अनुवादक एवं लिप्यन्तरणकार का परिचय', तथा 'अनुवादक एवं लिप्यन्तरणकार का वक्तव्य', पाठकों की जानकारी के लिए पृष्ठ १७-२० पर प्रस्तुत किया गया था। किन्तु आज पाँच वर्ष बाद प्रकाशन-समाप्ति पर, यह महसूस हुआ कि ग्रन्थ की प्राचीन कन्नड-भाषा काव्य की अलौकिकता, कथा-वैचित्र्य, और इस मध्यावधि में उत्पन्न अनेक नई जानकारियों को पाठकों के समक्ष न लाने पर बात अधूरी रह जायगी। फलतः यह 'परिशिष्ट-विशेष' और अनुवादक डॉ० पुत्रन द्वारा विषय-प्रवेश पृष्ठ ७-१६ पर प्रस्तुत किया जा रहा है। १७-२० के चार पृष्ठों की सामग्री को भी इन्हीं परिशिष्टों में समाहित कर, कई तथ्यों की पुनरावृत्ति से बचा जा सकता था, किन्तु उस अवस्था में न केवल ये चार पृष्ठ वरन् शुरू का पूरा फ़ार्म फिर से छापने पर ट्रस्ट को कागज-मुद्रण आदि की क्षति पहुँचती। अतः पाठकों से नम्र निवेदन है कि पुनरावृत्ति के दोष को क्षमा करते हुए चारों वक्तव्यों से यथासुलभ मनोरञ्जन और ज्ञानार्जन का लाभ उठाएँ।

विषय-वस्तु—भुवन वाणी ट्रस्ट के माध्यम से नागरी लिपि का मञ्च, विना किसी भेदभाव के प्रत्येक भाषा और मान्यता के लिए खुला है। भुवन की भाषाओं का सत्साहित्य नागरी लिपि में उद्भूत होकर अखिल भूतल की सामग्री बने; ज्ञानमात्र अविभाज्य रूप से सबको सुलभ हो और सबकी समान सम्पत्ति हो, यह ट्रस्ट का सर्वोपरि उद्देश्य है। प्रस्तुत 'रामचन्द्र चरित पुराणम्' में भलेही मान्यता की दृष्टि से पार्थक्य हो, किन्तु इतिहास और भूगोल के शोधछात्रों के लिए प्रचुर सामग्री उपलब्ध है। पूछ-पंख-बहुशीश-भुजा के अलौकिक रूपों के स्थान पर, मानव-रूपों में यक्ष, राक्षस, विद्याधर, नर और वानरध्वज वंशों का उल्लेख सहज मानव-बुद्धि को सन्तोष प्रदान करता है। कथानक नवीन और अतीव मनोरंजक है।

मुद्रण-सम्बन्ध में—दक्षिण परम्परा की शैली के अनुसार ग्रन्थ के अनेक छन्दों में प्रत्येक पंक्ति का द्वितीय अक्षर एक दूसरे के समान और नीचे आता है। ऐसी दशा में छन्द की सारी पंक्तियाँ पृथक् मुद्रित होना चाहिये था।

किन्तु वे पंक्तियाँ वहुत छोटी और पृष्ठ के कागज का आकार वड़ा—इस कारण ऊपर नीचे चार पंक्तियों का मुद्रण अशोभन होता और कागज की भी व्यर्थ क्षति होती। सुतरां वीच में स्टार देकर दो पंक्तियों को एक ही सतर में छापना उपयुक्त समझा गया। स्टार के दोनो ओर की पंक्तियों को ऊपर नीचे समझना चाहिये; तव द्वितीयाक्षर की समानता का अलङ्कार प्रत्यक्ष होगा।

अन्य बातें—पृष्ठ १८ के अन्तिम अनुवन्ध में व्यक्त किया गया है कि यह ग्रन्थ कन्नड लिपि में भी अव उपलव्ध नहीं है। हर्ष और सौभाग्य की बात है कि नागरी संस्करण प्रकाशन होते-होते, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली से प्रस्तुत ग्रन्थ का कन्नड लिपि में सानुवाद संस्करण प्रकाशित हो चुका है। पृष्ठ १७ पंक्ति २ और पृष्ठ १९ पंक्ति ४ में क्रमशः 'अजस्त्र' को 'अजस्त्र' और डॉ० गजानन नरसिंह साठे, इस प्रकार संशोधित कर लेना चाहिये।

भूमिका—माननीय रेल मंत्री, भारत सरकार, पं० कमलापति त्रिपाठी जी ने इस ग्रन्थ पर भूमिका लिखने की कृपा की है। उनके इस अनुग्रह ने ट्रस्ट के कार्य और ग्रन्थ को गरिमा प्रदान की है।

आभार-प्रदर्शन—ट्रस्ट को, कई उदार सदाशयों, विद्वानों, एवं उत्तर प्रदेश शासन से प्राप्त सहायता से वड़ा सहारा मिलता रहा है। अन्य भाषाई ग्रन्थों के साथ, कन्नड 'रामचंद्र चरित पुराणम्' भी अपनी सहज गति से प्रकाशित हो रहा था। सौभाग्य से केन्द्रीय उपशिक्षा मंत्री माननीय श्री डी० पी० यादव, भारत सरकार के राष्ट्रभाषा सलाहकार वहुभाषा-मर्मज्ञ श्री रमाप्रसन्न नायक और शिक्षा एवं समाज कल्याण मंत्रालय के शिक्षानिदेशक श्री सनत्कुमार चतुर्वेदी जी की अनुकम्पा हुई। इसके परिणाम स्वरूप ग्रन्थ परिपूर्णता को प्राप्त हुआ। हम उनके अतिशय अनुग्रहीत हैं। हम विश्वास के साथ निवेदन करते हैं कि भुवन वाणी ट्रस्ट की भाषाई सेतुकरण की विशाल और अद्वितीय योजना उत्तरोत्तर फलवती होकर शासन और जनता को संतुष्ट करती रहेगी।

अन्त में, हम ग्रन्थ के सफल अनुवादक और लिप्यन्तरणकार डॉ० वी० बी० पुत्रन और उनके सहयोगी श्री रामचंद्र उच्चिल के प्रति आभारप्रदर्शन करते हैं। उन्होंने जिस उत्सर्ग की भावना और तन्मयता से कार्य को सम्पन्न किया वह अत्यन्त सराहनीय है। ४५ वर्षीय डॉ० पुत्रन निस्सन्देह अति कर्मठ और प्रतिभासम्पन्न साहित्य-सेवी हैं। पृष्ठ ९-१६ और पृष्ठ ६६९-६८२ पर क्रमशः विद्वत्तापूर्ण विषय-प्रवेश और विषयानुक्रमणिका अवलोकनीय हैं।

लखनऊ
२५ मार्च, १९७७

**नन्दकुमार अवस्थी**
मुख्यन्यासी सभापति, भुवनवाणी ट्रस्ट, लखनऊ–३

# विषय-प्रवेश

'नागचन्द्र' कन्नड-साहित्याकाश में अभिनव पम्प के नाम से प्रसिद्ध है। इसका 'रामचन्द्रचरित पुराण' 'पम्प रामायण' के नाम से प्रचलित है। इस ग्रन्थ के अतिरिक्त इसने 'मल्लिनाथ पुराण' की भी रचना की थी। हमारा सम्बन्ध केवल प्रथम कृति से है। कवि ने अपनी कृति में अपने माता-पिता, कुल-गोत्र, स्थान-मान, दरबार-काल किसी का भी उल्लेख नहीं किया, लेकिन अपने गुरु बालचन्द्र (१/१६-१८) और मेघचन्द्र (१/१९-२०) की प्रशंसा में लिखी गयी पंक्तियाँ मिलती हैं। इस कवि ने अपने पूर्व-कवियों की स्तुति-प्रशंसा की है और परवर्ती कवियों ने इसे गौरव की दृष्टि से देखकर अपनी कृतियों में उल्लेख किया है। भारती कर्णपूर, कविता मनोहर, साहित्य विद्याधर, साहित्य-सर्वज्ञ आदि अनेक उपाधियों से वह विभूषित था। इससे स्पष्ट होता है कि नागचन्द्र अवश्य ही एक उच्चकोटि का कवि और कलोपासक था।



डॉ० वी० वी० पुत्रन्

कवि के काल के विषय में विद्वानों में मतभेद रहा है और आज भी भिन्नाभिप्राय देखने में आता है। उन विद्वानों के अभिमत के सार के रूप में इतना कहा जा सकता है कि नागचन्द्र १२वीं शती के मध्य तक प्रकाश में आ चुका था। अतः ११वीं शती के उत्तर भाग और १२वीं शती के मध्य तक इसका समय माना जा सकता है।

नागचन्द्र की कृति 'रामचन्द्रचरित पुराण' (पम्प रामायण) पर मुख्यतः विमलसूरिकृत प्राकृत काव्य 'पउम चरिउ' (१ली शती), रविषेण-कृत संस्कृत काव्य 'महापुराण' (७वीं शती), और चाउंडरायकृत कन्नड काव्य 'चाउंडराय पुराण' (१०वीं शती) का प्रभाव पड़ा है। इनके अतिरिक्त अपने काव्य के प्रथम आश्वास (१-४०) में कवि ने कहा है कि विपुलाचल के वीरजिन पार्श्व में गणाग्रणी गौतम ने जो कहानी मगधाधिपति

को सुनायी थी, उसी का वर्णन किया है। इससे लगता है कि कथावस्तु उसे गुरुपरम्परा से मिली है। जैन धर्म के अनुसार कवि ने अपने काव्य में 'त्रिषष्टिशलाका पुरुषचरित्र' के सातवें पर्व के वासुदेव (लक्ष्मण), प्रति-वासुदेव (रावण) और अनुवासुदेव बलभद्र (राम) के चरित्रों को चित्रित किया है। यही कारण है कि यह एक महाकाव्य होते हुए भी जैन पुराण (रामचन्द्र-चरित पुराण) माना गया।

नागचन्द्र की यह कृति कन्नड जैन रामायण परम्परा को प्रस्तुत करने-वाला प्रथम उपलब्ध महाकाव्य है। इससे पूर्व जैन परम्परानुसार रचित ग्रन्थों में रामायण की समग्र कथा यथावत् नहीं आ पायी। नागचन्द्र के पश्चात् भी कोई ऐसा समग्र ग्रन्थ प्रस्तुत न कर सका। विद्वानों ने नागचन्द्र की इस कृति की कथावस्तु में दक्षिण भारत के मुख्य तीन राज्यों की कहानी देखी है—(१) राक्षसों का राज्य जो लंका में था, (२) कपि-ध्वज राज्य, किष्किन्धा जिसकी राजधानी थी, और (३) विद्याधर राज्य, जिसकी राजधानी थी रथनूपुर चक्रवालपुर। जैनों की धारणा है कि इस काव्य की कथावस्तु बीसवें तीर्थंकर सुव्रत के जीवनकाल में घटित है।

नागचन्द्र का राम, शलाका पुरुषों में आठवाँ बलभद्र है; विष्णु का अवतार नहीं बल्कि मनुष्य है। यही कारण है कि सीता के वियोग में बिलखता है, आठ हज़ार युवतियों से विवाह कर लेता है (१५-६१ ग); बन्धु-प्रेम के ममतावश लक्ष्मण के शव को अपने सीने से लिपटाये छः महीनों तक घूमता है। राम के जीवन में अनेक मनोविकारों को अवसर मिलता है लेकिन पात्र उदात्त, सत्कर्मी एवं सुशील होने के कारण उसी जन्म में मोक्ष पाता है।

यहाँ का लक्ष्मण शलाका पुरुषों में आठवाँ नारायण या वासुदेव है। वह अद्भुत शक्तियों का भण्डार है। कृति भर में शत्रुओं को मौत के घाट उतारने, या शरण देने का कार्य उसी का है, राम प्रेरणा मात्र है। इसके साथ कई अद्भुत घटनाएँ घटती हैं। युद्धभूमि में ही कई सन्दर्भों में अठारह हज़ार युवतियों से विवाह होते हैं (१५-६१): कुछ तो शाप से मुक्त होने के लिए, तो कुछ प्राप्त वरदान के कारण। वासुदेव होने के कारण प्रतिवासुदेव (रावण) का वध भी इसी के हाथों होता है। कर्मबन्धनों से जकड़े जाने और काम-क्रोध की चरम सीमा पर पहुँचने के कारण लक्ष्मण अन्त में नरक को प्राप्त होता है।

'पम्प रामायण' का रावण (आठवाँ प्रतिवासुदेव) एक उदात्त पात्र है। वह शरणागत-रक्षक है, और किसी का वध नहीं करता, जैन मुनियों के प्रति श्रद्धानत है, परांगना-विरतिव्रतधारी, हिंसा-विरोधी तथा पाप-विरत है। सीताहरण के पश्चात् उसे अपने आप पर घृणा होती है।

अन्त में रावण ने सीता के प्रति जो व्यवहार किया, इससे यह प्रतीत होता है कि वह सीता को बहन समझने लगा था। वीर होने के नाते राम-लक्ष्मण को हराकर उन्हें सीता के चरणों में डालकर उन सबको मान-सम्मान के साथ बिदा करना चाहता था लेकिन दैवेच्छा कुछ और थी। यहाँ का रावण जितनी सहानुभूति प्राप्त कर पाया है, उतना और कोई नहीं। राम-लक्ष्मण के पात्र भी उसके सम्मुख कुछ फीके-से लगते हैं।

यहाँ की सीता वाल्मीकि रामायण की सीता के समान पतिव्रता-शिरोमणि होने के साथ-साथ जिनागम-कोविदा और कैवल्य-विरक्ता भी है। उसे अपने क्षत्रिय होने का अभिमान भी है। रावण और मन्दोदरी को यथासमय फटकारने में नहीं हिचकती।

भरत, नारद और मन्दोदरी जैसे पात्र पतितों के रूप में प्रस्तुत किये गये है। राम-लक्ष्मण की बढ़ती हुई प्रतिष्ठा से भरत जल उठता है। जब राम को राज्यसिंहासन सौंपने की बात आती है, वह विरागी बनने की धमकी देता है। इससे, पुत्र को बचा लेने के उद्देश्य से कैकेयी दशरथ से राज्य माँग लेती है। अन्त में अपने किये पर वह अवश्य पछताता है और राम-लक्ष्मण को वनवास से लिवा लाने का असफल प्रयत्न भी करता है। वैदिक साहित्य का दिव्य-ज्ञानी, महामुनि, भक्त नारद नागचन्द्र की इस कृति में कलह-प्रिय, विवेक-विकल और कामुक के रूप में चित्रित है।

यहाँ का हनुमान बालब्रह्मचारी नहीं, वह गृहस्थाश्रम का अनुभवी है; वह चिरंजीवी भी नहीं—नियतकाल जीवी है।

इसके अतिरिक्त वाल्मीकि रामायण और जैन रामायण की कथावस्तु में निम्नलिखित अन्तर उल्लेखनीय हैं—

(१) दशरथ की चार पत्नियाँ हैं—अपराजिता, सुमित्रा, कैकेयी और सुप्रभा, जो क्रमशः राम, लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्न की माताएँ हैं।

(२) मन्थरा, ऊर्मिला, परशुराम, विश्वामित्र आदि पात्रों का उल्लेख नहीं है।

(३) पुत्र-कामेष्टि यज्ञ और राम के अश्वमेध-यज्ञ की बात नहीं है।

(४) राम-लक्ष्मण सीता-स्वयंवर में नहीं जाते बल्कि जनक के आग्रह पर भीलों को दण्डित करने जाते हैं। खचरपति इन्दुगति अपने वज्रावर्त, सागरावर्त नामक धनुषों को जनक के पास मिथिला भिजवा देता है। उनमें मे प्रथम को झुकाकर राम सीता को हासिल करता है और द्वितीय को झुकाकर लक्ष्मण चन्द्रधर की दो कन्याओं को पत्नी के रूप में पाता है।

(५) सीता का एक बड़ा भाई भी है—प्रभामण्डल। खचरपति इन्दुगति के राजमहल में उसका पालन-पोषण होता है। अनजाने में, नारद के कुतन्त्र के कारण, बहन सीता पर ही मोहित होता है।

(६) दशरथ पुत्रशोक से नहीं मरता अपितु भरत के राज्याभिषेक के पश्चात् जैनदीक्षा लेकर मोक्ष पाता है।

(७) मारीच मृग के रूप में आकर राम को धोखा नहीं देता इस कार्य को रावण के वशवर्तिनी अवलोकनी विद्या करती है।

(८) सुग्रीव की छोटी बहन श्रीप्रभा रावण से विवाहित है।

(९) हनुमान भी रावण का मित्र एवं सम्बन्धी था—रावण की छोटी बहन चन्द्रनखी (सूर्पनखा) की कन्या अनंगपुष्पा से हनुमान का विवाह हुआ था और रावण द्वारा दिये गये कर्णकुंडलपुर का वह राजा था। सीता-हरण मित्र को शत्रु में बदलता है।

(१०) परित्यक्त सीता वाल्मीकि आश्रम में न जाकर वज्रजंघ नामक धर्मी राजा के महल में आश्रय लेती है। अन्त में व्रतों का पालन-कर, उग्र तपस्या करके अच्युत (सोलह स्वर्गों में श्रेष्ठ) स्वर्ग का इन्द्रपद पाती है।

(११) देवताओं की चालबाजी लक्ष्मण की मृत्यु का कारण है और लक्ष्मण के मृत शरीर को राम अपने सीने से लगाये छः महीने घूमता रहता है। राम अन्त में जैन दीक्षा पाकर शाश्वत मुक्ति को प्राप्त होता है।

(१२) रावण आदि राक्षस नहीं, भीम राक्षस नामक राजवंश के हैं। रावण के दस सिर नहीं; नौ मुख के एक दर्पण में रावण का मुख प्रतिबिंबित होने के कारण दशमुख कहलाया।

(१३) वाली-वध की घटना नहीं।

(१४) वाली-सुग्रीव आदि वानर (कपि) नहीं, कपिध्वज खेचर वंशज है।

(१५) सेतुबन्धन नहीं; आकाशगामिनी विद्या से राम-सेना समुद्र पार करती है।

(१६) हनुमान विद्याबल से ही लंकादहन करता है।

(१७) विभीषण यह जानकर कि जानकी के कारण रावण की मृत्यु दाशरथी के हाथों होनेवाली है, जनक और दशरथ को मार डालने का प्रयत्न करता है।

इसी तरह के अनेक छोटे-छोटे अन्तर गिनाये जा सकते हैं।

कवि नागचन्द्र ने अपनी कृति को विभिन्न छन्दों से सजाया है। इसमें कुल २३४३ पद्य हैं जो कन्द (१४९१), चम्पकमाला (२८१) मत्तेभविक्रीडिता (२३८), उत्पलमाला (१७९), महास्रग्धरा (७९), शार्दूलविक्रीडितं (४०), स्रग्धरा (९), पृथ्वी (७), द्रुतविलंबित (३) मालिनी (३), मंदाक्रांत (२) स्वागत (२), हरिणी (२), अक्कर, उत्साह, तरळ, नवनलिन, मत्तकोकिल, मल्लिकामाला, रथोद्धत, ललित छन्दों में हैं। ये विभिन्न छन्द वास्तव में विद्वान कवि की योग्यता के प्रतीक हैं।

नागचन्द्र अपनी शैली के लिए प्रसिद्ध है। अर्थगौरव, अर्थ की सरसता—उसकी शैली का मुख्य गुण है। इसके उदाहरण काव्य में आदि से अन्त तक मिलते हैं। वक्रता या आडम्बर को यहाँ स्थान नहीं, अलंकार की भरमार नहीं, प्रत्युत निराभरण सहज सौन्दर्य को स्थान मिला है। इसी आधार से विद्वानों ने, समालोचकों ने नागचन्द्र के अर्थगौरव को 'वाणीमणिमय मुकुर' कहा तथा उसकी शैली में गागर में सागर भरने की शक्ति को भी परखा है। वर्णन-चित्ताकर्षक; सहृदय पाठक उसमें मृदुल, लालित्य, माधुर्य का आनन्दानुभव करते हैं। वह स्वर-मन्त्र सिद्ध है।

नागचन्द्र ने पांडित्य-प्रदर्शन का प्रयत्न नहीं किया। शब्दालंकारों में अनुप्रास मिलते हैं; यमक को स्थान मिला है लेकिन गौण। अर्थालंकारों में उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक, स्वभावोक्ति, अर्थांतरन्यास, दृष्टान्त आदि अधिक हैं और श्लेष आदि कम। ऐसे ग्रन्थ कन्नड में अपूर्व हैं। पद, अर्थ, भाव, रस, मानव हृदयानुभव, औदार्य, सीता और रावण का उदात्त चित्र; और सबसे बढ़कर धर्म-दृष्टि, न्यूनाधिक-विहीन संस्कृत और कन्नड का पद विन्यास; सरल, गम्भीर, नाटकीय शैली, वृत्त और कन्नड वचन (शैली विशेष) की समानता आदि दृष्टव्य है। पूरा काव्य चम्पू शैली में है।

शांतरस 'रामचन्द्रचरित पुराण' का प्रधान रस है; अन्य रस उसके अंग बनकर आये हैं। इसी को दृष्टि में रखकर कहा गया है—"रामायण में जिस मानुष्य लोकजीवन की क्रांति को चित्रित करना चाहिए था, वह उतना सुन्दर न हो पाया। यहाँ जीवन मानो शांतरस के कोहरे से आच्छादित हुआ है।"

इसका मुख्य कारण है जैनदर्शन। काव्य भर में—दशरथ की अयोध्या में, जनक की मिथिला में, सुग्रीव की किष्किन्धा में, रावण की लंका में, राम-लक्ष्मण के प्रवास स्थानों में—जिनगृहों को, जिनधर्म श्रवण को, जिनवंदनों को, —जिनदीक्ष-प्रसंगों को स्थान मिला है। सर्वत्र विद्याधरों, विद्याशक्तियों, चारणों, भट्टारकों, भवबद्ध वैरियों के दर्शन होते हैं। रामायण की इस काव्यकथा को जैन वातावरण ने पूर्णतः समेट लिया है।

काव्य में समस्त अष्टादश वर्णन व्यक्त हुए हैं। विद्वानों का कहना है कि आज तक कन्नड में उपलब्ध अत्युत्तम काव्यों में अभिनव पंप नागचन्द्र कृत 'रामचन्द्रचरित पुराण' (पम्प रामायण) एक है।

अन्त में, विज्ञ पाठकों की दृष्टि में एक स्पष्टीकरण लाना आवश्यक है। आज से छ: वर्ष पूर्व, भुवन वाणी ट्रस्ट के भाषाई सेतुकरण के पुण्यकार्य में योगदान देने के लिए निमंत्रण प्राप्त हुआ। कन्नड भाषा के प्राचीन ग्रन्थ अभिनव पम्प विरचित 'रामचन्द्र चरित पुराणम्' के हिन्दी अनुवाद सहित नागरी लिप्यन्तरण का कार्य हाथ में लिया। धीरे-धीरे प्रकाशन भी आरम्भ हुआ। ग्रण्थ सम्पूर्ण होने के पूर्व ही ट्रस्ट के मुखपत्र 'वाणी सरोवर' त्रैमासिक में भी एक-एक फ़ार्म धारावाहिक रूप में दिया जाने लगा। इस स्थिति में यह आवश्यक समझा गया कि ग्रन्थ के सम्बन्ध में कुछ परिचयात्मक विवरण दिया जाय। ट्रस्ट के मुख्यन्यासी सभापति श्री नन्दकुमार अवस्थी के अनुरोध पर वह विवरण मैंने भेजा और वह ग्रन्थ के पृष्ठ १७-२० पर मुद्रित है।

किन्तु आज छ: वर्ष बाद, ग्रन्थ की समाप्ति पर, एक नवगठित वक्तव्य देने की आवश्यकता प्रतीत हुई। ९-१६ पृष्ठ पर प्रस्तुत विषय-प्रवेश शीर्षक वक्तव्य में रामायण की जैनपराम्परा, कन्नड साहित्य, ग्रन्थ एवं ग्रन्थकार, ऐसी अनेक बातों पर प्रकाश डालने के साथ-साथ, भारत की रामायण सम्बन्धी प्रचलित परम्परा और जैन परम्परा के इतिहास में तुलनात्मक अन्तर की तालिका दी जा रही है। इस विशेश परिस्थिति में दो वक्तव्यों में कुछ तथ्यों की पुनरावृत्ति होना स्वाभाविक है। आशा है इस दोष को उदार पाठक अन्यथा न मानेंगे।

एक प्रमुख बात यह है कि जब मैंने 'पम्प रामायण' के अनुवाद कार्य की जिम्मेदारी ली, उसके पश्चात् कार्य में हाथ डालने पर यह अनुभव किया कि मेरा कन्नड का अनुभव अनुवाद के लिए पर्याप्त नहीं है। इस विचार से इसे सुगम बनाने की दृष्टि से, बम्बई में रहनेवाले सभी कन्नड-प्राध्यापकों एवं विद्वानों को एक-एक कर याद किया जो इस कार्य में मेरी मदद कर सके। अंतत: श्री रामचंद्र उच्चिल जी ही ऐसे योग्य कन्नड-विद्वान् मिले जिन्होंने मेरी ज़िम्मेदारी में सहभागी बनकर मुझे अनुग्रहीत किया। 'पम्प रामायण' (११-१२वीं शती की) प्राचीन कृति है और वह प्राचीन कन्नड में है। इसे समझना-समझाना उतना सरल नहीं। मैं यहाँ तक मानता हूँ कि अगर श्री उच्चिल इस कार्य में मेरी मदद न करते तो मैं इसे पूरा न कर पाता। इस दृष्टि से मैं उनका चिर-ऋणी हूँ।

श्री रामचंद्र उच्चिल का जन्म दक्षिण कर्नाटक के मंगलूर तालूक के सोमेश्बर उच्चिल में दि० ६-११-१९२१ को हुआ। मद्रास विश्वविद्यालय से 'कन्नड विद्वान्' में उत्तीर्ण होने के बाद १९४७-५० तक बम्बई के 'नुडि' कन्नड साप्ताहिक के उपसम्पादक रहे। श्री उच्चिल अब भी पत्रकारिता में रुचि रखते हैं और उनके लगभग १५० लेख प्रकाशित हो चुके हैं। कन्नड के प्राचीन काव्य और यक्षगान के प्रति उनकी विशेष रुचि रही है। कन्नड की पत्रिकाओं में खेल-क्रीडा-जगत में एक नया मोड़ देने और क्रीडा-जगत में पारिभाषिक शब्दों का निर्माण करने का उनको सर्वप्रथम श्रेय है। नाटक-समीक्षा, व्यंग्य-लेख, विडंवना के प्रति उनकी आसक्ति, कन्नड के प्रसिद्ध कवि मुद्दण की कृतियों का गहरा अध्ययन करके उनमें निहित विशिष्टताओं पर प्रकाश डालना, उनके उल्लेखनीय कार्य हैं। वे लगभग तीस साल से रात्रिशाला में अध्यापन कार्य कर रहे हैं।



**श्री रामचंद्र उच्चिल**

डॉ० वासु० बी० पुत्रन

(एम० ए० पीएच्० डी०)

## कन्नड - देवनागरी वर्णमाला

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ಅ अ | ಆ आ | ಇ इ | ಈ ई | ಉ उ |
| क | का | कि | की | कु |
| ಊ ऊ | ಋ ऋ | ೠ ॠ | ಎ ऎ | ಏ ए |
| कू | कृ | कॄ | कॆ | के |
| ಐ ऐ | ಒ ऒ | ಓ ओ | ಔ औ | ಅಂ अं |
| कै | कॊ | को | कौ | कं |
| | | ಅಃ अः | | |
| | | कः | | |
| ಕ क | ಖ ख | ಗ ग | ಘ घ | ಙ ङ |
| ಚ च | ಛ छ | ಜ ज | ಝ झ | ಞ ञ |
| ಟ ट | ಠ ठ | ಡ ड | ಢ ढ | ಣ ण |
| ತ त | ಥ थ | ದ द | ಧ ध | ನ न |
| ಪ प | ಫ फ | ಬ ब | ಭ भ | ಮ म |
| ಯ य | ರ र | ಲ ल | ವ व | ಶ श |
| ಷ ष | ಸ स | ಹ ह | ಕ್ಷ क्ष | ಳ ळ |

**लिप्यन्तरण—**

प्रस्तुत कन्नड-नागरी वर्णमाला चार्ट में कन्नड-अक्षरों और उनके नागरी बदल के रूप दिये हुए हैं। पृष्ठ २० पर इस संदर्भ में एकार और ओकार के दक्षिणी लिपिओं में प्रचलित ह्रस्व और दीर्घ दोनों रूप क्रमशः ॆ, ॊ; े, ो, इस प्रकार निर्दिष्ट किये गये हैं। किन्तु ग्रन्थ के ३२ पृष्ठ तक छापने के बाद ट्रस्ट ने ह्रस्व मात्राओं को अधिक सुकर और सुन्दर बनाने के लिए ॆ, ॊ रूप दिया। पृष्ठ ३३ के बाद से 'रामचन्द चरित पुराणम्' में इन्हीं ॆ, ॊ मात्राओं का उपयोग हुआ हैं।

—नन्दकुमार अवस्थी

(अभिनव पम्प) नागचन्द्र-विरचित

# पम्प रामायण

## ( रामचन्द्र-चरित पुराणं )

अनुवादक तथा लिप्यन्तरणकार

डॉ० वी० वी० पुत्तन, एम. ए. पीएच्. डी.

## प्रकाशकीय

वाल्मीकि, अध्यात्म, आनन्द आदि संस्कृत रामायण-ग्रंथों के अलावा, भारत की प्राय: सभी क्षेत्रीय भाषाओं में रामचरित-काव्यों की अजस्त्र धारा बहती रही है। तुलसी के 'रामचरितमानस' का क्षेत्र तो सारा देश है, किंतु अन्य भारतीय भाषाओं में शायद ही कोई भाषा ऐसी बची हो जिसमें रामचरित्र पर श्रेष्ठ काव्य की रचना न हुई हो। एशिया के अनेक दूसरे देशों में भी रामकथा, काव्य अथवा नाटक के रूप में वर्त्तमान है। यह भी ज्ञातव्य है कि राम और सीता की जन्मभूमि—अयोध्या और मिथिला से गौरवान्वित उत्तर भारत की भाषाओं की अपेक्षा दक्षिण भारत की भाषाओं में रामायण ग्रन्थों की रचना पहले हुई। दक्षिण के रामायण ग्रंथ, अधिक प्राचीन तथा काव्य की उत्कृष्टता एवं भक्ति रस में सरावोर है।

उल्लेखनीय है कि राम-कथा पर पुरातन-काल से वौद्ध और जैन परम्पराएँ भी मौजूद हैं। जैन परम्परा का राम-साहित्य अति विशद है। उसके अनुसार प्रत्येक कल्प में नौ बलदेव, नौ वासुदेव और नौ प्रतिवासुदेव होते रहते हैं। राम, लक्ष्मण और रावण प्रस्तुत कल्प के क्रमश: आठवें बलदेव, वासुदेव और प्रतिवासुदेव हैं। वासुदेव का प्रतिवासुदेव सदैव विरोध करता है और वासुदेव के चक्र से मारा जाता है। अस्तु इसी जैन परम्परा में ११ वीं शताव्दी में अभिनव पम्प नागचन्द्र ने कन्नड़ भाषा में 'पम्प रामायण' की रचना की। 'पम्प रामायण' अथवा 'रामचन्द्र-चरित पुराण' के रचयिता नागचन्द्र ने एकमात्र लोक-कल्याण के लिए इस अपूर्व महाकाव्य को समर्पित करते हुए अपने कुल, गोत्र आदि का विरद-वखान न करके भारतीय ऋषियों के पद-चिह्नों का समुचित अनुकरण किया है।

सुना है, यह 'कन्नड़ रामायण' आज से लगभग ५०-६० वर्ष पूर्व एक बार प्रकाशित हुई थी, जो अब दुष्प्राप्य है। विद्वान् अनुवादक, जिनका परिचय आगे दिया जा रहा है, के सुझाव पर ऐसे अनुपम ग्रंथ को सारे भारत की जनता के सामने रखना पुनीत कर्त्तव्य मानकर 'भुवन वाणी ट्रस्ट' ने समग्र ग्रंथ के हिन्दी अनुवाद सहित देवनागरी-लिप्यन्तरण के प्रकाशन की योजना बनाई। ऐसे विशिष्ट कार्य के लिए उपयुक्त विद्वान् की तलाश थी। हर विद्वान् के वश की बात न थी। ग्रंथ की प्राचीनता, जैन धर्म की मान्यताएँ और उसके विशिष्ट सन्दर्भ, कन्नड़ भाषा का देवनागरी लिपि में पठन योग्य लिप्यन्तरण, भाषा तथा भाव—दोनों की रक्षा करनेवाला अनुवाद, कन्नड़ तथा हिन्दी दोनों भाषाओं पर पर्याप्त अधिकार—इन सब से युक्त पण्डित-प्रवर की आवश्यकता थी। सौभाग्य से डॉ० वी० वी० पुन्नन, एम० ए०, पीएच्० डी०, बम्बई से सम्पर्क स्थापित हुआ। आप ही ने इस महान् ग्रंथ का सुझाव भी दिया।

## अनुवादक एवं लिप्यन्तरणकार का परिचय

डॉ० पुन्नन का जन्म लगभग ४० वर्ष पूर्व दक्षिण कर्नाटक स्थित 'इन्ना' ग्राम के एक गरीब परिवार मे हुआ। मातृभाषा कन्नड़। गाँव में ही प्रारंभिक शिक्षा प्राप्त करने के उपरान्त, बम्बई मे रात्रिपाठशाला आदि में जीविकोपार्जन करते हुए हिन्दी और सस्कृत में एम. ए., 'कन्नड़ और हिन्दी के राम-काव्यों का तुलनात्मक अध्ययन' विषय पर पीएच्. डी., राष्ट्रभाषा प्रचार समिति-वर्धा से 'राष्ट्रभाषा रत्न', हिन्दी साहित्य-सम्मेलन-प्रयाग से 'साहित्यरत्न' आदि उपाधियों से विभूषित हुए। महाराष्ट्र सरकार द्वारा 'बी-एड.' के समकक्ष 'सीनियर हिन्दी शिक्षक सनद' की डिग्री भी उनको प्रदान हुई। उनका जीवन अध्यापन और राष्ट्रभाषा की अनवरत सेवा में लगता रहा। उनके हिन्दी से कन्नड़ और कन्नड़ से हिन्दी में अनेक अनुवाद प्रकाश में आये हैं। दोनों भाषाओं में मौलिक लेख 'धर्मयुग' आदि प्रतिष्ठित पत्रों में प्रकाशित होते रहते है। आजकल ब्रिटिश उप उच्चायुक्त कार्यालय (बम्बई) मे प्रेस सम्पर्क अधिकारी के पद को विभूषित कर रहे है।

पाठक विचार करें कि ४० वर्षीय नवयुवक डॉ० पुन्नन का अध्यवसाय, अध्ययन और राष्ट्रभाषा के प्रति उनकी अनवरत सेवाएँ कितनी प्रचुर और आजकल के नवोदित विद्वानों के लिए कितनी अनुकरणीय हैं। सौभाग्य है कि ऐसे कर्मठ और प्रकाण्ड विद्वान् के द्वारा अभिनव पम्प नागचन्द्र प्रणीत कन्नड़ साहित्य की निधि 'पम्प रामायण' का हिन्दी अनुवाद सहित देवनागरी लिप्यन्तरण 'भुवन वाणी ट्रस्ट' द्वारा स्प्रतुत हो रहा है।

ऊपर लिखा जा चुका है कि यह ग्रंथ अब कन्नड़ भाषा में भी प्राप्य नही है। अतः यह देवनागरी संस्करण कन्नड़ प्रदेश एवं समस्त राष्ट्र में उदित होकर, न केवल साहित्यिक और भावनात्मक वरन् 'साहित्य के इतिहास' और 'रामायण पर जैन परम्परा

के दृष्टिकोण' की दृष्टि से भी जाज्वल्यमान होगा। एतदर्थ हम विद्वान् लिप्यन्तरणकार एवं अनुवादक के अनुगृहीत हैं।

अन्त में एक वात और उल्लेखनीय है। 'वाणीसरोवर' की विद्वत्-परिषद के माननीय सदस्य प्रा० नरसिंह गजानन साठे के प्रति कृतज्ञता-ज्ञापन न करना कर्तव्य से विमुखता होगी। श्री साठे महोदय 'भुवन वाणी ट्रस्ट' के लिए श्रीधर-कृत मराठी रामायण राम-विजय तथा गिरधर कृत गुजराती रामायण का अनुवाद और लिप्यन्तरण करने के साथ ही, सदैव ट्रस्ट के अन्य भाषाई कार्यक्रमों की योजना में भी सहायक रहते हैं। 'पम्प रामायण' के विद्वान् अनुवादक डॉ० वी. बी. पुन्नन से ट्रस्ट का सम्पर्क भी उन्हीं के द्वारा हुआ है। हम उनके भी आभारी है।

—सम्पादक

# अनुवादक एवं लिप्यन्तरणकार का वक्तव्य

## नागचन्द्र (सन् १०७५-११००) कृत

## पम्प रामायण (रामचन्द्र-चरित पुराण)

नागचन्द्र कन्नड साहित्याकाश में 'अभिनव पम्प' के नाम से प्रसिद्ध हैं। कवि ने अपनी कृति में अपने माता-पिता, कुल-गोत्र, स्थान-मान, दरबार-काल किसी का भी उल्लेख नहीं किया। लेकिन अपने गुरु बालचन्द्र और मेघचन्द्र यति की प्रशंसा में लिखी गई उनकी पंक्तियाँ प्राप्त होती हैं। इस कवि ने अपने पूर्ववर्ती कवियों की स्तुति की है और परवर्ती कवियों ने इनको गौरव की दृष्टि से देखकर अपनी कृतियों में इनका उल्लेख किया है। अतः नागचन्द्र को उच्च कोटि के कवियों में मानने में किसी तरह की हिचकिचाहट नही होनी चाहिए। कवि के काल को लेकर आज भी विद्वानों में भिन्नाभिप्राय हैं। लेकिन संक्षेप में कहना चाहिए कि ११ वी शती के उत्तर भाग और १२ वीं शती के पूर्वार्द्ध तक यह नक्षत्र प्रकाश में आया होगा।

'पम्प रामायण' पर मुख्यतः विमलसूरि कृत प्राकृत काव्य 'परमचरिउ' (१ली शती), रविषेण कृत संस्कृत काव्य 'महापुराण' (७ वीं शती), और चाउण्डराय कृत कन्नड काव्य 'चाउण्डराय पुराण' (१० वी शती) का प्रभाव पड़ा है। लेकिन नागचन्द्र ने किसी का भी पूर्णतः अनुसरण नही किया। जैन धर्म के अनुसार कवि ने अपने काव्य में 'त्रिषष्टिशलाका पुरुष चरित्र' के सातवे पर्व के वासुदेव (लक्ष्मण), प्रतिवासुदेव

(रावण) और वलभद्र (राम) के चरित्रों को चित्रित किया है। यही कारण है कि एक महाकाव्य होते हुए भी जैन पुराण—'रामचंद्र-चरित-पुराण' कहलाया।

यह कृति कन्नड़ में जैन रामायण परम्परा को पूर्ण रूप से प्रस्तुत करनेवाला प्रथम महाकाव्य है। उसके बाद भी ऐसा समग्र काव्य उपलब्ध नहीं हुआ। नागचन्द्र ने इस कृति को विभिन्न छंदों से सजाया है। इसमे कुल २३४३ पद्य है। अर्थ-गौरव अर्थात अर्थ की सरलता कवि की शैली का प्रधान गुण है। शात रस इस काव्य का मुख्य रस है। कृति मे पाण्डित्य-प्रदर्शन का प्रयत्न नहीं हुआ हैं।

## लिप्यन्तरण

१. कन्नड़ की वर्णमाला देवनागरी वर्णमाला के समान है। केवल मराठी में प्रयुक्त 'ळ' कन्नड़ में अधिक है।

२. दक्षिण की कुछ भाषाओं में सन्धि वाले शब्दों के खण्डों को पृथक् लिखने में दोष नही माना जाता। जैसे 'गोपालमेव' को 'गोपाल मेव' भी लिखने की परिपाटी है। छंद की एक पक्ति के अंत में 'सं' तो दूसरी पंक्ति के आरंभ मे 'सार'—यों 'संसार' की पूर्ति अनुचित नही। उत्तर भारत के विद्वान् इसको दोष न मानें। प्रत्येक भाषा की अपनी कुछ शैली होती है।

३. अन्य दक्षिणी भाषाओं के समान कन्नड़ में भी 'ए' और 'ओ' के उच्चारण ह्रस्व और दीर्घ—दो प्रकार के होते है। लिप्यन्तरण में ए और ओ की ह्रस्व मात्राओं को क्रमशः ॆ और ॊ, तथा दीर्घ मात्राओं को क्रमशः े और ो लिखा गया है।

४. ॆ और ॊ के साथ अनुस्वार होने पर ॆं और ॊं के व्यवहार में मुद्रण की कठिनाई है। इस लिए अनुस्वार के वाद आनेवाले व्यञ्जन के वर्ग के पञ्चम अक्षर का अर्द्धाक्षर अनुस्वार के स्थान पर प्रयुक्त हुआ है। जैसे 'नॆणॆयॆंबुदॆ' के स्थान पर 'नॆणॆयम्बुदॆ', 'संस्तवमॊंदॆ' के स्थान पर 'संस्तवमॊन्दॆ', आदि।

—(डॉ) वी. वी. पुत्तन

(अभिनव पम्प) नागचन्द्र-विरचित

# पम्प रामायण

# (रामचन्द्रचरित पुराणं)

प्रथमाश्वासं

श्रीकेळी निलयं निजांघ्रिकमलं विद्यानटी नाट्य वे-
दीकल्प मुख चंद्रबिंबमखिलेंद्रोत्तंस माणिक्य दी-
पाकीर्णं हरिपीठ पाश्वमॅनिथं पूजार्हनार्हत्य ल-
क्ष्मीकांतं मुनिसुव्रतं नमगॅ माळ्किष्टार्थं संसिद्धियं ।। १ ।।
एनसंतानमॅन्टुं किडॅ निजगुणमॅन्टुं मॉगदोरॅ मॅय्यिं-
देनानुं कुंदॅ लोकाग्रदॉळिरॅ सहजानंद चैतन्य रूपं
ज्ञानं ज्ञेय प्रमाणं पसरिसॅ गणनातीतरागिर्द मुक्ति-
श्रीनाथर् सिद्धरात्यंतिकसुख पदवीसिद्धियं माळ्के नम्मॉळ् ।। २ ।।
मनमं कट्टि गुणंगळिं तुळिदु पंचाचारदिं पंचबा-
णन बाहाबलमं समग्रतर शिष्यानुग्रह प्रौढवे-
त्तनवद्यर् दयॅगॅय्वरक्कॅ दयॅयिं भव्याळिगुद्यत्तपो-
धन विद्याधनदिं महामहिमॅवॅत्ताचार्यराचारमं ।। ३ ।।

---

आश्वास—१

जिनके चरणकमल लक्ष्मी का क्रीडांगण एवं सरस्वती की नाट्य-वेदिका हैं, जिनका मुख-चन्द्रबिम्ब समस्त इन्द्रों के शिराभरण के माणिक्यों की प्रभा से प्रशोभित है, जो सिंहपीठ पर विराजमान हैं तथा पूजनीय एवं अर्हन्तों में मोक्ष-लक्ष्मीकान्त (के समान) हैं, वैसे मुनिसुव्रत हमें इष्टार्थ सिद्धि प्रदान करें। १ मुक्ति श्रीनाथ एवं सिद्ध हमारे पाप-समूह को नाश करके, गुणों को फैलाकर सहजानन्द, चैत्यस्वरूप ज्ञान-ज्ञेय-प्रमाणों को बिखेरकर हमें पदवी प्रदान करें। २ पंचाचार से अपने मन को संयम में रखकर, कामदेव के प्रताप का निग्रह करके, शिष्य-कोटि पर अनुग्रह

पात्रीभूत विनेय संततिगॆ सम्यग्दर्शन ज्ञान चा-
रित्रंगळ् निजमप्पनंत सुखमं रागादिगळ् जन्म मृ-
त्यु त्रासंगळनीवुवॆन्दु सदसद्भेदंगळं पेळ्विवर्-
सूत्र प्रायरजेयरीगॆमगुपाध्यर् सुखोपायमं ॥ ४ ॥
तपमं शीलमनप्पुकेय्दु करणग्रामंगळं गॆल्दु चि-
त्तपदैकातिथिमाडि शांतरसमं कारुण्यमं ताळ्दि त-
त्त्वपरिज्ञानमनप्रमत्तचरित प्रस्थानमं सार्द सा-
धुपदंगळ् नमगीगॆ साधुपदमं कैवल्य मांगल्यमं ॥ ५ ॥
परब्रह्म शरीरपुष्टि जनतांतर्दृष्टि कैवल्यभो-
ध रमा मौक्तिकहारयष्टि कवितावली सुधावृष्टि स-
र्व रसोत्पाद नवीनसृष्टि बुध हर्षाकृष्टि सर्वांग सुं-
दरि विद्यानटि नाटकंनलिगे मत्काव्यस्थली रंगदॊळ् ॥ ६ ॥
अनघरनुबद्ध केवल- * रॆनिसिद गौतम सुधर्म जंजूगणभृ-
द्विनुतरॆमगीगॆ शाश्वत * धनमॆनिसिद विश्रुत श्रुताराधनमं ॥ ७ ॥
श्रुतकेवलि विष्णुव्रति * पति चरणं नंदि परममुनि पदमपरा-
जित पादं गोवर्धन * यति क्रमं भद्रबाहु चरणं शरणं ॥ ८ ॥

---

दिखाकर, दोषवर्जित हो महामहिमापूर्ण पूर्वाचार्य भवतों के प्रति दया दिखावें। ३ श्रद्धा-भक्ति में परिपूर्ण, शिष्यों को सम्यग्दर्शन, ज्ञान, चारित्र, अनंत सुख, जन्म-मरण के सत्यासत्य भेदों को स्पष्ट अवगत कराने वाले अजेय गुरु हमें सुखोपाय बताने का अनुग्रह करें। ४ तप और सद्शील का आलिंगन करके, त्रिकरणों को जीतकर, समस्त जीवराशि के प्रति दया दिखाकर शांत रस प्रकट करके (प्रवाहित कर), तत्वपरिज्ञान से शुद्ध-चारित्र कहलानेवाले जिन-मुनियों के चरण-कमल हमें सज्जनता एवं मोक्षमांगल्य प्रदान करें। ५ सर्वांगसुन्दरी, सरस्वती नटी परब्रह्म की शरीरपुष्टि से, जनता की अंत:दृष्टि पाकर मुक्तिकान्ता की मोतीमाला की शोभा के साथ, काव्यलता द्वारा बहा दी जानेवाली अमृत वृष्टि से सर्व रसों के निर्माणकर्ता नवीनता के साथ विद्वानों को आह्लाद प्रदान करते हुए मेरे काव्य-मंच पर नृत्य करें। ६ निष्पाप एवं केवलज्ञानी कहलाने वाले गौतम, सुधर्म आदि हमें वह शास्त्र-ज्ञान प्रदान करने की कृपा करें जो शाश्वत तथा श्रेष्ठ है। ७ श्रुतकेवली, विष्णुव्रति-पति, नंदी, अपराजित भद्रबाहु मुनियों के पादपद्मों में हम शरणागत है। ८ दशपूर्वधर और एकादशांगधारी कहलानेवाले मुनियों के नख-प्रकाश हमें दर्शन-शुद्धि

दशपूर्वधररूमेका ❀ दशांगधारिगळुमॅनिप मुनिपद नख दी-
प्ति शरच्चंद्रिके दर्शन ❀ विशुद्धियं माडुगघतमो विघटनमं ॥ ९ ॥
भूतबलि पुष्पदंत ❀ यातर जिनसेन वीरसेन मुनींद्र
ख्यातर समंतभद्र ❀ख्यातर पदपांसु किडिसुगघपांसुगळं ॥ १० ॥
कवि परमेष्टिगळ गुण ❀ स्तवनंगळ् पूज्यपाद यतिपतिय गुण-
स्तवनंगळॉमॅ नालगॅ- ❀ गॅ वंद मानवन वाङ्मलं निंदपुदे ॥ ११ ॥
चतुरंगुल चारण ऋ- ❀ द्धि तमगे समनिसिदुदॅनिप तपदुन्नतियिं
श्रुतदिं भूमंडल वि- ❀ श्रुतरॅनिसिदरल्तॅ कुंडुकुंदाचार्यर् ॥ १२ ॥
अकळंकचंद्र वाक्चं- ❀ द्रिकॅयिं धवळिसॅ दिगंबरश्री भव्य
प्रकर चकोरं नलिदुदु ❀ मुकुळितवाय्तन्यवादि वदनांभोजं ॥ १३ ॥
चारू चरित्र तीर्थजलदिदघकर्दममं कळल्चि सं-
सार समुद्रमं तृणपयः करणदिंदिळिकॅय्दु दिव्य भा-
पारस पूर्णमं श्रुतपयोदियनीसिद वर्धमान भ-
ट्टारकरं वचसुरभि चंदन चर्चॅगळिंदमर्चिपॅ ॥ १४ ॥
विमल श्रौतं कैव- ❀ ल्यमॅम्ब संकल्पमिनितॅ नेर्गिरियं वि-
श्वमनरिव महिमॅयिं व-❀ र्धमान जिनपतिगॅ वर्धमान मुनींद्रं ॥ १५ ॥
पुरिदंतादुवु पूविनंबु विनिविल् निस्सारमादत्तु सी-
करिवोदत्तु मृणाळतंतु रचित ज्यालेखॅ मीनध्वजं

प्रदान करके अज्ञान-राशि को नाश करें। ९ प्रख्यात भूतबलि, पुष्पदन्त, जिनसेन, वीरसेन, समंतभद्र आदि की चरण-धूलि हमारी पाप-धूलि को निर्नाम कर दे। १० उस मनुष्य में, जिसने कविपरमेष्ठि, पूज्यपाद यति-श्रेष्ठ का गुणकीर्तन किया है, क्या वाग्दोष टिक सकता है? ११ 'चतुरंगुल चारण ऋद्धि' कहलानेवाली उन्नत तपस्या से श्री कुंदकुंदाचार्यजी संसार में प्रसिद्ध हुए। १२ दिगंबर श्री का वाक्चातुर्य अकलंकित चंद्र की वाक्चंद्रिका के समान प्रकाशित होने पर भक्त कहलानेवाले, चकोर पक्षी की तरह नाच उठे और विरोध-वादियों के मुखकमल बंद हो गये। १३ अपने निर्मल चारित्र रूपी तीर्थजल से पाप-कीचड़ को धोकर, संसार-समुद्र को तृण से भी तुच्छ समझकर, दिव्य भाषाओं के रस-समुद्र में तैरनेवाले वर्धमान भट्टारक की अर्चना, वाक्‌रूपी पुष्पचंदन से करता हूँ। १४ अपने जीवन में जैनदर्शन को ही कैवल्य समझकर उसके माध्यम से विश्व-दर्शन कर लेने की महिमा से पूर्ण वर्धमान मुनिवर वर्धमान तीर्थंकर के समान हुए। १५ योगीश्वर वालचन्द्र मुनिनाथ की ज्ञान-नेत्राग्नि से पुष्पबाण

कोरगित्तंगद कंतु सीद करियंतादं तपोराज्य त-
त्पर योगीश्वर बालचंद्र मुनिनाथ ज्ञाननेत्राग्निर्यि ॥ १६ ॥
अरविंद स्मेमास्यं तिळिपॅ हृदय संशुद्धियं मानसं शां-
त रसधीनं समाधानमनरिप तपॅस्तप्तमुत्तप्प कार्त-
स्वर शाखा लीलॅयं पालिसॅ तनु नयनं काळ्पुरंमाडॅ कारू-
ण्य रस स्रोतंगळिं लोकमनॅरिगिसिदं बालचंद्रव्रतींद्रं ॥ १७ ॥
प्रचुर कलान्वितरकुटिल- * रचंचलर् शुद्धपक्षवृत्तर् दोषा-
पचय प्रकाशरॅनॅ बा- * लचंद्रदेव प्रभावमेनच्चरियो ॥ १८ ॥
मूवत्तारूं गुणदिं * भावनजंकट्टि पट्टवॅळॅदर् वृषदिं
भाविपोडॅ मेघचंद्र * त्रैविद्यरदॅत्तो शांतरसमं तळॅदर ॥ १९ ॥
मुनिनाथं दशधर्मधारि दृढषट्त्रिंशद्गुणं दिव्य बा-
ण निधानं निनगिक्षुचापमळिनी ज्यासूत्रमोरॉन्दॅ पू-
विन बाणंगळवय्दॅ हीननधिकंगाक्षेपमं माळ्पुदा-
व नयं दर्पक मेघचंद्र मुनियॉळ् माण् निन्नदोदर्पमं ॥ २० ॥
अभिनव गणधररॅनॅ दि- * व्य भाषॅयं ताळ्दि कुमतमं तूळ्दिरं
शुभकीर्ति देवरं सक- * ल भुवनजन पूज्यपादरॅन्नदरॉळरे ॥ २१ ॥

---

झुलस-सा गया। इक्ष-धनुष व्यर्थ हुआ। मृणालदंड से निर्मित प्रत्यंच टूट गया। चिन्ता को प्राप्त मीनध्वज कामदेव जलकर कोयले-सा काला पड़ गया। १६ खिले कमल-सी मुस्कराहट हृदय-शुद्धि को, शांतरस में लीन मन तसल्ली को (सांत्वना को), तपे सुवर्ण-सी तपस्या से तपा शरीर उज्ज्वल कांति को तथा ज्ञान-गंभीर हो बहने वाले झरने के समान नेत्र करुण रस के प्रवाह को प्रकट करने के लिए, बालचन्द्र व्रतीन्द्रजी ने समस्त जगत् को ही जीत लिया है। १७ अठारह कलाओं से परिपूर्ण अचंचल शुक्लपक्ष की शुभ्र चाँदनी के समान चमकनेवाले बालचंद्रदेव का प्रभाव चकित कर देनेवाला है। १८ अपने छत्तीस गुणों से काम को (अपने) नियंत्रण में रखकर, उसको सिंहासन (अधिकार) से वंचित करके, धर्म की विजय कराकर, त्रैविद्या परिणत मेघचंद्र मुनिवरजी शांत रस की मूर्ति बने। १९ हे कामचक्रेश्वर, तुम्हारे पास एक (ही) धनुष है, वह भी ईख का; उसका प्रत्यंच कमलदंड है, पुष्प ही (तुम्हारा) बाण है, जबकि मेघचंद्र-मुनिनाथजी दशधर्मधारी एवं छत्तीस दृढ गुणों से परिपूर्ण है। उन जैसे बलशाली से अपना पौरुष दिखाना तुम छोड़ दो। २० अभिनव गणधर के नाम से सुपरिचित, दिव्य भाषा में कुमति को हवा में उड़ा देने में समर्थ शुभकीर्तिदेव को पूज्यपाद न कहनेवाला इस संसार में क्या कोई है? २१

मदनन दर्पमं किडिसि माण्दरॅ तम्म तपः प्रभावदिं
मदयुतरप्प वादिगळ दर्पमनोवददिर्पि तत्सभा-
सदरभिवर्णिपंतु तपदिं श्रुतदिं भुवनसिद्धिगा
स्पदरॅनिसिर्दरॅन्बॅनरियॅं पॉगळल् शुभकीर्तिदेवरं ॥ २२ ॥
कोडिडॅ वासुपूज्यमुनियॉळ् मरूळादपॅ चित्तजन्म नीं-
नोड निजाप्त वर्गदळवं मलयानिलनस्थिरं रण-
क्रीडॅगॅ निल्वने परभृतं निनगप्पनॅ युद्धदॉळ् बिगु-
र्तोडदॅ माण्बने मृगधरं मधुपं प्रथनक्कॅ योग्यने ॥ २३ ॥
आवॉम्वादि कथात्रय प्रवणदॉळ् विद्वज्जनं मॅच्चॅ वि-
द्यावष्टंभमनप्पुकॅयदु परवादि क्षोणिभृत्पक्षमं
देवेंद्रं कडिदंददिंदॅ कडिदं स्याद्बाद विद्यास्र्यदिं
त्रैविद्यश्रुतकीर्ति दिव्यमुनिवोळ् विख्यातियं ताळ्दिदं ॥ २४ ॥
श्रुतकीर्ति त्रैविद्य * व्रति राघवपांडवीयमं विबुध चम-
त्कृतियॅनिसि गतप्रत्या * गतदिं पेळ्दमलकीर्तियं प्रकटिसिदं ॥ २५ ॥
गणधररं श्रुतदॉळ चा- * रण ऋषियरनमल चरितदॉळ् योगिजना
ग्रणिगॅणॅयॅन्नदॅ मिक्कर- * नॅणॅयॅम्बुदॅ वीरणंदि सैद्धांतिकरॉळ् ॥ २६ ॥

---

अपने तपके प्रभाव से कामदेव के दबदबे को दबाकर, वाद-विवाद में प्रतिवादियों के अभिमान को मिटाकर, सभासदों से प्रशंसित होकर, शास्त्र-ज्ञान से विश्वप्रसिद्धि पानेवाले को शुभकीर्तिदेव कहने के अतिरिक्त और किसी तरह से (उनकी) प्रशंसा करना मैं नहीं जानता। २२ हे काम-देव, वासुपूज्य मुनि से होड़ लेने की इच्छा मत रखो। वह शक्ति तुममें नहीं है। तुम्हारे मित्रवर्ग में मलयानिल अस्थिर है। अन्यों से पोषित कोयल युद्ध में ठहर कैसे पायेगा? भौंरे कहीं युद्ध करते है? मृगधरचंद्र समर-भूमि को पीठ दिखाकर क्या भागे विना रहेगा? २३ वादों में पाण्डित्य दिखाकर, विद्वज्जनों से प्रशंसित होकर, जिस तरह देवेन्द्र ने गिरिशिखरों को अपने वज्रायुध से काटा था उसी तरह अपने विद्यावल रूपी शस्त्र से प्रतिवादियों के आक्षेपों को काटनेवाले त्रिविद्या-पारंगत श्रुतकीर्ति मुनि के समान प्रख्याति किसने पाई है? २४ त्रिविद्याव्रती श्रुतकीर्तिमुनिवर्या-जी ने चमत्कृतिपूर्ण उत्कृष्ट रामायण महाभारतों की रचना करके विद्वानों से प्रशंसित होकर श्रेष्ठ (परम) कीर्ति पाई है। २५ जिनदर्शन में गणधरों को, पवित्र चारित्र में चारण ऋषियों को वीरणंदि सैद्धातिक से तुलना न करके क्या सामान्यों से (तुलना) कर सकते हैं? २६ स्वसामर्थ्य से हरि हर ब्रह्म को पराजित करनेवाले कामदेव की अपनी तपज्वाला से

हरिहर हिरण्यगर्भर * नुरवर्णयिं गॅल्द कामनं दीप्र तपो-
भरदिंदुरिपिदरॅनॆं बि- * त्तरिसदरार् वीरणंदि सैद्धांतिकरं ॥ २७ ॥
उपदेशगॅय्दु काव्यच्छलदिनखिल धर्मगळं लोकमं ध-
र्मपथ प्रस्थानदॊळ् योजिसि परम पुराणंगळं पेळ्दु कल्पां-
त परीतख्यातियं ताळ्दिद परम कविज्येष्ठरादर तदीयां-
घ्रिपयोजंगळ् मदीयाशय मणिभवनक्ककॅं पुष्पोपहारं ॥ २८ ॥
मृदुपद वंधमं बगॆय भावद मॅयसिरियं रसप्रवा-
हद नॅलॆवॅर्चनिबरिदु भाविसि भाविसि मॅच्चि मॅच्चि पॉ-
ण्मिद पुलकंगळिं नयनदॊळ् करेगण्मिद हर्षवाष्पव-
र्षदिननुरागमं पडॅव सज्जन संस्तवमॊन्दॆ सालदे ॥ २९ ॥
वाराशिय मणिगणमं * क्रूर कुळीरक्कॆ सुगिदु सांयात्रिकनें
तारने कृतिवेरल् वगे * दारने सत्कवि निसर्ग दुर्जन भयदिं ॥ ३० ॥
विकसित चंपकक्कॅरगि बंडुणलॊल्लद चंचरीक ना-
सिकमन शेषमं बॆळगॆ तिग्मकरं दॅसॆगाणदिर्प कौ-
शिकनयनंगळं सुकवि काव्यमनालिसि कायव दुर्जन
प्रकरद कर्ण कोटरमनेकॆयॊ माडिदनब्जविष्टरं ॥ ३१ ॥
पडॆदं रजोधिकं विधि * पॅडॆवणियं फणियनमृत रसमं विषमं
कडलं सुरियं मळॆयं * सिडिलं पडॆदंतॆ सुजनरं दुर्जनरं ॥ ३२ ॥

---

वीरणंदि सैद्धांतिकों ने जन्म दिया तो उनकी प्रशंसा कौन नहीं करेगा? २७ काव्यहेतु से समस्त धर्मों का उपदेश करके, जग को सद्धर्मपथ पर चलाकर, श्रेष्ठ पुराणों की रचना कर, कल्पांतर-कीर्ति पानेवाले पूर्ववर्ती प्रवर कवियों के चरणकमल मेरे इच्छारूपी रत्नभवन के पुष्पाहार बने। २८ मृदु पद-रचना को, भावना के सौदर्य को और रस-प्रवाह के प्राचुर्य को पूर्णतः समझकर, पसंद करके उससे उत्पन्न रोमांचन के आनंदाश्रु को वहानेवाले सहृदय-वृंद की पसंद ही मेरे लिए पर्याप्त नही होगी? २९ जिस तरह जहाज का व्यापारी क्रूर जल-प्राणियों से डरकर समुद्रतल में रहनेवाली रत्नराशि लाये विना नही रहता, उसी तरह सत्कवि जग के दुर्जनों से डर कर काव्य-रचना किए बिना नहीं रह सकता। ३० ब्रह्म ने खिले चम्पक पुष्पों में झुककर मकरंद को न चूसनेवाले भ्रमरों को नाक, सूर्य के चमकते समय (उसे) न देखनेवाले उल्लुओं को आँखें और सुकवियों के काव्यों को न सुननेवाले दुर्जनो को कान न जाने क्यों दिये? ३१ ब्रह्म ने, जिसमें रजोगुण अधिक है, जिस तरह रात और सूर्य, अमृत और विष, समुद्र

रसमं भावमनर्थमं रचनॆयं काव्यज्ञरारय्दु भा-
विसि नांदीपद नायकाभ्युदय पर्यतंबरं कूडॆ शो-
धिसि नोळ्की रघुवंशराम कृतियॊळ् पत्तॆण्टु पद्यंगळं
पॊसॆवॆ - यत्नदिनाद्यरद्यतनरेकारादॊडं पेळरे ॥ ३३ ॥
रागद्वेष निबंधमप्प कृतियं निर्बंधदिं बंधमिं
बागर्थं पोसतागॆ पेळ्दखिलमं रागाविलंमाळ्प वि-
द्यागर्वग्रह पीडितर् स्वपरवाधाहेतुवं दुस्तरो-
द्योग क्लेशिनरागि बित्ति बॆळॆवंतक्कुं विषोद्यानमं ॥ ३४ ॥
पॊगळ्दु महात्मरूज्ज्वलमॆनिप्प गुणंगळनुज्ज्वल प्रसि-
द्धिगॆ पॊलनागदुज्जलिसिद प्रतिम प्रतिभा प्रभावदिं
पॊगळ्दु दुरात्मरं मॊगदॊळिर्दुगुळं पॊरगिक्कलाद ना-
लगॆयवनॆत्तु नालगॆयॊळोदिदवं कृतिये कृतार्थने ॥ ३५ ॥
भेदिसॆ भानु भानु तमसं तरिसंदु पदार्थमं परि-
च्छेदिसि काण्ववोल् जनविलोचनप्रतिम प्रभावर-
प्पादि कवीश्वरर नडॆद पद्धतियिं तनगर्थ शुद्धिवे-
त्तादॊरॆयंगमें नडॆवुद्रच्चरिये कविराज वीथियॊळ् ॥ ३६ ॥
नायकनन्यनागॆ कृति विश्रुतमागदुदात्त राघवं
नायकनागॆ विश्रुतमॆनिप्पुदु विस्मयकारियल्तु का-

---

और हवा, वर्षा और गणगर्जन का साथ-साथ निर्माण किया है, उसी तरह सज्जनों एवं दुर्जनों की एक साथ सृष्टि की है। ३२ इस रघुवंश की रामकथा में नान्दी पद से नायकाभ्युदय तक रचित आठ-दस पद्यों में रस, भाव, अर्थ को काव्यज्ञ परखें। ३३ कवि अपने विद्यागर्व के कारण, रागद्वेष से दोषपूर्ण कृति को हृदयंगम ढंग से नक हकर उसमें बाधक बनता है, तो वह स्वयं में एवं औरों में विष के उद्यान का निर्माण करता है, और कुछ नहीं। ३४ महात्माओं की उज्ज्वल प्रसिद्धि के कारणीभूत गुणों का वर्णन करके उनकी अप्रतिम प्रतिभा की प्रशंसा किए बिना, दुर्जनों के मुँह की थूकी हुई जूठन की तरह, कृति निर्माण करनेवाला कवि और उसकी कृति क्या कृतार्थ हो सकती है? ३५ सूर्य अंधकार चीर देता है तो लोगों को हर वस्तु स्पष्ट दिखाई देती है। उसी तरह अप्रतिभ प्रतिभावान पूर्ववर्ती कवियों के राजमार्ग में कदम बढ़ाकर कृतकृत्य होना मेरे लिए क्या असाध्य (कार्य) है? ३६ कथा-नायक साधारण हो तो कृति प्रख्यात नहीं हो सकती। उदात्त राघव

लायसर्दि विनिर्मिसिद कंठिकँ कांचनमालॅयंतुपा-
देयमॅनिक्कुमे विपममॉप्पदॉडावुमॉप्पलाकुमे ॥ ३७ ॥
विगताष्टादश दोपरप्प जिनरूं ज्ञानर्धि सम्पन्नर-
प्प गणाधीश्वररूं क्रमंबिडदॆं मुन्नं पेळ्दुदं श्राव्य का-
व्यगुण ख्याति निमित्तमल्लदॆं शुभध्यानार्थियँ पेळलां
बगॅदंदॆं रघुवंश रामकथे पेळ्वंतन्य सामान्यमे ॥ ३८ ॥
रवि मारिट्टळॆंदं विमत्तळमनाशा सीमॅयं दांटुव-
न्नॆवरं तन्न करंगळिदॆनॅ पॅरंगॆ मॉग्गॆ मुन्नं गण-
प्रवरर् गौतमरादियागॅ मुनिमुख्यर पेळ्दरॅन्ददु मा-
नवरॅम्मॉन्दिगरार्परे रचियिसल् रामान्वय ख्यातियं ॥ ३९ ॥
विपुलाचलदॉळ् वीर जि- ❋ न पार्श्वदॉळ् गौतमं गणग्रणि मगधा-
धिपनरियॅ नॅरॅयॆ पेळ्दुद- ❋नपूर्वमॅनॆ रामकथॅयनभिवर्णिसुवॆं ॥ ४० ॥
जगमं युगमं मन्वा- ❋ दिगळं कालस्वरूपमं जिनरं च-
त्किगळं हलधर कृष्णा- ❋दिगळं श्रीरामचरितदॉळ् वर्णिसुवॆं ॥ ४१ ॥
अदॆन्तॆनॆ—
कडॆदोरित्तिल्लॆनिप्पागसद नडुवॆ वायुत्रयं सुत्तॆ पेळार्
पडॆवन्नर तन्ननॆम्वग्गलिकॆवडॆदधस्तिर्यगूर्ध्व त्रिभेदं

---

जिसका नायक है उस कृति का लोकप्रसिद्ध होने में आश्चर्य ही क्या? काले लोहे से निर्मित कंठमाला क्या सुवर्ण-माला सी योग्य (बन सकती) है? कथावस्तु योग्य न हो तो और कोई योग्य कैसे हो सकता है? ३७ इस श्रव्यकाव्य को, जिसे क्रम से अठारह दोषवर्जित तीर्थंकरों एवं ज्ञान-सम्पन्न गणाधीश्वरों ने कहा था, उसके गुणख्याति निमित्त तथा शुभध्यानार्थ, मैंने भी कहने की इच्छा की है। रघुवंश-राम-कथा कहना क्या कोई सामान्य कार्य है? ३८ अपनी किरणों को दिगंत तक फैलाकर सूर्य आकाश को नापता है। (उसी तरह) जिस रामकथा को गणधर गौतम आदि ने कहा है, उसका वर्णन करना, हम जैसे (सामान्य) मानव के लिए क्या साध्य-कार्य है? ३९ विपुलाचल में वीर जिनों के पार्श्व में गौतम मुनि ने गणाग्रणी मगधाधिप को जो रामकथा सुनाई थी, उसी को मैं (अब) अपूर्व रीति से कह रहा हूँ (रच रहा हूँ)। ४० इस रामचरित में लोकाकारों का, युगों का, मन्वादियों का, कालस्वरूप का, जिनों का, चक्रवर्तियों का, बलदेव-वासुदेव का वर्णन किया गया है। ४१ अनंत आकाश के बीच में वायुत्रय से घिरे रहने पर, उसके बीच में षड्द्रव्यों से

बडॅदारूं द्रव्यदिं मॅय्वडॅदखिल जगं रज्जुवीरेलरूढ़ं
बडॅदत्ताप्तं जिनं केवल विपुल तुलाकोटियिं तूगे तन्नं ।। ४२ ।।
अनतिशयमादुदा त्रि- ❋ भुवन लक्ष्मिगॅ मध्यमॅनिसॅ मध्यम लोकं
जनहृदयहारि गंभी- ❋ र नाभिमंडलमिदॅनिसि जंबूद्वीपं ।। ४३ ।।

आ जंबूद्वीपद नट्टनडुवॅ—

मुट्टिदुदु मॉदल दिवमं ❋ मॅट्टिदुदॅरडनॅय वज्रॅयं मेखलॅयिं
दिट्टिगॅ पॉलनादुदु पॉ- ❋ बॅट्टं जिनजन्मसवन मणिमयपट्टं ।। ४४ ।।
आक्षोणीधर वल्लभ ❋ दक्षिण दिङमुखदॉळॅसॅदु शशिखंडदवो-
लीक्षण सुखमयमिर्पुदु ❋ दक्षिण भरत त्रिखंडदार्यखिंडं ।। ४५ ।।

अल्लि वर्तिसुवुत्सर्पणावसर्पण युगस्वरूप निरूपण विवक्षॅयिं मुख्य व्यवहार नयदॉळुभयात्मकमॅनिप्प कालस्वरूपमॅन्तॅनॆ—

जीवाजीव द्रव्य प- ❋ रावर्तन हेतु वर्तना लक्षण स-
द्भावं नित्यममूर्त ❋ केवल गम्यं सदानुमेयं कालं ।। ४६ ।।
धारा हतिर्यिं खंडिस ❋ दारं जिननाथनुळियलुळिदरनेका-
कारं लोकाकारदॉ- ❋ ळोरगमॅनिप्प कालचक्रममोघं ।। ४७ ।।
व्यवहार काल भेदम- ❋ नवरिवरॅत्तरिवराप्तरल्लर् जिनपुं-
गवरल्लदणुवनणु दां- ❋ टुव पॉळ्तं समयमॅन्दु पेळ्वनावं ।। ४८ ।।

---

भरा अधोलोक, मध्यलोक और ऊर्ध्वलोक, इस अहंकार से कि हमें कौन पा सकता है, चौदह रज्जु लंबे होकर फैले हैं । जिन ने मानो तराजू में तौलते इन (तीनों) लोकों को पकड़ा है । ४२ मध्यलोक में उसके नाभि-मंडल-सा जंबुद्वीप है । ४३ जंबुद्वीप के बीच में हिमवत्पर्वत है जहाँ जिनों का जन्माभिषेक होता है । ४४ हिमवत्पर्वत के दक्षिण में देखनेवालों की आँखों में चंद्र-सा ठंडक पहुँचानेवाला आर्यखंड सुशोभित है । ४५ काल अमूर्त है, केवल अनुमान से ही उसका अंदाज लगाया जा सकता है । यह काल जो केवल केवलियों के लिए गम्य है, परिवर्तन गुणों से युक्त द्रव्यों के जीव-अजीवों के रहने में (अस्तित्व में) निमित्त बना हुआ है । ४६ खड्ग की धार से किसी को न काटकर जिननाम को छोड़ शेष सभी को अपने में समा लेनेवाला यह कालचक्र बड़ा ही अमोघ है । ४७ काल में 'व्यवहार', 'निश्चय' नामक प्रकार है । 'समय' उसे कहते हैं जिस अवधि में एक परमाणु लोकाकाश में मंदगति से अर्ध कालाणु को पार करता है ।

समय समूहमसंख्या- ＊ तमादॉडावळियॅनिक्कुभावळि संख्या
तमॅनिप्पुदादॉडुच्छ्वा- ＊ समॅनिक्कुं स्तोकमक्कुमेलुच्छ्वासं ॥ ४९ ॥

स्तोकं नॅरॅदेळागॅ ल- ＊ वाकालं मूवत्तॅण्टुवरॅयॅनिप लवा-
नीकं . नाळिकॅ तन्ना- ＊ ळीकाल युगं मुहूर्तमॅनॅ वर्तिमुगुं ॥ ५० ॥

समयं कुंदॅ मुहूर्तदॉ- ＊ ळमोघमंतर्मुहूर्तमक्कुं मूव-
त्तु मुहूर्तमागॅ दिवसं ＊ क्रमदिं पदिनैदु दिवसमादॉडॅ पक्षं ॥ ५१ ॥

मासं पक्षद्वितयं ＊ मासद्वयमॉन्दॅ ऋतु ऋतुत्रयमयन
न्यासमयन द्वयं जिन ＊ शासनदॉळ् वर्पमय्दु वर्पदॉळॅ युगं ॥ ५२ ॥

एरडु युगं दशवर्ष ＊ तरतरदिंदितु दशगुणं पॅर्चुत्तुं
बरॅ पॅर्चुव कालकला ＊ परिसंखॅयनावनरिवनातने देवं ॥ ५३ ॥

तवुतारवु निन्नॅगळुं ＊ सवॅयवु नाळॅगळुमदरिनिळॅ नॅरॅयदु लॅ-
क्कमिडल शब्दं नॅरॅयवु- ＊ पवणिसलॅनॆं कंडरारॉ कालद पवणं ॥ ५४ ॥

अवसर्पणदॉळ् काल- ＊ व्यवस्थॅ पड्विधमॅ निक्कुमुत्सर्पणदं-
तॅवॉललिल मॉदल कालं ＊ प्रवर्तिकुं सुपमसुपमवॅम्बी पॅसरिं ॥ ५५ ॥

---

इस प्रकार को जिन-पुंगवों के अतिरिक्त सामान्य जन समझ नही सकते । ४८ अगणित 'समय' का समूह 'आवलि' कहलाता है । अनेक समयावलियों से एक उच्छ्वास बनता है और सात उच्छ्वासों का एक 'स्तोक' । ४९ सात स्तोकों से एक 'लव', साढ़े अड़तीस लवों से एक 'गळिगे' और दो लवों से एक 'मुहूर्त', बनता है । ५० तीस मुहूर्तो से एक दिन और पंद्रह दिनों का एक 'पक्ष' बनता है । ५१ दो पक्षों से एक महीना, दो महीनों की एक ऋतु, तीन ऋतुओं से एक 'आयन', दो आयनों से एक वर्ष और पाँच वर्षो का एक 'युग' बनता है । ५२ दो युग 'दशवर्ष' कहलाता है । इन दशवर्षो से आगे दसगुना करते हुए गिनकर जो कालगणना को जान सकता है वही भगवान है । ५३ कालगणना में गत काल फिर नहीं आ सकते । आनेवाले कल समाप्त नहीं हो सकते । इनको गिनने में शब्द पर्याप्त नहीं होते । काल की गहराई को कौन देख पाया है ? ५४ अवसर्पिणी काल में काल-व्यवस्था छः तरह की रहती हैं । उत्सर्पिणी काल की तरह वह वहाँ सुषम-सुषम कहलाता है । ५५ दूसरे सुषमकाल के बाद तीसरा सुषम दुष्षमकाल प्रवर्तित (प्रारंभ) होता है । चौथा दुष्पम

एरडनॆंथ सुषम कालद ※ पॉरॆयॉळ् मूरनॆय शुषमादुष्षमकालं
चरियिसुगुं नाल्कनॆंयदु ※ परिविडियिंदप्पुदल्तॆं दुष्षमसुषमं ।। ५६ ।।

अनुसंधानं - गिडदै - ※ दनॆंयदु दुष्षममॆंनिप्प कालं बळिका
रनॆंयदतिदुष्षमं व- ※ र्तनमिती तॆरनॆं रहटघटिका न्यायं ।। ५७ ।।

तनुभोगायुष्यं - गळ ※ मनुष्यरॉळ पॆर्चुवडॆंगुमुत्सर्पणदॉळ्
तनुभोगायुष्यं - गळ ※ मनुष्यरॉळ् कुंदुवडॆंगुमवसर्पणदॉळ् ।। ५८ ।।

एरडु युगमॉन्दॆं कल्पं ※ निरंतरं शुक्ल कृष्ण पक्षंगळवोल्
परिवर्तिसुगुं तत्क- ※ ल्पराजिगारय्वॉडिल्ल मॉदलुं तुदियुं।। ५९ ।।

इंतनंतानंत कल्प परिवर्तनमप्पुकॆंय्द आर्यखंडदवसर्पणद मोदलकाल—

दॉळ्—

सुरभूजं ज्योतिरंगं बॆंळगॆं तमद मातिल्ल चंदार्करूं
मैगॆंरॆंद्रिर्पर् तोरवारूं ऋतु पगलिरूळॆंम्बी विभेदंगळिल्ला

---

सुषम कहलाता है। ५६ क्रम में पाँचवाँ दुष्षम काल कहलाता है। छठा अतिदुष्षम काल है। इस तरह रहॅट के घटों के समान काल उत्सर्पिणी, अवसर्पिणी (काल) वदलते हैं। ५७ उत्सर्पिणी काल के मनुष्यों में देह, भोग, आयु आदि वर्धित होते हैं। अवसर्पिणी काल के मनुष्यों में वे घटते हैं। ५८ दो युग, शुक्लपक्ष और कृष्णपक्ष की तरह, कल्प बनते हैं। गहराई से विचार करने पर उसका न आदि है और न अंत। ५९

इस तरह अनंतानंत कल्प-परिवर्ती होकर आर्यखंड में अवसर्पिणी के प्रथम (प्रारम्भ) काल में—

कल्पवृक्ष के प्रकाशित होने पर अंधकार मिट गया। सूर्यचंद्र अदृश्य हुए। एक साथ छः ऋतुएँ दिखाई पड़ीं। रात-दिन का (कोई) भेद नहीं रहा। प्रजा-राजा का कोई अंतर नहीं रहा। मनुष्य की चिन्ता, वुढ़ापा, आकांक्षाएँ न रहकर अचानक सुषमसुपम काल फैला हुआ है। ६० इस (ऐसे) काल में समुचित वोलचाल एवं अतिशय रूप कला

ळरसॅम्बी पंबलिल्लाजॅवरॅं मनुजरॅल्ल जरांतकमिल्ला-
तुरमिल्लाश्चर्यभूतं सुषमसुषम काल स्वभाव प्रभावं ॥ ६० ॥

दंपतिगळॆ पुट्टुवरा- * र्गं पॉल्लमॅं पुट्टदनतिशय रूपकला
संपन्नरॅनिसि सुरगति- *यं पडॅदर् कडॅयॉळुचित भापावेपर ॥ ६१ ॥

अपमृत्यु विरहितं मू- * रॅं पळितमायुष्यमुद्दमरूसासिर वि-
ल्लपसारित मलमूत्रा- *दि परीषह दोषमपघनं दंपतिया ॥ ६२ ॥

त्रिदिनदनितु कालक्कॉमॅ संसार सौख्य
प्रदमिदॅनिप दिव्याहारमं भोजनांगं
बदरफल समानाकारमं कॉट्टुदं कॉ-
ड़ुदर बलविलासंबॅत्तु युग्मंगळिर्कु ॥ ६३ ॥

सिरिय मॉगरसद पॉस मै * सिरियॅनिकुं पूगॉळंगळा नॅलननितुं
सुरचापद बॅळसिन हर *वरियॅनिकुं पंचरत्नरूचिवल्लरियिं ॥ ६४ ॥

चतुरंगुलमॅनिसिद तरू- * ण तृण ग्रासदॉळॆ तणिदु तिळिनीरं पी-
दॅतनुक्रीडा रत मृग- *ततिगळ् दम्पतिगळल्लि नलियुत्तिर्कु ॥ ६५ ॥

कुसुम स्रग्वसनान्न पान विविधातोद्य प्रकाश प्रदी-
प सुधासद्म विचित्र भाजन विभूषानीकमं कॉट्टु सं-
तसमं माडॆ दशांग कल्पतरूगळ स्वर्गक्कॅ संसार सा-
र सुखक्कग्गळमॅन्नदा प्रथमकाल श्रीयनेवण्णिपॆं ॥ ६६ ॥

---

से पूर्ण दम्पति जन्म लेते है। अंत में वे सुरगति पाते हैं। ६१ ये दम्पति अपमृत्यु नहीं पाते और उनकी आयु तीन 'पळित' (जैनों के समय का हिसाब) है। इन्हें मल-मूत्र, शीतोष्ण के द्वंद्व नहीं रहते। ६२ ये दम्पति तीन दिन में एक वार संसार-सुख के अनुकूल रहनेवाले वदरी फल जैसे (समान) दिव्य आहार का सेवन करके वल विलास पाकर जीते हैं। ६३ वहाँ के पुष्पवन लक्ष्मी के श्रीमुख की नयी कांति वनकर आये वहाँ की धरती झूमती हु पुष्पलताओं से कामदेव के धनुष का प्रकाश फैलानेवाला क्षेत्र बनकर सुशोभित हुई। ६४ घास के अंकुरों से भूख मिटाकर, तालाब का स्वच्छ पानी पीकर, शरीर से शरीर मिलाकर खेलनेवाले मृगदम्पती वहाँ नाचा करते हैं। ६५ पुष्पमालाओं को वस्त्र के रूप में, विविध वाद्यों को अन्नपान के रूप में, प्रकाश-प्रदीपों को भूषण के रूप में देकर संतोष प्रदान करने वाले दस तरह के कल्पवृक्ष इस काल में रहते हैं, तो यह कहना गलत नहीं होगा कि यह संसार-सुख स्वर्ग (-सुख) से वढ़कर है। ६६

ऎंनॆ जनकनिंतॆंदं—

निन्न तनयंगॆ नमिवं-*शोन्नत कुडलप्पुदादॊडं कन्नॆयनां ॥
मुन्नमॆ रामंगित्तॆन-*दिन्निलॆ नुडियदॊडॆ मॆच्चलरिगुमॆ लोकं ॥ १९ ॥

ऎंनॆ सन्मतिवॆसर विद्याधरनिंतॆंदं—

दॊरॆकॊंड निधियनॊल्लदॆ * जरगं कर्चुवुदॆ तन्न तनयंगॆ विय-
च्चर राजनॆरॆदॊडीयदॆ * दॊरॆयल्लद मानवंगॆ कुडुवुदॆ कूसं ॥ २० ॥
आरादॊडमॆरॆवर्कॆ * न्यारत्नममॆरॆदॊडीयॆमॆंबरॆ कुडुवं-
तारामनॊळॆगंडॆ * पौरूषमं तक्कुदरिदु नॆगळल्वेडा ॥ २१ ॥

ऎंनॆ जनकं मुनिसं मनक्कॆ तारदॆ रामन भुज प्रतापमिल्ल दंदुतरंगतमनॆंब शबर नायकनिं विनीताखंडमनितुं म्लेच्छ देशमक्कुमंतागदंतॆम्मुमनॆम्मभिमानमुमं कादॊडॆम्म मगळं कन्यारत्नमं सीतॆयनित्तॆनॆनॆ मत्तॊवॆखचरनिंतॆंदं—

ऎरलॆयुमं बेडनुमं-
धुरदॊळ् बॆंकॊंडनॆंददं साहसमा-
गिरॆ पॊगळ्वॆसकळ विद्या-
धर वल्लभ सभॆयॊळिदु पॊगळ्तॆगॆ पॊलनॆ ॥ २२ ॥

गगनांगणदॊळ नडॆवर् * बगॆदॆडॆगॆबाळ्तॆयादुदावॊडमॆगळं ॥
बगॆदागडॆ कुडुगुं वि- * द्यॆगळॆनॆ खेचरर महिमॆ भूचररुंटॆ ॥ २३ ॥

---

उसकी शादी राम के साथ करने का संकल्प कर चुका हूँ। उस संकल्प को तोड़ूँ तो संसार क्या कहेगा ?" । १९ —तब सन्मति नामक विद्याधर ने कहा—"हाथ में आई हुई निधि का तिरष्कार कर, कीचड़ से सोने-चाँदी को धोना चाहते हो ? खेचराधीश के माँगने पर भी न देकर (सामान्य) मानव को बेटी दे रहे हो ?" । २० "कन्या माँगी जाती है। माँगने पर देने से कोई इन्कार करता है ? उस राम में तुमने कौन-सी विशेषता (अधिकता) देखी है ? उसमें कौन-सा पौरुष है ?" । २१ —यह सुनकर, कुपित हुए बिना, जनक ने कहा—"राम मे पौरुष न होता तो सारा संसार तरंगतम नामक शबरनायक के आधीन होकर म्लेच्छ देश हो जाता। उसने तरंगतम को पराजित कर, हमारे अभिमान की रक्षा की है। इसलिए मेरी कन्या सीता को उसे देने का वचन दिया है।" इसे सुनकर और एक खेचर ने कहा—"सूअर और शिकारी को हराना साहस का काम समझ कर तारीफ कर रहे हो ? यह विद्याधर की सभा में यह क्या तारीफ करने लायक विषय है ? । २२ "आकाश में चलकर, जहाँ चाहें वहाँ हम जाने

अँनॆ जनकं मुनिदु—

पुरु जिननादियागॆ जिनपुंगवरूं भरतेशनादिया-
गिरॆ सकलार्ध चक्रिगळुमें गळ भूचररल्लदारॊ खे-
चररदनेकॆ नीनरियॆ पारिदॊडें फलमुटॆ पक्कियं
तिरॆ पुरुषार्थमल्तु पर निंदॆयुमात्म गुण प्रशंसॆयुं ॥ २४ ॥

निमगवरेतरिंदुरदरॆंदिळिकॆय्विरॊ वंश वीर्यदिं ।
समनवर्गारूमिल्लवरशेष कला कुशलर् प्रचंड वि-
क्रमरवरी त्रिखंड भरतोर्वरॆयं भुजदंडदिंद मा-
क्रमिसुव गंडगर्वद बलाच्युतरल्लरॆ रामलक्ष्मणर् ॥ २५ ॥

अँबुदुमिंदुगति वियच्चरेंद्रनानुडिगॆ कनल्दु—

दॆसॆबिद्द बलगर्वमं पॊगळ्वॆ वज्रावर्तमं रामने-
रिसॆ वैदेहियनीवुदारदॊडॆ मत्पुत्रं प्रभामंडलं-
गॆ सरोजाक्षियनीवुदी नुडियनेगॊळ्ळॆबुदुं राम सा-
हसमं बल्लुदरिंदमानुडियनेगॊंडं महीवल्लभं ॥ २६ ॥

अनंतरं जनकनं विचित्र वस्त्रादिगळिनर्चिसि विद्याधर कुलक्कॆ मॊदलिगरप्प नमिविनमिगळ्गॆ नागराजनित्त नागविद्याधिष्टितंगळप्प

---

का सामर्थ्य रखते हैं; हमारी महिमाएँ मानवों में कहाँ ?" । २३ —इस तरह प्रशंसा करने पर, कुपित होकर जनक बोला "खेचर यह नहीं जानते कि पुरु परमेश्वर आदि जिनश्रेष्ठ, भरतेश आदि चक्रवर्ती मानव ही थे। पर उड़ने-मात्र से क्या लाभ ? बुद्धिमानों को चाहिए कि आत्मप्रशंसा और परनिंदा कभी न करें। २४ "वे किस दृष्टि में आप लोगों को अल्प (तुच्छ) दिखायी दिये ? वंश और शौर्य में वे अद्वितीय हैं। वे सर्व कला-कुशल है। प्रचंड साहसी है। इस भरतभूमि को अपने भुजबल से आक्रमण करने वाले राम-लक्ष्मण बलाच्युत के अलावा और कोई नहीं है।" २५ —इस बात से इंदुगति क्रुद्ध हुआ और गरजकर बोला—"उनकी दिगंत कीर्ति, वल और क्रोध की प्रशसा कर रहे हो ? हमारे यहाँ वज्रावर्त नामक जो धनुष है, उसे तुम्हारा राम उठा सका तो तुम अपनी कन्या उसे दे सकते हो; अन्यथा मेरे बेटे (प्रभामंडल) से सीता की शादी होगी। इस वात को मान लो।" जनक ने इस बात को स्वीकार किया। २६ —तत्पश्चात विशेष प्रकार के वस्त्राभूषणों से जनक का सन्मान कर, विद्याधर कुल के लिए प्रथम माने जाने वाले नमि विनमि को नागराज द्वारा दिये गये वज्रावर्त, सागरावर्त नामक धनुषों, हलायुध, गदाओं को

वज्रावर्त सागरावर्तगळेंब बिल्गळं हलायुध गदायुध समन्वितंगळं तरिसि कोट्टवर्कॆ चंद्रवर्धननॆंब महत्तरनं कापुवॆळ्दु कळिपुवुदुं वियच्चर बलंबॆरसवरिर्वरू मणिमयविमानंगळनेरि पवन पथदॊळ् मन: पवनवेगदिं मिथिळॆगॆ बरूतिर्पुदुं—

गगनदॊळॊड्डुगट्टिट वॆळगा बरूतिर्पुददल्तु रोहणा-
द्रिगळिळितर्पुवल्लवु नवग्रह मंडलमल्तु कल्प वा-
सिगर विमानमल्तु जनकं बरूतिर्दपनॆंदु कण्बॊलं-
बुगॆ नलिदत्तु दिट्टिवॆळगिं गुडिगट्टि पुरांगनाजनं ॥ २७ ॥

ऎल्लिगॆ पोदनॆम्मरसनिन्नॆमगार् शरणॆंब भेदमं ।
तल्लळमं मॊदल्गिडिसला बरूतिर्दनॆ नम्म सैपिनिं-
दिल्लिगॆ भूपनॆंदु नडॆनोळ्पॆडॆयॊळ् निजलोचन प्रभा-
पल्लवदिं विपल्लवमनित्तुदु चंद्रिकॆगंगनाजनं ॥ २८ ॥

अंतु जनकं मिथिळॆयं पॊक्कु चंद्रवर्धनादिगळनुचित प्रतिपत्तियिं मन्निसि बीडिगॆ बॆससॆ पुरद बहिर्भागद रम्यप्रदेशदॊळ्—

नॆलॆमाडंगळनेकमागॆ नॆलॆवीडं विद्येयिं माडि मॆ ।
य्गलि तळ्विल्लदॆ चंद्रवर्धन नभीप्सावल्लरी वर्धनं
बल नारायण वाहुदंडदळवं नोडल् गदादंडदिं
हलदिं कूडिद चापदंड युगमं बैतल्लि कादिर्पुदुं ॥ २९ ॥

---

मँगवाकर, चंद्रवर्धन नामक विद्याधर को उनकी रक्षा के लिए नियुक्त कर भेज दिया। खेचर सेना के साथ वे दोनों विमानारूढ़ हो मिथिला की ओर आ रहे थे कि (ऐसा लगा)—आकाश का प्रकाश एकत्र होकर (समूह रूप में) नहीं आ रहा है; कनक पर्वत ही उतरकर नही आ रहा है; नव-ग्रहमंडल भी नही है; देवताओं का विमान भी नहीं है। हमारा राजा ही आ रहा है। नगर के लोगों को ऐसा दृष्टिगोचर होने पर वे तोरण बाँधकर नाचने लगे। २७ "हमारा राजा कहाँ गया? हमारी रक्षा कौन करेगा? कहकर तड़पने—विलाप करनेवाली हम स्त्रियों की कातरता को समूल नाश करने के लिए, हमारे पुण्य (भाग्य) से जनक यहीं आ रहें है" कहकर देखनेवाली स्त्रियों की दृष्टि चाँदनी को भी प्रकाश दे रही भी। २८ इस तरह जनक मिथिला में प्रविष्ट हो, चंद्रवर्धन आदि खेचरों को योग्य गौरव देकर, सत्कार करके उनसे बिदाई ली तो वे नगर के बाहर स्थित रम्य प्रदेश में—अपनी अर्जित विद्या से मंजिलेदार राजमहल बनाकर, बलाच्युत राम-लक्ष्मण की शौर्य-परीक्षा-निमित्त गदा, हलायुधों और धनुषों को रखकर

अन्नेंगमित्तल्—
प्रिय संभाषण सहितं *वयसिदुदं परिजनक्कें साल्विनमित्त ।।
प्रियमं पुट्टिसिदं सुर- *भियोळेनौदार्य निधियो जनक नरेंद्रं ।। ३० ।।

अनंतर मज्जन भोजनादि दिवस व्यापारमं तीर्चि सेज्जेवनेयोळु-पधानविराजमान हंसतूल तलपदोळ् विश्रमिसि निजमनोवल्लभेगे तन्न पोदबंद वृत्तांतमं नेरेये पेळे घननिनदमं केळ्द हंसवनितेयंते विकळेयागि—

नोडिरे पुट्टिदागळे खलं शिशुवं पिडिदुय्दोडीकेयं ।
नोडि तनूजनं मरेदेनीकेयुमं गड बिल्गळं नेवं
माडि वियच्चरानुचररूय्दपरेंदु विदेहि मेय्यनी-
डाडि कपोलमं तोळेदळुण्मिद लोचन वारिधारेयिं ।। ३१ ।।

अंतु विकळेयप्पुदुं—
अंभुजनेत्रे निन्न मनदुम्मळमं बिडु तन्न तोळ्गे पा-
रूवळे भूरि भूवळयमेंवळवं तळेदिर्दननंत वी-
र्यं बलभद्रनेरिसुगुमंकदबिल्लनळुकें गेट्टु वि-
ल्लुंबेरणांगि पत्तुविडे कन्नेय लोभमनन्यराजकं ।। ३२ ।।
ऋणविल्लीबिल्गे विद्याधर्रगिवु ऋणसंबंधदिं रामनं ल-
क्ष्मणनं पोर्दल्के वेडिर्दुवु नेवदोळे कै सार्दुवीबिल्गळिं धा-

प्रतीक्षा कर रहे थे कि । २९ —इधर जनक ने, प्रिय बातचीतों से, परिजनों को वांछित वस्तुएँ पर्याप्त मात्रा में देकर उनके प्यार को पाया। पृथ्वी में जनक-जैसा औदार्यनिधि और कौन है ? । ३० तत्पश्चात स्नान भोजन आदि नित्य-कर्मों से निपटकर, शय्यागृह में प्रविष्ट हो अपनी पत्नी को (अश्व सवारी से लेकर लौटने तक की) सारी बातें सविस्तार बतायीं तो वह वैसे ही डरी, जैसे घनघोर गर्जना सुनकर हँसी । जन्म लेते ही बच्चे को वह दुष्ट ले उड़ा तो मैं इसे (सीता को) देखकर उस दुख: को भूल गयी थी । अब इन धनुषों के बहाने खेचर इसे ले जाना चाहते हैं । इस दु:ख को किस तरह सहन करूँ—कहकर आँसू बहाने लगी । ३१ —इस तरह दु:ख करने पर (जनक ने समझाया)—प्रिये, अपने मन की चिंता त्याग दो । राम, जो अनंतवीर्य है और जिसे इस बात का पूरा विश्वास है कि यह सारा भूचक्र उसके बाहुबल के साहस के आधीन है, इन धनुषों को (अवश्य) उठा लेगा । इससे (अन्य) समस्त राजा सीता को पाने की आशा छोड़ देंगे । ३२ धनुष और विद्याधरों के भाग्य नहीं

रिणियं बाय्केळिसल् कारणपुरुषरिवर् पुट्टिदर् पक्ष्मविक्षे-
पणमात्रं कार्मकारोपणमवर्गदर्रिदेके शोकातिरेकं ॥ ३३ ॥

अँदु सतिय शंकेयं कळेदु गृह महत्तरंगे बेससुवुदुं—
बहिरुद्यानद केलदोळ् * बहु रत्न सुवर्णमयमेनल् नयन सुखा-
वहमं माडिसिदं गृह * महत्तरं निमिषदिं स्वयंवर गृहमं ॥ ३४ ॥

आ स्वयंवर भूमि पूर्वा परायत चतुरश्रमेनिसि पोळेव पोम्मगिल बळसिनोळं, दक्षिणोत्तर मुखंगळागि तोर्केवेत्त कर्केतनद नेलेमाडंगळोळमवर मुंदणिदुकांतद बयल मंडपंगळोळं, अवरिर्केलद कर्केतनद चौपळिगेगळोळं, अवं सुत्ति मुत्तिद माणिकद मत्तवारणग-ळोळमल्लि पोरगे शोण मणि कळश कर किसल्यंगळानभ्यश्रीय नालिंगुमुव बागिल्वाडंगळोळमवर मुंदे संदणिसिद मरकत मकर तोरणंगळोळति रमणीयमागि—

दिविजोर्वीरुहमित्त देवर मनोव्यापरदिंदाद दे-
व विमानंगळिवेंबिभेददोळे भेदं माटकूटंगळिं ॥
नवरत्नोपल कर्मदिं मणिवितान श्रेणियिं भेदमें-
बवरारेंबिनेगं स्वयंवरगृहं कण्गें बेडंगादुदो ॥ ३५ ॥

---

मिलते। ये ऋण-संबंध से वे (धनुष) राम-लक्ष्मण को (ही) मिलना चाहिए—शायद विधि की यही इच्छा (विधान) है। सारे संसार को अपने आधीन करने के निमित्त जन्मे इन कारणपुरुषों को उन धनुषों को उठाना उतना ही आसान है जितना कि पलकें झपकाकर खोलना। तुम किसलिए चिंता कर रही हो? । ३३ —इस तरह पत्नी की शंका को दूर करके, अपने राजमहल के अधिकारी को बुलाकर, उसे आज्ञा देने पर, उसने नगर के बाह्य उद्यान के बगल में अधिकाधिक रत्न-सुवर्णमय स्वयंवर-मंडप का निर्माण करवाया, जो आँखों को सुख प्रदान कर रहा था। ३४ वह स्वयंवर-भूमि पूर्व दिशा से आवृत प्राकार से, दक्षिणोत्तर में दिखायी देनेवाले मंज़िलोंवाले चाँदी के राजमहलों से, उनके सम्मुख के चंद्रकांत-शिला-निर्मित मंडपों से, दोनों ओर से चाँदी बिछाये चौपालों (सभागृहों) से उनके चारों ओर निर्मित माणिक्य के चबूतरों से, वहाँ से बाहर रत्नकलश के हस्त-सदृश अंकुर आकाशकांता का आलिंगन करनेवाले राजप्रासाद के द्वार के समान, आगे बढ़े हुए मरकत आदि मणियों से निर्मित तोरणों से, मनोहर बन पड़ी। वे (तोरण) कल्पवृक्षों द्वारा दिये गये और जिनेश्वर के मनोव्यापार से निर्मित विमानों की भाँति (मनोहर) थे।

आ स्वयंरविहारक्के जनकं प्रधान पुरुष पुरस्सरं—

पुरुवंशद कुरुवंशद ⁕ हरिवंशद नाथवंश दुग्रान्वयदु-
वरेमोडेयादियागिरे ⁕ नरनाथ सुतर्कळेनिबरानुं बंदर् ॥ ३६ ॥

नाना वाहनमुं ना- ⁕ नानकमुं वंश विधृत नाना ध्वज सं-
तानमुमेसेदिरे बंदर् ⁕ नाना देशाधिनाथ नंदनरनिबर् ॥ ३७ ॥

आ समयदोळ दशरथं राम लक्ष्मण भरत शत्रुघ्नवेरसु बंदोंदु पळकिन चौपळिगेयोळ् रत्नमुद्रिकेय मध्यनायक रत्नदंतिर्पुदु—

शरनिधि रत्नराशिगळिनुर्वरे रोहण पर्वतंगळि ।
सुरगिरि सानु कल्पकुजदिं गगनस्थळि तळ्त तारका ॥
परिकरदिं सरोजिनि मराळदिनोप्पुव माळ्केयिं स्वयं-
वर गृहमोप्पमं तळेदुदोप्पुव राज तनूज राजियिं ॥ ३८ ॥

अन्नेगमित्तल्—

मळयज मिश्र तीर्थ जल धारेगळिं शशिकांत कांतमं-
गळ कलशांशु धारेगळिनिर्मडिसित्तु विवाह विवाह मुख्य मं-
गळ सवनं विळासवति सीतेगे दिक्तटमं पळंचे मं-
गळ पटह स्वनं पुदियें मंगळ गायक गीत निस्वनं ॥ ३९ ॥

हिम किरण माले मुसुकिद
कुमुदिनिय बेडगुं तनगे पुदुवने मृगने-
त्रे मनगोंड्ळ् मलजय
हिम कर्दम कलिल सलिल सवनोत्सवदोळ् ॥ ४० ॥

---

स्वयंवरगृह मनोहर नवरत्नों और किंजल्कों से निर्मित होने के कारण आँखों को आनंद प्रदान कर रहा था। ३५ —उस स्वयंवर में पुरुवंश, कुरुवंश, हरिवंश, नाथवंश (आदि वंश) के राजकुमार आये। ३६ नाना वाहनों पर, (अपने) वंश की कीर्ति का वर्णन करने-वाली नाना भेरियों एवं पताकाओं से सुशोभित राजकुमार आ गये। ३७ उस समय दशरथ, राम-लक्ष्मण-भरत-शत्रुहन के साथ आगमन कर चंद्रकांता शिला के चौपालों में, रत्नों के बीच नायक रत्न-सा बैठा तो, स्वयंवर मंडप में बैठे हुए राजकुमारों का समूह ऐसा लगा, मानों समुद्र रत्नराशियों से, भूमि-कनक पर्वतों से, सुरगिरि-शिखर कल्पवृक्षों से, आकाश-मंडल नक्षत्रों से, कमल हंसों से सुशोभित है। ३८ —तब इधर, श्रीगंध-मिश्रित जलधाराओं से भरे कलशों की शोभा चंद्रकांत शिला की कांति को दुगुना कर देने पर (उस जलधारा से) वधु सीता का मंगलस्नान कराया। तब

आ मंगलसवन समयानंतरं जानकि नीराजन विराजमानॆ धारानिळय जलयंत्र पुत्रिकॆयंतॆ नयन पुत्रिकॆगॆ मणिभूषणमॆनिसि पळिकिन पट्टवणॆ केसडिय कॆंपिनिंदरूणमणियनॊट्टैसॆ मॆट्टि निल्वुदुमा नितंबिनिय नितंब सूत्रदॊळ् तॊडर्चिद तोरमुत्तुगळंतॆयुं, आवृत्तकुचॆय कुचकळशदॊळॊसर्व लावण्यरसबिंदुगळंतॆयुं, आ कनक केतकी दळनखॆय नखमुखदॊळुण्मुव मयूख मंजरियंतॆयुं, आ पल्लवाधरॆयधरपल्लवदॊळ् पॊळॆव दरहास कळिकॆयंतॆयुं, आ चळाळकॆयळकवल्लरियॊळ् बॆळर्त बिरिमुगुळंतॆतुं, ओरॊंदे जलबिंदु बिडुतर्पुदुं—

आ रमणिय तनुलतॆयिं * वारिकण प्रचयमं दुकूलांचलदिं ।।
वारांगनॆयर् तॊडॆदर् * नीरंजिसुवंतॆ मणिशलाकॆयनागळ् ।। ४१ ।।

नगॆगणसूसॆ विळासमं नगॆमॊगं लावण्यमं बीरॆ सा-
वगिसुत्तुं कचबंधमं शिथिल नीवीबंधमं कांचियॊळ् ।।
तॆगॆयुत्तुं स्मरमंत्र देवतॆयवोल् बाहा लतांदोळनं ।
बगॆयं बल् सॆरॆगॆय्यॆ बालॆ मॆरॆदळ् लीला पदन्यासमं ।। ४२ ।।

अंतु बंदु चॆंबॊन्न कन्नॆमाडद मॊगसालॆयॊळिक्किद मुत्तिन बित्तरिकॆयॊळ्कुळ्ळिर्पुदुं मेळदंगनॆयर् मंगळ पसदनंगॊळिसलवसरंबडॆदु

---

गुंजरित होनेवाले मंगल वाद्यों की ध्वनि और गायकों की मधुर कंठध्वनि सुनायी पड़ी । ३९ चांदनी से आवृत कुमुदपुष्प की शोभा को ही अपने लिए सदृश माननेवाली मृगनैनी सीता, शीतल, गंधमिश्रित मंगलस्नान से मोहक दिखायी पड़ी । ४० —तत्पश्चात सीता अलंकारों से सुसज्जित होकर, स्फटिक के पाट पर हल्का-लाल चरण टेककर खडी रही तो उसके शरीर से एक-एक कर जलबिंदु ऐसे टपक रहे थे, मानों उसकी कटि में उलझे हुए मोती हों, उसके कुचकलश के सौदर्य-रस के बिंदु हों, उसके केवडावर्ण के चरणनखों की कांति की पुष्प-पंखुड़ियाँ हों, उसके अधर में चमकने वाली मुस्कराहट की कली हो, उसके केश के पास खिले फूल हों । इस तरह वहते हुए जलबिंदुओं को परिचारिकाएँ कपड़े से उसके शरीर पर इस तरह मलने लगी, मानों रत्न-शलाका को धार चढ़ा रही हों । ४१ सीता के मुस्कराने से नेत्रों से विलास झलकने लगा, हँसमुख सौदर्य को प्रकट करने लगा, केशबंधन को शिथिल करते हुए, पहने हुए कांचीबंध (कटि-बंध) की व्यवस्थित नीवि को छुडाते हुए लतारूपी बाहुओं को कामदेव के मंत्रदेवता के समान देखनेवालों को अपने पदन्यास (चलन-ढंग) से आकर्षित करती हुई सुशोभित हुई । ४२ इस तरह आकर स्त्रीगृह के

विचित्रचीनांबरमं निरिविडिदुडुसि, कॆंदावरॆयनॆळविसिलॆळसिदंदमागॆ लाक्षारसदिनडियूडियुं, चरणनख चंद्रमालॆनक्षत्रमालॆयनोलगिसुवंतॆ मुक्ताफल नूपुरमं तुडिसियुं, पुळिनवळयमं पॊंदावरॆय बळ्ळि बळसिदंतॆ नितंब वळयदॊळ् मणिमेखलॆयं तॊडर्चियुं, मदन मद रदनि रदनदॊळ् कीर्तिमुखमं कीळिसुवंतॆ शतपत्र भंगमं तुंगरतनाभोगदॊळ् संगळिसियुं, पीवर पयोधर मंडळक्कॆ परिवेषमं पडॆवंतॆ पंचरत्नद बण्णसरमं कॊरळॊळिक्कियुं, बाहुलतॆय बिळलंतॆ रत्नकांति कवल्वरि-विनमंगदम नळवडिसियुं, सिरिसद बासिगमं भृंगमालॆ बळसुवंतॆ नळितोळॊळ् पच्चॆय पिडुगंकणमनेरिसियुं, ननॆगणॆगॆ गरिगट्टुवंतंगु-लियॊळ् रत्नमुद्रिकॆयं मुद्रिसियुं, स्मरवशीकरण यंत्रमं बरॆवंतॆ कपोल तळदॊळ् मकरिका पत्रमं बरॆदुं, पॊसमसॆय पूगणॆगॆ पॊगरं पडॆवंतॆ नगॆगण्गळॊळंजनमनण्कॆगॆय्दुं, कर्णांत विश्रांत विलोचनदॊळ पडियिट्टु पोळ्पंतॆ कितियॊळवतंसोत्पलमं तॊडर्चियुं—

उर्गळ कांतियिदळकवल्लिगॆ नीर्दळिवंतॆ मॆल्लमॆ-
ल्लगॆ तलॆविक्कि चंद्र किरणंगळनागळॆ राहु नुंगि म-
त्तुगुळ्दपुदॆंबिनं मुडिसि बालॆय सोर्मुडियं ललाटदॊळ् ।
मृगमद बिंदुवं पॆरॆगॆ नुण्गरॆयं पडॆवंतॆ तिर्दिदर् ॥ ४३ ॥

चौपाल-स्थित पीठ (आसन) पर बैठी तो सेविकाओं ने उसे श्रृंगार से तुरंत सजाना प्रारंभ किया। न्यारी रेशमी साड़ी पहनायी, मेंहदी, जिसका वर्ण मानों लाल कमल पर बाल सूर्य-किरणें पड़ी हों, लगायी, चंद्रमंडल-सदृश पदनखों पर नक्षत्रमाला जड़ती-सी सीता को पैंदनी पहनायी, रेत के ढेर पर लालकमल-लता फैलायी-सी नितंब-क्षेत्र में रत्नमेखला पहनायी। कामदेव के पटहाथी के दाँतों में कीर्तिपताका फैलाता-सा कुचों के चारों ओर कमल-पंखुड़ियों का चित्र चित्रित किया। भरे कुचों की शोभा बढ़ाने के लिए पंचरत्न का हार पहनाया, शिरीष पुष्प के सेहरा को भ्रमर-समूह द्वारा घेरा-सा, बाहों से मरकत (पन्ना) के कंकण पहनाये, कामदेव के पुष्पबाण को पर बाँधती-सी उँगलियों में रत्न की अंगूठी पहनायी, कपोल पर रंगीन मकरिका पत्र का चित्र बनाया, पुष्पबाण की कांति पाती-सी आँखों में अंजन लगाया, कानों में उत्पल पुष्प-सदृश कर्णाभरण पहनाया। नखों की कांति से लता-सदृश केश पर पानी चिटकाता (डालता)-सा, धीरे-धीरे बालों को सँवारा। सीता की दासियों ने उसके कस्तूरी तिलक को इस तरह सँवारा कि उसकी लटकती केशराशि, जो राहु द्वारा चंद्रप्रकाश

आगळाकेय मंळवसदनमे तनगें बीरवसदनमागें—

बालेय कडेगण्णोटमें ※ सालदे ननगणेगळेवुवेंदु मनोजं ॥
शूलियनोसलुरिगण्णं ※ पीलिय कण्णेंबनावनेंनगिदिरेंवं ॥ ४४ ॥

मनसिजनेंने रतियेंने क-※विन विल्लें कुसुम बाणमेंने कोकिल नि-
स्वनमेंने मधुकर झंकृत-※मेंने सीतेय पसदनक्कें पर्यायंगळ् ॥ ४५ ॥

अंतु कैगेय्दुमा समयदोळ्—

हरिवंश नियमदिं हित ※ पुरोहितं शुभमुहूर्तदोळ् कन्यकेयं ॥
तरवेळें वृद्ध कंचुकि ※ वेरस मनोरथमेंनिप्प रथमं तंदर् ॥ ४६ ॥

आगळापुरोहितादेशदिननेक मंगळानक निनदमोदवे रथमनेरि—

रमणियरेरडुं केलदोळ्※चमररूहमनिक्कें बीळें बेळ्गोडे बेशें-
दमृतांशुवनाक्षणदोळ् ※हिमांशुमुखि मेरेदळीक्षणकर्षणमं ॥ ४७ ॥

आगळास्यंदनमं सुत्तिमुत्ति कुंचदडपद डवकेय कन्नडिय परिचारिकेयरूमोडनाडिगळप्पयनूर्वर् कन्नेथरूं संगळोपकरण द्रव्यंगळं पिडिदु नडेयें—

मदन पताकें चुंबिसें वियन्मुखमं स्मरचाप टंकृतं ।
पुदियें दिगंतमं कुसुमसायक सायकमच्चें राजलो-

---

को निगलकर पुनः थूका-सा प्रतीत हो रही थी, ललाट पर नृत्य करने लगी। ४३ सीता की कनखी पुष्पबाणों से कम नहीं है। कामदेव ने सोचा—मेरा, जिसका मयूर-नेत्र ईश्वर की तीसरी आँख के समान है, (कौन) शत्रु बनना चाहता है? । ४४ कामदेव, रति, ईक्षधनुष, पुष्प-बाण, मयूर-ध्वनि, भ्रमरों का झनकार आदि सीता के प्रसाधन (शृंगार) के पर्याय नाम हैं। ४५ —सीता इस तरह सजधजकर आयी, तब हरिवंश के नियमानुसार कुलपुरोहित ने कन्या को लिवा लाने के लिए कहा तो वृद्ध कंचुकी के साथ मनोरथ नामक रथ में ले आये। ४६ —तब पुरोहित के आदेशानुसार अनेक मंगल वाद्य गूँज उठने पर रथ पर चढ़कर, दोनों ओर खड़ी होकर स्त्रियाँ चामर डुलाने लगीं, उठाकर सिर पर पकड़ा गया धवल छत्र चाँदनी-सा प्रकाश फैलाने लगा। ऐसे में चंद्रमुखी सीता आँखों को आकर्षित हुई। ४७ —तब रथ के चारों ओर चामर, पान-सुपारी, दर्पण लिये हुए परिचारिकाएँ एवं सीता की पाँच सौ सखियाँ मंगल द्रव्य लिये चली आयीं तो मन्मथ की पताकाएँ आकाश को चूमने लगीं, कामदेव का धनुष-टंकार दिगंतों में गूँज उठा, पुष्पबाण का नोक (अग्रभाग) राजाओं के मन को चीरने लगा, कामचक्रेश्वर की विजयांगना-सदृश जानकी

कद मनमं मनोज विजयांगने जानकि पोक्कळा सभा ।
सदन सुवर्ण गोपुरमनेरि हिरण्मयमं वरूथमं ॥ ४८ ॥
कन्नेयरखिल कला सं- * पन्नेयरैनूर्वरलर्द तावरेगळवोल् ॥
तन्नोडवरे बंदळ् सिरि * सन्निदमादंते सीते कन्यारत्नं ॥ ४९ ॥

अंतुबंदु—
जनकजे वश्यदीप कलिकाकृतियिं पुगे तत्सभा निके-
तन कुसुमोपहार मणिरंगमनंगणमं नरेंद्रनं-
दनर्गे मनोविकारदोडनंग विकारमदें पोदळ्दु दो-
ननेकोनेयेरुवंते वनराजि मधु प्रथम प्रवेशदोळ् ॥ ५० ॥
उदयिसे शशिकळे तेरेमस-*गिद पालगडलंते नृपकुमार कदंबं ॥
सुदति पुगे सभेयनोळको-*डुदु मदन विकार चेष्टेय बहुविधमं ॥ ५१ ॥
दिनलक्ष्मिय पुगिलोळ् को-
कनदाकर निकरमोडनेसळ्मसगुववोल् ।
जनकात्मजे पुगे सभेयं
जनियिसिदुदु मदन चेष्टे राजत्यकदोळ् ॥ ५२ ॥
आगळाकेय लावण्य मदिरारस सेवनेयिं करं सोक्कि—
द्विगुणिसे नखरुचि पूमा-*लेगळं कारिरूळोळोगेद तारावळियं ॥
नगे तोरदुरुंबं सा-*वगिसिदनडिगडिगे नृपकुमारकनोर्व ॥ ५३ ॥

---

सुवर्ण से निर्मित रथ पर चढ़कर सभा में प्रविष्ट हुई। ४८ पाँच सौ सखियाँ जो खिले कमल-पुष्पों की भाँति दिखायी दे रही थी, कन्यारत्न सीता ऐसे आयी, मानों ऐश्वर्य ही हाथ लगा हो। ४९ —इस तरह आकर, वशीकरण दीपशिखा के समान वह उस सभा में प्रविष्ट हुई तो उपस्थित राजकुमारों को मनोविकार के साथ-साथ स्मर (काम)-विकार उसी तरह जाग्रत हुआ जिस तरह वसंत ऋतु के आरंभ में खिलने वाले पुष्प। ५० चंद्रोदय होते ही जिस तरह समुद्र में ज्वर आता है, उसी तरह सभा में सीता के प्रवेश करते ही राजकुमारों की कामचेष्टाएँ बढ़ गयी। ५१ दिनलक्ष्मी के प्रारंभ (सुवह) में जिस तरह लालकमल की पंखुड़ियाँ चमकती है, उसी तरह सभा में सीता के प्रवेश करने पर वहाँ उपस्थित राजाओं में भी कामचेष्टाएँ जाग उठी। ५२ —तब उसके सौंदर्यरूपी मदिरा के सेवन (अवलोकन) से नशा छा गया तो सीता के नखों की शोभा दुगुनी होकर पुष्पमालाओं से अधिक दिखायी पड़ी और उसकी मुस्कराहट ने अंधकार में चमकने वाले नक्षत्रों को फीका कर दिया तो एक

परभागंबेत्तिरे प- ❀द्मराग मणि पाणिपद्म रागदिनोर्व ।।
नरनाथ सुतं मेरेदं- ❀ किरीटमं तिर्दुवंते भुजशाखेगळिं ।। ५४ ।।
तारावळियं तळेद न- ❀ भोरंगद भंगि तनगे पुदुवेनिसिदुदं ।।
पेरुरमनदें मेरेदनो ❀ हारमनोसरिसुवंते नृपसुतनोर्व ।। ५५ ।।
मंगळ मणिपीठं विज- ❀ यांगनेगेने कोर्वुवेत्तुदं मत्तोर्व ।।
तुंग भुज शिखरमं र- ❀ त्नांगदमं सार्चुवोदुनेवदिं मेरेदं ।। ५६ ।।

तीविबेडंगुवेत्त कमलाकरदोळ रमणीयमाद कें-
दावरे पूविनोळ् सेणिसिदत्तु कुमार विशाल वक्षदोळ् ।।
सावगिसुत्तुमिर्प पददोळ् पोळेदोप्पुव तोरमुत्तिने-
क्कावळि सूसुवंसुजलदिं बेळगे पळवट्ट केंदळं ।। ५७ ।।

आगळा स्वयंवर मध्यभूमिगे मणिभूषणमेनिसि मनंगोळिसुव पळकिन चौपळिगेय नील शिलास्तंभमं मलंगि पोन्न पुत्तळिगेय विळासमनसकळिदु तटिद्वल्लरि बळसिद शरल्लक्ष्मियंतेयुं, तारावळि बळसिदिदुकळेयंतेयुं, विद्रुमलते बळसिद लावण्यरस समुद्रवेलेयंतेयु कन्यका कदंबद बळसिं बगेगोळिसि निखिलजन मनः पीठदोळ् मनसिजं प्रतिष्ठिगेय्दु रतियंते निरतिशयमागिर्पुदुं—

---

राजकुमार ने अपनी केशराशि को ठीक कर लिया। ५३ उसके द्वारा पहनी हुई पद्मरागमणि विशिष्ट प्रकाश फैलाने लगी तो एक राजकुमार ने अपने मुकुट को हाथों से व्यवस्थित कर लिया। ५४ नक्षत्र-मंडल में सुशोभित आकाश के सौंदर्य को मानों विनाशकारक समझकर एक राजकुमार ने छाती फैलाकर धारण किये हुए हार को सँवार (सँभाल) लिया। ५५ मंगलकारी मणिपीठ मानों विजयलक्ष्मी है, अपनी पुष्प-बाहुओं की रत्ननिर्मित भुजकीर्ति (आभरण-विशेष) के ठीक कर लेने के बहाने और एक राजकुमार विराजमान हुआ। ५६ सुंदर वक्षस्थल पर झूलता हुआ सुशोभित एकावली हार हल्की लालिमा से ऐसा सुंदर लगता था, मानों भरे सौंदर्य से युक्त सरोवर में रम्य लाल-कमल पुष्प के साथ प्रतिस्पर्धा करता हो। ५७ —तब उस स्वयंवर-मंडप के लिए रत्नभूषण-सदृश मनमोहक, चंद्रकांत शिला के चौपाल के शिलास्तंभ में लेटी सुवर्ण पुतलियों के सौंदर्य को लजाती हुई, विद्युतलता-आवृत्त शरत्काल के समान, नक्षत्रों से आवृत चंद्र के समान, विद्रुमलता-आवृत्त सौंदर्यसमुद्र की सीमा के समान, युवतियों के समूह से घिरी हुई सीता उपस्थितों को मानस-पीठ पर कामदेव द्वारा निर्मित रति के समान दिखायी पड़ी। चंद्रमुखी

सकळेंदु मुखियनाक- * न्निकॆयं कण्सोल्तु नोडिमत्तॊर्वं कौ-
तुकदिंदॆमॆयिक्कदे रा- * ज कुमारं सुर कुमारनं गॆलॆवंदं ॥ ५८ ॥
तरुणिय लावण्य रसां-*बुराशियॊळ तॆंकॆ तन्न कण्णुं मनमुं ॥
मरवानसनंतॊर्व *स्मर सम्मोहन शरक्कॆ गुरियागिर्दं ॥ ५९ ॥
अळवडिसुवंतॆ मणिकुं-*डळमं नसु मुरिदु जनक सुतॆय कपोल ।
स्थळमं मृगमद पत्रा-*वळि विळसितमं मरुळ्दु नोडिदनॊर्वं ॥ ६० ॥
तळवॆळगादं वनिता
तिळकद पॆरॆ नॊसल रोचना तिलकद चॆ-
ल्वॆळॆकुळिगॊळॆ सम्मोहन
तिळकदवोल् मनमनवनिपालक तिलकं ॥ ६१ ॥
बाळॆय सोर्मुडि मनसिज*काळोरगनंतॆ मनदॊळा कंपनमं ॥
मेळिसॆ मत्तॊर्वं भू-*पाळं पावडर्वनंतॆ बॆरगागिर्दं ॥ ६२ ॥
तनु रोमांचममप्पुकॆय्यॆ नृपनॊर्व कन्यकारूप द-
र्शनदिं तत्पुलकंगळं कल विपंची नादमं केळ्दु भों-
कनॆ मॆय्वॆर्चिवॆंदु बंचिसियुमें मेल्वाय्वुदंलोललो-
चनमं तांगिदनिल्ल जानकिय सौंदर्यक्किदाश्चर्यमे ॥ ६३ ॥
पल्लवपाटलाधरॆय पीन पयोधर मंडलंगळा ।
पल्लहरी परंपरॆयनीयॆ समुत्सुक लोचन प्रभा ॥

को कुतूहल से दृष्टि थकने तक अपलक देखनेवाला राजकुमार देवकुमार को पराजित करता-सा दिखायी पड़ा। ५८ युवती के रूपरस-समुद्र में और किसी (राजकुमार) का मन और दृष्टि तैरते रहने पर वह कामवाण का शिकार वन गया था। ५९ और एक ने अपने मणिकुंडल को ठीक कर लेने के वहाने मुड़कर सीता के कपोलस्थल पर चित्रित कस्तूरी रेखा को देखा। ६० उस वनिता के ललाट पर सुशोभित चंद्राकार-तिलक ने सम्मोहन-तिलक के समान एक और राजा को आकर्षित किया। ६१ उसकी सुंदर लंबी केशराशि ने सर्परूपी कामदेव के समान मन में कंपन जगाया तो अन्य एक राजा ऐसा भयभीत हुआ, मानों उसके शरीर पर सर्प चढ़ गये हों। ६२ कन्या को देखने-मात्र से और एक राजा के शरीर-भर को रोमांचन ने घेर लिया और उससे उत्पन्न पुलकों को वीणा से झंकृत नाद समझकर (वह) भ्रमित हुआ। जानकी का सौंदर्य सचमुच कुतूहलकारी है न? । ६३ एक और राजकुमार ने पल्लव-सदृश अधर-वाली सीता के भरे कुचों के ऊपर शोभायमान कपड़े को कौतूहलपूर्ण दृष्टि

पल्लवदिं दुकूल नव पल्लव शोभॆयनागलॊवॆनि-
त्तल्लियॆ कण्पळंचलॆयॆ जानकियं मनमॊल्दु नोडिदं ।। ६४ ।।

कॆलरागल् ऋजुविंदमर्धऋजुविंदं साचियिंदं कॆलर् ।
पलवुं भगियिनिर्दु जानकिय रूपाश्चर्यमं नोडि क-
ण्मलरं चित्तमनित्तु चित्रिसिदवोल् निष्पंदरागिर्पुदुं ।
गॆलॆवंदत्तु विचित्र चित्र सभॆयं भूभृत्सभामंडलं ।। ६५ ।।

अनितिंद्रियमुं विषयम- ❋ ननाकुलं बिट्टु दर्शनेंद्रियमॊंद-
र्कनुवशमादुवॆनल् नृप ❋ तनयर् जानकिय मेलॆ कण्णागिर्दर् ।। ६६ ।।

करणं नयनमॆ विषमं
तरुणियॆ पॆरतेनुमिल्लॆनल् रांजतनू-
जर कण्गळॆळसि बळसिदु
वुरवणिसिदुवट्टि मुट्टिदुवु जानकियं ।। ६७ ।।

अनंतरं—
बिसरुह नेत्रॆगॆ जानकि- ❋ गॆ सुट्टि तोरुत्तुमरिपिदळ् परिविडियिं
पॆसगॊंडु वृद्ध कंचुकि ❋ पॆसर नृपात्मज वंश वीर्य श्रुतमं ।। ६८ ।।

अंतरिपुवुदुं—
कडुमंदमप्प कण्णॆमॆ- ❋ कुडुवुर्व तुडुकॆ नोडॆ मॊगरसवॆंबि ।।
गडलॊळ् पॊळॆवॆळवाळॆय ❋ बॆगंडनॊळकॊडुवक्षिगळ् जानकिया ।। ६९ ।।

ननॆय सरल्गळंतॆ नॆरॆदिंगळ तण्गदिरंतॆ कंतुरा-
जन करवाळमॆय्वॊळपिनंतॆ नवोत्पल दामदंतॆ पू-

---

से, आँखें फैलाकर, जी भरकर देखा । ६४ उपस्थित राजाओं में कइयों ने खड़े होकर, झुककर, टेढ़े होकर, अनेक भंगिमाओं में जानकी के रूपाश्चर्य को चित्रवत् निश्चल अपलक नेत्रों से देखा । ६५ राजकुमारों ने जानकी को इस तरह देखा, मानों वे अपने अन्य इंद्रिय-व्यापारों को भूलकर केवल दर्शनेन्द्रिय-व्यापार में ही खो गये हों । ६६ मन ही दृष्टि बनकर और विषय मानों केवल स्त्री हो, राजकुमारों की दृष्टि ने सीता को स्पर्श किया । ६७ तत्पश्चात, वृद्धा कंचुकी ने उँगली रखकर उपस्थित राजकुमारों के वंश, पराक्रम (आदि) का परिचय दिया । ६८ इस तरह बताने पर, उसकी, जिसकी पलकें अधिक मोटी और भौंहें टेढ़ी हैं, आँखों को शीघ्र स्पर्श करने पर वे (आँखें) ऐसे प्रतिबिंबित हुईं, मानों मुख-रस-रूपी रस-समुद्र में सुशोभित मीन (का सौंदर्य) हो । ६९

विन मळेयंतॆ तुंबिगळमालॆ तॆरंबॊळेवंतॆ लोललो-
छन रुचि सुत्तिमुत्तिदुदशेष नृपाल सभांतराळमं ॥ ७० ॥

अंतु नोडि—

ॲरगदॆ पूत चंपकवनक्कॆ नमेरु महीरुहक्कॆ बं-
दॆरगुव चंचरीकदवोॆलाकॆय केकरमन्यराजक-
क्कॆरगदॆ राघवंगॆरगॆ कंचुकि कण्णरिदा लतांगिग-
ळ्किरॊळभिवर्णिसल् बगॆदळा धरणीश गुणैक देशमं ॥ ७१ ॥

प्राकृतनल्लनी दशरथाग्रतनूभवनेकवाक्यना-
शाकरि कर्ण चामरयशं चरमांगननंतवीर्यनि-
क्ष्वाकु कुलामृतार्णव सुधाकिरणं रणमेरु लोक लुं-
टाक निदाध ताप हर वर्षण मेघनुदात्तराघवं ॥ ७२ ॥

करियं काममं बिस पां- * डुरवर्ण रामनिदुवॆ भेदमभेदं ॥
निरतिशयमप्परूपिं *वरनागल् निनगॆ तक्कनी रघुवीरं ॥ ७३ ॥

ॲंबुदुमासमयदॊळा विद्याधर महत्तरं विधिपूर्वकमाविषम चापमनर्चिसुवुदुं—

रसना शंपा शतं संचळिसॆ पुदियॆ फूत्कारमाशांतमं द-
ळ्ळिसॆ वह्निज्वालॆ दीर्णानन कुहर सहस्रंगळि कण्गळिंदॆ ॥

---

उसकी आँखों ने उपस्थित राजसभा के हृदयों को, पुष्पबाण की तरह, पूर्णिमा के चंद्र की ज्योत्सना के समान, कामदेव के खड्ग की चमक की भाँति, उत्पल पुष्प के हार-सा, पुष्प-वर्षा-सदृश, भ्रमर-समूह की कांति के समान, घेर लिया। ७० इस तरह देखा, जिस तरह भ्रमर खिले हुए चंपा पुष्प के बन को न घेर करके पौधों को घेर लेते हैं, सीता की आँखों ने अन्य राजकुमारों को न देखकर राम को निहारा तो उसे कंचुकी जान गयी और वह राम के गुणों का वर्णन करने लगी। ७१ यह राम असामान्य है। वचन निभानेवाला है। दिग्गजों का कान उमेठने का यश रखता है। अनंत बलवान है। इक्ष्वाकु-कुल-रूपी अमृत-समुद्र के लिए चंद्रकिरण के समान है। रणवीर तरंगतम शवर के अभिमान (गर्व) का अपहरण किया है। उदात्त है। ७२ कामदेव काला है और यह गौर—इनमें इतना ही अंतर है, अन्यथा अभेद है। अतिशय रूपवान यही तुम्हारा वर बनने योग्य है। ७३ —ऐसा कहने पर, उस समय विद्याधर अधिकारी ने धनुष को विधिवत् पूजने पर, बिजली-सदृश सैकड़ों जिह्वाएँ चलने लगीं, फूत्कार दिगंतों तक सुनायी पड़ा, अग्नि-ज्वाला हजार मुखों में प्रज्जवलित होकर चिनगारियाँ भड़कने

णदेसेगंगारंगळेतं केंदरे फणसहस्रंगळं बिर्चि कण्ग-
विसि वज्रावर्तं चापं पडेदुदु भयमं काळ काळाहिरूपं ॥ ७४ ॥

सिडिलंतें मोळगि नेलनं ✻ पोडेयुत्तुं पत्तु देसेगव्वळिसुत्तुं ॥
पडेदुवगुर्वं जवनेदें- ✻ गिडे वज्रावर्तं सागरावर्तगळ् ॥ ७५ ॥

आगळवर मुसकमं कंडु भयंगोंडु खचर मंडलं प्रभामंडलंगे कन्ने कैसार्दळेंदु पेरसार्दु नोडुतिर्पुदुं—

ई वज्रावर्तं कोदंडमनवयवर्दिदेरिसल् साल्व दोर्द-
डावष्टंभ प्रचंडं जनकजेगे वरं वर्पुदबी व्यवस्था-
रावं कर्णावतंसं पसरिसे निजपीठंगळिंदेळ्दुदागळ् ।
तीवुत्तिर्पन्नेगं भूषणरुचि ककुभानीकमं राजलोकं ॥ ७६ ॥

मनसिजनुं चंद्रमनुं ✻ दिनकरनुमनेकरेके नेरेदरी पेळें ॥
बिनेगं नृपतनयर्बि- ✻ ल्लनेरिसल् तम्म बेळगे बेळगेने बंदर् ॥ ७७ ॥

अंतु बंदगुर्वुपर्वे बिगुर्विसिद बिल्गळं कंडु भयगोंडु—
उरियं कारुव केंडमं करेव बिल्लं कंडेविल्लुक्केवं ।
तरुणीरत्नमनिळ्दुकोळ्व समकट्टिदट्टिदं खेचरं ॥
मरुळदं जनकं व्यवस्थेयनोडंबट्टारो कल्याण त-
त्परी मंगळ लग्नदोळ् कुळिकदंष्ट्रा लग्नमं सैरिपर् ॥ ७८ ॥

---

लगीं, हजार फणों को फैलाकर, भयानक आँखें दिखाता हुआ वज्रावर्त, धनुष ने भीकर स्वरूप धारण कर लिया । ७४ वज्रावर्त, सागरावर्त धनुषों ने घनगर्जना की तरह गरजकर पृथ्वी को कँपाते हुए, दसों दिशाओं में व्याप्त होते हुए, भयंकर रूप धारण कर यमराज की छाती को भी दहला दिया । ७५ उस समय खेचरों के आनंदोल्लास को देखकर ऐसा प्रतीत हो रहा था कि कन्या (सीता) प्रभा-मंडल की ही हो गयी । इतने में यह घोषणा सुनकर कि इस वज्रावर्त धनुष को उठाने की शक्ति (क्षमता) रखने वाला राजा इस सीता का पति बन सकता है, अपने-अपने आसन से उठ खड़े हुए राजाओं की आभरण-शोभा को उपस्थित राज-समूह ने देखा । ७६ अपने वैभव का प्रदर्शन करते हुए धनुष उठाने के लिए आगे आनेवाले राजकुमारों को देखकर ऐसा प्रतीत हो रहा था, मानों कामदेव, चंद्र, सूर्य अनेक संख्या में वहाँ उपस्थित हुए हों । ७७ —इस तरह आये हुओं का शौर्य अधिक होते हुए भी वश में न आनेवाले धनुष को देखकर वे डर गये । अग्निज्वाला उगलनेवाले, चिनगारी बरसानेवाले धनुष को देखकर, पीछे हटनेवाले राजकुमारों को देखकर खेचरों ने जनक से कहा कि सीता

अहिदर्शनमल्तु शुभा-* वहं विवाहक्के विषममीमार्गमहि ॥
ग्रहणं मुन्नं पाणि-* ग्रहणं बळियं गणिन्नवघटितमोळवे ॥ ७९ ॥
मधुपर्कमल्तु मंगळ* विधानदोळगोंदुमल्तु पावं पिडिवी-
विधि कन्या परिणयन* प्रधान कार्यगडिन्नवघटितमोळवे ॥ ८० ॥
कुडुवें जानकियं पिडि* दोडजगरमनेंदु मुन्न ,पेळ्दोडेयागा-
रूडमं कल्तु विवाह-*क्कोंडरिसुवं बरिदे पिडिवनावनो पावं ॥ ८१ ॥

दूरदोळंजदीक्षिसुव कणगलिगळ् नृपरारूमिल्लेनल्
सारेवरेल मनंगिडद मेय्गलियावनो बाहुवीर्यदिं-
दाखिनेत्तलार्पनेनलेरिसुवुद्धत वृत्ति नाडेयुं
दूरमिवर्के बिल्वेसरनिट्टवनुर्विगे नंजनिट्टवं ॥ ८२ ॥

अेंदु नेरेदरसुमक्कळेल्लराबिल्लं कंडु बलगरं पोदेदंते पेडं मगुळे—

देशाधीश तनूभवर् सेडेवुदुं साकेत सिंहासना-
धीशं कंडु दरस्मितं दशरथं भ्रूवल्लरी पल्लवा-
देशं नोडे मुखाब्जमं सभेयिनेळ्दिं तुंगवंशं सुरें-
द्राशादंति बलं जिताहितबलं दुर्वार बाहाबलं ॥ ८३ ॥

---

उन्हें सौंपी जाये। इस बात को सुनकर जनक ने यह कहकर उनकी निंदा की कि वे विघ्न-संतोषी है। ७८ मंगल कार्य के इस अवसर पर सर्प-सदृश इस धनुष का दर्शन तो उपस्थित राजाओं के लिए पाणिग्रहण न होकर सर्पग्रहण है; यह स्वयं सिद्ध (सत्य)है। ७९ विवाह-समय का यह मधुपर्क भी स्वीकार नहीं है। सर्प को पकड़ने का यह क्रम भी कन्या-परिणय की रीति में नहीं है। तुम लोगों के लिए तो यह विधि नियम है। ८० जनक की इस घोषणा को सुनकर कि इस कालसर्प को उठाने पर सीता दी जायेगी, खेचर कहने लगे कि मृत्युस्वरूपी इस सर्प को कौन उठावेगा? ८१ दूर से बिना डरे धनुष को देखनेवाले वीरों ने सोचा कि इस धनुष को उठानेवाला कोई वीर (बचा) नही है, ऐसा कोई साहसी भी नहीं है। वे कहने लगे कि इस तरह की स्पर्धा की योजना करानेवालों ने काले सर्प को धनुष नाम देकर अन्याय किया है। ८२ —उस धनुष से डरकर राजकुमार पीछे हटने लगे। इस तरह पीछे हटते हुए राजकुमारों को साकेत नगर के राजा दशरथ ने देखा और अपने पुत्र राम का मुख देखा। संकेत पाकर अत्यंत वलशाली और शत्रु-भीकर माना जानेवाला राम सभा में उठ खड़ा हुआ। ८३ —यूँ उठा तो, देखनेवालों के प्रतिबिंब उसकी

अंतु तळर्वुदुं—

जन नयन प्रतिबिंबं॥तनुरुचियोळ्पोळेये नडेव नेय्दिल्गोळनं ॥
नेनेयिसि माण्दने रामं॥नेनेयिसिदननुक्षणं सहस्रेक्षणनं ॥ ८४ ॥

बलभद्रं रजताद्रि बर्पतेरदिं वंदं धनुर्दर्शना-
कुलरं राजतनुजरं स्मितमुखं नोडुत्तुमुद्भ्रूलतं ॥
केलरं मूर्छेगे संदरं केलवरं बेळ्कुत्तु बेन्नितरं
केलरं वेक्कसमुत्तरं केलबरं शंका विषातंकरं ॥ ८५ ॥

अंतेय्देवर्पुदुं—

पदनख दीप्ति मंजरि निचोळकदंतिरे तन्ननावगं ।
पुदियलोडं बिगुर्वणे रघूद्वह सन्निधियिंद दृश्यंम-
प्पुदुमिळिदाय्तु चापलतॆ रोहणशैल विषापहार र-
त्नद वितताशु तळ्तडरे निर्विषमाद महा विषाहिवोल् ॥ ८६ ॥

आगळा विषम कोदंडमनेरंड कांडमं बगेवंतु बगेदु—

पदुळ निर्देडगय्योळोत्ति रघुजं कोप्पं पदांगुष्टम्-
लर्दोळिट्टीरिसॆ कालदंड निभमं कोदंडमं भूतळं ॥
पदुळंनिदुर्दे शेषकंठ कठिनास्थि श्रेणि नुर्गागदि ।
दुंदे कूर्मोन्नत कर्परं नळिदु बेन्नं पत्तदें माण्दुदे ॥ ८७ ॥

इर्मे भरंगेय्दने गोले ॥ गोर्मेदिलोत्तिदनगुर्वु मेय्वेत्तुदना ॥
कार्मुकमं रघुवीरन ॥ दोर्मडळ शक्ति मनुज साधारणमे ॥ ८८ ॥

---

देहकांति में सुशोभित हुए। गतिशील कमल-सरोवर के समान पग बढ़ाता हुआ आनेवाला राम सहस्राक्ष-इंद्र के समान दिखायी पड़ा। ८४ बलभद्र राम ऐसा चला आ रहा था, मानों स्वयं रजताद्रि (पर्वत) ही चला आ रहा हो और धनुष को निहारनेवाले राजकुमारों को देखकर मुस्कराते हुए, उसे उठाने में असमर्थ हो मूर्छित हुओं को देखकर सहानुभूति दर्शाकर आगे बढ़ा। ८५ —यूँ आते हुए, उसके चरण-नखों की कांति कवच के समान रहकर सदा उससे आवृत रहने पर, रघुराम की उपस्थिति से भयभीत हो सम्मुख स्थित वेगहीन धनुष ऐसा प्रतीत हुआ, मानों कनक पर्वत के विषापहार रत्न-दर्शन से विष त्यागा हुआ महासर्प हो। ८६ —तब उस धनुष को कपास का कांड (रूई का पौधा) समझकर, सीधा खड़ा होकर, बायें हाथ से पकड़कर धनुष के छोर को पैर के अँगूठे में रखकर, धनुष, जो यमदंड के समान था, को उठाने के कारण भूमंडल शांत रहेगा ? शंका हुई कि

पुलकं जानकिगुत्सवं जनकराजंगुम्मळं खेचरा-
वलिगुद्वेगभरं नरेंद्र सुत संदोहक्कें सम्मोहनं ॥
ललनाश्रेणिगे विस्मयं पुरजनक्काकर्षणं लोचना-
वलिगाय्तेरिसि नीवि जेवोंडेये वज्रावर्तमं राघवं ॥ ८९ ॥

तदनंतरं—
समदं लीलेयिनेत्ते खेचरवलं किळ्तत्ति पारित्तनु-
क्रमदिंदानतमागे कोप्पु पिरिदुं लज्जानतं राजलो-
कमणं बेक्कसमुत्तुदेरिसुवुदुं कोदंडमं रामन
श्रमदिं मन्मथनागळेरिसदे मारेच्चं पुरस्त्रीयरं ॥ ९० ॥

अवतंसमादुवमर
स्तवनंगळ् सकळ जनद जयजय निनदं ॥
किविसद्दं किडिसिदुदु
त्सव पटह ध्वनिगळुण्मि पोण्मिदुवागळ् ॥ ९१ ॥

ऎत्तिदुवु मंगलध्वज- * मेत्तिदुदु सितातपत्रवागसमं पो
त्तेत्तिदुदाशीर्वादं * मुतिन सेसेगळनिक्किदर् माननियर् ॥ ९२ ॥

आगळा बळन दोर्बलक्कें कंचुकि रोमांच कंचुकित शरीरेयागि

---

महाशेष की रीढ़ की हड्डी टूटे बिना रह सकेगी ? । ८७ राम ने एक बार से अधिक (वार) धनुष को छुआ ? नहीं। भंयकर आकार के धनुष को एक बार पैर से दवाकर उसे मानों सर्तक कर दिया। उसकी अद्वितीय शक्ति सामान्यों में थोड़े ही है ? । ८८ वज्रावर्त धनुष को राम के द्वारा उठाने से सीता को रोमांचन हुआ, जनक को हर्ष हुआ, खेचरों को चिंता हुई, राजकुमारों को मतिभ्रांति हुई, स्त्रियों को विस्मय हुआ, पुरजन आर्कषित हुए। ८९ तत्पश्चात, धनुष को राम द्वारा अनायास उठाने के कारण खेचर-समूह विवाह-मंडप त्यागकर चला गया। धनुष राम के वश में होने के कारण उपस्थित राजकुमारों ने लज्जा से सिर झुका लिया था। चढ़ाये हुए धनुष को नीचे रखकर राम ने पुरस्त्रियों पर सम्मोहनास्त्र फेंका। ९० इसे देखकर जयजयकार करनेवाले देवताओं के जयघोष उपस्थितों के कानों के लिए कर्णाभरण वन गये और अन्य स्वर सुनायी नहीं पड़े। ९१ मंगल ध्वजाएँ और श्वेत छत्र आकाश को छूने लगे। सुहागिनों ने आशीष के रूप में मोती वरसाये। ९२ —तब राम के सौंदर्य को देखकर पुलकित हो, वृद्धा कंचुकी ने निवेदन किया कि सीता के मनकी इच्छा पूर्ण होने के कारण इसी मंगल मुहूर्त में श्रीराम को फूलों से सजावें (श्रृंगार करें)।

जानकीदेवि निजमनोरथं सफलवादुदिदुवें पुण्यावह समयमखिल राजकुल शेखरनं कुसुमशेखरनं माळ्पुदेंदु विन्नविसें—

आवेंडें हंसिगीनडेंय चेंल्वेंनें नूपुरदिंचरं स्मरं ।
जेवोंडेंदंदमागें मृदुपादतळंगळ केंपु कूडें कें-
दावरेंवूगळं केंदरुवंतिरें कुंतळ सौरभक्कें भृं-
गावळि मेलें पीलिदळेंमंतिरें बंदळदोंदुलीलेंमिं ॥ ९३ ॥

अलर्गणेंयनंगजंगी-
यलेंदु रति वर्प माळ्केंयिं मालेंयना ॥
ललितांगि पिडिदु कण्गं
केंलक्कमा दाशरथिय बगेंगं बंदळ् ॥ ९४ ॥

अंतुबंदु—
मालेंयमेलें तुंबिगळमाळें तेंरंबोंळेंदाडें वेरें पू-
मालेंय लीलेंयं केंदरें केकरमालें शिरीषमालेंयं ॥
सोलिसें नीळ्द बाहुलतें तोळ मोंदल् मदनानुरागमं ।
सालिडें सार्दु सीतें रघुवंश नमेरुगें मालेंसूडिदळ् ॥ ९५ ॥

तनिसोंकिं मेंयगें रोमांचमनोंदविसि रामंगें वैदेहि नीरे-
जनिसर्गामोद गंधोदक सवनमनित्तळ्किरिं वाहुमूलं ॥
स्तनमूलं नाभिमूलं त्रिगुणिसें समनश्शेखरं माडि कंद-
र्पन वामोपांतदोंळ् रंजिसुव रतिय सौंदर्यमं सूरेंगोंडळ् ॥ ९६ ॥

---

सीता को चलकर आते हुए देखकर ऐसा लगा कि और किस हंसिका (हंसी) में यह भगिमा है ? वह चली तो उसके द्वारा पहनी हुई घुँघरुओं की मधुर ध्वनि मन्मथ के धनुष की टंकार के समान थी, उसके कोमल चरणों की लालिमा लाल कमल का अपमान कर रही थी, केशराशि की सुगंधि के कारण भौरे चंद्राकार में घेर रहे थे । ९३ हाथ में वरमाला लिये वह राम के पास आयी तो ऐसा प्रतीत हुआ, मानों कामदेव को पुष्प-वाण देने के लिए रतिदेवी ही आ रही हो । ९४ —इस तरह आकर, उस कुसुममाला पर मँडरानेवाले भ्रमरों का समूह एक अन्य पुष्पमाला के समान दृष्टिगोचर हुआ । सीता की दृष्टि शिरीषपुष्प की माला से बढ़-कर (सुदर) थी; लतारूपी बाहुओं से अनुराग जगाती हुई सीता आकर रघुवंश-तिलक राम को पुष्पमाला पहनायी । ९५ अपने स्पर्श से राम के शरीर में रोमांच जगाकर सीता, जो रतिदेवी से दुगुनी सुंदरी थी, कमल के सुगंध से मिश्रित जल से अभिषेक कर, काँख, छाती, पेट पुनः पुलकित

बलदेवंगेवुदो बें- * वलमातनोळाद मोहदिं कृष्णं दो-
र्वलदृप्तं सेणसिदरं- * कोललुं गेललुं कडंगि पिंदने बंदं ।। ९७ ।।
आकारमल्तु वज्र * प्राकारमिदेनिसि लक्ष्मणं बरे चापं
वैकुर्वण विषम फणीं- * द्राकृतियं बिट्टु मट्टमिर्दत्तागळ् ।। ९८ ।।
गरुडोद्गार मणिच्छवि
गरुडध्वजनेनिप कृष्णनिदिरोळ् धनु त-
न्नुरगाकारमनुषसं
हरिसि निजाकृतियिनिर्पुदोंदच्चरिये ।। ९९ ।।

अंतुबंदु—
नगधरनेत्तने धनुवनेरिसने नगसानु कूटमं ।
पगेवरनेरिसल् नेरेवलंघ्यवलं बलगर्वदिंददं ।।
बगेदने पुर्बनेरिसुव माळ्केयिनश्रमदिं पोडर्पु कै ।
मिगे रिपुमर्दनं धनुवनेत्तिदनेरिसिदं जनार्दनं ।। १०० ।।
पराभविसिदं गुणप्रगुण चंड कोदंडदिं ।
परिस्फुरित पंचरत्न रुचि सागरावर्तदिं ।।
विरोधिवल पोत वीररस सागरावर्तदिं ।
सुरेंद्रधनु मुडिदंबरमनंदु पीतांबरं ।। १०१ ।।

---

(रोमांचित) होने पर कंदर्प (कामदेव)-सदृश राम के वामपक्ष पर खड़ी हुई । ९६ वलदेव राम को रक्षा की क्या आवश्यकता है? फिर भी उसके प्रति कृष्ण (लक्ष्मण) का जो व्यामोह है, उसके कारण राम का सामना (विरोध) करनेवालों को मारने और पराजित करने की इच्छा (उद्देश्य) से उसके (राम के) पीठ पीछे (लक्ष्मण) आया । ९७ जब लक्ष्मण आया तो लगा, मानों वह देह नहीं, वज्र प्राकार है और भीषण आकार का सर्प-रूपी धनुष सामान्य धनुष-सा लगा । ९८ विष-परिहारी मणिस्वरूपी एवं गरूड़ध्वजी कृष्ण के सम्मुख सर्पस्वरूपी धनुष अपने (भयानक) रूप को छिपाकर निजरूप धारण कर ले तो आश्चर्य की वात क्या है? । ९९ —इस तरह आकर, जिसने पर्वत को उठाया है, वह धनुष उठाये बिना रहेगा? पर्वतशिखरों के समूह-सदृश शत्रुबल को पराजित करने की क्षमता का अलंघ्य साहसी वलदेव के लिए यह सामान्य धनुष क्या चीज है? अनायास जनार्दन द्वारा उठाये हुये धनुष को उसने चढ़ा लिया । १०० अति वलशाली पीतांवर (कृष्ण) ने जिस तरह सागरों से आवृत्त राजाओं के अभिमान को चकनाचूर कर दिया था, उसी तरह सागरावर्त के अभिमान को

उदधि कलंकिदत्तु देसॆ तल्लळिसित्तमराद्रि गाळिगॊ-
ड्डिद सॊडरंतॆ संचलिसिदत्तु नॆलं नडगित्तु दिग्गजं ॥
मदमुडुगित्तु खेचरवलं पॆळरित्तु करुत्तु दिव्य चा-
पद तिरुवाय्गॆ दिव्यशरमं तरॆ दोर्वलशालि लक्ष्मणं ॥ १०२ ॥

करकमलंगळं मुगिदु लक्ष्मणदेव शरण्यमॆंव दे-
वर नुडि पॊण्मिदत्तलक पॆर्मळॆ कॊंडुदु देवदुंदुभि ॥
स्वरमॊगॆदत्तवर्कॆगिदु खेचरराजमहत्तरं भया
तुरनॆमॆयिक्कदॆंटनॆय केशवनं वॆरगागि नोडिदं ॥ १०३ ॥

अवटं वज्रावर्त- ॥ क्कॆ दिव्यमॆनिसिद हलायुधंवॆरसु वलं-
गदॆवॆरसु सागराव ॥ र्त दिव्य चापक्कुपेंद्रनधिपतियादं ॥ १०४ ॥

चंद्रास्यॆयरं मनदॊळु- ॥ पेंद्रंगीरॊवंदिवरं निर्जित दे-
वेंद्र गणिकॆयरनंकद ॥ चंद्रध्वजनळ्कि कप्पमीवमॊलित्तं ॥ १०५ ॥

आगळनेकार्चनॆगळिं धनुर्युगलमं जनकनर्चिसुवुदुं—
अनरण्यसुतं दशरथ॥जनपति करिघटॆयॆळश्वदरिदॊळुपेंद्रं ॥
जनक तनूजॆयुमं रा-॥मनुमं मुंदिट्टु मिथिळॆगभिमुखरादर् ॥ १०६ ॥

अंतु स्वयंवरशालॆयिं तळर्वुदुं—

---

मिटाया तो ऐसा लगा, मानों आकाश में इंद्रधनुष उदय हुआ हो। १०१ लक्ष्मण ने धनुष पर बाण चढ़ाया तो समुद्र मानों मथ गया, दिशाएँ तड़प उठीं, मेरु पर्वत हवा के झोंके से टकराये दीप-सा चलने लगा, धरती काँप उठी, दिग्गजों का मद नाश हुआ, विद्याधर बल डर गया। १०२ हे भगवन लक्ष्मण! रक्षा करो—कहते हुए देवताओं ने हाथ जोड़ा और फूल बरसाये। देव-दुंदुभी सुनायी पड़ी। उस ध्वनि को सुनकर खेचर भयभीत हुए। विद्याधरों के अधिकारी ने भय-मिश्रित आश्चर्य से अष्टम केशव को देखा। १०३ (इस तरह) पराक्रमी बलदेव (राम) ने हलायुधधारी हो वज्रावर्त धनुष को और गदाधारी अच्युत (लक्ष्मण) ने सागरावर्त धनुष को (अपने) काबू में कर लिया। १०४ तब जनक के अनुज चंद्रध्वज ने मन में संकल्प किया कि अपनी अठारह चंद्रमुखी पुत्रियों को उपेंद्र (लक्ष्मण) को दे दूँगा। १०५ अनरण्य के पुत्र दशरथ राजा ने गज-समूह के साथ, लक्ष्मण ने अश्वदलों के साथ, राम और सीता का अनुसरण करते हुए नगर की ओर प्रस्थान किया। १०६ बुर्ज को हिलाकर, गोपुर में चढ़कर, दुर्ग को लाँघकर, अटारी पर उड़-चढ़कर, मार्ग के चौक से आकाश के पेट की ओर लपकी-सी,

अट्टळेयं पळंचि पुरगोपुरमं परिदेरि कोंटेयं ।
मेट्टि सुधा गृहावळिगे लंघिसि हर्म्यतळक्के पाय्दु चौ-
वटमनेय्दि देवगुळदादलेयिं गगनोदरक्के दिं ।
किट्टुदु दुंदुभिस्वनमनेरिसिं भोंकने शंकनिस्वनं ।। १०७ ।।

आगळा पुरजनंगळुत्तुंग माटकूट प्रासादंगळनेरि—
तलेवरिदाने सुत्ति पलवुं बरे तळ्तिरे मेघडंबरं ।
ललनेयरिक्के चामरमनिक्केलदानेय पुष्पकंगळोळ् ।।
नेलसि कुळाचळाकृतियनेरि गजेंद्रमनिंद्रनंते ब-
र्पलघुपराक्रमं दशरथं परिपूर्णजगन्मनोरथं ।। १०८ ।।

वनधितरंगदंतिरे तुरंग दळं बरेवाजि राज व-
ल्गनदिनुरस्स्थलंबिडिदु लक्ष्मिय केकरदंते तोरमु-
त्तिन तिसरं तेरंबोळेये मिंचिनवोल् मणिकुंडलांशुळ् ।
तोनेये कंदर्पिनोळ् मदनदंतिरे बर्पवनल्ते लक्ष्मणं ।। १०९ ।।

तनिसोंकि तनगीये हर्षभरमं लज्जाभुराकुंचिता-
नने वैदेहि तदीय कुंतळ सहस्रक्कित्तु तिर्यग्विळो-
कनमं हेम वरूथदोळ् तेलसि नेत्रानंदमं माळ्प रू-
पिन चेल्वि मदनंगे लाघवमनित्ता वर्पवं राघवं ।। ११० ।।

चल नीलाचल रत्नकूटमेने कालगोदानेयं दोर्भु जं-
गलता दंष्ट्रिके कण्गुविसुविनं वज्रांकुशं मौक्तिका-

---

बजायी हुई शंख-ध्वनि ने दुंदुभी-ध्वनि को मात (फीका) कर दिया । १०७ तब नगर की जनता ने अटारियों पर चढ़कर देखा कि, हाथियों के समूह पर छत्रधारण कर, परिवार की स्त्रियाँ हाथियों के पक्ष की पालकियों में बैठकर चामर डूला रही थीं कि कुलपर्वत-सदृश ऐरावत पर चढ़कर आनेवाले इंद्र के समान अपरिमित पराक्रमी दशरथ आ रहा है । १०८ उबलते हुए समुद्र की लहरों के समान, अश्वदल के बीच पुरुषोत्तम के वक्षस्थल पर निवास करती हुई लक्ष्मी के दृष्टिक्षेप की तरह मोती का तीनलड़ी हार सुशोभित होने पर रत्नकुंडलों की कांति को बिजली-सा बिखेरता हुआ, मन्मथ की भाँति जो आ रहा है, वही लक्ष्मण है । १०९ देहस्पर्श से मन को आनंद होने पर, शर्म से मुँह झुकाई हुई सीता राम की केशराशि को वहीं से देखकर स्वर्ण-रथ पर बैठकर आँखों को आनंद प्रदान करनेवाले रूप (सौंदर्य) से कामदेव के सौंदर्य को मात करते हुए जो आ रहा है, वही राघव है। ११०

वलि वक्षस्सरसीमृणाळिकॆ बॆडंगं वीरॆ चंद्रार्करं।
गॆलॆवंदा बरुतिर्पवर् भरतशत्रुघ्नर् पुरोभागदॊळ् ॥ १११ ॥

ऎंदु पुरजन परिजनंगळॊरॊर्वरॊळ् नुडियॆ पुरमं पॊक्कु करुमाडद मुंदण विवाहमंडपद मुंदॆ वाहनंगळनिळिदु पुण्यपुण्यांगनाजनद तळिव सजळ धवळ कळमाक्षतंगळिनळक वल्लरियं कुसुमिसुत्तुमॊळगं पुगुवुदु—

हरिनील स्तंभमं जागद पडलिगॆयुं तुंग भृंगारमुं नॆ-
म्मिरॆ भासद्भित्तियं सुत्तिरॆ सुरुचिर चित्रं हरिद्रत्न मध्या ॥
जिरमं मुक्तावली रंगवलि बळसॆ कर्केतन द्वार शाखां
तरमं रत्न स्फुरत्तोरणमॆळसॆ बॆडंगादुदुद्वाह गेहं ॥ ११२ ॥

सुरदंपतिगळ विद्या-
धर दम्पतिगळ नरेंद्र दम्पतिगळ कि-
न्नर दम्पतिगळ विद्धं
विराजिसित्तदर पॊळॆव पळकिन कॆरॊळ् ॥ ११३ ॥

पुरु जिन चरिमं भरते-
श्वर चरितं सगर चक्रवर्तिय चरितं ॥
हरिवंश वीर पुरुपर
चरितं बरॆदिर्दुवल्लि कॆलकॆलवॆडॆयॊळ् ॥ ११४ ॥

---

गतिशील नीलाचल के रत्न-समूह के समान, हाथी पर चढ़कर सर्पलता-सदृश अपने बाहुबल से दर्शकों की आँखों को भयभीत कराते हुए हाथ में धारण किये हुए वज्रांकुश, वक्षस्थल पर पहने हुए मोती का हार शोभा फैलाने पर सूर्य-चंद्र को पराजित करने की शक्ति के साथ जो सामने दिखायी पड़ते हैं, वे ही भरत-शत्रुघ्न हैं। १११ —इस तरह लोग परस्पर कह रहे थे कि वे नगर में प्रविष्ट कर राजमहल के सम्मुखवाले विवाह-मंडप के सामने अपने वाहनों से उतरकर, भद्रस्त्रियाँ अक्षत, सुगंधित द्रव्यों का सिंचन कर रही थीं कि भीतर गये। नीलरत्न के स्तंभ मरकत के कीलों और सुवर्ण-कलश से सुशोभित हुए। दीवार में मनोहर चित्र लटकायी गयी इंद्रनील-मणि का मध्यभाग मोती की 'रंगोली' से आवृत चाँदी के द्वार को रत्न-तोरणों से सजाया। इस तरह स्वयंवर-गृह की शोभा निखर उठी। ११२ देव-दम्पतियों, विद्याधर-दम्पतियों, राज-दम्पतियों, किन्नर-दम्पतियों के प्रतिबिंब-चंद्रकांत शिला की दीवारों पर प्रतिबिंबित हुए। ११३ वहाँ अनेक स्थानों पर पुरु परमेश्वर, भरत चक्रवर्ती, सगर चक्रवर्ती और हरिवंश

आमोद मुदित मधुकर*दामकदोळ् नीलरत्न धामं मल्ली ॥
दामकदोळ् मुक्ताफल*दामं तडवादुवोडनें मणिमंडपदोळ् ॥ ११५ ॥

आलंबित मणिघंटा
जालकदेडेयोळेळले कट्टिद मुक्ता
मालकेयं नव विचकिल
मालकेगेत्तेळसि सुळिवुवळि कळभंगळ् ॥ ११६ ॥

मंगळ गायनियर गी-* तगंळनुपहार कुसुम मधुपान व्या-
संगदोळिदेंळदुंबिग *ळिगोरलिर्मडिसिदत्तु राजांगणदोळ् ॥ ११७ ॥

पळिकिन कंभगंळ् क-
ण्गोळिसुव माणिकद सोडर्गळि नाडेमनं-
गोळिसिदुवु लसित भसितो-
ज्ज्वलगात्रं स्थाणु नोसल कण्दोरिदवोल् ॥ ११८ ॥

अरुणमणि दीप रुचियिं*परभागंबडेद नीलरत्न स्तंभां
तरदबलाप्रतिबिंबं *सिरि नेर्मिदळेनिसिदत्तु पीतांबरनं ॥ ११९ ॥

उगुळ्दपुदिंद्रचाप लतेयं नवरत्न वितान माडिद-
त्तगुरुव धूपधूम लते तुंबिय नीलद मेय्गे हास्यमं-
पगलनिरुळ्गे माणिकद दीविगे कैसेरेगोट्टुदुत्पता-
केगळ निलंगेमाडिदुवुमार्ग निरोधमना निवासदोळ् ॥ १२० ॥

---

के अनेक वीर पुरुषों के चारित्र्य-संबंधी विषय (इतिहास) लिखे गये थे। ११४ रत्नमंडप में आनंद से उड़नेवाले भ्रमरों के समूह नील रत्नमणि की माला के समान और भ्रमरियों के समूह मोतियों के हार के समान सुशोभित हुए। ११५ झूलती हुई रत्नमाला और मोतीमाला को खिले मोगरा पुष्प माला समझकर भ्रमित हो भ्रमर शिशु (उन्हें) घेर रहे थे। ११६ मंगल गीत गानेवाली गायिकाओं के गीतों की मधुरध्वनि पुष्पों पर बैठकर मधु चूसनेवाले भ्रमरों की गुनगुनाहट को दुगुना कर रही थी। ११७ चंद्रकांतशिला के स्तंभों में चमकनेवाले माणिक्य के दीप मन को आनंद प्रदान कर ऐसा प्रतीत हो रहे थे, मानों भस्म-भूषित महेश्वर ने अपने ललाट के तृतीय नेत्र को खोल दिया हो। ११८ नीलरत्न के स्तंभ में चित्रित स्त्री-रूप पर लाल रत्न की दीपकांति पड़ने के कारण उसकी शोभा निखरी तो ऐसा प्रतीत होता था, मानों पीतांबर राम को लक्ष्मीदेवी ने (अपनाकर) संतुष्ट किया हो। ११९ उस राजमहले में ऐसा दिखायी पड़ा, मानों कामदेव ने इंद्रधनुष-लता को थूक दिया हो, नवरत्न-समूह

आ मंटपद मध्यप्रदेशदोळ्—

मरकत मंगल वेदिकॆ
धरांगना केशबंधदंतिरॆ मुक्ता-
विरचित रंगवलि मनो
हरमाट्टुदु तॊळगि पॊळॆव तलॆदुड्डुगॆयवोल् ।। १२१ ।।

पसुर्वरल जगलियॊळ् रं-*जिसिट्टुदु चॆंबॊन्न पट्टवणॆ पसुरॆलॆयिं
मुसुकिद तावरॆगॊळदॊळ*पसुर्गॊळिदु मरल्दरल्द पॊंदावरॆवोल् ।। १२२ ।।

अॆळ अडकॆय गॊनॆयिं मा-*तुळंगदिं नारिकेळफलदिं द्राक्षा
फळदिं कांचन कदळी*फळदिंदॊप्पिट्टुदु वेदिकांतर्भागं ।। १२३ ।।

विससूत्र वितयं यवांकुर कृत गॆवेमकं पल्लवो-
ल्लसितादर्श सुदर्शनीयममल स्रक्सुंदरं पंचर-
त्न समस्तौषधि गर्भमक्षत युतं दूर्वाचितं सर्वधा-
न्य समुत्तंभित पूर्णकुंभमॆसॆदत्तावेदिका मध्यदॊळ् ।। १२४ ।।

अनुरूपं स्फटिकाब्जदॊळ् दधि सुवर्ण क्रौंचदॊळ् रोचनं ।
घन हारीतक हंसियॊळ् हरितं दूर्व राजत द्रोणियॊळ् ।।
घनसारं हरिनील शुक्तिकॆगळॊळ् कस्तूरि माणिक्य भा-
जनदॊळ् कुंकुम पंकमें मॆरॆदुवो मांगल्य साकल्यमं ।। १२५ ।।

---

खेला हो, सुगंध के धुवें-रूपी लता ने भ्रमरों के नील शरीर की हँसी उड़ायी हो, माणिक्य की दीप-ज्योति ने दिन (सूर्यकिरणों) को रात के जेल में डाल दिया हो, उत्तर दिशा में लहरानेवाली पताकाएँ वायुसंचार को रोक रही हो । १२० —उस मंडप प्रदेश में, मरकतमणि से निर्मित मंगलमय स्वयंवर वेदी (मंच)मानों भूमि-रूपी स्त्री का जूड़ा था और मोती से निर्मित मनोहर रंगोली सिर के आभरणों के समान थी । १२१ हरे चबूतरे पर हरे पत्तों से सुशोभित सुवर्णपीठ ऐसा सुंदर दिखायी दे रहा था, मानों कमल-सरोवर में हरा वर्ण मिटकर लालिमा से पूर्ण लाल कमल । १२२ कच्चे सुपारी का खौद (गुच्छा) से, नारियल, द्राक्ष, केले आदि फलों से मंच का भीतरी भाग भरा हुआ था । १२३ कमल-नालों से बाँधकर (जकड़कर) गेहूँ के धान्य से बनाये गये कंठाभरण से सजाकर, अंकुरों को ढक्कन के स्थान पर रखकर, पंचरत्न एवं समस्त औषधियों से, अक्षत (धान्यों) से मिश्रित समस्त धान्यों से भरा पूर्णकुंभ मंच के बीच सुशोभित हो रहा था । १२४ अनुरूप (यथायोग्य) स्फटिक कमल में दही, सुवर्ण सारस में गोरोचन, गहरे हरे हंस में दूर्वा, चाँदी के दोने में कपूर, नीलवर्ण

मिसुगुव कॆंदळिरॆ द्विगु-*णिसॆ मॆगॊगॆवंशुमालॆ वेदिकॆयॊळ् रं-
जिसिदुवॆळनेसरं नॆनॆ-*यिसुव चतुष्कोण शोण मणिकलशंगळ् ।। १२६।।

आ सकल मंगलद्रव्य संसेव्यमान मणिवेदिका मध्य विशाल कलदौत पीठदॊळ् रतियुं रतिपतियुमिर्पवोल् दंपतिगळिर्दरल्लि पुर्वभागदॊळ दशरथनिंद्रनंददिनुपेंद्र भरतशत्रुघ्न समन्वितनुमनेक मकुटबद्ध परिवृतनुमागिर्द; मत्तमपरभागदॊळपराजिता महादेवि सुमित्रॆ सुप्रभॆ कैकॆवॆरसनंत सामंत सीमंतिनियर नडुवॆ सुर पुरध्रियरबॆळसिर्दिद्रागियंतॆ महा महिमॆवॆत्तिर्पुदुमित्तल्—

रन्नद बायिनक्कॆ पलवंदद चंदद सीरॆगॆन्नव-
र्तन्नवरॆन्नदित्तॊसगॆगी नॆलदॊळ् पॆरगारुमिल्लॆनल् ।।
मन्निसि मैमॆयं मॆरॆदळंदु विदेहि विवाह गेहदॊळ्
सन्निदमाद कल्पलतॆयो सुरधेनुवॊ पेळिमॆंबिनं ।। १२७ ।।

अंतपारपुण्य पुण्यांगनाजनक्कॆ पंचरत्नदुपायनमनित्तु पळंचिनुं-गुरद नूपुरद् नूल तॊंगल संकलॆय पिडुगंकणद कलकल निनदमतनु चाप लता टंकार शरमोक्ष हूंकारदंतॆ किविसद्दं किडिसॆ, कडॆगण्ण कांति कुडिमिंचिन गॊंचलंतॆ संचलिसॆ, पॆंडवासद विलासिनी जनंगळ-

के मोती के सीप में कस्तूरी, माणिक्य के पात्र में सिंदूर, इस तरह सर्व मंगल द्रव्य एक जगह संग्रह किये गये थे। १२५ वेदी पर दिखायी देनेवाले चौकोण के रत्न कलशों का प्रकाश चमकनेवाले लाल पल्लवों को फीका कर उदित होनेवाले सूर्यप्रकाश का स्मरण दिला रहा था। १२६ —इन समस्त मंगल द्रव्यों से भरे वेदी के बीचवाले पीठ पर पति-पत्नी ऐसे बैठे थे, मानों रतिदेवी और कामदेव बैठे हों। उनके पूर्व भाग में दशरथ भरत-शत्रुघ्न के साथ ऐसे विराजमान हैं, जैसे उपेंद्र के साथ इंद्र। पश्चिम भाग में अपराजिता, सुमित्रा, सुप्रभा, कैकेयी और अनेकानेक सुहागिनों के साथ ऐसी बैठी थीं, जैसे अप्सराओं से घिरी इंद्राणी। विवाहगृह में सुहागिनियों को उपहार देने में और अपने एवं बारातवालों का अंतर किये विना अनेक तरह की सुंदर साड़ियाँ देने में, जनकपत्नी ने जो उदारता दिखायी, उससे ऐसा प्रतीत हो रहा था, मानों देवलोक से स्वयं कामधेनु अथवा कल्पवृक्ष उतर आया हो। १२७ इस तरह अगणित स्त्रियों को पंचरत्नों का उपहार और अँगूठी, घुँघरू, कंकण आदि देकर, उनके कल-कल निनाद ने कान की ध्वनि-ग्रहण-शक्ति को बिगाड़ देने पर, उनकी कनखियों की कांति, बिजली के प्रकाश की भाँति चमक रही थी कि

गज जंगम लतॆयं सुत्तिदॆळलतॆगळॆनॆ विविधोपायन रत्न पटलिकॆगळं पिडिदॊडनॆ बरॆ बंदु—

कत्तुरिबॊट्टनिट्टु बिड्डुमुत्तिन सेसॆयनिक्कि मालॆवू-
वॆत्ति विचित्र वस्त्र मणिभूषणमं मणिभाजनंगळि ॥
दित्तु विदेहि सार घनसारद रन्नद बायिनंगळिं ।
चित्त विकासमं पडॆदळंदपराजितॆगं सुमित्रॆगं ॥ १२८ ॥

आ समयदॊळ् जनकनभिजन समन्वितं गणक गण पुनः पुनरुच्चरित पुण्याह प्रशस्त रवदॊडनॆ अगण्यपुण्य पुण्यांगना जनदाशीर्वदनादमॊदवॆयुं, मांगल्य गीत मधुर ध्वनिगळॊडनॆ मंगल पाठक पठन ध्वनि गळुण्मि पॊण्मॆयुं, रघुकुल राजभवन कलशोद्धरणमॆनिसि शुचि सुरभि सलिल पूर्ण सुवर्णकलशमनॆत्ति—

जगती जंगम कल्पवृक्षमिदॆ कैवंदत्तॆनल् बाहु शा-
खॆगळॊळ् पॊंगळसं मनंगॊळिसॆ भूपं तन्न संतान वृ-
द्धिगॆ पॊय्नीरॆरॆवंतॆ हर्ष पुलकं कैगण्मॆ हर्षाश्रु कै-
मिगॆ कैनीरॆरॆदं पळंचॆ दॆसॆयं मांगल्य तूर्य स्वनं ॥ १२९ ॥

अंतु पाणिग्रहणंगॆयिसुवुदुं—
तॆंकण गाळिय सोंकिनॊ-
ळंकुरिसिद चूतलतॆयवोल् कॆंदळमं ॥

अन्तःपुर की स्त्रियाँ, मन्मथ की गतिशील (हिलती) लता की तरह, विविध उपहारों को हाथ में लिये आयीं। माथे पर कस्तूरी तिलक रखकर, शीश पर मोती के दाने बरसाकर, पुष्पमालाएँ उठाकर, विचित्र मणि-भूषणों एवं रत्नाभरणों को देकर विदेही ने अपराजिता, सुमित्रा के मन को आनंद प्रदान किया। १२८ —उस समय जनक ने अपने परिवारवालों एवं बुज़ुर्गों के साथ (मिलकर), पुरोहितों द्वारा उच्चारण किये जानेवाले मंगल मंत्र-ध्वनि के साथ, अगणित सुहागिनियों के साथ मंगलमय गीत-वाद्य-रव से श्रीराम को पूर्ण सुवर्ण-कलश दिया, मानों विश्व का गतिशील कल्पवृक्ष ही पास आया हो, शाखारूपी उसके हाथों में सुर्वण-कलश सुशोभित होने पर अपनी सम्मानाभिवृद्धि के लिए जल सींचता-सा, चारों दिशाओं से मंगल स्वर सुनायी देने पर, आनंद से रोमांच होने पर, जनक ने राम-सीता के हाथों में तीर्थ-जल डाल (उँड़ेल) दिया। १२९ —इस तरह पाणि-ग्रहण करने पर, दक्षिण दिशा की हवा के स्पर्श से हर्षित आम्रलता-सा, राम का दाहिना हाथ

सोंकें बल करतळं पुळ-
कांकुरमोदविदुवु जानकिय तनुलतेयोळ् ।। १३० ।।
अपमानिसिदं बाला-*तपमेळसिद पुंडरीक षंडद सोबगं ।।
चपलाक्षिय कोमळ पा-*णिपल्लव स्पर्श हर्षदिं रघुरामं ।। १३१ ।।
अति ललिताकृतियं दं-*पतियं नोडिदुदु पुरजनं नोडुववोल् ।।
शतमखनं शचियं रति-*पतियं रतियं हिमांशुवं रोहिणियं ।। १३२ ।।

अंतु नेरेदु नोळ्पागळ्—
अनुविसिदुदु रजताचल-*दनर्घ्यमणिविकट कूटमं दशरथरा-
मन मणिमयमकुटं का-*मन बिल्लं बीरे बेरे निजदीधितिगळ् ।।१३३।।
मरकत मणिकुंडल र- * श्मिरेखेयिं गंडमंडळं सेवाळं
बोरेद सितकमलदंतिरे * करमेसेदं नृपकुमार चूडारत्नं ।। १३४ ।।
जयलक्ष्मिय मणिपीठं*भयानत क्षत्र वज्रपंजरमिदेनल् ।।
नयनोत्सवमं पडेदुवु*जयधीरन बाहुयुगलदंगद युगळं ।। १३५ ।।
उभय प्रकोष्ठ शाखा*सुभग धनुर्गुण किणंगळुं मणिमुद्रा ।।
प्रभेयुं गेलेवंदुवु बा*हु भुजंगन कोरल करेय फणमणि रुचियं ।। १३६ ।।

जळ बुद्बुद मालेगळवि-
चळंगळिगडल मडुविनोळ् वोळेववोलें

---

सीता के हाथ से स्पर्श होने पर उसके लता-सदृश शरीर पर रोमांच-रूपी पल्लव फूट पड़े । १३० राम ने चपलाक्षी सीता के लता-सदृश हाथों को इस तरह स्पर्श किया, मानों वाल सूर्य ने अपनी किरणों की गर्मी से पुंडरीक पुष्प के समूह का अपमान किया हो । १३१ पुरजनों ने दम्पति के सौंदर्य को उसी तरह देखा, मानों वे इंद्र-शची और मन्मथ-रतिदेवी के मनोहर रूप को देख रहे हों । १३२ —इस तरह देखते समय, दाशरथी राम का मणि-मंडित (जड़ित) मुकुट, जो चाँदी के पर्वत के अमर्घ्यमणि समूह के समान था, कि कांति कामदेव के धनुष की चमक के समान दिखायी पड़ा । १३३ मरकत रत्नकुंडल की कांति काई से आवृत श्वेत कमल के समान थी, ऐसे में राजकुमारों का मुकुटमणि श्रीराम विराजमान था । १३४ दर्शकों की दृष्टि में राम की भुजकीर्ति-प्रभा ऐसी दिखायी पड़ी, मानों जयलक्ष्मी का रत्नसिंहासन हो और भयभीत क्षत्रियों के रक्षणार्थ वज्रकवच हो । १३५ वाण प्रयोग करने के कारण घट्टे हुए दोनों हाथों पर धारण की हुई रत्न-अँगूठियों का प्रकाश, महाशेष के फणिरत्न की शोभा से बढ़कर था । १३६

पॊळॆदुवॊ निस्तुल मुक्ता-
वळिगळ् हलधर विशाल वक्षस्स्थलदॊळ् ।। १३७ ।।

पिंगिदुदंगजंगॆ कडुगाडिय गर्वमपूर्वसृष्टि चॆ-
ल्विंगिनितॆड्डमप्परॆ फणीद्र सुरेंद्र कुमाररॆंदु क-
ण्पिंगदॆ पत्तॆ चित्तदॊडनीक्षिसिदत्तु पुरांगना जनं
मंगळ भूषण प्रचयदिंदभिरामनॆनिप्प रामनं ।। १३८ ।।

राजकुमाररिकॆ सुरराजकुमारकरॊळ् मनुष्यक-
न्या जनमिकॆ मिक्क सुरकन्येयरॊळ् दॊरॆयप्परारॊ पे-
ळी जितकंतुगी जित मनोभवकांतॆगॆनुत्तुमंगना ।
राजि निरीक्षिसित्तु रघुनंदननं जनकात्मजातॆयं ।। १३९ ।।

तॊडवुगळी सरोजदळनेत्रॆय मॆय्वॆळगिंदुपश्रयं ।
बडॆदुवु नोळ्परुम्मळिसुवंतिरॆ रत्नविभूषणंगळि-
दॆडॆय विळासमं मरसिदप्पुवॆनल् तॊडवाकॆगॊप्पमं
पडॆवॆडॆगल्लमा वधुगॆ मंगळकारणमल्तॆ भूषणं ।। १४० ।।

ऎंदु पुरजनंगळति कूतूहल दिनवलोकिसुत्तिर्पुदुमा विवाहमंगल महोत्सव महामहिमॆयॊळ्—

---

उसके वक्षस्थल पर चमकती हुई मुक्तावलियाँ अमृत-समुद्र के मध्य में उठने वाले बुदबुदों के समान दिखायी दे रही थी। १३७ उपस्थित समस्तों ने उसे अपलक देखा और सोचते रहे कि सुर, नर, उरग, किन्नर-कुमारों में इतना रूपवान कोई होगा? अपने आप को अद्वितीय रूपवान माननेवाले कामदेव का अभिमान भी राम को देखकर समाप्त हुआ। १३८ राजकुमारों की बात ही क्या है? देवकुमारों में भी इसकी बराबरी कौन कर सकता है? मानव-स्त्रियों की बात रहने दो, सुरकन्याओं में सीता की बराबरी करनेवाली कौन है? लोग उन्हें इस विचार से देख रहे थे कि सौंदर्य में मन्मथ को पराजित करनेवाला राम और रतिदेवी को हरानेवाली सीता से बढ़कर कौन होगा? । १३९ सीता द्वारा धारण किये हुए आभरणों से उसकी शरीर-कांति ऐसा प्रकाश दे रही थी कि देखनेवाले मत्सर से जल जायें। वह ऐसा सुशोभित हुई, मानों (धारण किये हुए) आभूषणादि को उससे (सीता से) बढ़ती मिली, न कि उसकी शोभा की वृद्धि (आभूषणों के कारण) हुई हो। १४० —इस तरह पुरजन बड़े कुतूहल से (इन सबको) देख रहे थे। ऐसे विवाह-मंगल महोत्सव के समय,

पेररारिंतीवरेंबी जनद कळकळं पोण्मे साम्राज्यचिह्नं
पोरगागत्यंत वस्त्रादिगळनखिल लोकक्के संकल्पवर्ष ।।
करेंदत्तेंबंतु धात्रीपति जनकनुदात्तं महोत्साहचित्तं ।।
नेरेंदत्तिल्लेन्न दानक्कखिल जनमेंनुत्तुं मोगंनोडदित्तं ।। १४१ ।।

अंतु जनकं बीयद चागद पेंमेंयं मेरेंवुदुं रामचंद्रं चंद्रोदयद समुद्रदंतें पेर्चुवडेंदु—

पडेंदं शाश्वतलक्ष्मियं परहित व्यापारमं पालिसल् ।
पडेंदं पन्नगराज दिव्य धनुवं भूचक्रमं रक्षिसल् ।।
पडेंदं दर्पक रूप दर्पमनदिर्पल मूर्तियं कीर्तियं ।
पडेंदं कीळ्पडिसल् सुधाजलधियं साहित्यविद्याधरं ।। १४२ ।।

इदु परम जिनसमय कुमुदिनी शरच्चंद्र वाळचंद्र मुनींद्र चरणनख किरण चंद्रिकाचकोर भारती कर्णपूर श्रीमदभिनवपंप विरचितमप्प रामचंद्र चरित पुराणदोळ् सीता स्वयंवर वर्णनं

।। पंचमाश्वासम् समाप्तम् ।।

---

साम्राज्य-चिह्न के अतिरिक्त शेष समस्त सुवस्तुओं का किसी तरह का भेद-भाव (अपना-पराया) किये विना, उदारचित्त जनक ने बड़े उत्साह से दान दिया होगा ? । १४१ इस तरह त्यागभाव से दान करनेवाले जनक को देखकर राम का उत्साह उसी तरह बढ़ गया जिस तरह चंद्रोदय होने पर समुद्र में ज्वार आता है । इसने परहित पालन के लिए शाश्वत लक्ष्मी को पाया; भूमंडल-रक्षा-निमित्त दिव्य धनुष प्राप्त किया; मन्मथ के रूप-गर्व को मिटाने के लिए योग्य सौंदर्य पाया; अमृत समुद्र को भी नीचा दिखाने के लिए साहित्य विद्याधर ने कीर्ति पायी । १४२ कवि अभिनव पंप, जो परम जिनसमय और कमलों को शरत्काल के चंद्र के समान माने-जानेवाले बालचंद्र मुनींद्र के पदनखों के चाँदनी प्रकाश से पवित्र एवं सरस्वती के कर्णभूषण के समान है, के रामचंद्रचरित पुराण का यह सीता-स्वयंवर-वर्णन प्रकरण, पंचमाश्वास है ।

।। पंचमाश्वास समाप्त ।।

**षष्ठाश्वासं**

श्रीरामं विशद यश- ※ श्श्रीरामा रमणनर्थिजनता सुरभू-
जारामं धर्मोद्यम- ※ दौरेयनुदात्त चित्तनभिनव पंप ॥ १ ॥

अंतु रामलक्ष्मणरोळुदिनोदितमादगण्य पुण्य प्रभावमं कंडु—
सिरियुं मैमेयुमादुवग्रजरोळाय्तिल्लेन्नोळेंवेवर्दि
भरतं लोभरतं विषाद भरतंद्रीभूतचित्तं तपो-
भर तृष्णापरमप्पुदं तिळिदु तद्वृत्तांतमं कैके .मो-
हरसं कैमिगे कादलंगे पतिगंदितेंदळेकांतदोळ् ॥ २ ॥

भरतन वदनांभोजं- ※ कोरगिदुदु मनस्सरोजदोडनेत्तानुं
परिणयनोत्सव चिंता-※ भरमातन वर्गेगे वंदुदागलेवेळ्कुं ॥ ३ ॥

कनकंगं सुप्रभेगं ※ जनियिसिद विशालनेत्रे कनकप्रभेयं
जननाथ मदुवेमाडा-※तननिरदे तोडर्चु मोहपाशद तोडरोळ् ॥ ४ ॥

ऎन्ने मनदेकोडु जनकनुमं कनकनुमं वरिसि—
अनुबंध परंपरेयं※ जनियिसलेमगळ्तियादुदीवुदु निजनं-
दनेयननुरूपेयं म- ※ त्तनयंगेने दशरथगे कनकं नुडिदं ॥ ५ ॥

---

**आश्वास—६**

अभिनव पंप (कवि) श्रीराम-सा कीर्तिशाली, लक्ष्मी - युक्त कल्पवृक्ष-सदृश अपेक्षितों को वांछित वर प्रदान करता हुआ, धर्मकार्य में निरत रहा। १ —इस तरह राम-लक्ष्मण में निहित अगणित पुण्य-प्रभाव को देखकर—भरत को इस वात का खेद हुआ कि ऐश्वर्य, ख्याति—सव कुछ भाइयों को ही मिला, उसके लिए कुछ नहीं। आँसू वहाता हुआ, अपने दुर्भाग्य को कोसता हुआ, उसने निश्चय किया कि अपने लिए तपस्या के अतिरिक्त और कोई चारा नहीं। पुत्र की मनोदशा को समझकर कैकेयी अपने पति दशरथ से एकांत में मिलकर यूँ वोली— २ नाथ, भरत का मुखकमल मुरझा गया है। मुझे लगता है कि विवाह न होने की चिंता उसे सता रही है। ३ जनक के अनुज कनक की वेटी कनकप्रभा के साथ विवाह करा के उसे मोहपाश में जकड़ देना चाहिए। ४ —ऐसा कहने पर जनक और कनक को बुलाकर दशरथ ने कहा— अव हमारे वीच स्थापित संवंध को देखते हुए उसे और भी सुदृढ़ वना देने की मेरी इच्छा हो रही है। इसके लिए कनक की वेटी कनकप्रभा का विवाह मेरे वेटे भरत के साथ कर देना चाहिए। इसे सुनकर कनक ने कहा— ५ मेरी तो पहले से ही यह आशा (और अभिलाषा) रही कि

मुन्नमे भरतंगीवें ॐ कन्नेयनेंबळिपु मनदोळिरें मनदळिपं
बिन्नविसलिदें ना बेस॥नन्निम्मडि बेयसे बयके कूडिदुदीगळ् ॥ ६ ॥

अंदंदिन दिनदोळे मौहूर्तिक निरूपित शुभमुहूर्तदोळ्—
इनिविरिदु विभवमादुदें॥जनक तनूभवे यमदुवेयोळमेंबिनेगं
कनकप्रभेयं पदेंपि॥कनकं भरतंगे मदुवेमाडिदनागळ् ॥ ७ ॥

आ विवाह विभवदेंसकक्कमवर भुजबलद मसकक्कं विद्याधर महत्तरं विस्मितचित्तनागि मिथिलेयिं रथनूपुरचक्रवाळपुरक्के बंदु निजपतियनिंदुगतियं कंडु—

गणनेगळुंबमागे मोदलिं नुदियेय्दे तगुळ्दु रामल-
क्ष्मणर महाप्रभावमनदं नेरे बण्णिसे केळ्दु खेचरा-
ग्रणि किरिदाय्तु नम्मदसे केवलरल्लरवर् दिटक्के का-
रण पुरुषर् त्रिखंड भरतोर्विगे वल्लभरागदिर्परे ॥ ८ ॥

अेंदु बगेबेदरे विद्याधराधिराजनुषस्समयद राजमंडलदते निस्तेजनागिर्पुदुमा खचरवल्लभ तनूभवं प्रभामंडलं मनः करंडकदोळा कन्यारत्नमं तळेदु—

अय्दु मलर्गणेगळं कडु॥केय्दिसे मदनं वियोगि योगिय तेरदिं-
दय्दुं विषय सुखक्कं॥मेय्देगेदाकेयने बिडदे जानिसुनिर्दं ॥ ९ ॥

---

कनकप्रभा का विवाह भरत के साथ हो। मैं स्वय आपसे यही निवेदन करनेवाला था, (पर) आपने ही इसका प्रस्ताव किया, तो मेरी आशा पूर्ण हुई। ६ उसी दिन ज्योतिषियों द्वारा बताये हुए शुभ मुहूर्त में—दशरथ ने भरत-कनकप्रभा का विवाह इतनी धूमधाम से कराया कि लोग आश्चर्यचकित होकर सोचने लगे कि क्या राम-सीता का विवाह इतनी धूमधाम से हुआ था ? ७ उस विवाह की शोभा, धूमधाम और पराक्रम की व्यापकता (अधिकता) को देखकर विद्याधर को आश्चर्य हुआ। उसने मिथिला से रथनूपुर-चक्रवालपुर में जाकर अपने राजा इंदुगति से मिलकर— राम-लक्ष्मण की महिमा (महत्ता) (तथा) उनकी वीरता का आदि से अंत तक सविस्तार वर्णन किया, जिसे ध्यान से सुनकर, यह सोचकर इंदुगति वड़ा दुखी हुआ कि उनके समक्ष अपना अस्तित्व (बड़प्पन) घट गया है। और उसे लगा कि ऐसे असामान्य, कारण-पुरुष त्रिखंड भारतवर्ष के अधिकारी वने विना नहीं रहेंगे। ८ इस तरह मन में चिंतित हो, उषाकाल के चंद्रमंडल के समान (वह) कांतिहीन दिखायी पड़ा और उसका वेटा प्रभामंडल सीता को स्मरण कर रहा था। —मन्मथ अपने तीक्ष्ण पुष्प-बाणों से प्रभामंडल पर प्रहार

अंतु कन्यासक्तियिं कन्यासक्तनादादित्यनंते प्रभामंडलं हतप्रभामंडनागि वसंतध्वजनेंब सहचरंगे सीता विरहदिंदाद तन्न मनोविषादमनरिपि—

आ रमणियधरमणिय सु-*धारसदिंदल्लदेन्न मनसिज तापं-
तीरदु तीर्चुवुदेन्न म-*नोरथमनिदकें नीनें सख सारथियै ॥ १० ॥

अेंबुदुमातन केलदोळिर्दे वृहत्केतुवेंब विद्याधरनिंतेंदं—

पोदुवु नम्मबिल्गळेरडुं जनकात्मजेगग्निसाक्षियिं-
दावुदु रामनाळ्मदुवे विल्देरेदेत्तु वर्कुदिं पुण्यदिं
पोद महत्तरं मगुळ्दिनाकेय पंवलोळप्पुदें रणा-
स्वादन लंपटर् नेरेदुकादुवमप्पोडे रामलक्ष्मणर् ॥ ११ ॥

अेनलोडं—

पुर्विनगंटुं कण्णोळ्*पर्विद किसुसेरेगळुं कपोल स्थलदोळ्
कोर्विद वेमर्वनियुं कर*मर्विसे मुनिसि कुमारनंदितेंदं ॥ १२ ॥

मानवरेन्नोळय्य कलिगळ् रणकेळिगे सात्वरेंब्रिदं
नीनुळि रामलक्ष्मणरनश्रमदिं वेदरट्टि तंदपें
जानकियं कुलागत धनुर्युगळं वेरसेंदु कीरि पं-
चानदंतें गर्जिसि विमान मनेरिदनाकुमारकं ॥ १३ ॥

---

कर रहा था। उन वाणों के आघातों को सहने में असमर्थ हो, प्रभामंडल हर पल तड़प रहा था। ९ संध्यादेवी से मिलने की आतुरता में रहनेवाला सूर्य जिस तरह कांतिहीन होता है, उसी तरह तेजरहित हो प्रभामंडल ने वसंतध्वज नामक अपने एक अनुचर से सीता के कारण अपने पर वीते विषाद का वर्णन किया। —उस युवती के अधर का रस-पान किये विना (और किसी से) मेरा कामताप नहीं मिटेगा। इसलिए, हे मित्र, मेरे मन की इच्छा को (किसी तरह) तुम्हें पूर्ण (शांत) करना पड़ेगा। १० इसे सुनकर उसके पास ही (वगल में) वैठा हुआ वृहत्केतु नामक विद्याधर ने कहा —विद्याधरों के दोनों धनुष हाथ से निकल गये; जनक की वेटी सीता को राम ने अग्नि-साक्षी देकर पत्नी वना लिया; धनुषों की रक्षा के लिए जो विद्याधर वीर गया था, वह सौभाग्य से लौटा है; सीता के लिए तड़प कर क्या होता है? उसकी अपेक्षा किये विना अव राम से लड़ना पड़ेगा। ११ ऐसा कहने पर— भौंहें चढ़ गयीं, कनपटी की नाडियाँ उभर आयीं, चेहरे पर पसीने की वूँदें छूट पड़ीं और प्रभामंडल ने आँखों से चिनगारियाँ वरसाते हुए कहा— १२ पिताजी, आप यह भूल जाइए कि मानव मुझे पराजित करने का सामर्थ्य रखते हैं।

कुलमदवों्दु रूपमदमों्दु वयोमदमों्दु तन्नदो-
र्बलमदमों्दु जातिमदमों्दु कलामदमों्दु देवना
बलमदमों्दु राज्यमदमोंदिनितल्लदे बेरे रागम-
ग्गलिसिद दोषदृष्टि विषयातुररें गड मुंदुगाण्बरे ॥ १४ ॥

अदरिना मदाविलंबलननबलनं बगेवंते बगेदु कतिपय खचर परिजनंबेरसु गगनमार्गदिं पोगुत्तुं दिगवलोकनंगेय्दु तन्नमुन्निन जन्मदोळ् कुंडल मंडितनागिर्दंदिन विदग्ध नगरमं काणलोडं जातिस्मरनागि मूर्छेगे सल्वुदुमोडने वियच्चरशतनं रथनूपुरचक्रवाळपुरक्किकदुगति खचर चक्रवर्तिय केळक्के तर्पुदुं—

घनसार सलिलमं चं-*दन रसमं तळिदुबीसे बिज्जणिगेय त-
ण्णनें तीडुवेलर तीटदि-*निनिसानुं तडेदु मूर्छेयिदेळ्चत्तं ॥ १५ ॥

आगळा वियच्चराधिपति कुमारन मुखारविंदमं नोडि—
जनकजेयिं नूर्मडि मिगि-*लेनिप्प कडुचेल्वुवेत्त खेचर कन्या-
जनदोळ् विवाह मंगल*मनोडर्चुवेनम्म बिसुडु मनदुम्मळमं ॥ १६ ॥

अंबुदुं प्रभामंडलं किंचिदुन्नमित कंधरनिंदुगतिय बदनेंदुवं नोडि मुकुळित कर कमलनेंदनेन्न मूर्छाप्रपंचक्किदु निमित्तवल्ती

---

(मैं) राम-लक्ष्मण को अनायास पराजित कर जानकी एवं वंश-परंपरा में आये हुए धनुषों को भी ले आता हूँ— ऐसा कहकर सिंह-गर्जना कर तैयार खड़े विमान पर वह सवार हुआ। १३ कुल का अहंकार, रूप का मद, पराक्रम का अभिमान, राज्यमद, विद्यामद, देवकृपा का मद रहते समय इंद्रिय-सुख के लिए आतुरित व्यक्ति भविष्य को (कैसे) देख सकता है? १४ इस तरह मदोन्मत्त प्रभामडल ने राम-लक्ष्मण को बलहीन समझकर, कुछ खेचरों को साथ लेकर, आकाश मार्ग से जाते हुए इधर-उधर देखने पर, उस विदग्धनगर को, जिसमें पूर्वजन्म में वह कुंडलमंडित था, देखकर, पूर्वजन्म का स्मरण हो आने पर मूर्छित हुआ, तो साथी उसे तुरंत रथनूपुर-चक्रवालपुर ले गये। —कर्पूर के जल और चंदन के रस का सिंचनकर, विजन (पंखे) डुलाने से उत्पन्न ठंडी हवा के स्पर्श से थोड़े समय में वह मूर्छा से जाग उठा। १५ खेचराधिपति ने उसके मुख को देखकर कहा— सीता से सौगुणी सुंदरी खेचर-कन्या से तेरा विवाह कराऊँगा, सीता के लिए तड़पना-विलपना छोड़ दे। १६ ऐसा कहने पर— प्रभामंडल ने सिर झुकाकर कहा—सीता का मोह मेरे मूर्छित होने का कारण नहीं है, मैं पूर्वजन्म में प्रतापसिंह नामक राजा का पुत्र था, मेरा नाम था—कुंडलमंडित। मैं अपने पिता के प्रति अविधेय (निरकुश) रहा और—

पोद भवदोळां प्रतापसिंहनेंब देशाधीशंगे कुंडलमंडितनेंबनागि पुट्टि तंदेगविधेयनागि पोगि—

बिट्टरननेनगे पापद*बट्टेये पेर्वट्टेयागे नाडं बीडं
सुट्टिरिदु कट्टि कवर्दा*कट्टाळ्तनदिं विदग्ध नगरदोळिर्दें ॥ १७ ॥

अंनगरसि माडिदें कपि-*लनेंबनापुरदोळिर्पनोर्व द्विजना-
तनपेंडतियं दर्पा-*धनेंनाडद गोंड्डमेनुमिल्लेंबिनेंगं ॥ १८ ॥

अंतिर्पुदुं—

अनरण्यन पडेवळं*मुनिदिरिदोडिसिदोडोडि पर मंडलदोळ् ॥
जिनमुनिमुख्यं कुडे पडे-*देंनणुव्रतमं विनेयजन सम्मतमं ॥ १९ ॥

अंतामार्गमं पत्तुविडदे नडेदु जीवितावधियोळ् देवगति वडेदानुमेंन्न देवियुमा देवलोकदिं वळिल्चि बंदिलिल जनकन महादेवियप्प विदेहिय गर्भदोळमळ्गळागि पुट्टि बळेवुदु मासमयदोळेन्न मुन्निन पगेवनप्प कपिळं देवगतिवडेदेन्न पिडिदुय्दु कोललोडर्चि काणलोडं करूणिसि तन्न मणिकुंडलमनेन्न किवियोळिट्टु पर्णलघु विद्येयिं निम्म तल्पदोळिरिसि पोगे देवरेन्नं पिरियरसिगे दयेगेय्दु कोंडाडि नडपि युवराजपदवियं दयेगेय्दिरानुवेन्न तंगेयप्पुदनरियदे सीतादेविगाटिसिदनेंदु बिन्नविसे—

---

देशांतर जाकर पापकर्म ही मानों जीवन का उद्देश्य है, माता-पिता, राजमहल, वंश-गौरव आदि की चिंता किये विना अहंकार से विदग्धनगर में रहा। १७ वहाँ कपिल नामक ब्राह्मण की पत्नी से वलात्कार से विवाह कर लेने के पश्चात्, इस घमण्ड से दुश्चेष्टाएँ करता रहा कि (कोई) मेरा सामना (बराबरी) नही कर सकता। १८ इस तरह रहते समय— अनरण्न के सेनापति ने हम दोनों को मार भगाया तो और एक राज्य में एक जिन मुनि से मैंने अणुव्रत दीक्षा ली। १९ इस तरह सन्मार्ग में क़दम रखकर, परलोकवासी वनकर, देवगति पाकर अगले जन्म में जनक की रानी विदेही के गर्भ में जुड़वें बच्चे जन्मे तो मेरे पूर्वजन्म के शत्रु कपिल ने भी दैवगति पाकर, मुझे उठाकर ले जाकर मार डालने की योजना की। तत्पश्चात् मुझ पर तरस खाकर अपने मणिकुंडल को मेरे कान में पहनाकर, पर्णलघु विद्याबल से मुझे आपकी शय्या पर सुलाकर चला गया। आपने मुझे देखकर, अपनी रानी को देकर, पाल-पोसकर युवराज पद देने की कृपा की। यह न जानकर कि सीता मेरी वहन है, मैं उसे चाहने लगा। ऐसा कह-सुनाने पर— खेचरपति विस्मित हो अपने शीश को हिलाया।

खचरपति विस्मयकुलि-
तचित्तनज्ञान तिमिर विघटन दीप-
प्रचुर रुचियेनिसे मणि मकु-
ट चंकनत्कांति तलेयनें तूगिदनो ।। २० ।।

अंतु बगेयोळोगेद विस्मयमे तनगे वैराग्य हेतुवागे—
दोरेकोळ्ळदोळ्ळितादुदु * तरूणिय संबंधमी सुतंगेत्तानुं
दोरेकोंडोडेन्न वंशं * दुरंत दुष्कीर्ति दावशिखिगोळगक्कुं ।। २१ ।।
उपकारमनोडरिसुवं- * गपकारमनुंटुमाळ्कुपकारिगे ता-
नुपकारमनोडरिसुगुं- * विपरीतं वगेदुनोडे करण ग्रामं ।। २२ ।।

पोदुवु मत्कुलागत धनुर्युगवेन्न महोन्नतिक्के की-
ळादुदु रामलक्ष्मणर तेजमगुंदलेयादुदेंदु नि-
र्वेदमनप्पुकेय्दु गगनेचरसंपदमं पोगळ्तेवे-
त्तादोरेतं जरत्तृण समानवेनल् बगेदं वियक्चरं ।। २३ ।।

अंतु वैराग्यपरं निज वियच्चराधिराज विभवमं प्रभामंडलं-
गित्तंदिनदिनदोळ् महेंद्रोद्यानदोळिर्प सर्वभूतहित भट्टारकर पदप-
योरुहद समक्षदोळ् वीक्षेगोळ्वुदुं—
इंदुगतियंते राज्यम- * नोदर्क बाळ्तेगेय्यदावनो तोरेदं
मंदरधैर्य नृपनें- * दोदेतेरममरसमिति पोगळ्दित्तागळ् ।। २४ ।।

---

(मानों) अब तक आवृत्त अज्ञान-रूपी अंधकार को प्रखर सूर्य-किरणों द्वारा मिटा-सा दिया । २० इस तरह अपने मन का कौतुक ही वैराग्य का कारण बनने पर— (उन्होंने मन में कहा) सीता के साथ मेरे इस पुत्र का संबंध न जुड़ना भी उचित ही हुआ, जुड़ जाता तो मेरा वंश दुरंत दुष्कीर्ति-रूपी बड़वाग्नि को प्राप्त हो जाता । २१ अधर्मी का अपकार करने पर भी वह (कार्य) उसके लिए उपकार के रूप में परिणत हो जाता है, इसके लिए अन्य उदाहरण की आवश्यकता नहीं है । २२ वंश-परम्परा में आये हुए हमारे दो धनुष हाथ से निकल गये; राम-लक्ष्मण की वीरता विश्वव्यापी बन गयी है; अब मुझे इस वैभव की क्या आवश्यकता है ? ये सब क्षणभंगुर है न ? ऐसा कहकर इंदुगति ने वैराग्य अपनाया । २३ इस तरह वैराग्य से अपने समस्त राज-वैभव को प्रभा-मंडल के हाथों सौंपकर सर्वभूतहित नामक भट्टारक, जो उन दिनों महेंद्रोद्यान में रह रहे थे, से दीक्षा ली । इसे देखकर— देवताओं ने यह कहकर उसकी प्रशंसा की कि ऐसे अतुल (विपुल) ऐश्वर्य एवं राज्य (भोग) को त्यागनेवाले इंदुगति के साहस (त्याग-भाव) की सराहना

अंतु वियच्चराधिराजं मुनिराज पदवियनप्पुकॆय्वुदुमित्तल जनकं सकल साम्राज्य राज्य चिह्नमुळियलुळिद वस्तुवाहनादिगळं सीतॆगॆ बळिवळिगॊट्टु अयोध्यॆगॆ कळिपुवुदुं दशरथं कतिपय प्रमाणंगळिं विनीतानगरमं पॊक्किरलॊंदुदिवसं—

सुकृत सुरद्रुम वनपा-॥लकनॆंविनमुतुल विचकिलोद्गममंतं
दकलुष चितं दशरथ॥सकलोर्वीशंगॆ ऋषिनिवेदकनित्तं ॥ २५ ॥

अंतु समयोचित सुमनोदर्शनमनित्तु देव ! नम्म सरयूनदीतीरद महेंद्रोद्यानदॊळ् मनः पर्ययज्ञानिगळप्प सर्वभूत हितभट्टारकर् महाऋषि समुदायंबॆरसु योग नियोगदिंदिर्दरॆंदु बिन्नविसॆ—

नॊसलॊळ् करपल्लव पुट॥मॆसॆदिरॆ दशरथनृपं मुनीश्वररिर्दा-
दॆसॆगॆ मॊगमित्तु तन्नि-॥र्दे सिंहविष्टरदिनॆळ्दु विनमितनादं ॥ २६ ॥

आगि परिमित परिजनंबॆरसु मुनींद्ररिर्द महेंद्रोद्यनक्कॆ वंदु—

दीप कळापमं तळॆदु वालिकॆयबॆरॆ सुत्तिमुति ता-
रापति तारॆगळ्बॆरसु मंदरमं बलगॊळ्व माळ्कॆयिं
भूपति सर्वभूत हित दिव्यमुनींद्ररनंदु वालचं-
द्रापरनामधेयरनदं बलगॊंडनॊ भक्तिपूर्वकं ॥ २७ ॥

---

कहनी चाहिए । २४ इस तरह इंदुगति ने मुनिराज पद को प्राप्त किया और, उधर जनक ने अपनी दुल्हन-बेटी सीता को साम्राज्य-चिह्न के अतिरिक्त शेष समस्त वस्तु वाहनादि भेंट के रूप में देकर अयोध्या भेज दिया। अनेक दिनों के प्रयाण के पश्चात् दशरथ विनीतनगर पहुँचे तो एक दिन— दशरथ, जो याचकों को माँगी हुई चीजें देने में कल्पवृक्ष के समान है, के पास वनपालक आकर बगल के (पास) वनांतर में डेरा डाले हुए ऋषि के बारे में बताते हुए बोले— २५ भगवान, हमारी सरयू नदी के तट पर स्थित महेंद्रोद्यान में केवलज्ञानी सर्वभूतहित भट्टारकजी ऋषिसमूह के साथ आकर योग-नियोग में लगे हुए है— वनपालकों की बात सुनते ही दशरथ ने सिंहासन से उठकर, अपने जुड़े हुए हाथों को माथे पर रखकर जिस दिशा में मुनीश्वर (विद्यमान) थे, उस ओर झुककर नमन किया। २६ तत्पश्चात् दशरथ ने चुने हुए अपने परिजनों के साथ महेंद्रोद्यान, जहाँ मुनीश्वर थे, की ओर प्रस्थान किया।— दीप धारण किये हुए बालिकाएँ उनके साथ चल रही थीं; सूर्य-चंद्र मानों मंदरपर्वत की प्रदक्षिणा ले रहे हों, दशरथ ने सर्वभूत-हित दिव्य मुनीश्वर की भक्तिपूर्वक प्रदक्षिणा ली। २७ इस तरह प्रदक्षिणा लेकर आठ प्रकार की अर्चनाओं से उनकी पूजा कर, गुरुभक्तिपूर्ण भाव से नमस्कार किया।

अंतु बलगोंडष्टविधार्चनेगळिर्दर्चिसि गुरुभक्तिपूर्वकं वंदिसुवृदुं—

मदनफणि निर्विषीकर-*ण दिव्यमंत्र स्वनं जरामरण शिला-
विदळन टंकध्वनि पों-*ण्मिदत्तु मुनि परसें धर्मवृद्धि निनादं ।। २८ ।।
क्षुभित दयार्णव घूर्णित*रभसमेनल् परसिदत्तनंतरवा स-
त्सभे विनत मकुट मणि रुचि*विभासियं नृपपुरस्सरं राजकमं ।।२९।।

अनंतरं दशरथं समुचितासनदोळ् रामलक्ष्मण भरतशत्रुघ्नवेरसु कुल्लिर्दु दीक्षितनाद इंदुगतियुमं परिम्लान दीनाननानागि तन्मुनिय समक्षदोळिर्द प्रभामंडलनुमं कंडु मुनिमुख्यंगेरगि तुकुळितांजलि पुटनागि—

बाल मृणाळमं पिडिदु कीळ्वोलश्रमर्दि मनोभव
व्याल गजेंद्रदंत युगळंगळनेकेयों किळ्तिनेकें नि-
र्मूलिसिदं भवाटवियनीजिनरूप कुठारदिं प्रभो-
धालय पेळिमी खचर चक्रियोळाद तपः प्रपंचमं ।। ३० ।।

अेंदु बिन्नविसे—

श्रुत देवता कटाक्ष
द्युति पसरिसि पर्वुवंदर्दि निजदंत
द्युति पसरिसें दयेयिं यति
पति नुडिदं मधुर मृदु गभीरध्वनियिं ।। ३१ ।।

—काम-रूपी सर्प के विष को निर्नाम करने के दिव्यमंत्र के स्वर से, टेढ़ी मृत्युओं को घटने से रोकनेवाली गंभीर वाणी से (मुनीश्वर ने उन्हें) आशीर्वाद दिये। २८ इसके अतिरिक्त उस उपस्थित राजसमूह को दयासागर-सा आशीष देने पर वे ऐसे विनीत हुए कि उनके झुके मुकुट की मणियों की प्रभा को सुशोभित कर दिया। २९ तत्पश्चात् दशरथ ने, अपने बच्चों के साथ उचित आसन पर बैठकर, दीक्षित इंदुगति को चिंतापूर्ण मुख लिये उनके सम्मुख बैठे हुए प्रभामंडल को देखकर, हाथ जोड़कर मुनिवर से कहा— आप यह बताने की कृपा करें कि जिस तरह कच्चे कमलदंड को अनायास उखाड़ा जाता है, उसी तरह मन्मथ-रूपी सर्प के विषदतों को उखाड़कर संसार-रूपी जंगल को जिन-रूपी इस परशु से इस खेचर चक्रवर्ती ने क्यों काट डाला ?। ३० इस तरह पूछने पर—(ऐसा लगा) मानों देवता-कटाक्ष की प्रभा पूर्णरूपेण फैल रही हो, अपनी दंतकांति की प्रभा को बिखेरते हुए, दया और मृदु-मधुर वाणी से मुनि ने इस तरह कहा। ३१ इस खेचर

ई खचर प्रभु प्रभामंडलन पोद भवनदॊळाद वृत्तांतमुमनी-
भवदॊळाद सीताप्रपंचमुमं केळ्दु तिळिददुवॆ निर्वेगकारणमागॆ
दीक्षॆगॊंडनॆंबुदुं प्रभामंडलं विनय विनमित शिरस्सरोजनागि—

इंदुगति खचरपति पिरि-
दॊंदळ्करनॆनगॆ माळ्पुदं बॆससिं नी-
मॆंदु मुकुळित करं मुनि
वृंदारकरं कुमारकं बॆसगॊंडं ॥ ३२ ॥

अंतु बॆसगॊळ्वुदुमवरिंतॆंदु बॆससिदर्—धाम नामधेय ग्राम
दॊळिर्प धरामरं विमुंचियॆंबनातन कुलवधु वसुमति बॆसखळवर्गति-
भूतियॆंब तनयनादं—

आतंगॆ सरसॆयॆंबळ् ॐ पातकि कुलवनितॆयॆनिसि कयनॆंब महा
पातकनॊळ् पुदुवाळ्दळ् ॐ जातिय नीतिय नॆगळ्तॆ नॆलॆगिडुविनॆगं ॥ ३३ ॥

आयुर्दशॆयळिगुं नर- ॐ कायुष्यं कट्टुगुं पराभवमक्कुं
श्रीयळिगुमन्नदन्य ॐ प्रेयसियं सरसॆयं कयं कळ्दुय्दं ॥ ३४ ॥

अंताकॆयं कयं कसवरंबॆरसुय्वुदुं अतिभूति मतिविकलनागि—
सुडु पॊल्लळनॆन्नदे त- ॐ न्नॊडमॆय कॆडिगमवळपोगिगं नि-
गंडि बॆन्नॊळरसि पोदं ॐ कडु मोहितरारुमुचितमं नॆनॆदपरे ॥ ३५ ॥

---

चक्रवर्ती प्रभामंडल के पूर्वजन्म की कथा और इस (वर्तमान) जन्म में सीता के साथ संबंधित घटनाओं को सुनकर, उसी वैराग्य के कारण ऐसा हुआ है। इसे सुनकर प्रभामंडल ने नममस्तक होकर— मुनिवर से कहा कि इंदुगति ने मेरे प्रति जो प्यार दिखाया है, कृपया उसे कह सुनावें। ३२ इस निवेदन को सुनकर मुनिवर बोले—धाम नामक नगर में निवास करनेवाले विमुंची नामक ब्राह्मण को वसुमती नामक कुलवधू से अतिभूति नामक पुत्र ने जन्म लिया। —उसकी पुत्रवधू सरसा ने पति को धोखा देकर जाति-नीति की परवाह किये बिना कय नामक पापी से संबंध जोड़ लिया। ३३ अपने दुष्कृत्यों के कारण आयु (जीवन) नाश होने, नरक प्राप्त होने, ऐश्वर्य-हानि होने, जीवन में पराभव पाने की संभावना को समझकर भी कय उसे (चुराकर) भगा ले गया। ३४ इस तरह सरसा को स्वर्ण-आभरणों के साथ चुरा ले जाने पर अतिभूति पागल (मतिभ्रष्ट) होकर— यह सोचे बिना कि ऐसी विश्वासघातिनी पत्नी से (किसी तरह का) संबंध नहीं रखना चाहिए, इस हेय भाव से कि अपने आभरणों को दूसरे ने चुरा लिया है, विचार-शून्य हो उसे (पत्नी को) ढूंढ़ता हुआ

मत्तित्त विमुंचियुं दानार्थियागि मगुळ्दु बंदु मगन वोर्तयं केळ्दु तानुं तन्न पेंडतियप्पनुमतियुं सरसेय तायप्पुरियुं कप्पडमनुट्टतिभूतियनरसुत्तं बंदंबरपुरदोळ् सर्वमुनिगळेंब दिव्यज्ञानिगळ पक्कदे धर्ममं केळ्दु विमुंचि मुंचि तोरेदननुतियुं उरियुं कमकश्रीकंतियर पक्कदे तोरेदु देवगतिवडेदर्—

अपवर्ग लक्ष्मियं कुडु-
व परमजिन चरण सेवेगरिदादुदे ना-
कपद प्राप्तियनोदविसु-
व पेमेयेने दिवदोळनिबरुं जनियिसिदर् ।। ३६ ।।

मत्तित्त सरसे दुराचारदिं कालमं कळिपि नरक तिर्यग्गतिगळोळ् तिरियुत्तुं बंदु वलाहकवेंबबेट्टदोळ् पुलियागि पुट्टि बेगेगिर्चिनोळ् सत्तु चंद्रध्वजनेंबरसनरसि मनस्विगे चित्तोत्सवेयेंब मगळागि पुट्टिदळदल्लदेयुमत्तल्—

मकराकद्विप दंतदंड दळित स्वांतं पर प्रेयसी
विकलं दुर्गतियोळ् कयं तिरितरुत्तुं बंदु मत्तं क्रमे-
ळकनादं कळिदल्लियुं कपिळनेंबं धूमकेशंगे दा-
रकनादं कडेयोळ् विचारिसे विचित्रं कर्म निर्मापणं ।। ३७ ।।

---

निकल पड़ा। ३५ इधर विमुंची भिक्षाटन करते, घूमते-घामते, बेटे की कहानी सुनकर अपनी पत्नी और सरसा की माँ के साथ ढूँढ़ते ढूँढ़ते अंबरपुर में सर्वमुनि नामक मुनिवर से धर्म-संबंधी बातें सुनकर जीवन के प्रति विरक्ति धारणकर देवगति को प्राप्त हुए। —मोक्ष प्रदानकरने की क्षमता रखनेवाले जिन-चरण की सेवा से देवगति प्राप्त करना आसाध्य थोड़े ही है? इस तरह उन सबने देवलोक में जन्म लिया। ३६ इधर सरसा ने दुष्कृत्य से जीवन-यापन करते हुए, नरक में भटकते-भटकते बलाहक नामक पर्वत (टीले) पर बाघ बनकर जन्म लिया और (एक दिन) जंगल में लगी आग में फँसकर मर गयी और (फिर) चंद्रध्वज नामक राजा की पत्नी मनस्वी के गर्भ में चित्तोत्सवा के नाम से जन्म लिया। —उधर कय ने पर-वधू को अपहरण करने के कारण कामदेव के क्रूर दाँतों में फँसकर, दुर्गति पाकर, भटकते-भटकते ऊँट के रूप में जन्म लिया। मरने के पश्चात् धूमकेश का बेटा बनकर पैदा हुआ। कर्मफल बड़ा विचित्र होता है। इसके अन्य उदाहरणों की क्या आवश्यकता है? । ३७ अतिभूति नरक में तड़पते-भटकते हुए ताराक्ष नामक हंस वन में, हंस के रूप में जन्म लेकर, जिनस्तवन का श्रवणकर, पाप

मत्तित्तलतिभूतियुं नरकायुष्यादि भवाटवियोळ् तोळलुत्तुं बंदु ताराक्षमेंब हंसवनदोळ् कलहंसनागि जिनस्तवन श्रवणदिदुपशम चित्तनागि किन्नरगति वडेदनंतरं कुंडल मंडितनागि विदग्धपुरमनाळुत्तिरे कपिळं चित्तोत्सवेयं तनगे पेंडतिमाडि तंदापुरदोळिर्पुदुं निनगे मुन्निन पेंडतियादुदवंधं कारणमागे नीनाकेयं कपिळनकैयिं कळेदुकोंडे; मुंपेळ्द विमुंचियुं सुरलोकदिं बंदिदुगतियादनातन पेंडतियप्पंदिननुमति पुष्पवतियादळदुकारणदिंदवर् निनगतिस्नेहितरादरंदिन कयं कपिलदेवनागि नीं पुट्टिदागळे निन्नं कोंडुपोदं; नीनतिभूतियादंदिनुरियेंब निम्मत्ते देवगतियिं बंदु जनकन महादेवि विदेहियागि निनगीगळव्वेयादळेंदु भट्टारकर् बेससुवुदुं—

अरिदात्मीय सुहृद्भवांतरमनाद्यंतं प्रभामंडळं
वेरगादं रघुरामनुं दशरथ क्षोणीशनुं सैपु क-
ण्देरेदंतुत्सुकरादरुण्मे पुळकं कैगण्मे हर्षाश्र् मे-
य्मरेदळ् जानकि केळ्दु केळ्दु तलेयं तूगित्तु राजन्यकं ॥ ३८ ॥

अमृतद कडलोळ्मुळुगि-*त्तमृतांश मयूख लेखेयं तळ्कैसि-
त्तमर्द मुक्कुळिसित्तेने*समनिसिदुदु राजसभेगे हर्षोत्कर्ष ॥ ३९ ॥

---

से मुक्त होकर, किन्नरगति को प्राप्त हुआ। तत्पश्चात् कुंडलमंडित के नाम से विदग्धपुर पर शासन करता रहा। कपिल चित्तोत्सवा को प्रेयसी बनाकर लाया और उस नगर में रह रहा था, तब तुम्हारी पहली पत्नी होने के कारण तुमने उसे कपिल के हाथों खो दिया। उपरोक्त विमुंची देवलोक से आकर इंदुगति बना। विमुंची की तब की पत्नी अनुमति ने पुष्पवती के नाम से जन्म लिया। इसलिए ये तुम्हारे स्नेही बन गये। तब का कय कपिल बनकर, तुम्हारे जन्म लेते ही तुम्हें (प्रभामंडल को) ले गया। तुम जब अतिभूति थे, तब उरी नामक तुम्हारी सास देवगति से आकर जनक की पत्नी विदेही बनकर, तुम्हारी माँ बन गयी। भट्टारक के यह कहने पर— अपनी आत्मकथा, स्नेह, पूर्व जन्मों के विषयों को आदि से अंत तक सुनकर प्रभामंडल चकित हुआ। श्रीराम, दशरथ रोमांचित होकर ऐसा उत्सुक हुए, मानों पुण्य ने आँखे खोल दी हों। सीता की आँखों से आनंदाश्रु छलक गये। उपस्थित राजाओं ने शीश हिलाया। ३८ राजसभा में आनंद की लहर ऐसे फैली, मानों अमृतांशु चंद्र अपनी कांति के साथ अमृत-समुद्र में डूबकर अमृत को साथ (मुँह में भरकर) ले आया हो। ३९ तत्पश्चात्— अपने मुकुट

अल्लि बळियं—

मणिकुंडल किरणंगळ्‌सेणसुविनं नखमयूखदोळ् दशरथ धा-
रिणिपतिय पद पयोजप्रणमनमनोचिदं वियच्चरतिलकं ॥ ४० ॥

अनंतरं रामलक्ष्मण भरत शत्रुघ्नरोळ् विनयवृत्तियं मेरेवुदुं—

अनुजे निजाग्रज पद को-कनदक्कानंद बाष्प मधुबिंदुवनि-
त्तनुनयदिनेरगिदळ् सी-तें नगुविनं भ्रमरकं भ्रमद्भ्रमरकमं ॥ ४१ ॥

अंतु विनयभरदिनेरगिदनुजेयं प्रभामंडळनखंडित पुण्यमागिनियागेंदु परसि परमानंद परंपरेमनप्पुकेय्दिर्पुदुं—

आदिव्यज्ञानियिंदं तिळिदु पद पदार्यगिळं पूर्व जन्म
प्रादुर्भाव प्रपंचंगळनधिक मनोरागदिं तन्मुनि श्री-
पादांभोजंगळं पूजिसि विनयदे बीळ्कोंडु भेरीनिनादं-
रोदोंतर्भागमं जक्कुलिसे नृपति साकेतमं बंदु पोक्कं ॥ ४२ ॥

मणिघंटा मणिकिंकिणी मणिवितान स्वर्णलंभूष भू-
षणमं रत्नविमानमं भरतनुं शत्रुघ्ननुं रामल-
क्ष्मणरुं तन्नोडनेरि सोंकि बरे सोत्साहं हरिद्रत्न तो-
रण शोभावहमं नरेंद्र गृहमं पोक्कं प्रभामंडलं ॥ ४३ ॥

---

की कांति को दशरथ के चरण-नखों पर प्रतिबिंबित कराते हुए खेचर चक्रवर्ती ने अपना शीश झुकाकर नमस्कार किया। ४० राम-लक्ष्मण के प्रति भी विनय दिखाया तो— बहन ने भाई के चरणारविंदों पर अपने आनंदाश्रु की बूँदें बरसायीं, तो वे नेत्र ऐसे प्रतीत हुए, मानों भ्रमरों को देखकर हँस रहे। ४१ इस तरह झुकी हुई बहन को सौभाग्यवती (खुशनसीब) मानकर, प्रभामंडल ने आशीष देकर, अत्यानंदित हो आलिंगन किया (और)— उस दिव्य ज्ञानी मुनि से पूर्वजन्म के जन्म, जीवत की बाते जानकर, उस मुनिश्रेष्ठ के चरणकमल की सेवा (पूजा) कर, विनम्र भाव से विदाई लेकर दशरथ वहाँ से रवाना हुए और आकाश को छूते हुए भेरी-निनाद के साथ अयोध्या में प्रविष्ट हुए। ४२ रत्न-विमान पर, जिसमें रत्न-घंटिकाएँ किणकिण नाद कर रही थीं, सुवर्ण घंटिकाएँ लकट रही थीं, प्रभामंडल बड़े उत्साह से भरत-शत्रुघ्न, राम-लक्ष्मण के साथ, चढ़ा और दशरथ के राजप्रासाद में प्रविष्ट हुआ। ४३ इस तरह प्रविष्ट होने पर पुत्र को रत्नजड़ित आसन पर बिठाकर

अंतु पुगुवुदुं कुमारनं मणिमयासनदोळिरिसि मधुपर्कपूर्वकम-पार सार वस्त्राभरण वस्तुवाहनंगळिं पूजिसि बळियं जनकंगे बळियनट्टुवुदुं विद्याधर महत्तरं पवनवेगनेंबं मनः पवनवेगदिं मिथिळेयनेय्दि राजमंदिरमं पोक्कु—

नमितं खचरानुचरं*क्रमदिं तिळिवंतु तनगे तनयन वृतां-
तमनरियें जनकनति सं*भ्रमचित्तं पडेदु पलवुसूळ्वेसगोंडं ॥ ४४ ॥

कोललेंदुय्द शिशाचरं खचरराजंगुय्दुकोट्टं गडं
कुलनिस्तारकनेन्न दारकननातं वंदु साकेतदोळ्
नेलसिर्दं गड सैपु कण्देरेदुदेंदानंदवाष्पांवु क-
ण्मलर्गिं कैगळिवागि पोण्मे जनकं रोमांचमं ताळ्दिदं ॥ ४५ ॥

अंतु हर्षरस तरंगितांतरंनागि—

तनुजागमनोत्सवमं * तनगरिपिद खेचरंगे निजराज्यमनी
वनितुवरमधिकरागं*जनियिसे जनकं निजांगचित्तमनित्तं ॥ ४६ ॥

अनंतरं—

रविरथमनुत्सव ध्वज*निवहं तुडुकिदुवु कोंदरिदुवु पूवलिवळ्
किवि शब्दगेट्टरे ब-*द्दवणं वाजिसिदुवोडने मिथिळापुरदोळ् ॥ ४७ ॥

---

मधुपर्क एवं अपार वस्त्राभूपणों के साथ सत्कार करने के पश्चात् इस समाचार को जनक राजा तक पहुँचाने के लिए पवनवेग नामक खेचर को नियुक्त किया, जो तुरंत पवनवेग से मिथिला में आकर— वहाँ पहुँचकर खेचर ने जनक को प्रभामंडल से संबंधित (जितनी वह जानता था उतनी) बातें सुनायी तो जनक ने अत्यत आनंदित होकर पुनः पुनः प्रश्न करके अधिक जानने का प्रयत्न किया । ४४ जिस वालक को राक्षस वध-निमित्त ले गया था, खेचर को सौप दिया । मेरे कुल की शोभा वढ़ानेवाला यह पुत्र अव साकेतपुर में निवास करने लगा है । मेरे भाग्य की आँखें खुल गयी हैं । ऐसा सोचकर जनक पल-पल (हर पल) आनंदाश्रु वहाते हुए रोमांचित हुए । ४५ इस तरह आनंद की लहरों में डूबकर— पुत्र के आने की खवर देनेवाले खेचर को सारा राज्य (ही) दे देने का उत्साह जाग्रत होने पर जनक ने उसे यथोचित उपहार प्रदान किया । ४६ तत्पश्चात— मिथिलापुर में उत्सव-ध्वजाएँ सूर्यरथ को छूने लगीं; पुष्पवृष्टि होने लगी; श्रवणेंद्रियों को वंद करा देनेवाले वाजे वज उठे । ४७ पुत्र के मुखचंद्र को देखने के लिए जनक के मन में उत्सुकता

तनय मुखेंदु मंडलमनीक्षिसुवुत्सुव वृत्ति चित्तदोळ्
ननेकोनेवोगे सज्जन सुभाषितदोळ् पुदुवोक्कु सेसेयं
मनमोसेदांतु बांधवजनंबेरसुत्यवदिं विदेहियुं
जनकनुमेरिदर् मणिवितान विराजितमं विमानमं ॥ ४८ ॥

अंतु विमानारूढरागि किरिदानु बेगदिंयोध्येगे बंदु राज-भवनमं पोक्कु जनकनुं विदेहियुं दशरथंगमपराजिता महादेविगं तुळिल्गेय्वुदुं, रामादिगळ वर्गं विनय विनतरागि परकेयं कैकोळ्वुदुं, जानकियुं जननीजनकरं निबिडालिंगनंगेय्दवर पद पयोरुहक्केरगे प्रभामंडळं तंदेय पादारविंदमं मणिकुंडल प्रभामंडल बालातपदिन-र्चिसुवुदुं, जनकंदिक्करि कराजुकारिगळप्प तोळ्गळिं तेगेदु तळ्क्कसि, मगन मोगमनळ्कर्तु नोडि, कल्पतरु कोरकितवादंते पुळकमं तळेदु, आनंदबाष्प बिंदु संदोहदिं नंदनन सहस्र कुंतळ कलापक्के बिडुमुत्तिन तलेदुडुगेयं पडेदु, मोहरस सुधापूरदोळवगाहमिर्पुदुं—

अंबिरिविडे भोंकने नय-*नांबुगळतिविह्वलं प्रभामंडलना-
त्मांबिकेय पदक्केरगिद*नंबुरुहक्केरगिदळिगळेनिसे कुरुळ्गळ् ॥४९॥

---

जाग उठी तो विद्वज्जनों के सुभाषितों के साथ बंधु-जनों को साथ लेकर जनक एवं विदेही रत्नाभरणों से सुसज्जित विमान में चढ़ गये। ४८ इस तरह विमानारूढ़ होकर तुरंत अयोध्या पहुँचकर, राजभवन में प्रविष्ट होकर वहाँ, जनक और विदेही ने दशरथ और अपराजिता को नमस्कार किया; राम आदि ने उनके (जनक एवं विदेही के) चरण छूकर आशीष पाये; जनक ने जानकी का दीर्घ आलिंगन किया; प्रभामंडल ने पिता (जनक) के चरणकमलों में झुककर अपने धारण किये हुये मणिकुंडल-प्रभा-रूपी बालसूर्य की किरणों द्वारा पूजा की तो जनक ने दिग्गज की सूँड़-सदृश बाहुओं से उसका आलिंगन कर बड़े स्नेह से उसके मुखकमल को निहारा, मानों कल्पतरु ने ही कलियों को खिलाया हो, (तथा) रोमांचित होकर, आनंदाश्रु बहाते हुए, उसकी केशराशि पर मोतियो का उपहार बरसाकर, प्रीति-रस के तालाब में मानों डूब रहे थे कि— आँखों से (आनंद के) अश्रु बह रहे थे। तभी विह्वल प्रभामंडल अपनी माता (विदेही) के चरणकमलों पर झुका तो उसकी केशराशि कमलों को घेरे हुए भ्रमरों के समान दिखायी पड़ी। ४९ विदेही बेटे को सीने से लगाकर सुख का अनुभव कर रही थी कि— उसके स्तन का दूध अनजाने ही बह पड़ा; आँखों से अश्रुधारा बहने लगी; शरीर-भर में

आगळा विदेहिसुत परिष्वंग सुखानुभवमनप्पुकेय्वुदुं—

मौलेंत्रालंबिरिविट्टु सूसें मोलेयुं वाष्पांबु कैगण्में क-
णमलरिं मैय्नविर्गळ् पोदळ्दोगेये मेय्यि गद्गदं कंठ कं-
दलदिंदुद्गतमागे मन्युमिगे नानाचेष्टे नानारसं
तलेदोरित्तु विदेहिगच्चरि सुत व्यामोह कौतूहलं ॥ ५० ॥

उदयिसिदागळातननगल्दळलातन वालकेळियं
पडेदवलोकिसल् पडेयदुम्मळवातन सोंकनोळ् पोद
ळ्दोदविद मोहवातन मुखाब्ज विलोकन जातकौतुकं
सुदतिविदेहिगें पडेदुदो रससंकर चित्र चेष्टेयं ॥ ५१ ॥

तनयननागळंते पडेदंते मनोमुदमं विदेहियुं ।
जनकनुमप्पुकेय्ये रघुवंशनमेरुगे चित्ररत्नमं-
डनवसनंगळिंदोसेदु मन्निसे हर्षमळुंवाय्तु चं-
दन रस मग्नरप्पवरनप्पिदुविदु करंगळेंबिनं ॥ ५२ ॥

अंतु दशरथनभ्यागत प्रतिपत्तियं माळ्पुदुमनुदिनं प्रभामंडलं रामलक्ष्मणरोंडने कूडि विविध विनोदंगळिं दिवसंगळनेक वागेयुमेक-क्षणदंते निरंतरोत्सवमनोदविसे सुखदिनोंदुतिगळ्व रमयोध्येयोळिर्दु, मिथिलेगे बंदु जनकन राज्यमं तत्र किरियम्मनप्प कनकंगे कोट्टु, जनकनुं

रोमांचन हुआ; गद्गदित होने के कारण विदेही के कण्ठ से तुतली बोली निकल पड़ी; वेटे को खोकर पाने का आश्चर्य (आनंद) सामान्य होता है? । ५० जन्म लेते ही उससे (पुत्र से) विछड़ जाने का दुःख, उसकी वालकेलि न देख सकने का विषाद, उससे जाग्रत स्नेह (वात्सल्य), उसके मुखावलोकन से उत्पन्न आश्चर्य (कुतूहल) आदि ने विदेही (के हृदय) में विभिन्न रसों का मिश्रण (किया) और मनोविकार (-जन्य) चेष्टाओं को जगा दिया । ५१ विदेही और जनक के मन में इतनी खुशी हुई, मानों विदेही ने वेटे (प्रभामंडल) को अभी-अभी जन्म दिया हो । रघुवंश श्रेष्ठ राम को नाना रत्न और वस्त्राभूषण देकर सत्कार किया तो समस्त आनंद चरम सीमा लाँघ गया । ५२ दशरथ अतिथियों का यथोचित सत्कार कर रहे थे और प्रभामंडल नित्य राम-लक्ष्मण के साथ विविध विनोदावलियों से अनेक दिनों को क्षण-सा विताकर एक महीने तक अयोध्या में रहने के पश्चात् मिथिला लौटकर जनक के राज्य को उसके छोटे भाई कनक को देकर (सौंपकर) अपने माता-पिता के साथ रथनूपुर चक्रवालपुर

विदेहियुं बॆरसु रथनूपुर चक्रवाळपुरक्कॆ पोगि विद्याधरविभूतियॊळ्
सुखदॊळिर्दनन्नेगमित्तलॊंदु दिवसं—

उर्वराधिपति कंडनर्चना * पूर्वकं दशरथावनीश्वरं
सर्वभूतहित नामधेयरं * सर्वभूतहित साधुमुख्यरं ।। ५३ ।।

अंतुकंडु गुरुभक्ति पूर्वकं वंदिसि—

ऎन्न भवावळियं दयॆ*यिनिम्मडि बॆससिमॆंदु कैमुगिदिरॆ कि-
च्चिन्नमित कंधरं पद*सन्निधियॊळ् दशरथंगॆ मुंनिपतियॆंदं ।। ५४ ।।

मॊदलिल्लॆनिप्प संसा-*रदलि सुखदु:खमं चतुर्गतियॊळ् मा-
णदॆ तिरिदु शुभाशुभ क-*र्मद फलमं नगुतुमळुनुमुणुतुं बंदॆ ।। ५५ ।।

अंतनंतमाद भवावळियिं तिरितरुत्तुमीभवक्कॆंटनॆय भवदॊळॊमॆ
सेनापुरमॆंव पुरळॊळ्—

मुनिचर्या विघ्नदॊळं*जिनधर्मद्वेष मतियॊळं दुर्गतियॊळ्
जनियिसि दुरंत दु:खम-*ननुभविसिदॆ वक्रभावमळलिसदारं ।। ५६ ।।

अंतॆत्तानुं सविपाक निर्जरॆयिं दुष्कर्म फलमं तविसि निजदिनु-
पशमभावमं पडॆददर फलदिं चंद्रपुरनाळ्व चंद्रनॆंब नरेंद्रंगमातन
मनोहारिणि धारिणिगं धारणनॆंव मगनादॆ; निमगॆ सुधर्मॆयॆंवळ्
पत्नियागॆ जिनधर्ममं पत्तुविडदॆ नडॆदु चतुर्विध दानशूरनागि शरीर-

---

जाकर विद्याधरों के साथ सुख से रह रहे थे कि एक दिन— सर्वभूतहित भट्टारक एवं उनके साथ रहनेवाले अन्य मुनियों से दशरथ बड़े भक्तिभाव से मिले। ५३ गुरु भक्ति से उन्होंने उनकी वंदना करके— हाथ जोड़कर निवेदन किया कि कृपया मेरा जन्म-वृत्तांत (पूर्व-जन्म कथा) बतावे। ऐसा कहकर पैरों पर पड़े हुए दशरथ से मुनिश्रेष्ठ ने कहा— ५४ आदि-अंत-रहित संसार में सुख-दु:खों को चार प्रकार से निरंतर अनुभव कर शुभाशुभ कर्मफल को रो-हँसकर तुमने उपभोग किया। ५५ असंख्य जन्म पाकर, वर्तमान जन्म के आठ जन्म के पहले एक बार सेनापुर नामक नगर में— यतियों की भिक्षावृत्ति में वाधा डालकर, धर्म का विरोध करने के कारण दुष्ट का जन्म लेकर दुरंत दु:ख का अनुभव किया। ५६ तत्पश्चात अपने सत्कर्मों से दुष्कर्म के फलों को धोकर, उसके फल से चंद्रपुर के शासक चंद्र नामक राजा और उसकी धर्मपत्नी धारिणी के पुत्र के रूप में, धारण नाम से, जन्म लिया। सुधर्मा नामक स्त्री तुम्हारी पत्नी बनी और तुमने जैन धर्म को त्यागे विना, चतुर्विध दानवीर बनकर शरीर-भार को त्यागकर, धातकी नामक भूखंड की पूर्वदिशा में स्थित

भारमनिळिपि धातकी षंडद मूडण मंदरदुत्तर कुरुविनोळ् पुट्टि मूरुपळितोपमंबरमल्लिय सुखमननुभविसि देवगतिवडेदु—

पूसद सौरभं तवद मैसिरि वाडद दाममुट्टोडं
मासद सीरे धातुमलविल्लदोडल् परिपूर्ण यौवनं
लेसेनिसिर्द रूपु शुभ लक्षणवेंबिवनप्पुकेय्दुना-
यासदिनीसिदै मोदल सग्गद वाळ्केयेरळ्कडलगळं ॥ ५७ ॥

मत्तमल्लिदं बंदु पुष्कलावती विषयद पुंडरीकिणी पुरमनाळ्व नंदिघोष नरपतिगमातनरसियप्प वसुमतिगं नंदिवर्धननेंब नंदननादे; निन्नतंदेयप्प नदिघोषनोंदुदिवसं क्रीडावनक्के पोगि, दिव्य योगिगळं कंडु, धर्ममं केसगोंडु, संसार शरीर भोग निर्वेगपरनागि निनगे राज्यमं कोट्टु यशोधर भट्टारकर चरणोपांतदोळ तपश्चरण निरत-नागि समाधिविधियिं विग्रहमनुळिदु, वळियमग्रिम नवग्रैवेयक मध्यनायकनादं; नीनुमोंदु पुव्वकोटि कालमरसुगेय्दु, जिनधर्ममं पत्तुविडदे नडेदु कडेयोळय्दनेय कल्पदुपपात तळ्पदोळ् देवनादै—

अय्दुं कल्याणमनि- ❋ त्तेय्दिपुदय्दनेय गतियनवयवदिं ता-
नय्दनेय नाकलोकम ❋ नेय्दिपुदु जिनेंद्र सेवेगावुदु गहनं ॥ ५८ ॥

---

उत्तर कुरुदेश में जन्म लेकर तीन 'पळित्' तक वहाँ के सुख का उपभोग कर देवगति पाकर— सुगंध न लगाने पर भी सुगंधित शरीर, न घटनेवाली देह-कांति, धारणकरने पर भी न मुरझानेवाले फूल, पहनने पर भी खराव न होनेवाला वस्त्र, धातु-मल-रहित देह, परिपूर्ण यौवन, मनमोहक रूप आदि पाकर (थकावट के साथ) स्वर्ग के प्रथम सुख एवं जीवन के दो समुद्रों को तुमने पार किया। ५७ वहाँ से आकर, पुष्कलावती नामक देश में पुंडरीकिणी नगर के शासक नंदीघोष और उसकी धर्मपत्नी वसुमती के पुत्र के रूप में, नंदीवर्धन नाम से, जन्म लिया। नंदीघोप ने एक दिन उद्यान-वन जाकर, दिव्ययोगी से मिलकर, धर्म को समझकर, संसार के भोग-भाग्य के प्रति वैराग्य धारणकर, तुम्हें राज्य सौंपकर, यशोधर भट्टारक के चरणों में तपस्या करके, समाधि-स्थिति पाकर, रत्नहार के मध्य में सुशोभित नायकरत्न के समान श्रेष्ठ (प्रसिद्ध) वन गया। तुम एक करोड़ वर्षों तक राज्य-भार (शासन) करने के पश्चात्, जिनधर्म मार्ग में चलकर, पंचम कल्प के अंत में देव वन गये।— पाँच प्रकार के कल्याण प्रदान कर, धर्म की पाँचवीं गति देकर, पंचम स्वर्गलोक दिया जाता है। जिनेंद्र सेवा (के माध्यम) से कौन कार्य कठिन है? । ५८

अंतल्लिय सुखमननुमविसि बंदु मंदरदपरविदेहद विजयार्धद शशिपुरमनाळ्व रत्नमालिगं विद्युलतेगं सूर्यजयनेंब मगनादें; निज जनकनप्प रत्नमालि सिंहपुरमनाळ्व वज्रलोचननोळ् कादलेंदु चतुरंगवलसहितनागि पोगुत्तमिरे—

मनद मुनिसेंब कळ्तलें॥मनलेंव माणिक्य दीपमेने दिवदिंदा-
तन मुंदण्गिळितंदं॥दिन लक्ष्मिगे तन्न देहरुचि कुडे कोर्व ॥ ५९ ॥

अंतुबंदु—

विग्रहदोळ् निमगिनिते-॥काग्रहवुळि मुळिसनोंदु कथेयं केळे-
काग्र मनदिंदमेंदु स-॥मग्रावधि बोधनमरनंदितेंदं ॥ ६० ॥

ई भरतद विजयार्ध म-॥ हीभृत्तट तिलकमेनिप शशिपुरदोडेयं
भूभुवन प्रथित यशं॥श्रीभूति सुभूतिवेसर सुतनं पडेदं ॥ ६१ ॥

उपमन्युवेंबवं तनगे॥पुरोहितनागे पिरिय सिरियं सुखदिं-
दुपभोगिसुत्तुमिर्दो-॥म्मे पोंदिदं कमलगर्भ यतिपति पदमं ॥ ६२ ॥

अंता तपोनिधिय सन्निधियोळ् मधु मद्य मांस निवृत्तनागि वर्तिसुत्तिर्प श्रीभूतियं तत्पुरोहितनप्पुपमन्यु दुष्टमतिनष्टब्रतम्माडि, तानुं रणमरणदिं वारणवागि मत्तं मरणमनेय्दि, मुन्नं तन्न पतियप्प

वहाँ के सुख का अनुभवकर, मंदरपर्वत की पश्चिम दिशा में स्थित विदेह के विजयार्ध के शशिपुर के शासक रत्नमाली और उसकी पत्नी विद्युल्लता के, सूर्यजय नाम से, पुत्र बन गये। तुम्हारे पिता सिंहपुर के वज्रलोक से लड़ने के लिए चतुरंग बल (सेना) के साथ जा रहे थे कि— मन में जगे क्रोध-रूपी अंधकार को दूर करनेवाले माणिक्य-दीप के समान आकाश से एक देवता, अपने दिव्य-दीप्ति के साथ (रत्नमाली के) सम्मुख उतरा। ५९ इस तरह आकर— उस अवधिज्ञानी देवता ने कहा युद्ध में तुम्हें इतनी आस्था क्यों है ? क्रोध को त्याग दो। एकाग्र-चित्त होकर एक कहानी सुनो। ६० इस भारतवर्ष के उत्तरार्ध को धारण किये हुए श्रेष्ठ पर्वत के तट (चरण) पर स्थित तिलक नामक नगर के शासक प्रसिद्ध श्रीभूति ने सुभूति नामक पुत्र को पाया। ६१ उपमन्यु नामक उसके पुरोहित के साथ अतुल ऐश्वर्य एवं सुख से रहते हुए एक बार उसने ब्रह्मपद प्राप्त किया। ६२ इस तरह उस तपस्वी के चरणकमलों में बैठकर, मीठा, मदिरा और मांस को त्यागकर शुद्धाचार से व्यवहार करनेवाले श्रीभूति को उसके पुरोहित उपमन्यु ने दुर्विचार से वृतभृष्ट करा दिया और युद्ध में मारा जाकर हाथी के रूप में जन्म

श्रीभूतिय मोहदिंदातन सुतनप्प सुभूतिगं योजनगंधिगमरिंदमनेंब नंदननागि, तानोंदु दिवसं कमलगर्भ महाऋषिय दर्शनदिं जातिस्मरनागि, तत्समीपदोळ् तोरेदु तपोनिष्ठेयोळ् नेरेदु देवनागि शतार कल्पदोळनल्प सुखमननुभवतिसुतिर्दसन्नेगमित्तल्—

अंदु दुराचारद फल-*दिंदं श्रीभूति सत्तु पुल्लेय बसिरोळ्
बंदं काळ्किच्चुं सुडल्*बेंदं मंदारमेंब गहनांतरदोळ् ॥ ६३ ॥

अंतु कळिदु कांभोजदोळ किरिजयनेंब किरातनागि—

आडिद काडोळ् जवने-*च्चाडिदनेने कोंदु तिंदु कैयुं कालुं
मूडिदुवु पातकक्केने*काडोडेयं कळिदु शर्कराप्रभेगिळिदं ॥ ६४ ॥

अदनुपमन्युचरनप्प देवनवधियिनरिदल्लिगे बंदु निनगे धर्मोपदेशंगेय्ये कैकोंडु नीनीगळ् रत्नमालियादे; निनगे धर्मोपदेशंगेय्दुदेवावेंदु पेळे, केळ्ददुवे निर्वेगकारणमागे सूर्यजयनेंब निज तनूजनं राज्यमं कैकोळ्वुदेनलातं तपोराज्यमनल्लदोल्लेनेंबुदं, तदपत्यनप्प कल्पानंदंगे राज्यमं कोट्टु रत्नमालि सूर्य जयंबेरसु तिलकसुंदर मुनिगळ समक्षदोळ् दीक्षेगोंडनेक कालं तपंगेय्दु महाशुक्र कल्पदोळ् पुट्टि पदिनारु सागरोपमतनल्लिय सुखमननुभविसि बंदंदिन सूर्यजयने

लेकर, पुनः मरकर, पुनः श्रीभूति के बेटे और पत्नी योजनगंधि को अरिंदम नाम से बेटे के रूप में जन्म लेकर एक दिन कमलगर्भ मुनि के दर्शनमात्र से पूर्वजन्म का स्मरण होने के कारण आश्रम को त्यागकर पुनः बड़ी निष्ठापूर्ण तपस्या से देव बनकर शतार कल्प में अल्पसुख का अनुभव कर रहा था कि— (उन दिनों के) पुरोहित के दुराचार के फलस्वरूप मरा हुआ श्रीभूति हिरण के गर्भ में जन्म ले रहा था कि मंदार नामक कानन में लगी आग मे उसकी आहुति हुई। ६३ इस तरह आहुति बनकर कंबोज देश में किरिजय नामक किरात के रूप में जन्म लेकर— वहाँ के प्राणियों पर ऐसी हिंसा करने लगा मानों यम ही उनका (प्राणियों का) वध करने लगा हो। उसके पापों को मानो हाथ-पैर निकल आये हों। मरकर वह शर्कराप्रभा नामक नरक को प्राप्त हुआ। ६४ अवधिज्ञान से इस बात को जानकर उपमन्यु, जो देव बन गया था, वहाँ आया और तुम्हें धर्मोपदेश दिया तो तुम रत्नमाली हुए। वही धर्मोपदेश वैराग्य का कारण बना, रत्नमाली के रूप में तुमने अपने पुत्र सूर्यजय नामक बेटे को राज्यभार करने का आदेश दिया। लेकिन उससे (सूर्यजय ने) यह कहकर कि तप-राज्य के अतिरिक्त और किसी प्रकार का राज्यसुख

नीनीगळ् दशरथनादे; नीं नंदिवर्धननादंदिन निन्नतंदेयप्प नंदिघोष-रेंबवर् तोरेदु नवग्रैवेयकदोळ् नेलसि बंदु सर्वभूतहित भट्टारकरावा-देवा श्रीभूतियुमुपमन्युवुं बंदु निन्न मैदुमरप्प जनकनुं कनकनुमादरेंदु बेसमे दशरथं विस्मयाक्रांत स्वांतनागि—

यतिपति पेळे केळ्दु भवसंततियं वगेदा जवंजव
स्थितियननादियं सुकृत दुष्कृत कर्म विपाक सौख्य दु-
स्स्थितिगळनुंडु राटळद गुंडिगेयंतेवोलादेनेंदु नि-
र्वृतिसुखदत्तराटिसिदनें रघुसूनु महानुभावनो ॥ ६५ ॥
अवचरदिन्नेगं सविर्देनिंद्रिय सौख्यमनग्र नंदनं
कवचहरं जिताहितबलं बलनन्ननिरल् महापरा-
भवमिदरिंदमावुदेनगेंदिरदुत्तरिसल्कोंडचिदं
भव जलराशियं दशरथं जिनरूप वहित्न यात्रेयिं ॥ ६६ ॥
परपीडाकरमेंतु नोडुवडमर्थोपार्जनं तद्दुरा
चरितोदीरित दुःख तिक्त फल सेवाकालदंदोर्वरुं
नेरविल्ला धनसेवेयंदे नेरवप्पर् नंटरेंददुं तां
मरुळक्कुं पुरुळक्कुमे मरेदु हानादान विज्ञानमं ॥ ६७ ॥

---

नहीं चाहिए, तो उसके पुत्र कल्पानंद को राज्य सौंपकर रत्नमाली अपने बेटे के साथ तिलकसुंदर नामक मुनिवर से दीक्षा लेकर अनेक वर्षो तक तपस्या करके महाशुक्र कल्प में जन्म लेकर, सोलह सागर वर्षो तक सुख का उपभोग (अनुभव) करनेवाला तब का सूर्यजय ही अब तुम दशरथ वन गये हो। तुम जब नंदिवर्धन थे तब तुम्हारे पिता नंदिघोष के नाम से मैं ही सर्वभूतहित भट्टारक था। श्रीभूति और उपमन्यु ही तुम्हारे अवके संवंधी जनक और कनक हैं। ऐसा कहने पर दशरथ आश्चर्यचकित हुआ। मुनिवर द्वारा कही हुई अपने पूर्वजन्मों की घटानाओं के बारे में सोचकर, अपने द्वारा अनुभव किए हुए सुख-दुःखों को, किए हुए सत्कार्य-दुष्कार्यो को स्मरणकर, इस वात से दुखी होकर कि अपने जीवन की स्थिति कुवें की गडारी के समान रही, वैराग्यमनस्क हुआ। यह महानुभावों (महापुरुषों) के व्यवहार नहीं तो और क्या हैं? । ६५ ग्लानि का शिकार न वनकर अव तक इंद्रियसुखों का अनुभव किया। ज्येष्ठपुत्र राम ने प्रसिद्ध खेचर धनुष को उठाकर, शत्रुओं को पराजित कर जगत्प्रसिद्ध हुआ है। फिर भी मैं उसे जान न सका। यह मेरी पराजय है, इससे मुक्त होने के लिए, इस जन्मरूपी सागर को पार करने के लिए जिन-रूपी नौका ही एक मात्र साधन है। ६६ परपीडा-प्रवृत्ति

वनिता संकुलमुं षडगं वलमुं भंडारमुं वस्तुवा-
हनमुं तन्नोडवर्पुवल्लवोडवर्कुं पुण्यपापंगळें-
बिनितं भाविसि ताने तन्न देसेयिं तन्नंदमं भाविसल्
मनमं तारदे वाह्यमं वयसुवंतश्यून्यनुं मान्यने ।। ६८ ।।

अळिवेण्णादोडमोंदेरळ्दिवसवोंदागिर्दवं नंटनें-
दुळिदंदन्यरनासेगेय्यळवळि निव्याकुळं पोल्लिवळ्
पळिगंजळ् भरतादिगळ् पलवुकालं तन्नोळोतिर्दवर्
कळिदंदा क्षणदोळ् धरारमणि मत्तोर्वगे पुविक्कुवळ् ।। ६९ ।।

मृगभूमिश्रित सांद्र चंदन रसंगळ् चंदनोशीर वा-
रिगळुं नर्तित हेमचामरचलन्मंदानिलगळं विला-
सगृहंगळ् कळेयल्के साल्दपुवं रागद्वेष वेगंगळिं
बगेयोळ् पेंचिद तापमं कळेववोल् जैनांघ्रिकल्पाघ्रिपं ।। ७० ।।

एनितेनितं पुंजिसदोड॥वनितनितुं मणियलरियदणियरमुरिगुं
धनदिं लोभाग्नियनि॥धनभारदिनावनग्नियं नंदिसुवं ।। ७१ ।।

जनकननरण्यनग्रज॥ननंतरथनिळेयनोंद्रुतिगळ कूसि-
गेनगित्तु तेरेंदरेन्नवो॥लिनवंशदोळितु मोहमूर्छितरोळरे ।। ७२ ।।

---

और अर्थोपार्जन दोनों दुरुद्देश्य से भरे हैं। इससे मिलनेवाला फल है दुःख। उस समय धर्म के अलावा और कोई सहायता नहीं करता। ऐसे धर्मज्ञान को भुला देना पागलपन होगा। ६७ अवसान के समय स्त्रीसमूह, चतुरंग सेना, (संपत्ति का) भंडार, वस्तु-वाहन कोई भी मेरे साथ नहीं आयेंगे। यह जानते हुए भी कि केवल पाप और पुण्य साथ आते हैं, इस तथ्य से अनजाना-सा व्यवहार करनेवाले अविवेकी इस संसार के लिए योग्य है ? । ६८ अल्प स्त्री (वेश्या) भी (पर-पुरुष के साथ) एक-दो दिन स्नेह से विताने के वाद दूसरों को नहीं चाहेगी। यह पृथ्वी उससे भी अल्प है (वुरी है)। अपमान से वह नहीं हिचकती। भरत चक्रवर्ती आदि ने अनेक वर्षों तक इस पर शासन करने पर भी उनके पश्चात् यह और किसी की वन गई। ६९ कस्तूरी मिश्रित चंदन रस, चंदन मिश्रित जल, सुवर्ण-मूठों के चामरों से ढुलाने पर उत्पन्न मंद हवा और विलास-गृह जिन-पदसेवा और रागद्वेषों से दूर करने के लिये पर्याप्त नहीं है। ७० लाख कोशिश करने पर भी आशा-अग्नि की भाँति उतना ही अधिक-जलने लगती है। धन-संग्रह से लोभ नामक अग्नि को और काष्ठ के भार से जलनेवाली आग को कौन वुझा सकता है ? । ७१ पिता अनरण्य

सावपुट्टु भयमं संसारमं सप्तधातुजयं देहस्थितिय
नाववस्तुवनुंडोडं तणियद कांक्षेयं बगेदु तन्नों-
ळेवुदी तोडर्पेनगिदेकेंदु दशरथं भाविसि भावितात्मनं
भाविमात्मनं परमयोगींद्रमं बीळ्कोंडयोध्येडे बंदनागळ् ॥ ७३ ॥

अंतरमनेयनधिराजं पोक्कु निर्वर्तित नित्यनियमनास्थान मंटप मध्यस्थित सिंहासनमनलंकरिसिर्पुदुं—

नेलसिद राजमंडलिय मंडळिकर्कळ दंडनाथ मं-
डलिय नियोगि वर्गद पुरोहित वर्गद मंत्रिवर्गदु-
ज्वल नवरत्न भूषण किरीट हटद्रुचियिंददें पळं
चलेदुदों राजराजसभे कुंभजनींटिद तोथ राशियं ॥ ७४ ॥

गुरु जनमुमाप्त जनमुं*परिजनमुं बंधुजनमुमाश्रित जनमुं
परिजनमुं तितिणिया-*गिरे सभेपोल्तत्तु रत्नमेळापकमं ॥ ७५ ॥

अंतोडोलंगंगोट्टु दशरथ महीनाथं निजतनूभवरं भरवेळ्दट्टु-वुदुं तदाज्ञेयं तलेयोळांतु—

हल मुसलायुधं नडेव तार नगेंद्रमनोंदुकर्मुगिल्
बळसिदवोल् विराजिसे विनीलपटं नडेतंदनेक कुं-
डलमुदयार्क मंडलमनेळिसे शेषनशेष धात्रियं
तडेवेडेयोळ् नेरंबडेदवोलिरे दक्षिणवाम बाहुगळ् ॥ ७६ ॥

---

और अग्रज अनंतरथ मुझ एक महीने के बच्चे को राज्य सौंपकर वन चले गये। तन भी सूर्यवंश में मुझ जैसा मोहपाश में फँसे हुए लोग हैं ? । ७२ जन्म-मरण के भय को, संसार को, सप्तधातुओं से बनी देह को, कुछ भी खाने पर समाप्त न होनेवाली आशा के संबंध में सोच-विचारकर, अपने आपसे यह प्रश्न करके कि इस तरह का व्यामोह मुझ में क्यों और क्यों कर जगा, परमयोगींद्र से विदा लेकर दशरथ अयोध्या लौटा । ७३ इस तरह राजमहल में प्रवेश कर, सोचते हुए अपने सिंहासन पर बैठा रहता था— राजदरबार में विराजमान राजसमूह के, मंडलिकों के, सेनापति, मंत्रीवर्ग के एवं पुरोहितों के सुशोभित मुकुट-भूषणों की कांति से वह सभा ऐसा प्रतीत हो रही थी मानों अगस्त्य द्वारा पिया हुआ (विशाल विस्तृत अगाध) समुद्र हो । ७४ उस सभा में समूह बनाकर बैठे हुए गुरुजन, आश्रित, बंधुजन, परिजन ऐसे लग रहे थे मानों वे रत्न के समूह हों । ७५ इस तरह दरबार में विराजमान दशरथ ने अपने जेष्ठ पुत्र राम को सभा में आने के लिये कहला भेजा

घमदोर्दंड विमंडितं घनगदा दंडं वृहत्कालदं
डनिभं भीकरमागॆ पीतवसनं संध्यांबुदं कोद नी-
लनगेंद्रं नडॆतर्प माळ्कॆविनुपेंद्रं दुर्जयं रामचं-
द्रन पिंदं नडॆतंदनायत सितांभोजेक्षणं लक्ष्मणं ।। ७७ ।।

इदिर्वरॆ तत्सभाजनद कण्मलरुं मनमुं कॆलक्कॆ वं-
दॊंदविद भक्तियिंदॆरगिदं पितृपादयुगक्कॆ राघवं
पदनख चंद्रमंडलिगॆ चंद्रिकॆयं कुडॆ देहदीप्ति हा-
रद नॆवदिंदमौलगिसॆ तारगॆयं निजकंठदळं ।। ७८ ।।

अनंतरं लक्ष्मण भरत शत्रुघ्नर् सर्वांग प्रणतरप्पुदुं अनंत सुख-भोग भागिगळागिमॆंदु परसि पर्यंक पार्श्वदॊळिक्किद मणिमयासनं-गळॊळ कुळ्ळिरिसि दशरथ रामचंद्रन मुखचंद्रमं नोडि—

निलॆ नुडिवीव कावधरॆय प्रतिपालिप धर्मवीधियिं
तॊलगद पॆमॆंय्यं तळॆदपॆमंगनं भुवनादिपत्यदॊळ्
निलिसि निसर्ग दुर्गमॆसिदर्पवर्ग पथक्कॆ दाळियि-
द्दलघु पराक्रमक्कॆ नॆलॆयागद पार्थिवनॆं कृतार्थने ।। ७९ ।।

---

तो राजाज्ञा को शिरोधार्य समझकर— चलकर आते हुए राम को एक नीलपट (वस्त्र) ने ऐसा घेरा मानों मंदारपर्वत को किसी काले बादल ने घेरा हो। एककुंडल राम सूर्यमंडल का उपहास करता हुआ-सा, पृथ्वी को धारण करने में शेपनाग ने हाथों का सहारा लिये-सा, दोनों हाथों में हल और मुसलायुध को धारण किये हुए था। ७६ हाथ में लिया हुआ गदादंड कालदंड के समान भयंकर दिखाई दे रहा था। पीतांबर धारण किया हुआ उपेंद्र लक्ष्मण संध्या के बादलों से घेरे हुए नीलाचल पर्वत के समान राम के पीठ-पीछे चला आ रहा था। ७७ वे दोनों चलकर राजसभा में आये तो उस सभा में उपस्थितों की दृष्टियाँ उत्सुकता से उन दोनों को देख रही थीं कि राम पिता के चरणकमलों में झुका तो ऐसा प्रतीत हुआ मानों चंद्रमंडल को चाँदनी ने प्रकाशमान बना दिया हो। ७८ तत्पश्चात् लक्ष्मण, भरत, शत्रुघ्न ने दशरथ को साष्टांग प्रणाम किया तो उसने उन्हें "अनंत सुख भोग करो" कहकर आशीष देकर, अपने सिंहासन के बगल में स्थित रत्नजटित पीठों (आसनों) में बिठाकर, श्रीराम के मुखकमल को देखकर— गुणवान्, प्रजापालन में समर्थ, धर्म को न त्यागनेवाले, जेष्ठ पुत्र को राज्यभार सौंपकर, सामान्यों के लिए दुर्गम मोक्ष की अपेक्षा न रखनेवाला क्षत्रिय कृतार्थ हो सकता है! । ७९ वत्स, मैंने तुम्हें ललाट के नेत्र के समान प्राप्त किया।

नीसलोळ् कण्वडेदंते पुत्र पडेदें निन्न स्फुरत्तेजनं
वसुधा राज्यमनोप्पुगोळ् निलिसु नीनेन्नं तपो राज्यदोळ्
पसुगूसिगेनगित्तु मज्जनकनी संपत्तियं पूण्दु सा-
धिसिदं सज्जनता शरण्यननरण्य मोक्ष संपत्तियं ॥ ८० ॥

सुत नम्मन्वयदोळ् पुरातन जगद्विख्यात भूनाथरी-
स्थितियिं राज्यसुखंगळोळ् तणिदु तत्त्वाभ्यास विश्रांत जी-
वितरादर् मरेदी कुलक्रममनानितिर्दु सन्मार्ग प-
द्धतियं हास्यरस प्रवाह भरदिं प्रक्षाळितम्माळ्पेने ॥ ८१ ॥

तिलकाकारदिनिर्कें निन्न नीसलोळ् साम्राज्य पट्टं धरा-
वलयालंकृतमक्कें निन्न भुजदंडं निन्न मौळिप्रभा-
वलियिं चित्रितमक्कें बेल्गोडे तपःश्रीगां मनंददेने-
न्नोलवं पालिसु पाळियल्तु पितृवाक्योल्लंघनं राघवा ॥ ८२ ॥

किडिविडे कर्परं सुगिदु मेय्देगेदं कमठाधिपं पड-
ल्विडे पेडेगळ् फणिप्रभु मोगंदिरिदं देसेयाने माकोर्-
ल्वडेयदे तळ्गि मुळ्गिदुविवर्कतिभारदोळाद सेदेयं
किडिसि तनूज नीं तळेवुदी नेलनं निजबाहु दंडदोळ् ॥ ८३ ॥

---

यह लो, इस राज्य को स्वीकार करो; मुझे तपोराज्य में भेजो, जब मैं बहुत छोटा (दूधमुँहा) बच्चा था तब इस ज़िम्मेदारी को मुझे सौंपकर मेरे पिता ने अनन्यमोक्ष-साम्राज्य को पाया। ८० हमारे वंश के प्रख्यात-पुरातन राजाओं ने, इस तरह के राज्य-सुखभोग का उपभोग कर, तृप्त होकर, अपने निवृत्त जीवन को धर्मतत्व के अभ्यास में विताया। मैं इस रूढ़ि को भूलकर सन्मार्ग की परम्परा को संसार के अपहास्य के प्रवाह से भिगो दूँ ? । ८१ यह साम्राज्य में सिंहासन तुम्हारे माथे पर तिलकाकार में स्थिर हो, तुम्हारा भुजबल इस धरातल को धारणकर सुशोभित हो, तुम्हारे शिराभूषण से सूर्यवंश का श्वेतछत्र शोभायमान हो, मैंने तपस्ता का निर्णय किया है, मेरी इच्छा को पूर्ण करो, पिता के आदेश को अस्वीकार (उल्लंघन) करना धर्म नहीं है। ८२ तुम्हारी शौर्योन्नति से कमठ की पीठ का कवच आग उगलने लगा; अपने फनों के झुकने से महाशेष ने (अपने) सहस्रमुखों को हिलाया; दिग्गज ने तो अपने पर पड़े (लदे) भार को सहने में असमर्थ हो, अपनी पीठों को झुका लिया। तुम्हारे वाहुबल से इस धरती को तुम्हें धारणकर लेना होगा। ८३ ऐसा कहने पर हाथ जोड़कर राम ने कहा—पिताजी, वारह चक्रवर्तियों

एंबुदुं रामचंद्रं मुकुळित करसरोजनागि—

धरेयं द्वादश चक्रवर्तिगळिगित्तल् देव निम्मी भुजा
परिघक्कोप्पिसि बेळ्पुदं पडेदुवेंत्तानुं दिशादंति दि-
क्करिणी पेचक चुंबनैक सुखमं शेषोरगं भोगिनी-
परिरंभोत्सवमं पुराण कमठं निद्रांगना संगमं ॥ ८४ ॥

बळवद राशि मंडलमनंडलेदुद्धत बाहु दंडदिं-
दिळेयनिळेश नीं तळेदुदं रणबालकरेम्म वंदिगर्
तळेवरे विश्वलोकमुमनश्रमदिं प्रबल प्रभंजनं
तळेववोलक्षमं तळेयलार्कुमे वीजन मंदमारुतं ॥ ८५ ॥

ऎने दशरथं तनयन विनय वचनमं मनदे कोंडु—

तनयंगोप्पिसि राज्यमं नियमदिं निल्वर् तपोराज्यदोळ्
मनुवंश क्षितिनाथरी स्थितिगे निन्नं प्रार्थिसल्वेड नं
दन संक्रंदन वंदनीय पददोळ् निल्वें तपोराज्यदोळ्
निनगस्मद्वचनं विधेयमदरिं कैकोळ् धराभारमं ॥ ८६ ॥

ऎंदिवुमोदलागे पेललेरदिं मरुमतिगेडेयिल्लदंतु नुडिदेंतानुं रामननोवडिसि राज्यस्थनप्पंतु माडे तदनंतरं भरतं मुकुळित कर सरोजनागि—

---

ने इस साम्राज्य को आपके भुजवल पर सौपकर अपनी समस्त इच्छाएँ पूर्ण कर ली हैं। आपके शासनकाल में दिग्गज हथनियों की पूँछ के मूलभाग का चुंवन करने में, महाशेष (ढोने वाले) कमठ निद्रांगना का संग-सुख पाने में ही आसक्त रहे। ८४ बलवान शत्रुओं को आपके शौर्य से दंड देकर जैसा आपने शासन किया है वैसा करना क्या हम जैसे वच्चों के लिए संभव है? प्रचंड तूफ़ान की तीव्रता, हाथ-पंखे के हिलाने से निकलने-वाली हवा में कभी रह सकती है? । ८५ ऐसा कहने पर अपने बेटे की विनम्रपूर्ण वातों से संतुष्ट होकर, दशरथ ने समझाकर कहा— पुत्र को राज्य सौंपकर नियमित (रूप से) तपोराज्य को अपनाना हमारे सूर्यवंश की परंपरा है; ऐसे विषयों में तुमसे भी क्या पूछ लेंना नहीं चाहिए? बेटे, इन्द्रपद से भी श्रेष्ठ उस तपोराज्य में मुझे पहुँच जाना चाहिए। मेरी वात तुम्हारे लिए वेद-वाक्य है। इसलिए इस राज्यभार को स्वीकार कर लो। ८६ इस तरह अनेक प्रकार से ऐसा समझाया कि राम को तर्क के लिए मौक़ा ही नहीं दिया और उसे राज्य भार स्वीकार करने के लिए मना लिया तो भरत ने हाथ जोड़कर कहा— पिताजी, इस देह के

ऒडलशुचित्वमं गति चतुष्टयदॊळ् दॊरॆकॊळ्ळनिष्टमं
किडुव सुखंगळिं तणियदायसमं तिळिदिर्दुमॆनॊ नि-
म्मडि निमगळ्कि बिन्नविसलिन्नॆवरं सॆडॆदिर्दॆनिन्नॆरं
नडॆदॆळिशं निम्मॊडनॆ साधिसुवॆं परमाकसौख्यमं ॥ ८७ ॥

उपचित सौख्यमॊंदधिक दुःख समागम जन्मभूमियॊ—
दपगत दोषमॊंदखिल दोष समन्वितमॊंददरिं जिनपाद कल्पपा-
दप परिसेवॆगं जनप संपद सेवॆगभावुदंतरं ॥ ८८ ॥

ऎंदु तरिसंदु भरतं बिन्नविसॆ तत्सभॆयॊळॊर्वळतित्वरित गतियिं बंदु रामंगॆ राज्यमनित्तु दशरथं भरतंबॆरसु तपोवनक्कॆ पॊपुदं निवेदिसॆ कैकॆ विकळॆयागि—

धरॆयं रामगित्तं * गुरुवानळिपिंदमिदॊडॆनगक्कु किं-
कर भावमॆंब बगॆयिं * भरतंगॊडरसिदुदक्कुमी निर्वेगं ॥ ८९ ॥

अवनीश्वरनॊडनॆ तनू- * भवं तपंबट्टॊडासॆयारॆनगॆंदा-
युवति भयचकितॆ चिंता-*र्णव गर्त निमग्नॆ मरॆदळॆमॆयिक्कुवुदं ॥ ९० ॥

तक्करिदॆनगॆ सपत्निय-*रिक्कुंगूळिंगॆ बयसि पार्दिपं विषा-
दक्कॆ गुरियप्प दुर्यश*मक्कुं तनयं तपक्कॆ पक्कागलॊडं ॥ ९१ ॥

---

शुचित्व को बचाने के चतुर्विध पुरुपार्थो से प्राप्त होनेवाले अनिष्टों को निर्मूलकरने का उपाय जानते हुए भी उसे आपसे निवेदन करने से डर रहा था। अब आपके साथ ही मैं भी परमार्थ सुख पाऊँगा। ८७ जहाँ अधिक सुख हो, वहाँ गहरा दुःख भी मौजूद रहता है। —जन्मभूमि की रक्षा करना राज का कर्तव्य होते हुए भी, समस्त वस्तु-कार्य में अपरिमित दोषताप रहते हों तो जिनचरण सेवा और जिनपादानुग्रह से उपलब्ध सम्पत्ति की सेवा में अंतर क्या है? । ८८ इस तरह निर्णयकर भरत ने निवेदन किया तो एक स्त्री ने उस सभा से अत्यंत तेज से निकल कर राम को राज्य सौंपने, दशरथ भरत के साथ तपोवन गमन की सूचना कैकेयी तक पहुँचायी। खबर सुनकर कैकेयी को दु ख हुआ। —और उसने सोचा कि इस कल्पना से भरत में वैराग्य जगा होगा कि पिताजी द्वारा राम को राज्य सौंपने के पश्चात् उसे (भरत को) सेवक के समान जीवन बिताना पड़ेगा। ८९ यह सोचकर कैकेयी इतना भयभीत हुई कि चिंतासागर की लहरों में गोता लगाते हुए पलके मूँदना भूल गई। उसे इस बात का डर हुआ कि महाराजा के साथ अगर भरत भी तपस्या के लिए निकल पड़ा तो वह (कैकेयी) अनाथ बन जायगी। ९० अगर

गमित्त रामलक्ष्मणर् दक्षिणाभिमुखरागि विपिन दोळगने नडेयॆ नडॆयॆ—

भ्रमिताष्टापदमुग्र खड्गमृग संछन्नं जरद्दंदशू-
क मुख श्वास विषाग्नि दग्ध विपिनं मत्तेभ विक्रीडितं
तमदोड्डॆविनॆगं करंगि नभमं नुंगित्तु पापर्द्धि सं-
भ्रम कोलाहल लुब्धकं कलुषितांतस्सिधु विंध्याचलं ॥१२२॥
नॆलनिल्लिदित्तलिलॆंबिनमिनितॆ दिशाघाटमॆंबन्नॆगं क-
ळ्तलॆ चंद्रादित्य तेजक्कदिरदिदिरनॊड्डिर्दुदॆंबन्नॆगं क-
ळ्तलिसुत्तिर्दत्तु काडानॆय कडुपुगळि सिंह संघातदिं पॆ-
र्बुलिविंडि कण्गगुर्व पडॆदु कुलनगस्पर्धि विंध्याचलेंद्रं ॥१२३॥

आ नगोपत्यकदॊळ्—

मलयरुह गंधि मृगमद
तिलकॆ तमाल प्रवाळ कुंतलॆ पुळिन
स्थल विपुल जघनॆ मदगज
विलासवति वनलतांगि कण्गॆसॆदिर्दळ् ॥१२४॥

आ विंध्यनगमं दाटि पोगि ताविय़ॆंब तॊरॆयं पाय्दरुणॆयॆंबग्र-
हारमं पॊक्कदॊंदु गृह्मं पुगुवुदुमागळागृहद विप्रवधु—

---

दिशा की ओर जंगल में चल रहे थे कि—क्रूर शरभ, गैंडामृगों से भरे, भयानक सर्पों के मुँह से निकलनेवाली विषज्वाला से जले जंगल में मदमाते हाथियों के चिघाड़ से गूँजनेवाली आवाज़, आकाश तक व्याप्त होकर सर्वत्र अंधकार ही अंधकार फैलानेवाले बड़े-बड़े पेड़ों के फैलने और किरातों के शोरगुल के कारण विंध्य-पर्वत पृथ्वीपर के समुद्र के समान दिखाई पड़ा। १२२ ऐसा प्रतीत हुआ मानो इससे आगे जमीन ही नहीं है, यही दिशाओं का अंत है। अंधकार सूर्य-चन्द्र की प्रखरता से विचलित न होकर, सामने आकर रोकता-सा जंगली हाथियों के समूह, सिंहों के झुंड, बाघों की टोली के कारण आँखों को भयभीत करते हुए, कुलपर्वतों से स्पर्धा करता-सा विंध्य-पर्वत सुशोभित हुआ। १२३—उस पर्वत में—चन्दन की सुगंधी से, कस्तूरीतिलक से, तमालपत्र के मुख से, मुक्ताफल-लता के बालों से, रेत के ढेर के बीच से, मदमाता हाथी के मध्य से युक्त विलासित वनस्त्री दृष्टिगोचर हो रही थी। १२४ —विंध्याचल को लांघकर, तावी नदी को पारकर, अरुण नामक अग्रहार में पहुँचकर, वहाँ एक घर में प्रविष्ट हुए तो उस घर की सधवा ब्रह्मणी ने—इन अत्यन्त रूपवान पुरुषों को

आदेय रूपरं कं- ※ डादरिसिदळेरलिक्किद सीतेगे शी-
तोदकदिं गमन श्रम ※ खेदमनारिसिदळेनवळ् शुभमतियो ॥१२५॥

अन्नेगमाकेय भर्तारिं निजमंदिरक्के बंदवरं कंडिवरनेकिल्लि पुगलित्तेयेंवर्घ्यं पानीय पलाश कांड कुश कुसुम हस्तनप्रशस्तं कडेनुडियें—

कपिलन कैपेंवातु किविगेय्तरे जानकि पोगि विच्चत्तं-
विपिनदोळिर्पमीगृहदोळिर्पुदरिंदेने केळ्दु लक्ष्मणं
कुपितमनं कटाक्षिसुवुदुं द्विजनीतनवध्यनल्ते सै-
रिपुदनुजातं नीं मुळियलक्कुमे दुर्बलरेननेंदोडं ॥१२६॥

अंदु रघुवीरमल्लितळर्दु पोरवोळलं पेरगिक्कि पेर्वट्टेविडिदु नडेयुत्तुं—

मूल सटाळियिंदमुरगालयमं बहुशाखेयिंदमि-
द्रालयमं पळंचि तममं सेरेगेय्दु हिमक्के कोंबुगो-
ट्टालमनग्र पल्लव कराग्रनिरुद्ध मरुतरंगिणी
कूलमनेय्दिदर् विजित चंडमरीचि मरीचि जालमं ॥१२७॥

अंतेय्देवर्पुदुमा बट निवासियप्पिभकर्णदेवन वरपुण्य प्रभावक्के बेंचि बेगडुगोंडोडिपोगि विंध्याटवियोळिर्प यक्षराजं क्रीडापूतनेंबगे

---

देखकर, आदर से बैठने के लिए आसन दिया। सीता को ठंडा पानी देकर राह चलने की थकान को दूर किया। १२५ —तब उसका पति घर आया। उन्हें वहाँ देखकर उसने पत्नी से पूछा कि इन्हें आश्रय क्यों दिया? हाथ में अर्घ्य, पानीय, दाभ और फूलों के रहते हुए भी उसने बुरी बातें कहीं—कपिल नामक उस ब्राह्मण के दुर्वचन सीता के कानों में पड़े तो वह बोली: हम तुरन्त यहाँ से निकल कर-जाकर जंगल में रहें। यहाँ रहना असाध्य है। लक्ष्मण ने कुपित होकर उस ब्राह्मण को लाल आँखों से घूरा तो राम ने समझाया कि यह ब्राह्मण है, अवध्य है, शांत हो जाओ; दुर्वल कुछ भी कहे, क्रुद्ध नहीं होना चाहिये। १२६ —इस तरह सांत्वना देकर, वहाँ से निकल कर, गाँव को पारकर, पगदंडी से आगे बढ़ते हुए—जटाओं के कारण सर्पों के निवासस्थान के समान, डालियों से इन्द्र के प्रासाद के समान दिखाई दिया। अंधकार को घेरकर हिम के सींग निकला-सा, विशाल व्याप्त पलाश के पेड़ के पासवाले गंगातट पर पहुँचकर गंगा पर गिरनेवाली प्रचंड सूर्यकिरण को देखा। १२७ —राम-लक्ष्मण के आने पर उस पलाश के पेड़पर निवास करनेवाला इभकर्ण

चंड कोदंड धररिर्वन्नावासमं कैकोंडोडानवर देह दीप्तिगल्लि निल-
लळ्कि बळ्कुत्तुं निमगरिपल् वंदेनेंबुदुभवधियिनवरीकालद् वलदेव
वासुदेवरेंबुदुमनवर बंद तेरनुमनरिदवर्गे सत्कारमनोडर्चलेंदु—

क्रीडापूतं पुरमं *माडिदनळकापुरक्कममरावतिगं
नाडेयुमधिकमेनल् मणि *माड प्राकार गोपुराट्टाळकमं ॥१२८॥
पुरद बहिः पुरदंतः* पुरदरमनेयवनिपतिय माडद हयमं
दिरदानेसालेयदं * बरेयल् कंडरिसलरिदु मांडव्यंगं ॥१२९॥
मळेगालं बरेयुं पें- * वेंळुविनोळं यक्षविक्रिया जनितमदें
पोळलादुदों रघुरामन* पळुपळिद पोगळ्तेवेत्त पुण्योदयदिं ॥१३०॥

अंतपूर्वमेने पुरमं विगुर्विसि—

किंकुर्वाण प्रवणररेवर् बर्पिनं कादु तन्नं
बिंकं पोंकं गिडिसे ननेविल्लातनं तोट्ट दिव्या-
लंकारंगळ् नयन सुखमं नीडे बंदर्घ्यमं य-
क्षं कोट्टं राघवन चरणक्किन्नरार् धन्यजन्मर् ॥१३१॥

अंतर्घ्यपाद्यमं कोट्टु कैगळं मुगिदु—

आसन्नं मळेगाळमेन्न पुरदोळ् नीमन्नेगं दिग्जय
व्यासंगार्थिगळागदिर्दु चरितार्थमाळ्पुदेन्नं परा-

---

इनके पुण्यप्रभाव से डरकर, विंध्याचल में रहनेवाले क्रीडापूत कमक यक्षराज से कहा कि दो भयानक धनुर्धारियों ने मेरे निवासस्थान पर आक्रमण किया। मैं उनकी देहकांति से डरकर वहाँ न रहकर, आपसे कहने के लिए चला आया। क्रीड़ापूत ने अपनी अन्तर्दृष्टि से समझ लिया कि वे आगंतुक इस युग के बल वसुदेव हैं। उनका सत्कार करने के विचार से—अपने नगर अलकावती के मंजिलवाले महलों, प्राकारों और अट्ट-लिकाओं को रत्नों से ऐसा सजाया कि वह अमरावती के समान सुशोभित हुआ। १२८ नगर के बाहर, भीतर, अंतःपुर, राजमहल, गजशाला, घुड़साल आदि को अत्यन्त धूमधाम से, अद्वितीय ढंग से सजाया। १२९ श्रीराम के प्रसिद्ध पुण्योदय से कानन ही मानो नगर बन गया। यक्षों के कौशल ने निर्जनप्रदेश को शहर बना दिया। १३० इस तरह अपूर्व प्रकार से नगर का शृंगार कर—दिव्यवस्त्रा-लंकारों की शोभा में कामदेव को भी मातकर, दर्शकों की आँखों को सुख प्रदान करनेवाले श्रीराम को यक्ष ने अर्घ्य चढ़ाया। १३१ —अर्घ्यपाद्य देकर, हाथ जोड़कर—वर्षाऋतु, जो अभी-अभी प्रारम्भ हुई है, को मेरे

थसीनं निजवृत्तमेंदु नुडिदेंतानुं प्रियप्रार्थना
व्यासंगार्थि नरेंद्रनं निलिसिदं यक्षं परार्थप्रियं ॥१३२॥

अंतेंतानुं निलिसि तन्न विगुर्विसिद पुरक्कुय्दु—
अरमनेयोळ् बहुविध परि-
कर पूर्णदोळिरिसि माडिदं यक्षं दि-
क्करि कर्ण कुहरवं पट
हरवं तळ्पोय्ये रघुसुतंगभिषवमं ॥१३३॥

अंतु राज्याभिषेकंगेय्दु—
बेडदे बेळ्वनितुमनेडे * माडदे पदनरिदु तीर्चि पर्यष्टियलं
पोडदे रामंगोळ्पं * माडिदनुचितोपचार दक्षं यक्षं ॥१३४॥

मत्तित्तला कपिलनेंदिनंददिना विपिनदोळ् तोळलुत्तुं—
ऍनगाडुंबोलनी का- * ननविदरोळगिन्नेवरेगमां काणें लो-
चन हृदय हारि पुरमों-*दनिदं कंडें दलेंदु विस्मितनादं ॥१३५॥

आ समयदोळ् समयाभिदान यक्षि प्रत्यक्षमागे परोभागक्के
बरे कपिलं कंडब्बा ! पेळीपुरक्के पेसरावुदिदर्कपतियारेंबुदुं—
रामपुरमेंबुदिदु रघु-*रामं पुरदोडेयनखिल वसुधेगे कल्पा-
राममेने कोट्टपं वसु-*धामर नीं पोगि बेडिकोळ् कसवरमं ॥१३६॥

---

नगर में ही बितावे। मुझे आप सब लोगों की सेवा करने का मौका दे (मेरी सेवा स्वीकार करें), ऐसा निवेदन करके अपने व्यवहार से, अपने स्नेह की बातों से, उनके मन को प्रसन्न करके यक्ष कृतार्थ हुआ। १३२ —तत्पश्चात् उन्हें सजे हुए अपने नगर में ले जाकर—राजमहल में विभिन्न प्रकार से, धूमधाम से, श्रीराम को बिठाकर, दिग्गजों के कर्णफूल को बेधता-सा मंगलवाद्यों के साथ अभिषेक किया। १३३ —राज्याभिषेक करके—राम के कुछ न चाहने पर भी समय-संदर्भ के अनुसार अपनी सेवा के औचित्य को समझकर, चतुर यक्षपति ने राम की पूजा की। १३४ —इधर अग्रहार का कपिल रोज़ की भाँति इस जंगल में आया—देखा तो आश्चर्यचकित होकर सोचा कि यह जंगल मेरा खेल का मैदान बन गया है। यहाँ अब तक कभी मैंने किसी मनोहर नगर नहीं देखा था। १३५ —उस समय समय नामक यक्षिणी प्रत्यक्ष होकर उसके सामने आयी तो उसने पूछा, इस नगर का नाम क्या है? इसका राजा कौन है? उत्तर में यक्षिणी ने कहा—यह रामपुर है। इसके राजा हैं राम जो जग के कल्पतरु के समान हैं। ब्राह्मण! उसके पास जाकर अपने इष्टार्थ का

ऎनॆ कपिलं विषण्णनप्पुदरिं देवतॆगॆ कैगळं मुगिदु—

ऎनगवनीश दर्शनदुपायमनंविकॆ पेळिमॆंबुदुं
जिनगृहमिर्दुदी पुरद पूर्वत्रिभागदॊळिर्दरल्लि स-
न्मुनिपरुपासक क्रमदिनल्लि दृढव्रतनागि पोदॊडा
मुनिवरराज्ञॆगड्डविसरल्लिय कापिन यक्षराक्षसर् ॥१३७॥

ऎंबुदुमायक्षि बॆससिदंददॊळॆ वसदिगॆ बंदु जिनमुनिगळं कंडु धर्ममं बॆसगॊंडु लघुकर्मियप्पुदरिंदॆ दर्शन शुद्धनुमणुव्रत धारियुमागॆ ऋषिनिवेदकनॊडनॆ पोगि गंधोदकमनुय्दु कॊट्टु रघुवीरंगिच्छाकार-पूर्वकं सर्वांग प्रणतनागि काण्बुदुमातं व्रतक्कॆ वंदुदर्कॆ मॆच्चुगॊट्टु कळिपि—

ऎरगदॆ बाळ्गॆगॆट्टॆडॆगॆ पॊम्मळॆयं धरॆगाव कालमुं
करॆदु परार्थवृत्तियॊळॆ पावनमागिरॆ तन्न जीवनं
तॊरॆदु कळंक पंकिलतॆयं मळॆगालद सॊंपनॆळिसल्
नॆरॆदनुबंधमं मॆरॆदनच्चरि लांगलपाणि सीतॆयॊळ् ॥१३८॥

अंतु रामलक्ष्मणरा यक्षन विनयोपचारदिं समाहित मनस्कर-ल्लिर्पुदुं—

निवेदन करो। १३६ —इसे सुनकर विषाद से कपिल का चेहरा मुरझा गया और उसने हाथ जोड़कर यक्षिणी से कहा—देवी यक्षिणी कृपया बतावें कि राजा के दर्शन का उपाय क्या है? उत्तर में यक्षिणी ने कहा इस नगर के पूरब में जिनगृह है, वहाँ अनेक धर्मोपदेशक मुनी रहते हैं। अगर तुम वहाँ व्रतनिरत होकर उनकी आज्ञा का पालन कर सको तो वहाँ के पहरेदार यक्षराक्षस तुम्हें किसी तरह का कष्ट नही देंगे। १३७ —यक्षिणी के बताये हुए मार्ग से जिनमंदिर में आकर, जिनमुनियों से मिलकर, धर्म को समझकर, लघुकर्मी होने के कारण दर्शनशुद्धि और अणुव्रतधारी (अणुव्रत—जैन शास्त्र के अनुसार गृहस्थधर्म का एक अंग) बनने के निमित्त जिनमुनि के साथ जाकर गंधोदक ले आया; रघुराम को साष्टांग नमस्कार किया और व्रतबद्ध होने से प्रसन्नता व्यक्त करके लौट— दुर्नीत व्यक्तियों को सिर न झुकाकर, पृथ्वी पर सदा सुवर्णवृष्टि करके परायों को उपकार करने में जीवन की सार्थकता समझकर, अपकीर्ति को त्यागकर वर्षाऋतु के समान राम-सीता के सामने सुशोभित हुआ। १३८ —इस तरह यक्षके विनयोपचार से संतुष्ट होकर राम-लक्ष्मण वहाँ रह रहे थे कि—कलियाँ फूल बन गईं; कुंदपुष्प खिल गये; केवड़े विकसित हुए; चातक पक्षी चेत गये; हंस

मुगुळ तॊडंबॆ गंटॊडॆयॆ मॊल्लॆगॆ बॆळ्सुळि पुट्टॆ पुट्टॆ कॆ-
दगॆगळ सॊर्वु चेतरिसॆ चादगॆगं चिरमागॆ रागमं
चॆगॆ किरुवीलि कण्दॆरॆयॆ सोगॆगॆ तण्णसुवुट्टॆ बॆट्टवॆ-
सगॆय विसिलगॆ तीडिदुदु तण्णनॆ पण्णनॆ पश्चिमानिलं ॥१३९॥

परितापं किडॆ पुळकां*कुरमॊदवॆ लतांगदॊळ् नदी लोचनॆगु-
र्वॆरॆगानंदाश्रुगळु- *व्वरमादुवु पश्चिमानिलं सोंकलॊडं ॥१४०॥

पसुर्गविलनाद नीपद * कुसुममुमं दॆसॆगॆ कंपनॆत्तुव लोध्र
प्रसवमुमं सूळ्सूळॊळ् * पसवट्टंददॊळॆ मुसुरि मुत्तिदुवळिगळ् ॥१४१॥

अंतु घनसमय प्रवेशमखिल जनमनोविकासक्कवकाशमागॆ—
अपरांभोराशि वेळावनममरपुरोद्यानमं नोडलॆळ्तं-
दपुदो नीलाचलंगळ् कुल परिभवमं पिंगिसल् नाकलोका-
धिपनॊळ् मेलॆत्तिकादल् नॆरॆदुवॊ बुडबाभीतियिं मेण् शरण्बॊ-
क्कपुदो नीराकरं व्योममनॆनॆ नॆगॆदत्तंदु नीलाभ्रजालं ॥१४२॥

पडुवण कडलिंदॊगॆदुदु
वडवाग्निय पॊगॆ पॊदळ्दु किडिवॆरसॆनलॆं
कुडिमिंचुवॆरसु गगनम
नडर्दुदॊ नीरंध्र नीलनीरद निवहं ॥१४३॥

---

पक्षियों में उत्साह भर गया; कोयलों ने अपने लघु परों को फैलाया और पहाड़ियों में ठंडी का संकेत मिलने पर ग्रीष्म की धूप को ठंडा करती-सी पश्चिम हवा बहने लगी। १३९ इस तरह (ठंडी) हवा के बहने से गरमी की अधिकता दूर (कम) हुई और लताओं में कलियाँ निकली, नदियों में पानी बढ़ने के साथ लोगों का आनंद भी बढ़ गया। १४० हरा और कपिलवर्ण के कदंबवृक्ष के फूलों को और दिशाओं में अपनी सुगंधी फैलाने-वाले लोध्रपुष्पों को भ्रमरों ने सेना के समान घेर लिया। १४१ —इस तरह वर्षाऋतु के आगमन ने लोगों के मनोविलास को अवसर दिया—आकाश भर में फैले हुए नीलबादलों को देखकर ऐसा प्रतीत होता था मानो पश्चिमसमुद्र-रूपी वन स्वर्ग के उद्यान को देखने आ रहा है या मानो नीलपर्वत अपने रूढ़िगत कष्टों के निवारण के लिए इंद्र से लड़ने के लिए तैयार खड़ा हुआ हो, या मानो बड़वाग्नि के डर से समुद्र आकाश की शरण गया हो। १४२ पश्चिमसमुद्र में बड़वाग्नि का धुवाँ उठा; बिजली के साथ नीलमेघ आकाश पर ऐसा चढ़ने लगे मानो समुद्र में चिनगारियाँ भड़क रही हों। १४३ जलती हुई बड़वाग्नि का धुवाँ फैलने के कारण

पॊत्तुव वडवाग्निय पॊगॆ
सुत्तिदॊडुम्मळिसि कण्गि पडुवण कडलॊळ्
नित्तरिसदॆ नडॆदुवु जल
मत्तद्विप घटॆगळॆनिसिदुवु घन घटॆगळ् ॥१४४॥

इदमोघं मेघकालं वरॆ गगन गृह द्वारदॊळ् तोरणं क-
ट्टिदुदो मेण् पंचरत्नावळि विलसितमं कंठिकामालॆयं ता-
ळ्दिदळो दिग्देवि मेण् रत्नद पॊरजॆ नवांभोद माद्यद्गजकि,
क्किदुदो पेळॆविनं कण्गॆसॆदुदु शवलच्छायॆयिं शक्रचापं ॥१४५॥

अनंतरं—

वसुधावल्लभॆ मेघकाल विटनॊळ् संभोगमंमाडॆ ब-
ण्णसरं पोर्कुळियिंदले परिदु सूसित्तल्लदंदॆत्तणिं
पॊरुमुत्तु किसुगल्गळुं कॆंदरि कण्गिबादुवॆंबंतदे-
नॆसॆदॊप्पिर्दुवॊ सूसिदालिवरलुं तळ्तिंद्रगोपंगळुं ॥१४६॥

तीडुव पश्चिमानिलन तीटदॊळुत्कटमागॆ रागमि-
पॊडिद चंचुवं तॆरॆदॆरंकॆ नॆरल्दिरॆ कंठनाळमं
नीडि वियत्तक्कॊगॆदु कार मुगिल्वनियं मनं कुळि-
कॊंडुविनं कर्दुंकि नलिवारिद्वारिदुवंदु चातकं ॥१४७॥

---

काला बनकर, प्राप्त कष्ट को न सहकर पानी ढोये हुए हाथियों के समूह के समान जल से भरे बादल दौड़ रहे थे। १४४ वर्षाऋतु के आगमन से आकाश में नयनाकर्षक कांति से परिपूर्ण इंद्रधनुष उदित हुआ जिसे देखकर ऐसा प्रतीत हुआ मानो आकाशरूपी राजमहल के द्वार पर तोरण बांध दिया गया हो, या पंचरत्नों से युक्त कंठाभरण को दिक्वनिता ने धारण कर लिया हो, या मोटे रत्न की रस्सी नये मेघरूपी दिग्गज के गले में डाल दी गई हो। १४५ —तत्पश्चात्—भूमिरूपी युवती वर्षाऋतु-रूपी प्रेमी के साथ रमण के समय होनेवाले संघर्ष के कारण पहनी हुई रत्नमाला टूटकर उसकी मणियाँ ऐसे बिखर गई मानो वर्षाऋतु के इंद्रगोप (जुगनू) आदि अनन्य रूप से मनोहर दृष्टिगोचर होते है। १४६ पश्चिमदिशा से, तेज़ी से वहने से प्यार बढ़ गया (उमड़ आया), तो सूखी चोंच फैलाकर, पंखों को शिथिल लटकाकर, गर्दन को आकाश की ओर उठाकर बारिश की बूंद को चातक पक्षी मनतृप्त होने तक धीरे-धीरे पी रहे थे। १४७ विद्युल्लता ऐसी नृत्यलीला कर रही थी जो चातक पक्षी के लिए प्रेमलता, मोर के लिए प्रकाश का संयोजन, मेघलक्ष्मी के लिए

रागद बळ्ळि चादगेगे कांचन चंचल लास्य तर्जनं
सोगेनविल्गे मेखले घनाघनक्षिमगे दीपमाले जा-
रागमनक्के जंत्रदुरियेण्णे वियोगिजनक्केनल् नभो-
भागमनेय्दि बित्तरिसिदत्तु तटिल्लते लास्यलीलेयं ॥१४८॥
बिडे केम्मने गर्जिप त-* क्कडे तगदेडेयेन्नदेरगुवस्थिरनप्पा
जडनचिरप्रभे निमिषदो* ळडंगुगुं बेळगदंतुमदु सत्पथमं ॥१४९॥
घनगर्भाशा वधू पुंसवनदेसेव तूर्यस्वनं चूळिका व-
र्धन मांगल्यं बळाकक्केसेये पसरिपातोद्य घोषं विदूरा-
वनियोळ वैडूर्य रत्नं जनियिसे नेगळ्दानंदभेरी रवं ताने
रोदोभागदोळ् घूर्णिसिदुदभिनवांभोद गंभीरनादं ॥१५०॥
घननिनदं भयरसमं *जनियिसे नेनेयिसिदरंदु कळहंस कुटुं-
बिनियं प्रिय विरहालं*बिनियर् मृदुवेनिप मनदोळं गमनदोळं॥१५१॥
उगुळुत्तुं सिडिलेंब तोरकिडियं कालूरि भूभागदोळ्
गगनाभोगमनेय्दि नीळ्द घनवेणी बंदमं बिर्चि मिं-
चुगळेंब्रुळ्कुवदाडेगळ् पोळेये चंद्रादित्यरं नुंगि बे-
सगेयं बेर्चिसि गर्जिसुत्तु मोगेदं कारेंब काळासुरं ॥१५२॥
मदमदिरा प्रमत्त जनताशयदंते जडाशयं कलं-
किदुदु मनोजदीप कळिकाननदंतिरे काननंकरं

---

मेखला, प्रेमियों के लिए दीपमाला और विरहियों के लिए चितावर्धक साधन-सी थी। १४८ चमकते ही गरजनेवाले, सर्वत्र व्याप्त, अस्थिर एवं आलसी के व्यवहार के समान बिजली चमक कर छिप जाती थी। १४९ दिक्वनिता के गर्भ में मेघगर्जन की कठोर ध्वनि प्रतिध्वनित हुई तो हंसों को डर लगा; दूर की भूमि में ऐसा आनंदघोष सुनाई पड़ा मानो वहाँ वैदूर्य रत्नों ने ही जन्म लिया हो। आकाश में नये मेघों की गम्भीर ध्वनि गुंजरित हुई। १५० घनगर्जना की ध्वनि ने भयभीत करा दिया तो राजहंसों ने उड़ते हुए भी अपनी प्रियतमाओं को मन ही मन स्मरण कर लिया। १५१ घनगर्जना करते हुए बड़ी-बड़ी चिनगारियाँ उगलते हुए, भूगर्भ में पैर जमाकर, आकाशमण्डल तक व्याप्त होकर, बादलरूपी युवती की केशराशि की गाँठ छुड़ाकर बिजली-रूपी बड़े-बड़े दाँतों को चमकाते हुए, सूर्यचंद्र को निगल कर, ग्रीष्म को डराकर दुष्ट राक्षसरूपी वर्षाऋतु सुशोभित हुई। १५२ बादलों का समूह आकाश में इस तरह उमड़ने लगा जैसे मद्यपान से चकराया मनुष्य का मन। जंगल पीनी में डूब कर उसी तरह काला हुआ जिस तरह कामदेव की दीपशिखा का

गिदुदु विरोधि वाहिनिगळतिरॆ वाहिनिगळ् कडंगि मी-
रिदुवनुकूलमार्गमनिदॆं मळॆगालमळुंबमादुदो ॥१५३॥
नवविधमप्प कण्वॊळॆपु रंजिसॆ संचळितांग हाररदिं
विविध धनस्वनक्कॆ नविलाडॆ घनाघनलक्ष्मि केतकी
धवळ कटाक्षॆ कंडु रसमग्नतॆयिं पुळकांकुरंगळ-
त्यविरळमागॆ कॊट्टळचिरप्रभॆयॆंब सुवर्णमालॆयं ॥१५४॥
इंदॊवरॆनिसिद तनिरस*दिंदॊदविद नील पाटलच्छवियिं नु-
ण्पिदॆसॆवरनेरिल प-*ण्णंदरगिळिग्रामदॊलवनं तॊलगिसितो ॥१५५॥
माकंदं फलहीनमाद पददॊळ् जंबूरसास्वादन
स्वीकारोत्सवदिंददं मरॆदु कीरं प्रौढियं ताळ्दिद-
त्तेकग्राहि कनल्दु चूतकळिकास्वाद व्यवच्छेददिं
मूकीभावमनप्पुकॆय्दुदु विवेक व्याकुलं कोकिलं ॥१५६॥
पसुर्वुल्लं मेदु संदॊदॆडॆयॊळमॊर्डलिबिल्लॆनल् कॊर्वि कॆच्चल्
कुसिवन्नं वीगि पालंबिरिविडॆ मॊलॆयिं वत्स पीतावशेषं
पॊसगारॊळ्तारलॊळ् कण्णरॆ मुगिदिरॆ सृक्वंगळि सूसॆ फेन
प्रसरं मॆल्कॊत्तुतुं निदुदु वनमहिषी वृंदमानंददिंदं ॥१५७॥
सुरिव मळॆगळ्कि गिरिकं-*दरदॊळ् मडगिट्ट तम्म शाव कदंब-
क्करॆगॆंचि हरित दूर्वा- *कुरमं कॊंडुय्दुदंदु हरिणीयूथं ॥१५८॥

---

अग्रभाग। पानी का प्रवाह, जो पृथ्वी पर पड़ा, अनियंत्रित होकर बहने के कारण, वर्षाऋतु शत्रुसेना के समान भयानक दिखाई पड़ी। १५३ आँखों की नौ प्रकार की कांति, चलती हुई बिजली की भाँति चमकने लगी और घनगर्जन की ध्वनि सुनकर मोर को नाचते हुए मेघलक्ष्मी, जिसकी आँखें केवड़े के समान सफ़ेद हैं, ने देखकर रसमग्न और रोमाँचित होकर क्षणिक सुवर्णमाला दे दी। १५४ कोयलों के रस-सेवन से उत्पन्न नशा के कारण पके जामुनफल ने उस दिन तोते की इमली-रस की चाह को समाप्त कर दिया। १५५ तोता आम्रवृक्ष को फलहीन समझकर, जामुन का आस्वाद लेने के उत्साह से (आम को भूलकर) आनंदानुभव कर रहा था और एकाग्रचित्त कोयल कुपित होकर आम का आस्वाद लेने के बहाने मूकभाव धारणकर विवेकी-सी थी। १५६ जंगली भैंसे हरी घास चरकर, भरपेट खाकर, मदमस्त होकर पूर्णत: भरे हुए स्तनों से अपने बछड़ों को पेटभर दूध पिलाने के पश्चात् नये उत्साह से झाड़ियों के पास आधी आँख मूँदे मुँह से फेन बहाते हुए जुगाली करती हुई सुशोभित हुई। १५७ हरिणें बारिश से डरकर, गिरिकंदरों में छिपाकर रखे हुए अपने बच्चों के लिए,

भोरेंदेरगुव जलधर ※ धारा पुष्करदिनात्मकर पुष्करमं
पूरिसि सिंपिणियं कां-※तारदोळाडिदुवु करिगळुं करिणिगळुं ॥१५९॥

मारं बिरयिगोंडच्चिर्द ※मारण होमाग्निधूम पटलंगळवोल्
कार मुगिल नेगेदुवु रति※नीरेरेदोविद तमाल षंडंगळवोल् ॥१६०॥

पोगिं पोगिं मोल्लेय ※ पूगणेदोट्टं मनोभवं बिरयिगळों-
दागिरिमोंदोदरुववोल् ※ सोगेगळं केदरि सोगे केगिदुवागळ् ॥१६१॥

ओवदे कुड्डुमिंचिन कै※दीविगेगळिनरसि मन्मथं बिरयिगळं
तीवि तेगेनेरेद केदगे ※पूविन कोनेगरिय सलगिनंबिनोळिसुवं॥१६२॥

ओल्लदे बिसतंतु ज्या-※वल्लरियं कुसुमबाणमं कर्विन ब-
ल्विल्लं कामं कामन ※बिल्गोळे विरयिगळनट्टि मोदिदनागळ् ॥१६३॥

अंततिप्रबलमाद घनसमयमतिक्रमिसे मोल्लेय पूगुडि पल्लटिसेयुं, गिरिमल्लिगे बीतु बिन्ननागेयुं, कडवु मोगरागंगिडेयुं, चादगे नवोदक कण भक्षण व्रतमनुज्झिसेयुं, सोगेनविल पिंडु तांडवक्कलसेयुं, हंसमंडलि मृणाळ कांडमं सविदु सोकेयुं, गिरि दरिवनक्के निर्झर जलाभिषवणमनोडर्चेयुं, पोन्नेपोसननेय पसदनदिनेसेयेयुं,

---

मुँह में घास दबाये जाती हुई दिखाई पड़ीं। १५८ मुसलाधार बारिश के पानी की धारा को अपनी सूँडों में भरकर पुनः उसे चारों ओर फूत्कार के साथ सिंचन करते हुए हाथी और हथनी खेल रहे थे। १५९ वर्षाऋतु के बादल मानों कामदेव द्वारा विरहियों के लिए तैयार किए गए मारणहोम के धुंवे के समान दिखाई दे रहे थे और (वे बादल) रतिदेवी द्वारा पानी सींचकर बड़े किए गए तमाल वृक्ष के समान फैल गए थे। १६० मयूरों ने अपना पंख फैलाकर ज़ोर से मानो कहना शुरू किया, 'जाइये, भागिये, लो, मन्मथ पुष्पबाण छोड़ने के लिए तैयार हो गया है। विरहियों! एक हो जाओ।' १६१ मन्मथ वक्र बिजली का दीप लिए, विरहियों को ढूँढ-ढूँढकर किसी की परवाह किये विना, केवड़ा-पुष्प के नुकीले बाणों से प्रहार करने लगा। १६२ कामदेव ने कमलदण्ड के प्रत्यंचा, पुष्पबाण और इक्षुधनुष को लिये विना ही इन्द्रधनुष से विरहियों का पीछा करके पीड़ा दी। २६३ —इस तरह अत्यन्त प्रभावी वर्षाऋतु को बिताने पर कुंद (पुष्प) की कलियाँ खिलीं, जंगली मोगरा पुष्प व्यर्थ ही मुरझा गये, कदंवपुष्प का मुख कांतिहीन हुआ, चातकपक्षी ने जलबिंदु ग्रहण करने का व्रत त्याग दिया। मोरों के

पोंदावरेयमंद मकरंदमनळिगे बळियट्टेयुं, अतिप्रकाशमाद शरत्प्रवेशदोळ्—

पेरेयिक्कि पोदुवचिशं-
शु रसन घनकाल विषंधरंगळ् गगनो-
दर गह्वरदोळेनल् तर
तरदिं पसरिसिदुवंदु विळिय मुगिलगळ् ॥१६४॥

इरुळिंदुविनोडवोगदे
शरदद बेळ्दिंगळहिमकर कर तप्तं
तेरळे कनेगट्टिदंतिरे
पोरेवोरेगोंडिरे मुगिल् पगिल्तुवु नभदोळ् ॥१६५॥

ओवदे मीनमेष वृषभादिगळं क्रमदिं दिनाधिपं
सेविसि मत्ते कन्नेयोडगूडलोडं किडे तन्न तेजमि-
न्नावुदु कज्जमेंदु तोलेयं जनगंजनेगेरि रागमं
भूवलयक्के बीरिदनदें प्रभुमाडिद माये सल्लदे ॥१६६॥

ईगडलोळगोलाडुव ❋ मींगळ बळगंगळेंविनं शरदद बे-
ळ्दिंगळोळाडिदुवु चको❋रंगळ् चंद्रांशु पूर्ण चंचु पुटंगळ् ॥१६७॥

---

समूह ने नृत्य के प्रति आलस्य दिखाया। हंसों को पुष्पकांड खाकर मस्ती चढ़ गयी। गिरि-वनों पर पानी का अभिषेक हुआ। पीतसाल पेड़ नई कलियों के सौंदर्य से सुशोभित हुए। कमल मकरंद ने भ्रमरों को आमंत्रित किया। ऐसी शरत् ऋतु में—आकाश में श्वेतमेघ ऐसे फैल गये मानो घनगर्जना, बिजली और वारिशरूपी सर्पो ने अपना केंचुल त्याग दिया हो। १६४ रात चांद के साथ नहीं गयी। आकाश में मेघसमूह ऐसे जम गये मानो शरत्ऋतु की चांदनी ठंडी होकर जम गई हो। १६५ मीन, मेष, वृषभ राशियों को निर्लक्षकर सूर्य क्रमशः उनमें रहने के पश्चात कन्याराशी में प्रविष्ट हुआ तो तुरन्त अपने तेजस को खोकर उपाय न पाकर जनरंजन के निमित्त तुला राशी में आकर पुनः कांति (प्रकाश) पाकर, संसार को प्रकाश देने लगा। इस माया की महिमा सामान्य थोड़ी ही है? १६६ शरत्काल की चांदनी के साथ खेलते-खेलते चकोर पक्षियों ने चंद्रकांति को अपनी चोंचों से इस तरह चूस लिया कि मानो क्षीरसागर में विचरण करनेवाली मछलियों का समूह हो। १६७ कच्ची

बळसि सुळिदाडि कलिवडि-
देळसि कलापावमोंदवें जननिय मोलेंवा-
लगळनुण्ब शिशुगळंतिरें
कळवेंय पाल्देंनेंय पालनुंडवु गिळिगळ् ॥१६८॥

दूरदोंळीक्षिसि तुंगा * कारदोंळोंदिद ऋजत्वमं पदेंदेंळसि-
त्तारय्दु नोडदंत- * स्सारतेंयं काश कणिशमं शुकशाबं ॥१६९॥

आ शरत्समयदोंळ्—

तनगत्युत्साहदिं यक्षन नेंगळ्दुचिताचारमुं बेळ्पुदं स-
म्मनदिदं माळ्प संप्रीतियुमनवरतं हर्षमं माडे साहि-
त्य नटी शैल्मनत्यूर्जित शुभचरितं सज्जनाधारनिर्द-
द्युनदी फेन प्रतान प्रथित पृथुयशं भारतीकर्णपूरं ॥१७०॥

इदु परम जिनसमय कुमुदिनी शरच्चन्द्र बालचन्द्र मुनींद्र चरणनखकिरण चन्द्रिकाचकोर भारतीकर्णपूर श्रीमदभिनवपंप विरचितमप्प रामन्द्रचरित पुराणदोंळ् शरद्वर्णनं ।

॥ सप्तमाश्वासं ॥

---

कणिसक के दूध को तोते उसी तरह पान कर रहै थे जैसे आस-पास खेल-कूदने के पश्चात् पैरों को पकड़कर, हठ करके माता का स्तनपान करते हुए छोटे बच्चे हों। १६८ दूर से देखकर शिशु तोते ऊँचाई तक पहुँचकर तनकर खड़ी हुई घास की कणसिक के अंतसार को छककर देखे बिना सापेक्षभाव से निहार रहे थे। १६९ —उस शरतकाल में—यक्षराज द्वारा बड़े उत्साह से किये गये उपचार, खुशी से प्रदान की गयी सुविधाएँ, राम, जो साहित्यवनिता का पति है, शुभचरित है, सज्जनों का आधार है, देवगंगा के फेन के समान धवलकांतियुक्त हँसी से उल्लसित था। १७० —कवि अभिनव पंप, जो परमजिनसमय और कमलों को शरत्काल के चंद्र के समान मानेजाने वाले वालचंद्रमुनींद्र के पदनखों के चंद्रप्रकाश-से पवित्र एवं सरस्वती के कर्णभूषण के समान है, कृत रामचंद्रचरित-पुराण का यह सप्तमाश्वास शरत्वर्णन है।

॥ सप्तमाश्वास समाप्त ॥

अष्टमाश्वासं

श्रीनिलयंनिष्ट विषय सु-*खानुभवं बडेदु देव निर्मितमेनिसि-
र्द नगरियोळप्राकृत *मानधनं सुखदिनिर्दनभिनव पंपं ॥ १ ॥

आ शरत्समय समनंतरं गमनोत्सुक चित्तनाद रामंगमूल्य मुक्तादाममुमं लक्ष्मणंगे मणिकुंडलमुमं सीतादेविगे चूडारत्नमुमं वीणारत्नमुमनोलगिसि, विषममादेडेगेन्न नेनेवुदेंदु विनयमं नुडिदु किरिदेडेयं कळिपि वीळ्कोंडु बंदु, यक्षं वैकुर्वणपुरमनदृष्यंमाडि निज निवासक्के पोदनित्तला रामलक्ष्मणर् निच्चवयणंगळि विजय-पुरद बहिरुद्यानमनेय्देवर्प समयदोळ्—

मुन्निन काय्पुगेट्टु दशदिमुखदिं पेडमेट्टि रश्मिगळ्
तन्नोळडंगे चंडकिरणं वरुणानिल कैय कंबर-
लग्नडियंते दिट्टिगळवट्टिरे पोंदिदब्जषंड सं-
च्छन्नमनुत्क हंस मधुरस्वनमं बनमं रघूद्वहं ॥ २ ॥

अंततिशयमप्प वनविलासमं सीतेगे तोरुत्तुं वंददोंदु तिळि-गोळद तडिय तमालवन लतागृहदोळ् विश्रमिसिर्पुदुं—

लतेवनेयोळगण तण्बुळि-*ल ताणदोळ् कुसुमदेसळ पसेयं सीता-
पतिगे समेदं सुमित्रा *सुतं सहोदररोळितति स्नेहितरार् ॥ ३ ॥

---

आश्वास—८

अपेक्षित सुख पाकर, श्रीराम देवनिर्मित उस नगर में ठाट-बाट से रह रहा था। १ —उस शरत्काल को बिताकर अपने प्रवास को आगे बढ़ाने की इच्छा व्यक्त की तो राम को अमूल्य मौक्तिक हार, लक्ष्मण को मणिकुंडल और सीतादेवी को चूडामणि एवं वीणा भेंट-स्वरूप देकर, कष्ट आने पर अवश्य याद करने का नम्र निवेदन कर, उन्हें रवाना करके यक्ष ने वैकर्वणपुर को अदृश किया और अपने निवासस्थान पर गया। इधर राम लक्ष्मण-सीता के साथ नित्य प्रयाण करके विजयपुर के उद्यान के बाह्य प्रदेश में आते समय, —पहले की गरमी कम होकर, दसो दिशाओं से पीछे हटकर धूप जब सूर्य में समा गयी तब वह पश्चिम दिग्वनिता के हाथ के लाल दर्पण के समान दृष्टिगोचर होने लगा। श्रीराम कमलों एवं हंसों की ध्वनि से सुशोभित सरोवरों से युक्त वन में प्रविष्ट हुआ। २ —उस वन के अतिशय सौंदर्य को सीता को दिखाते हुए आगे बढ़कर शुद्ध-जल के एक सरोवर के किनारे पर स्थित तमालवृक्ष के लतागृह में विश्राम किया।—लतागृह के ठंढे रेतीले ठाँव में लक्ष्मण ने राम के लिए पुष्प-

सौमित्रिय निरतिशय * प्रेममनदनंतुटिंतुटेंबंतुटे नि-
द्रा मुद्रित लोचननिरे * रामं रक्षानिमित्तमेळ्चित्तिर्द ।। ४ ।।

अंतनत्तिदूरदोळनतिशयमप्पदोंदु माकंद नंदनद पोंदरोळ्पेंद्रनिर्पुदुमत्तला पुरदधिपतियप्प पृथ्वीधरमहाराजंगमातन महादेवियप्पिद्राणिगं पुट्टिद वनमालेयेंब बाले—

गंडर् चन्निगरन्नरिल्ल कलिबिल्लाळन्ननिल्लेंदु मुं-
कंडर् वण्णिसे केळ्दुकेळ्दु किविवेटं गोंडु लक्ष्मीधरं
गंडं पो मोरेयल्लरन्यरेनगेंबी पूण्केयं कन्ने कै-
कोंडळ् गाडियनेय्दे नोडिदवरारातंगे कण्सोलदर् ।। ५ ।।

अंतु वनमाले बगेयोळोडंबट्टंताकेय मातापितृगळ् लक्ष्मणंगे कुडुवमेंदु निश्चयगेय्दु दशरथं तपंबट्टुदुमं रामलक्ष्मणर् पळिवट्टुदुमं चरवचनदिनरिदिद्रपुरमनाळ्व सुंदरकुमारंगे तन्नं कुडलेंदिर्पुदुमदं केळ्दु वनदेवतेयनर्चिसुवेनेंबं नेवदिनुपवासमिर्दु कतिपय परिजनं बेरसु महाविभूतियिं वनदोळगे लक्ष्मणनिर्दं देसेगे पुण्य प्रेरणेयिं पोगि वनदेवतेयनर्चिसि जागरमिर्देल्लरुं निद्रावशगतरागे निर्वेगपरे शय्यातलदिनेळ्दु—

---

पंखुड़ियों का विस्तर तैयार किया। सहोदरों में इतना घनिष्टस्नेही कौन है ? । ३ लक्ष्मण का भ्रातृप्रेम कितना अगाध है यह कहना असाध्य कार्य है। नींद के कारण आँखे भार हो तो भी वह राम की रक्षा में जगा रहता है। इस तरह राम की रखवाली में पास के आम्रवृक्षों के उपवन में लक्ष्मण रह रहा था। उस नगर के अधिपति पृथ्वीधर और उसकी पत्नी इंद्राणी को वनमाला नामकी बेटी हुई। ४ लोगों से यह सुन-सुनकर कि पुरुषों में लक्ष्मण के समान कोई सुन्दर नहीं है, धनुर्धारियों में ऐसा कोई अन्य नहीं है, वह भ्रमित हो गयी और प्रतिज्ञा ली थी कि लक्ष्मण के अलावा और किसी की पत्नी नहीं वनूंगी। ऐसा कौन है जो लक्ष्मण के रूप-सौंदर्य को देखकर मोहित न हुआ हो ? । ५ —वनमाला के निर्णय को सुनकर उसके माता-पिता ने तय किया कि लक्ष्मण से उसका विवाह किया जाय। इस विचार से, गुप्तचरों से यह खबर पाने के पश्चात् कि दशरथ तपस्या के लिए गये हैं और राम-लक्ष्मण वन में आये-हैं, उन्होंने वनमाला का विवाह इंद्रपुर के राजकुमार सुन्दरकुमार के साथ करने का निश्चय किया। इसे जानकर, वनदेवता की पूजा के वहाने उपवास में रहकर वनमाला परिचारिकाओं के साथ पुण्यप्रेरणा से वहाँ आयी जहाँ लक्ष्मण रह रहा था और जब सव निद्रा की गोद में थे,

तनुगंधं वनमॆल्लमं वळसॆ नेत्रज्योत्स्नॆयुं रत्नमं-
डन वालातपमुं तमक्कॆ तविलं तर्पन्नमेळ्तर्पळ्
वनलक्ष्मीवधुवो सुरप्रमदॆयो विद्याधर स्त्रीयो पे-
ळॆनुतं कण्णॆमॆयिक्कदीक्षिसिदना स्त्रीरत्नमं लक्ष्मणं ॥ ६ ॥

अंतु नीडुं भाविसि नोडि—

वनमॆत्तल् बालॆयॆत्तल् नडुविरुळॊडनिल्लवरुं भीतिगॆट्टा-
व निमित्तं बंदळॆवी तॆरननरिवॆ नानॆंदु लक्ष्मीधरं बॆ-
न्ननॆ पोदं पोक्कळा कन्नॆयुमवनि तलालिंगितानेक शाखा
जनित ध्वांतांतराल प्रवल वटमनेगॆय्यदुद्वेग वेगं ॥ ७ ॥

अंता मरदडियॊळाकॆ निंदु रामानुजनप्प लक्ष्मणकुमारनॆत्तानुमी वनक्कॆ विनोदर्दि बंदनप्पॊडी वट विलासिनियरप्प देवतॆयरारानु-मुळ्ळॊडॆ लक्ष्मणकुमार ! वनमालॆ निनगल्लदॆ वधुवागॆनॆंदुनॆल्दु सत्तळॆविदं मरॆयदरिपुवुदॆंदु करुणवागॆ नुडिदु—

मृतिगिनिसप्पॊडं सॆडॆयदी भवदॊळ् दॊरॆकॊंडुदिल्ल दु-
ष्कृतदॊदर्वि मनः प्रिय करग्रहणं मरुमॆदुय्यॊळादॊडं
पतियॆनगक्कॆ लक्ष्मणनॆनुत्तुमवळ् कॊरलॊळ् तॊडर्चिदळ्
लतॆयनिदॆवॊगळ्वुदॆरडिल्लद नल्मॆयना लतांगिया ॥ ८ ॥

अनंतरं—

---

वह धीरे से उठी। —उसकी देहकांति वनभर में व्याप्त हुई, नयनकांति, मानों सूर्यकिरणें अन्धकार को पराजित करती-सी, रत्नकांति को भी नीचा दिखाती हुई, वह आगे बढ़ी तो लक्ष्मण आश्चर्य से देखकर समझ नहीं पाया कि वह वनलक्ष्मी है, सरोवर-सुन्दरी है या विद्याधर स्त्री। ६ —इस तरह देखकर, यह सोचकर कि—कहाँ यह वन और कहाँ यह सुन्दरी ? मध्यरात को अकेली डरकर किस कारण से यहाँ आयी ? इसे जानने के विचार से उसके पीछे-पीछे जाकर जहाँ वह खड़ी थी उस वटवृक्ष के पास आया। ७ —पेड़ के नीचे खड़ी वनमाला ने पेड़ में निवास करनेवाले देवताओं को पुकारकर कहा कि वे यह बताना न भूलें कि 'राम के अनुज लक्ष्मणकुमार के इस वन में आने पर उनके अतिरिक्त और किसी की वधू नहीं बनूँगी; ऐसा कहकर फंदे में लटककर आत्महत्या कर ली है'। मृत्यु से तनिक भी डरे विना यह कहती हुई कि भले ही इस जन्म में पत्नी बनने का भाग्य न हो लेकिन अगले जन्म में लक्ष्मण अपना पति बने, अपने गले में लता की फाँस जकड़कर मरने के लिए तैयार उस युवती के प्रेम-आवेश का वर्णन कैसा

वेगं बंदा वधु ने- * ल्वागळ् नीनरसुवातनानुळि मरणो-
द्योगमनेंदु घनध्वनि* सोगेय किविसार्दुदेंनिसि कृष्णं नुडिदं ॥ ९ ॥

अंतु नुडिदु—

वनमाला मंडनना * वनमालेयनळ्करिंदे तळ्कैसिदन-
ब्जिनियं करंगळिद* ब्जिनीप्रियं चंडभानु तळ्कैसुववोल् ॥ १० ॥

अंतु नेल्वार्केयं तळ्कैसि नेगपि—

ओपळ कोरलोळ् कोद ल-*ता पाशमनंबुजोदरं कळेदु समु-
द्दीपित राग मोह ल-*ता पाशमनोडने तन्न कोरलोळ् कोदं ॥ ११ ॥

आगळति संभ्रममनप्पुकेय्दु—

हरिनीलच्छवि पुंडरीक नयनं विस्तीर्ण वक्षस्स्थलं
परिवृत्तायत बाहु पीवर नितंवं गंडरोळ् नीरनें-
बर मातं किवियारे केळ्दु किविवेटंगोंडु कण्णाविनं
हरियं नोडिदळाके तन्न कडे गण्गळ् बीरे बेळ्दिंगळं ॥ १२ ॥

बेमर्वनि कैमिगे लज्जा
नमिताननें निमिर्द सुय्गळोडने कटाक्षं
निमिर्देसेये नोडिदळ् सं-
भ्रमदिं वनमाले बाले पीतांबरनं ॥ १३ ॥

---

करे ? । ८ —तत्पश्चात् —वह फाँस को गले में डाल रही थी कि लक्ष्मण ने आकर गंभीर ध्वनि में कहा, मैं वही हूँ जिसे तू ढूँढ रही है। मरने की बात भुला दे। ९ —इस तरह कहकर— वनमाला (हार) को गले में धारण किए हुए लक्ष्मण ने युवती वनमाला को प्रेम से उसी तरह आलिंगन किया जिस तरह सूर्य कमल का आलिंगन करता है। १० —इस तरह मरने के लिए उद्युक्त होकर निकली हुई उसे रोककर सिर उठाकर— प्रिया की गर्दन मे लिपटी लता-फाँस को निकालकर अपने प्रेम-विश्वास-रूपी फाँस में जकड़ लिया। ११ —तब वनमाला के अत्यंत हर्षित होने पर— नीलकमल सदृश आँखोंवाले, विशाल वक्षस्थलवाले, दीर्घ बाहुओं से युक्त, भरे हुए नितंववाले पुरुष, जिसे लोग समस्त पुरुषों में सुन्दर कहते आये है और जिनके वारे में उसने केवल कानों से सुन रखा था, वही अब अपनी तिरछी दृष्टि से ऐसा देख रहा है मानो चाँदनी विखेरी है, उसे (वनमाला ने) अपनी आँखों से देख लिया। १२ उसे देखकर वह लज्जित हुई। उसके माथे पर पसीना छूट पड़ा। दीर्घ श्वास के साथ सिर उठाकर पीतांवर (-धारी) लक्ष्मण को वह देखने लगी। १३

आ समयदोळ् लक्ष्मणकुमारनुमाकॆयं नोडदंतु नोडॆ—

पल्लटिसदॆ कण्गळ् नि-
दल्लियॆ निलॆ तम्मॊळॆळसि नोड्डुव पददॊळ्
फुल्लशरं कॊळवाडिय
बिल्लंतिर्दॆसगदरल सरलं सुरिदं ॥ १४ ॥

नडुविरुळारुमिल्लदॆडॆयॊळ् कॊरलॊळ् वधुकोदु बळ्ळियं
मडियलॊडर्चॆ लक्ष्मणनिमित्तदिनातनॆ दॆवदॊदॊडं-
बडिकॆयिनागळा यिरूळॊळल्लिगॆ तां पळुवट्टु बंदुक-
य्विडिदॊडॆ सावु माण्दुदॆनॆ सायदरं कॊललारुमार्परॆ ॥ १५ ॥

अनंतरमा कांतॆवॆरसु लक्ष्मणं निजाग्रजनिर्द लतागृहक्कॆ पोद-
नित्तला वनमालॆय कॆळदियरुमाकॆयं शय्यातलदॊळ् काणदॆ बॆगडुगॊंडा
बनदॊळ् तॊळल्दरसुत्तुं बंदल्लिर्दळं कंडल्लिर्द महानुभावरं राम-
लक्ष्मणरॆंदरिदु मैगापिनवरू परितंदु तनगरिपुवुदुं पृथ्वीधर महाराजं
कॆळ्दु पुरदॊळष्ट शोभॆयं माडिसि चतुरंगबलंबॆरसु बॆगमिदिर्वॊगि
राजभवनक्कुय्दभ्यागत प्रतिपत्तियिं मन्निसि शुभदिन मुहूर्तदॊळ्—

उत्तम कन्यारत्नम * नित्तं पृथ्वीधरं नरॆंद्रोत्तमन-
त्युत्तम वरनॆनिसिद पुरु- * षोत्तम दॆवंगॆ कूसुगुडलार्पडॆवर् ॥ १६ ॥

---

—उस समय लक्ष्मण ने उसे देखा तो— परस्पर नेत्र अपलक और अचल होने पर, पुष्पवाणधारी कामदेव ने ईख का धनुष उठाकर पुष्पवाणों से उन (दोनों) पर प्रहार किया। १४ मध्यरात्रि के समय, निर्जन प्रदेश में, अकेली स्त्री, गले में लता-फाँस जकड़ कर लक्ष्मण के निमित्त मरने के लिए उत्सुक हो रही थी कि दैव-संकल्प-सा लक्ष्मण ने ही आकर हाथ पकड़कर मरने से वचाया। इससे यह स्पष्ट है न, कि जो मरनेवाले नहीं उन्हें कोई मार डाले यह संभव नहीं है। १५ —उसके वाद लक्ष्मण वनमाला के साथ वहाँ गया जहाँ भाई राम पत्तों के घर में रहता था। इधर वनमाला की सखियों ने वनमाला को उसकी शय्या में न पाकर आश्चर्य-चकित हो, वन का कोना-कोना छान मारा। अन्त में वहाँ पाकर पृथ्वीधर महाराजा के पास पहुँचकर यह निवेदन करने पर कि वे राम-लक्ष्मण हैं, महाराजा ने सारे शहर को सजाया, चतुरंग सेना के साथ उनके पास जाकर, धूमधाम के साथ, राजमहल में लिवा लाकर, विशेष आतिथ्य के साथ सत्कार किया और एक शुभ मुहूर्त में—पृथ्वीधर महाराज ने अपने श्रेष्ठकन्यारत्न का विवाह पुरुषश्रेष्ठ लक्ष्मण से कर दिया। ऐसा भाग्य और

अंतु वनमालॆगं चक्रपाणिगं पाणिग्रहणमप्पुदुमा समयदॊळॊर्व नंद्यावर्तपुरवनाळ्वतिवीर्यन दूतं बंदु दूरावनतमस्तकं समस्त राजलोकमनेकक्षौहिणीबलं बॆरसु तन्नॊळ् कूडॆ भरतन मेलॆ नडॆयलॆंदॆम्मरसं निमगॆ बळियट्टिद राजादेशमॆंदु पृथ्वीधरंगॆ बिन्नविसॆ केळ्दु—

मुळिसॆंब विषद बळ्ळिय
तळिरॆनॆ पॊळॆवधर मणिय मेलॆ मुगुळ्प-
ज्जळिपंतॆ मुगुळ्नगॆ प-
ज्जळिसुविनं चक्रि नोडि दूतन मॊगमं ॥ १७ ॥

भरतनुद्योगमेनॆंबुदुमातनतिवीर्यवल्लभनट्टिद दूतं विनीत पुरमं पॊक्कु भरतनं कंडु निम्मनॆम्मरसं तनगाळागि सुखमिर्पुदॆंदु बॆससियट्टिदनिदु निमगुरुव कज्जमदॆंतॆनॆ—

बगॆयदॆ काळॆगक्कॆ बगॆदपॊर्डॆ निम्मळवल्ल वंकदा-
नॆगॆ तुरगक्कॆ तेर्गॆ पवणिल्ल पदातिगॆ मेरॆयिल्लदं
बगॆदुरदिर्प गांपनुळिदाळ्वॆसगॆय्वुदु बाळ्व बट्टॆयं
बगॆवुदु कीरि मीरुववरारतिवीर्यन बाहुवीर्यमं ॥ १८ ॥

ऎंदु गदरि गर्जिसिद दूतन मातिगॆ शत्रुघ्नं मुळिदु—

---

किसको उपलब्ध होता है ? । १६ —वनमाला-लक्ष्मण-विवाह हो रहा था कि उतने में नंद्यावर्तपुर के शासक अतिवीर्य राजा के दूत ने आकर पृथ्वीधर को हाथ जोड़कर निवेदन किया कि हमारे राजा ने यह सूचना देने के लिए हमें यहाँ भेजा है कि समस्त राजाओं के साथ अनेक अक्षोहिणी सेना लेकर भरत पर आक्रमण करने के लिए आप आवें। इस निवेदन को सुनकर— मानो कोपरूपी विषलता के अंकुर-स्वरूप और चमकते अधर पर पुष्प के समान मुस्कराहट सुशोभित हुई। १७ —दूत का मुख देखकर लक्ष्मण द्वारा भरत के वृतांत का विवरण पूछने पर उसने बताया कि विनीतपुर के अतिवीर्य के दूत ने भरत के पास जाकर कहा कि आप हमारे राजा के आधीन होकर सुख से जीवन बितावें, यही आपके लिए योग्य है। क्यों कि— इसे अनसुनी करके युद्धभूमि में टकराना आपके लिए असाध्य कार्य है। क्यों कि हमारे राजा के पास असंख्य हाथी, घोड़े, रथ और पैदल सेना है। इसे स्पष्ट समझकर युद्ध की आशा त्यागकर जीने का मार्ग अपनाइए। अतिवीर्य के शौर्य से टकराकर जीना किसी के लिए भी कठिन काम है। १८ —इस तरह गरजकर बोलने पर शत्रुघ्न कुपित होकर बोला— स्वप्न में भी सूर्यवंशी भय नहीं खाते। अल्पवीर

कनसिनॊळप्पॊडं भयद लोभद मातु मनु प्रसूतरॊळ्
जनियिसदल्पवीर्यनतिवीर्यवॆसर् तनगॆवुदाहव-
क्कॆनगिदिरागि निल्वनितु दोर्बलमुळ्ळॊडॆ तंदु कादिसा-
तननॆलॆ दूत बिल्विडियलीवॆनॆ पुल्विडिवंतु माडुवॆं ॥ १९ ॥

ऎंदॊदरि दूतनं परिभविसि कळॆवुदुं—
भरतनॊळतिवीर्य सं- * गरक्कॆ मॆलॆत्ति वंदनॆंबपवादं
परॆदंदु रघुकुलक्कॊदॆ * पराभवं परिभवक्कॆ कॊडॆरडॊळवॆ ॥ २० ॥

ऎंदु मनदॊळ् निश्चयिसि भरतं शत्रुघ्नंबॆरसु चतुरंगबल समेतनागि नंद्यावर्तपुरक्कॆत्तुवुदुमासमयदॊळ् मिथिलॆयनाळ्व कनकनुमुज्जॆणियनाळ्व सिंहोदरनुम संख्यातबलंब्बॆरसु तम्मॊळ् वंदुकूडिदरित्त परिभवंबॆत्तुवदं चरन वचनमनतिवीर्य केळ्दु घनगर्जनॆयं केळ्द सिंहदंतॆ मुळिदु भरतंगिदिरॆत्ति नडॆयलॊडरिसिदनॆंबवार्तॆयं वायुगतिवॆसर दूतनरिपॆ पृथ्वीधरं दूतनं मन्निसि कळिपि राघवन मॊगमं नोडि काळॆगमनां पोगि मणिसुवॆनॆंबुदुं लक्ष्मणनदर्कानॆ साल्वॆनॆंदु मनःपवन जवमुळ्ळ वाजिगळं पूडिद रथमं तरिसि मूमरुमेरि पोगि नंद्यावर्तनगरद पॊरवॊळलॊळ् बीडं बिट्टिर्द समयदॊळ्—

---

होते हुए भी अतिवीर्य कहलानेवाले से डरनेवाले हम नहीं है। अगर वह मुझसे भिड़ने की शक्ति रखता हो तो उसे ले आकर मुझसे युद्ध कराओ। मैं साबित कर दूँगा कि उसके हाथ में जो धनुष है वह धनुष नहीं, अपितु घास है। १९ —दूत के साथ ऐसा निष्ठुर होकर बात करके लौटा देने के बाद—इस बात का फैलना ही कि अतिवीर्य भरत के साथ युद्ध के लिए तैयार हुआ है, रघुकुल के लिए सबसे बड़ी पराजय है, दूसरी पराजय नहीं। २० —मन में ऐसा निश्चय करके, भरत शत्रुघ्न को साथ लेकर, चतुरंग सेना के साथ नंद्यावर्तपुर आया उस समय मिथिला पर शासन करनेवाले कनक और उज्जैन पर शासन करनेवाले सिंहोदर असंख्य सेना के साथ आकर भरत-शत्रुघ्न से मिले। इधर अपमानित होकर लौटे हुए दूत की बात सुनकर अतिवीर्य अत्यंत कुपित हुआ और गरजते हुए, सिंह की तरह क्रुद्ध होकर, भरत से भिड़ने के लिए चल पड़ा। पृथ्वीधर को दूत से इसकी सूचना मिलने पर दूत का सत्कार करके लौटाया और राम का मुख निहारकर, यह कहने पर कि वह जाकर युद्ध रोक देगा, लक्ष्मण ने कहा कि उसके लिए मैं ही पर्याप्त हूँ। ऐसा कहकर मनोवेग के समान दौड़नेवाले तेज घोड़ों से सजे हुए रथ पर तीनों (राम-सीता-लक्ष्मण) चढ़कर, जाकर नंद्यवर्त नगर के बाह्य प्रदेश में रह

अतिवीर्यन शौर्यमन-॥ प्रतिहतमं भरतनार् कुमारं गॆललु-
द्धतनं मुन्नमॆ रणदॊळ्॥ हतप्रभं माडि गॆल्व बगॆयं बगॊयि ॥ २१ ॥

ऎनॆ जनकजॆगॆ मुकुलित कर सरोजनागि—

जननि बरुगय्यॊळवनं ॥मनदॊळूतं पिडिदु तर्प तॆरदिं तंद-
ण्णन काल्गॆरगिसुवॆं बगॆ॥वनितुवरमदाव गहनमदनुपेंद्रं ॥ २२ ॥

ऎनॆ राघवं केळ्दु भरतंगतिवीर्यनं नियमिसुवुदाव गहनमॆनॆ लक्ष्मणनॆत्तानुं भरतनुं सोल्तनप्पॊडॆ नमगॆ कुलपरिभवमक्कुमॆंबुदुं राघवनॆंद निंदिगॆ मूरनॆय दिवसदंदु शत्रुघ्नं नंद्यापुरक्कॆ परियिट्टु पलबररसुमक्कळं कॊंदु पॊरवॊळलॊळिर्दॆळ्नूरानॆयुमनरुवत्तु सासिर कुदुरॆयुमं पिडिदुय्दनॆंदु पेळ्वुदं मरुदॆवसं पुरमं पॊक्कॊंदु जिनमंदिर-दॊळायुध समेतं सीतॆयुमं रघुवीरनुमनिरिसि बंदु—

अदटनतिप्रचंड बलनॆन्नदॆ दुर्धर दोस्सहायर्दिं
कदन धुरीणनॊल्लदॆ धनुर्लतॆयं निजदिव्य बाणमं
गदॆयनदेनुदात्तनॊ जनार्दननॊर्वनॆ पाशदंडमि-
ल्लद जवनंतॆ निंदनतिवीर्यन राजगृहोपकंठदॊळ् ॥ २३ ॥

आगळब्जोदरनिदिर्गॆ बंदागमन वृत्तांतमनरिदु—

---

रहे थे कि— सीता ने कहा कि अप्रतिम भरत अतिवीर्य के शौर्य को पराजित करने से पहले आप लोग ही उसे पराजित कीजिए। २१ —इसे सुनकर, सीता को हाथ जोड़कर, लक्ष्मण ने कहा— माँ, उसे तो मैं खाली हाथ ही भैया के चरणों में वैसा ही लाकर डाल दूँगा जिस तरह घर की कोई चीज़ उठाकर लाई जा सकती है। उसके लिए सोचने (चिंता करने) जैसा महत्व क्या है ? । २२ ऐसा कहने पर राम बोला कि अतिवीर्य को जीतना भरत के लिए कोई बड़ा काम नहीं है। लेकिन लक्ष्मण ने समझाया कि कहीं अतिवीर्य से लड़कर भरत हार गया तो हमारे कुलपर कलंक लगेगा। तव रामने बताया कि तीन दिन पहले शत्रुघ्न ने नंद्यावर्त पर आक्रमण करके अनेक राजकुमारों को मौत के घाट उतारकर नगर के बाह्य प्रदेश में स्थित छः सौ हाथियों और साठ हजार घोड़ों को कैद कर लिया है। दूसरे दिन वे नगर में प्रविष्ट हुए और एक जिनमंदिर में हथियारों (आयुधों) और राम-सीता को वहाँ रखकर आ गया— सेनाबल रहित, केवल अपने वाहुबल से, धनुष धारण किये बिना, गदा को तजकर, अकेला लक्ष्मण अतिवीर्य के राजमहल के द्वार पर ऐसा खड़ा रहा मानो पाश, दंड रहित यमराज हो। २३

पडियरनोर्व बंदा ※ गडे भरतन दूतनिर्दपं बागिलोळें-
दोडे बरवेरेदं बर ※ सिडिलं बळियट्टि बरिसुवंततिवीर्य ॥ २४ ॥

अनंतरं बंदु—

ऎरगदे वज्रस्तंभद ※तोरर्दिदिरे मुळिसु कण्ण किसुसेरेयिं क-
ण्देरेये नडे नोडि बंदुद※ नरिपेने दुंदभि गभीर रवर्नितेंदं ॥ २५ ॥

ऎत्ति बरुत्तुमिर्द निदिरांतवरार् भरतेश्वरंगे भू-
पोत्तमनाज्ञेयं तलेयोळांतु पदानतनागि कप्पमं-
तेत्तुळि गडुंगेय्यदिरिविट्टिगे जट्टिगनागि बाळ्वुद-
त्युत्तम पक्षमांतोडपवर्तिसुगुं क्षणर्दिं निषेकमं ॥ २६ ॥

आळागि बर्दुकदे बि-
ल्लाळागि बर्दुकलोडरिपोडे भरतन कू-
र्वाळ नसुमसेगे बालमृ
णाळं रिपुनृपर कंठनाळं धुरदोळ् ॥ २७ ॥

ऎंबुदुं कडुमुळिदु—

सिडिल दनिगेळ्द सिंहं
सिडिल्दु नेगेवंते गजरि गर्जिसि बाळं-
जडिदेय्दि पोय्व कैयं
पिडिदातन बीरसिरियुमं कैविडिदं ॥ २८ ॥

—तब, लक्ष्मण के आने की सूचना मिलने पर, एक सेवक द्वारा राजा को यह बताने पर कि भरत का एक दूत आकर द्वार पर खड़ा है, अतिवीर्य ने उसे ऐसा बुला लिया मानो प्रलयकाल की घनगर्जना को (बुला रहा हो)। २४ —तत्पश्चात आकर, अतिवीर्य के सामने सिर झुकाए बिना, वज्रस्तंभ के समान खड़ा रहा तो, तिरछी दृष्टि से उसे देखकर, उससे आने का कारण पूछने पर गंभीर ध्वनि से वह बोला। २५ चढ़ आनेवाले भरत चक्रवर्ती का सामना करके कौन जी सकता है ? उसकी आज्ञा को शिरोधार्य समझकर, चरणों को हाथ जोड़कर, कर देकर जी लो। ऐसा जीने में ही तेरी भलाई है। अन्यथा तेरी आयु क्षणार्ध में समाप्त हो जाती है। २६ भरत का सेवक बनकर जीने की इच्छा करने की अपेक्षा, उससे भिड़ने की इच्छा करेगा तो, तेरी गर्दन की स्थिति वही होगी जो तेज खड्गधार को बलि होनेवाले पुष्पदंड की। २७ इसे सुनकर अतिवीर्य क्रुद्ध होकर, उसी तरह गरजकर उठ खड़ा हुआ जैसे घनगर्जना की ध्वनि सुनकर कोई सिंह उछल पड़ता है। वह लक्ष्मण

मुंगय्यं पिडिदेत्ति कैय करवाळ् बीळ्तर्पिनं वक्त्नर्-
ध्रंगळ् कारुविनं कदुष्ण रुधिरांभ:पूरमं पोय्दु पों-
ऱ्दंगय्यिं मोगमं मुसुंबु बिरुबिद्दंबोगे वीरंगे दो-
र्भंगं माडिदनेनलंघ्यबलनो रामानुजं लक्ष्मणं ।। २९ ।।

अंतु परिभविसि—

भरतनोळिदिर्चि कादुव*भरवशदिं बंद कलिगळिदेंडेयिं सं-
चरिसिदोडे मेट्टि कीळ्वें*शिरमं कीळ्वंते वन्यगजमंबुजमं ।। ३० ।।

एंदु गजरि गर्जिसुवुदुमतिवीर्यनोळ् कूडि भरतनोळ् कादलेंदु बंदन्यराजन्यकदोळ् विजयनिवनजेयनेंदु मनंगुंदेयुं, शार्दूलं शार्दूलनं कंड तोळनंतोळसोर्दु समरमुख विमुखनागेयुं, मृगध्वजं मृगध्वजनेनिसेयुं, रणोर्मि भयरसोर्मियं नूर्मडिसेयुं, कलभं कुसुमित चंपकानोकहमं कंडळि कलभदंते मोगंदिरिपेयुं, केसरि केसरियं कंड काडानेयं तोसरिसेयुं, वज्रधरनधरनागेयुं, भद्रं भद्रगजद कण्मुट्टितोळिर्द फणियंते मणियेयुं, सुभद्रनभद्रनेनिसेयुं, नंदनं रणरसास्वादनानंदन-

---

के पास आया तो लक्ष्मण ने उसके उठे हुए हाथ को पकड़ लिया। २८ कुहनी पकड़ कर दबाया तो हाथ का खड्ग नीचे गिर गया। आँखों से आँसू बह चले। हथेली के कठोर तमाचे से मुख मुरझा गया। इस तरह अतिवीर्य के शौर्य को भंग करनेवाला रामानुज लक्ष्मण न जाने कैसा साहसी होगा ? । २९ —इस तरह पराजित कर, भरत के साथ लड़ने के लिए आनेवाले वीरों से ललकार कर कहा, जहाँ खड़े हैं, वहाँ से हिलने पर उसी तरह उखेड़ दूँगा जिस तरह जंगली हाथी सरोवर के कमलों को नालों के साथ उखेड़ देता है। ३० इस गर्जना को सुनकर भरत से लड़ने के लिए अतिवीर्य से आकर मिले हुए राजाओं में से विजय नामक राजा लक्ष्मण को अविजेय समझकर भयभीत हुआ, शार्दूल नामक राजा के पैर उसी तरह उखड़ गये जिस तरह शार्दूल को देखकर डरे हुए सियार के; राजा मृगध्वज चंद्र की भांति कांतिहीन हुआ; राजा रणोर्मी डर गया; कलभ नामक राजा ने उसी तरह मुँहमोड़ लिया जिस तरह खिले हुए चंपा (चंपक पुष्प) को देखकर शिशु-भ्रमर; केसरी नामक राजा उसी तरह पीछे हट गया जिस तरह केसरी (सिंह) को देखकर जंगली हाथी; वज्रधरने तो अस्त्रों को ही फेंक दिया; भद्र नामक राजा ने वैसे ही सिर झुका लिया जैसे सिंहासन के हाथी को देखकर सर्प; सुभद्र नामक राजा भी भयभीत हुआ; नन्दा नामक राजा तो युद्ध प्रवृत्ति (प्रशिक्षण) को ही भूल गया; अवार्यवीर नामक राजा

मनुळियेयुं, अवार्यवीर्य शौर्यगिडेयुं, मारिदत्तननुदात्तनेनिसेयुं, लंबोष्ठं रक्षरक्ष रव मुक्तोष्ठनागेयुं, पोष्ठिलं प्रतिष्ठेगिडेयुं, मत्तं पेररुमरिकेय नरेंद्रनंदनर् पावडर्द पंदेयंतेवेमिड्डुकदिरेयुं—

अतिवीर्य हतवीर्यनादनिवनं कोंडुय्दपें दोष दू-
षितनं दोर्बलमुळ्ळरुळ्ळोडेनगड्डंबर्पुदेंदभ्र ग-
र्जित मेंबंतिरे गर्जिसुत्तुमेरेदुय्दं लक्ष्मणं हस्त पा-
द तलोद्घट्टनर्दि पडलवडिसुत्तुं मारांत सामंतरं ॥ ३१ ॥

कडुकेय्वं भरतंगिवं गड रणक्रीडा रसक्कतिगं-
गड साकेत पुराधिराज पदमं कैकोळ्वेनेंदेत्तुवं-
गड दुर्लेखमनट्टुवं गडेनुतुं रोडाडि पुल्गोडनं
पिडिदुय्वंतेवोलुय्दनप्रतिहतं सौमित्रि शत्रुंजयं ॥ ३२ ॥

अनंतिवीर्यननंतवीर्यनेळेंदु तंदोप्पिसुवुदुं—

अेवेळ्वें बलनिं कृपाळु पेररारद्रोहनं कंडु रो-
षावेशं तनगादुदे भरतनं शत्रुघ्ननं कंडु नं-
द्यावर्तक्कधिराजनागि सुखदिं नीनिर्पुदेंदं परा-
र्यविष्टंभमनप्पुकेय्दवर्गे मैत्रीभावमाश्चर्यमे ॥ ३३ ॥

---

अपना शौर्य ही खो बैठा; मारिदत्त नामक राजा खिसक गया; राजा लंबोष्ठ 'त्राहिमां त्राहिमां' मंत्र जपने लगा; प्रोष्ठिल नामक राजा अपनी प्रतिष्ठा खो बैठा और अन्य राजा उसी तरह भयभीत हुए जिस तरह सर्प को देखकर कायर भयभीत होते हैं। लक्ष्मण गरजकर बोला कि अतिवीर्य हार गया है, इसे लिवा ले जाता हूँ। जिनमें हिम्मत हो वे मुझे रोकें। जिन सामंत राजाओं ने उससे भिड़ने का प्रयत्न किया, उन्हें अपने हाथ पैरों के चपत-लातों से हरा कर घसीटता गया। ३१ यह भरत के लिए घातक है; युद्ध में भरत को कुशलता से पराजित कर अयोध्या को अपने अधिकार में ले लेगा, ऐसा सोचकर शत्रुंजय लक्ष्मण ने अहंकारी अतिवीर्य को तृणवत् वंदर समझकर अपने साथ ले गया। ३२ —इस तरह अतिवीर्य को घसीटकर ले जाकर अपने भैया राम के चरणों पर डाल दिया। श्रीराम के समान दयालु और कौन होगा? उस द्रोही को देखकर वह आगबबूला हुआ? नहीं। उसने अतिवीर्य से कहा:— भरत-शत्रुघ्न से मिलकर नंद्यावर्त का राजा बनकर शासन करो। साहसियों के लिए स्नेहभाव आश्चर्य है?। ३३ अतिवीर्य ने कहा— राजा बनने की मेरी इच्छा मिट गयी। अब जिन्हें भी देना चाहें राज्य

अरसुतनदळ्ति पिंगिदु-*दु राज्यमं निस्नमेंच्चिदवर्गीवुदिदं
परिहरिसिदेतानिन्नें- *दु रामलक्ष्मरना नृपं क्षमेगोंडं ॥ ३४ ॥

अंतु निश्शल्यनागि पोगि श्रुतधारण भट्टारकर पदपार्श्वदोळ्—

बेंचिसे तन्नं कृष्णं- * बेंचिसिदं कृष्णतनयनं जिनरूपिं
केंचेंरिद वैराग्यद * पेंचि मुय्यं मगुळ्चुवंततिवीर्यं ॥ ३५ ॥

निजभुज वीर्य हानिगे तपंबडे तंदे मगंगे राज्यमं
बिजयरथंगे रामनोसेदीवुदुमातन तंगेयोळ् जग-
द्विजयिगे ळक्ष्मणंगे रतिमालेयोळाय्तु विवाहमुन्सव
ध्वज मणितोरणं तुरुगे घूर्णिसे मंगलतूर्य निस्वनं ॥ ३६ ॥

आ विवाह विधानानंतरं नंद्यावर्त नगरमनगल्दु निच्चवयणंगळि क्षेमांजलि पुरक्के बंदा पोळल पोरवोळल मनोहरोद्यान दोळ् दाशरथियुं वैदेहियुं विश्रमिसिर्पुदुं, तत्पर निरीक्षणनिमित्तं लक्ष्मणं राजवीथियोळगने बरुत्तुमिरे पलरुमोंदेडेय्तेंळिर्दु जितपद्मेय पडेमातं नुडियुत्तुमिरे केळ्दु लक्ष्मणं जिनपद्मेयेंबळगें बुवुमातन समुद्रघोषमनजनिसुव गंभीर स्वरदोळं भद्राकारदोळमीतं कारणपुरुषनागलेंवेळ्कुमेंदु निश्चयिसि पुराणपुरुषनोर्वनिंतेंदं—

---

दे दें। और उसने राम-लक्ष्मण से अपने अपराध के लिए क्षमायाचना की। ३४ —इस तरह विरक्त होकर, जाकर श्रुतधारण भट्टारक के चरणों में, यह सोचकर कि डराने गया था लेकिन लक्ष्मण ने मुझे ही डरा दिया। और जिनरूप के प्रति वैराग्य धारण कर पूर्वव्यामोह का बदला लेता-सा अतिवीर्य तपस्या करने लगा। ३५ अपनी पराजय के कारण अतिवीर्य तपस्य में लगा तो राम ने उसके पुत्र को राज्य सौंप दिया। उसकी बहन रतिमाला के साथ लक्ष्मण का विवाह हुआ। विवाहकाल के मंगलवाद्यों की ध्वनि आकाश में गूँज उठी। मणि तोरण सर्वत्र सुशोभित हुए। ३६ —उस विवाह के पश्चात नंद्यावर्त नगर छोड़कर नित्य प्रयाण करके क्षेमांजलीपुर आकर गांव के वाहर स्थित उद्यान-वन में राम-सीता विश्राम कर रहे थे और नगर देखने के कुतूहल से लक्ष्मण राजमार्ग में आ रहा था। रास्ते में कुछ लोग एक जगह खड़े होकर जितपद्मा के विषय को लेकर आपस में चर्चा कर रहे थे। उन लोगों से पूछने पर कि यह जितपद्मा कौन है, उसकी गम्भीर ध्वनि जो समुद्रघोष की भाँति थी, सुनकर और भद्राकार को देखकर,

जनपति शत्रुंदमना * तनरसि कनकाभे तत्तनूजे सरोजा-
ननें मसेंद कुसुम सायक*मेंनिपळ् जितपद्मे पेसरोळं रूपिनोळं ।। ३७ ।।

आकन्यारत्नं पुट्टलोडनत्त शस्त्रशालेयोळोंदु शक्ति पुट्टिदुदा-समयदोळोंदाकाशवचनमिंतेंदुदी देवताधिष्टितमप्प शक्तियिं शत्रुंद-मनिड्डुवुदुमदं संचलिसदे बंचिसि पिडिद महासत्वनी रमणिगं दक्षिण भरत धरणी रमणिगं रमणमक्कुमेंबा देवतादेशमं केळ्दातना तेरदिनल्लदे कल्याणोत्सवमं माडेनेंदिरे कन्यालोभदिननेक राजसुतर् बंदीशक्ति प्रहारदिं यमागारमनेय्दिदरेंदु पेळे लक्ष्मणं केळ्ददं गहनंगेय्यदातनरमनेय बागिलगे बंदु पार्थिव पुत्रनोर्वं कन्यार्थि बंदनेंदु निम्मरसंगरिपेंदु पडियरन नट्टुवुदुमवं बंदु बिन्नविसे बरवेळेंबुदं—

सिरिय हरिनील वेदिय
नुरस्थलं बीरसिरिय मरकत मणि वि-
ष्टरमं भुजद्वयं पो-
ल्तिरे पोक्कं राजसभेयनभयनुपेंद्रं ।। ३८ ।।

अंतंजन दिक्कुंजरदंते वरुतिर्पुदुं—

---

यह सोचकर कि यह कोई कारणपुरुष होगा, उनमें से एक वृद्ध ने कहा— शत्रुंदम इस राज्य का राजा है; उसकी पत्नी है कनकाभा; उन्हें जितपद्मा नामक कन्या हुई जो कामचक्रेश्वर के कुसुमबाण के समान है। ३७ इस कन्यारत्न के जन्म लेते ही उधर शस्त्रशाला में एक शक्ति ने भी जन्म लिया। तब एक आकाशवाणी हुई कि देवता निर्मित इस शक्ति को शत्रुंदम द्वारा प्रयोग करने पर, जो व्यक्ति उससे साहस से लड़कर इस आयुध को हाथ में पकड़ेगा, वह इस युवती और भारतवर्ष पर शासन करेगा। इस कारण से अन्य प्रकार से कन्या का विवाह करने के लिए राजा राजी नहीं है। कन्या पाने की लालसा से अनेक राज-कुमार आये लेकिन सबके सब उस शक्ति के आघात से यमलोक पहुँचे। ऐसा कहने पर लक्ष्मण निडर हो राजा के राजमहल के द्वार पर आकर द्वारपालक से कहा कि अपने राजा से कह दो कि एक क्षत्रियपुत्र कन्यार्थी बनकर आया है। राजा को समाचार पहुँचाया गया तो उसने आगंतुक को बुला लाने की आज्ञा दी। इन्द्रनील रत्नमाला को वक्षस्थल में धारण-कर, मरकतमणि-जटित सिंहासन पर विराजमान शत्रुंदम के राजमहल में उपेंद्र (लक्ष्मण) निर्भय होकर प्रविष्ट हुआ। ३८ —इस तरह, अंजन नामक दिग्गज के समान (लक्ष्मण के) आने पर, उसके लक्षणपूर्ण, देहकांति

तनु शभलक्षणक्के तवरादुदु नीरने कंतुराजनी-
तन तेरदिंदमीतने पोडर्पिन शक्तिगे दर्पभंगमं
जनियिसलार्पनेन्नसुतेगीतने वल्लभनक्कमेंदु क-
ण्मनदोडनेक्केयि परियें नोडिदना नृपनब्जनाभनं ॥ ३९ ॥

अंतु बंदु नृपन केलदोळिर्द कन्यारत्नक्के मनमेरगेयु मातंगेर-
गदे तनगिक्किद मणिमयासनदोळ् कुळ्ळिर्पुदुं कुमारन निरुपमा-
कारमं नोडिकन्ने कण्वेटंगोंडु—

जितपद्मे कंतुशर पी-※डित चेतःपद्मे जनक शस्त्राहतियिं
हतनादोडीतनीतन ※गति गतियेनगेंदु चित्तदोळ् तरिसंदळ् ॥ ४० ॥

आ समयदोळ् शत्रुंदमं सौमित्रिगिंतेंदः—निन्नसकलभुवनादेय-
मप्प रूपं नोडि मोगं नोडदमोघशक्तियिंदिडलेनगे बगे दंदपुदिल्ल;
नीनी कन्नेयासेयनुळिदु मगुळे बिजयंगेय्वुदेने—

निन्निडुव शक्तियळवुम- ※ नेन्नळवुमनीगळितें तोर्पे बेगं
तन्निमेने दृष्टि विषफणि ※ सन्निभमं शस्त्रशालेयिंदं तंदर् ॥ ४१ ॥

---

को देखकर, यह साक्षात कामचक्रेश्वर है, राजकुमारों को पराजित करनेवाली शक्ति के अभिमान को चकनाचूर करनेवाला इसके अतिरिक्त ओर कोई नहीं होगा; मेरी बेटी के लिए इसके अलावा और योग्य वर नहीं होगा; ऐसा सोचकर शत्रुंदम ने लक्ष्मण को बड़े प्यार से निहारा। ३९ —राज दरबार में प्रविष्ट लक्ष्मण ने वहाँ उपस्थित जितपद्मा के रूप सौंदर्य के सामने सिर झुकाने पर भी राजा को सिर झुकाए बिना अपने लिए तैयार किए गए रत्न-सिहासन में बैठ जाने पर उसके अनुपम आकार को देखकर युवती उसके प्रति मन हार बैठी। कामदेव के वाण के प्रहार का निशाना बनकर उसने मन में निश्चय किया कि अगर मेरे पिताजी द्वारा प्रयोग में लाये जानेवाले शक्ति-आयुध के आघात से कही इसकी मृत्यु हुई तो मेरा भी वही हाल होगा (मैं भी मर जाऊँगी)। ४० —तब शत्रुंदम ने लक्ष्मण से कहा : तुम्हारे इस रूपातिशय शरीर को देखकर इस अप्रतिम आयुध को तुम पर प्रयोग करने के लिए मन नहीं मानता; तुम इस कन्या की आशा छोड़कर लौट जाओ। यह सुनकर, लक्ष्मण ने कहा : तुम्हारे उस आयुध की शक्ति से मेरी अपनी शक्ति की तुलना करके अभी-अभी दिखा देता हूँ; उसे तुरन्त मंगवा लो। ऐसा कहने पर शस्त्रशाला से उस आयुध को, जो भयानक जहरीले साँप के समान था, मंगवा लिया। ४१ —लाये हुए

अंतु तंदु विवधार्चनेयिनर्चिसि मंत्रपूतं माडि शस्त्रमंपिडिदु समाहितमतियागेंदनतिदूरदोळिरिसि सर्वशक्तियिनिडुवुदुं—

कडेगालद सिडिलंतिरे
किडियं कारुत्तें कीरि बरे बंचिसि त-
न्नेडगैयिं शक्तिवलं-
गिडे पिडिदिट्टवन शक्तियं तलेविडिदं ॥ ४२ ॥

आ समयदोळ्—

पूमळेगळ् कळेदुवु कुसु-*मामोदं वळसे भृंग रवदोडने दिशा
व्योमांतरमं सुर भे- *रि मंद्र ध्वान घनरवं पुदिविनेगं ॥ ४३ ॥

परिकिसवेळ्पुदे लक्ष्मी- * धरनळवनवार्य वीर्यनातंगी दु-
र्धर शक्ति ग्रहणमदा*वरिदाय्तेंदमर समिति पोगळ्दतागळ् ॥ ४४ ॥

अंतु पोगळ्द दिव्यध्वनियिं लक्ष्मणनेंदरिदु—

क्षमियिसुवुदेन्न गेय्दरि * यमेगोमिगेंदु चकित चित्तं शत्रुं
दमनागळ् सौमित्रि * क्रमक्के विक्रममनुळिदु विनमितनादं ॥ ४५ ॥

अनंतरं सौमित्रियं विचित्रवस्त्राभरणंगळिंदर्चिसि, वहिरुद्यानदोळुदात्त राघवनिर्दुदं लक्ष्मणं पेळे केळ्दु किरिदानुं बलं बेरसु पादमार्गदिं रामस्वामियल्लिगे वंदुपायनपुरस्सरं सर्वांग प्रणतनागि

---

आयुध की विविध प्रकार से अर्चना करके राजा ने उसे उठा लिया और अपनी सर्वशक्ति को केन्द्रित कर आयुध प्रयोग किया। प्रलयकाल की घनगर्जना-सी चिनगारी वरसाता हुआ वह लक्ष्मण के पास आ रहा था कि उसे अपने बायें हाथ से पकड़कर वश में कर लिया। ४२ —तब, आकाश से पुष्पवर्षा हुई, पुष्प-कुसुमों को घेरकर भ्रमर आनन्द से भिन-भिनाते हुए उड़ने लगे। यह गुंजन देवभ्रमरों के निनाद की भाँति दिगंतों तक फैल गया। ४३ लक्ष्मीधर लक्ष्मण की शक्ति की परीक्षा ली सकती है? अद्वितीय साहसी इस उपेन्द्र को इस सामान्य शक्ति से भिड़ना कोई असाध्य कार्य है? ऐसा कहकर देवताओं ने लक्ष्मण की प्रशंसा की। ४४ —इस गुणगान को सुनकर, यह जानकर कि यह लक्ष्मण ही है, आश्चर्य चकित होकर, अनजाने में किए गए अपने कृत्य के लिए शत्रुंदम ने क्षमायाचना का निवेदन कर, सिर झुकाकर प्रणाम किया। ४५ —तत्पश्चात लक्ष्मण को दिव्य वस्त्राभरणों से सजाकर, पूजाकर, उससे यह जानकर कि उद्यानमंदिर में राम-सीता है, थोड़ी सेना को साथ लेकर, वहाँ जाकर पूजाविधियों से उन दोनों को प्रणामकर,

सीतदेविगं तुळिलगेय्दु वंदनमाला मनोहरमुं ध्वजराजि विराजितमुं मंगलानक ध्वान भरित भुवनांतरालमुमुपहार कुसुम मत्त मधुकर झंकार मुखरमुमप्प पुरमनरमनेयुमनतिविभूतियिं पुगिसि समयोचित विविधोपचार परिचर्य चातुर्यमं मेरेदु शुभदिनमुहूर्तदोळ्—

परिणयनमागे पद्मो- ※ दरंगे जितपद्मेयोडने मंगल गीत
स्वरदोडने मंगलानक-※विरुति पळंचिदुदु गगन दिगवनितलमं ॥ ४६ ॥

अंतल्लि कतिपय दिनमिर्दा मूवरुं पूर्वाभिमुखदिं पयणं बोगि वंशस्थलमेंब पोळलनेय्दि तत्समीपद वंशस्थल गिरिदरी देशमं दिवसावसान समयदोळेय्दि देसेगेट्टोडुव पौरजनमं रघुवीरं कंडिदे-कारणमोडिदपुदेंदु बेसगोळ्वुदुमिदिगे मूरुदिनं मोदलगोंडु रात्रिसम-यदोळी शिखरि शिखरदोळतिभयंकरमुमत्यद्भुतमुमागे पलवु सिडिल दनिगळोंदादंतश्रुतमप्पदोंदु रौद्र ध्वनियं केळ्दंजि पोळलेल्लं यथायथमागोडिदप्पुदेंदु पेळ्वुदुमा ध्वनिगेय्वरारेंबुदनारय्वमेंदानगम-नेरि नोळ्पागळल्लि चतुर्मुख प्रतिमा योगदोळ् निंदु शुभध्यानमन-प्पकेय्दु महर्षियरं कंडेय्देवर्पुदुमवरं सुत्ति सुय्युत्तिर्द विषम विषोर-गंगळुं मापादमस्तकंबरमेडेवरियदे मुसुरिमुत्तिर्द विषमवृश्चिकंगळुं

---

विभिन्न तोरणों, आकाश में व्याप्त होनेवाले विविध मंगल वाद्य-घोषों, विविधि कुसुमार्चनाओं के साथ उन्हें राजमहल में लिवा लाकर समयो-चित उपचारों से पूजनकर, एक शुभ मुहूर्त में, पद्मोदर लक्ष्मण के साथ जितपद्मा का विवाह सम्पन्न हुआ। तब मंगलध्वनि एवं मंगलभेरीनाद अवनि-अंवर एवं दिगंतों तक फैल गया। ४६ —इस तरह वहाँ कुछ दिन रहकर वे तीनों पूर्वदिशा की ओर चलकर वंशस्थल नामक नगर पहुँचकर, शाम तक वहाँ से पास ही स्थित वंथस्थल गिरिप्रदेश पहुँच गये। तब तितर-वितर होकर भागनेवाले पुरजनों को देखकर राम ने कारण पूछा तो उन लोगों ने वताया कि आज से तीन दिनों से इस पर्वत प्रदेश से रात के समय अत्यद्भुत एवं भयानक घनगर्जना सुनाई देती है। उसे सुनकर सारा गाँव भाग रहा है। यह सुनकर इस विचार से कि देखें कि यह आवाज उत्पन्न करनेवाला कौन है, वहाँ गये। उन्होंने वहाँ चतुर्मुख प्रतिभायोग में खड़े होकर शुभ ध्यान में मग्न महर्षि को देखा। उनके पास जाकर, देखा तो भयानक सर्पों ने उन्हें घेर रखा था; एड़ी से चोटी तक उनका शरीर बिच्छुओं से भरा हुआ था। राम-लक्ष्मण के पुण्य-प्रभाव से वे सव अदृश्य हो गये। राम-लक्ष्मण ने वहाँ उपलब्ध पर्वत-पुष्पों एवं चंदन से महर्षि की अर्चना की। इतने में सूर्यास्त हुआ।

अेकादशाश्वासं

श्रीवधुगे पेरुरं ज * न्मावासं कीर्तिवधुगे केळीगृहमा ।
शावलयमेने समस्त क * ला विभवमनप्पुकेय्दनभिनवपंपं ।। १ ।।

अेंबुदुं जांबवत्प्रमुख प्रधानरिंतेंदरू—

अेमगधिराजनागि खचरोर्विगे वल्लभनागि खेचर ।
प्रमदेयरं मनंगोळिसि राज्यविलासमनप्पुकेय्दनं ।।
क्रमदोळे दंडमोंदुळियें भेदिसि तर्पुदु देवियं परा- ।
क्रमदेडेयल्तु पोल्लदु दुराग्रहमातनोळाग विग्रहं ।। २ ।।

अवरिवरेन्नदाव नृपनंदनरूं दनुजंगे भीतियिं ।
दवनतरप्परल्लदोसेदाळ्वेसदिं नडेवन्नरिल्लना- ।।
मवरनुपायदिं नमगे बेंबलमागिरे माडि कूडिकों- ।
डवनोडनेत्ति कादुवुदु काल विलंबनमागलागदे ।।३।।

अेंबुदुं रघुवीररनिंतेंदं—

आतंग नेरेयलारद * भीतर नेरमेवुदेनगे मोनेयोळ् दनुजं- ।।
गातंकमनोडरिसलनु* जात भुजोत्खात खड्गमिदे नेरमल्ते ।।४।।

असदनुशासनं रघुकुलक्के कुलव्रतमन्य कांतेगा- ।
टिसिद दुरात्मनं रणदोळम्णिदनप्पोडमोघ बाणदिं- ।।

---

आश्वास—११

जिसका हृदय लक्ष्मी का निवास स्थान और यशश्री का क्रीड़ांगण है वैसे अभिनवपंप श्रीराम ने समस्त कला वैभवों को प्राप्त किया। १ लक्ष्मण के यह कहने पर जांबव आदि प्रमुखों ने यूँ कहा—"हमें अधिराज बन, खेचर भूमि का स्वामी बनकर, खेचर स्त्रियों के साथ संभोग करते हुए राज्यभार करनेवाले रावण को दंडोपाय के बदले अन्य भेदोपायों से पराजित कर सीतामाता को लौटा लाना न्यायसंगत (उचित) होगा। क्योंकि उससे प्रत्यक्ष लड़ने का आग्रह उचित नहीं है। २ उन समस्त ऐसे राजकुमारों से जो भय से रावण को सिर झुकाते हैं या उसके शासन के अन्तर्गत नहीं आते, उपाय से उनसे सहायता पाकर, उससे लड़ने में विलंब नहीं होगा?"। ३ —ऐसा कहने पर रघुवीर राम यूँ बोले—"उन राजाओं की सहायता हमें क्यों चाहिए जो उसके वश में नहीं हैं? उससे लड़ने के लिए मुझे तो केवल अनुज लक्ष्मण का भुजवल ही पर्याप्त है। ४ रघुवंशियों के शासन को अस्वीकार कर, परस्त्री को चाहनेवाला

देसेवलिगेय्वेनळकि रणकेळिगे जानकियं दशास्यनो- ।
प्पिसिदोडे कावेनिल्लि निमगं नमगं पदनल्तु मंतणं ।। ५ ।।

ऎंबुदुं जांबूनदं तन्नोळितेंदं—

तृणपुरुषनागि कल्पिसि *रण रभसमनप्पुकेय्दपं बगेयदे रा- ।
वणनुमनिन्नुं मुन्नुं *गणनातीत प्रतापनी रघुरामं ।। ६ ।।

सेरगं पारदुदात्तराघवन मातं केळ्दु जांबूनदं ।
पिरिदुं विस्मयमुत्तु कादि रणदोळ् पौलस्त्यनं गेल्व दु- ।।
र्धर बाहाबलमं परीक्षिसुवेनेंबी चित्तदिं पेळला- ।
तुरनादं दनुजंगे दिव्यमुनिगळ् मुं पेळ्द वृत्तांतमं ।।७।।

अंतु बगेदु रघुवीरन मुखारविंदमं नोडि जांबूनदं मुकुलित करकमलनितेंदं देव मुन्नमोमे दशग्रीवननंतवीर्य केवलिगळ चरणोपांतदोळ धर्ममं केळ्दु तदनंतरमेनगे पेरर कैयोळ् मरणमक्कुमागदेंबुदं बेससिमेने निनगे सिद्धशैलमनेत्तिदन कैयोळ् मरणमक्कुमेने सिद्ध नगमनुद्धरिमुव महासत्वनावनुमिल्लदुदरिनेनगे मरणमिल्लेंदुं हर्षितचित्तनादनेंबुदुं लक्ष्मणदेव नितेंदं—

---

दुरात्म युद्धभूमि में मेरा सामना करेगा तो उसे अपने बाणों से मारकर दिशाओं को बलि चढ़ाऊँगा । मुझसे डरकर अगर जानकी को लौटा देगा तो उसकी रक्षा करूँगा । भेदोपाय हम लोगों के लिए योग्य नहीं है" । ५ —राम के इस वचन को सुनकर जांबव ने अपने आप कहा—इस बात में संदेह नहीं कि रावण को तृणवत् समझकर युद्ध के लिए तैयार होनेवाला राम वीरता में असाधारण प्रतापी है । ६ किसीकी सहायता के विना ही रावण जैसे महाबली से युद्ध चाहनेवाले राम के साहस के प्रति आश्चर्यचकित होना पड़ता है । यह परीक्षा करने के उद्देश्य से कि युद्धभूमि में लड़कर जीतने का साहस है या नहीं, जांबव ने राम को वह वृत्तांत सुनाने की आतुरता दिखाई जिसे मुनियों ने रावण को सुनाया था । ७ —इस तरह आतुरित होकर राम का मुखारविंद निहारकर, हाथ जोड़कर वह यूँ बोला : "प्रभो, एक बार रावण ने, अनंतवीर्य केवली के चरणों में बैठकर धर्म से संबंधित बात करते हुए, पूछा था कि उसकी मृत्यु किसके हाथों होगी । उत्तर में उनके यह कहने पर कि जो वीर सिद्धशैल को उठा पायेगा उसी वीर के हाथों उसकी (रावण की) मृत्यु होगी, रावण इस विचार से संतुष्ट हुआ था कि उस सिद्धशैल को उठाने योग्य कोई बलशाली नहीं है अतः अपना मरण ही नहीं है !" ऐसा कहने पर लक्ष्मण

कुलनगमं नेगपुव दो * र्व्लक्के निर्वाणशैलमे गहनमदं ।
चलियिसुवेनचल वचनं * पलालमन्वर्थनाममल्तेंबिनेगं ॥ ८ ॥

अेंबुदुमा मातं मनदेगोंडु जांबूनदनुं विमलबुद्धि सुग्रीव नळ नीलार्कमालिगळं रहस्यदिं रामलक्ष्मणरं विमानमनेरिसिकोंडु वियन्मार्गदोळे पोगि निर्वाणनगमनेय्दि बलवंदर्चिसे तदनंतरं सौमित्रि सिद्धगुणस्तवनं माडि—

पद घाताक्के घरित्रि बाय्बिडे भुजादंडंगळं सार्चि बि- ।
र्चिदिळासंधिगे मेय्वणर्चि नेलेयिंदक्षूण सत्वं तळ- ।
र्चि दशग्रीवन कंठकंदळद बेरं कीळ्ववोल् किळ्तिने- ।
त्तिदनोंट्टैसिदरिन्नरारेनलुपेंद्रं सिद्ध शैलेंद्रमं ॥९॥

आ कुन्कीलमनोंदे दक्षिणभुजं पोंत्तेत्ते बाहाबल- ।
क्केकच्छत्रमदाय्तु तत्समयदोळ् देवानक ध्वानमा- ॥
शा कुंभोदर वर्तियाय्तु सुमनोवर्ष नदद्भृंगमा- ।
ळाकीर्णं पोसताय्तु साहसधनं सौमित्रि सामान्यने ॥१०॥

अंतु सिद्धनगमनुद्धरिसुवुदुं—

गिरिनिर्झर प्रवाहं * सुरिदुदु भरत त्रिखंड राज्याभिषवं ।
दोरेकोंडप्पुदु दशकं * धर वर्धेयिंदेंदु मुंदे तोर्पतागळ् ॥११॥

---

बोला— "निर्वाणशैल शक्ति-परीक्षा के लिए उपयुक्त है। मैं अपनी शक्ति की परीक्षा में निर्वाणशैल को उठाकर दिखाऊँगा ही और यह साबित कर दूँगा कि सिद्धशैल को उठाने की शर्त गलत है।" ८ —इस बात को सुनकर जांबव, विमलबुद्धि, सुग्रीव, नल, नील, अर्कमाली आदि ने चुपचाप राम-लक्ष्मण को विमान में बिठाकर, आकाशमार्ग से होते हुए निर्वाण पर्वत पहुंचकर, उसकी प्रदक्षिणा लेकर, पूजा करके तत्पश्चात् लक्ष्मण ने सिद्धगुण-स्तवन किया— लक्ष्मण के पैरों के आघात से पृथ्वी फटती-सी लगी। पर्वत को अपनी बाहों में घेरकर, शरीर की सारी शक्ति लगाकर, रावण के कंठनाल को उखाड़ता-सा अतुल शक्तिशाली लक्ष्मण ने सिद्धशैल को उठा लिया। ९ उस कुल पर्वत को उठाकर बायीं भुजा में रख लिया। उसके बाहुबल से सारी पृथ्वी एकछत्र हुई। उस समय देवताओं का दुंदुभि बज उठा। दिग्गज भयभीत हुए। साहसधन लक्ष्मण का साहस असाधारण है। १० —इस तरह सिद्धशैल को उठाने पर— गिरिमूल से पानी का झरना ऐसा बहा मानो रावण के वक्षस्थल में स्थित त्रिखंड भरतवर्ष का राज्याभिषेक राम को होने जा रहा हो। ११

हरिय भुजदळवनीक्षिप
सुर समितिगॆ बॆळगिदंतॆ कैदीविगॆयं ।
गिरिगुहॆयिं फणमणि भा-
सुरंगळति भयदिनुद्धमॊगॆदुवु फणिगळ् ॥१२॥

पूमळॆयंतल्लॊक्कुवु * पूमरगळ पूगळचलमेखलॆयिंदा ।
पूमळॆय मॊळगिनंतॆ गु-* हा मुखदिंदुण्मिदत्तु सिंह निनादं ॥१३॥

आ समयदॊळ्—

सुर कुसुमवृष्टि सुर तू-
र्य रवं सुर जयजय स्वनां कैमिगॆ वा- ।
नर चिह्न प्रमुख विय-
च्चर पतिगळ् तम्म मनदॊळच्चरिवट्टर् ॥१४॥

अंतवरति विस्मयंबट्टु रामलक्ष्मणरं पूजिसि पॊडॆवट्टु भरत त्रिखंड मंडलमं वलगॊंडु वृषभादि तीर्थवंदनानंदमं मनदेगॊंडु मगुळॆ बंदारात्रियॊळ् किष्किंधपुरमं पॊक्कु विश्रमिसि मरुदेवसं—

अमरर् पूजिसिद मह * त्वमुमं लक्ष्मणन सिद्ध शैलेंद्रमन- ॥
श्रमदिंदॆत्तिद भुजवी * र्यमुमं पॊगळुत्तुमिर्पिन कॆलरॆंदर ॥१५॥

आ रावणनुं मुन्नं * ताराद्रियनॆत्तदिर्दने भुजबलदिं- ॥
दारधिकरॆंबुदं सम * रारंभदॊळल्लदरियलॆं बंदपुदे ॥१६॥

---

गिरिगुफा से भयानक पर्वतों ने अपने सिर की मणियों को चमकाते हुए ऊपर उठाया तो ऐसा प्रतीत हुआ मानो हरि की भुजाओं को देखते रहनेवाले देवताओं को हस्तदीप प्रकाशित किया गया हो। १२ वहाँ की पुष्पलताओं ने ऐसे पुष्प बरसाये मानो पुष्पवर्षा की हो। वर्षाऋतु की प्रथम घनगर्जना-सी पर्वत गुफाओं से सिंहगर्जना सुनाई पड़ी। १३ —उस समय— सुरकुसुम वृष्टि, देव दुंदुभि की ध्वनि एवं देवताओं का जयजयकार सुनाई देने पर वानर-ध्वजियों एवं खेचरों ने आश्चर्य व्यक्त किया। १४ —इस तरह अत्यन्त विस्मित होकर, राम-लक्ष्मण की आराधना करके, भरतवर्ष की प्रदक्षिणा ली और वृषभतीर्थ आदि स्थानों में तीर्थस्थान करके प्रसन्न होकर लौटे। एक दिन रात को किष्किंधापुर में प्रविष्ट होकर, वहाँ विश्राम लेकर दूसरे दिन— देवाराधना की महत्ता और लक्ष्मण द्वारा अनायास सिद्धशैल को उठाने की कुशलता की प्रशंसा कर रहे थे कि कुछ लोगों ने कहा। १५ "उस रावण ने अपने भुजबल से तारापर्वत को नहीं उठाया था? ऐसे में युद्ध के अलावा यह कैसे जाना जा सकता है कि इनमें से

अंबुदं—

रावणनगमं विद्या * देवतेगळ बलदिनेत्तिदं भुजवलदिं- ।।
दावनुमेत्तिदनिल्ली *   भूवल्लभनंददिंदमेंदर्   केलबर् ।।१७।।
केलरीतं रावणनं * कलहदोळुरदिक्कि भरत मंडलमं दो- ।
र्वलदिंदमाळ्वनेंदर् *   केलरावं   रावणंगिदिर्चुवनेंदर् ।।१८।।

अंतवरोरोर्वरोंदोंदं नुडियुत्तुमोडने वरे सुग्रीवादिगळ् बंदु पोडेवट्टु कुळ्ळिर्पुदुं पद्मदेवनवर मुख पद्ममं नोडि—

अडेयरियदिन्नेवरेगं * तडेयदन्नेयमोंदे सालदे जानकियि- ।।
र्दडेयरिदु लंकेगेत्तदे* तडेये पराक्रमद पेर्मे पळिगेडेयक्कुं ।।१९।।

अने जांबवनितेंदं—

नयमं तमगरिपिदोड * न्नेयमं बिडदन्नरिल्ल रागादिगळें ।।
नियतंगळे कन्नडियं * प्रयत्नदिं वेळगे पत्तुविडदे कलुंबं ।।२०।।
अतिवर्तिगळ्कि दानव*पतिगरिपुवरिल्ल तक्कुदं परिजनदोळ् ।।
हितनंजदे पेळ्दु सुभा-*षितमं कैकोळिसुगुं विभीषणने वलं ।।२१।।

---

कौन श्रेष्ठ है ?" । १६ —ऐसा कहने पर— कुछ अन्य लोग बोले "रावण ने तारापर्वत को विद्यावल से उठाया था, अपने भुजबल से नहीं। इस लक्ष्मण के समान भुजबल से किसीने भी नहीं उठाया था" । १७ कुछ लोगों ने सोचा कि यह लक्ष्मण रावण को पराजित कर अखंड भूमंडल पर, अपने भुजबल से, शासन करेगा। अन्य कइयों ने यह भी कहा कि रावण का सामना कोई नहीं कर सकता। १८ —इस तरह अपना-अपना विचार व्यक्त करते हुए, वहाँ आये। सुग्रीव आदि ने आकर राम-लक्ष्मण के चरणों में नमन किया और वैठ गये तो राम ने उनका मुख देखकर कहा— "जानकी को अव तक वंधन में रख लेना उस रावण का अन्याय सावित करने के लिए पर्याप्त नहीं है ? लंका पर आक्रमण करके सीता को लौटा लाने का प्रयत्न न करके चुप रहेंगे तो हमें लोकनिंदा का पात्र वनना पड़ेगा" । १९ —इसे सुनकर जांबव यूँ वोला— "नीति की वात कहने पर अन्यायमार्ग को कौन नहीं छोड़ता ? क्रोध आदि भाव स्थायी नहीं हैं। दर्पण को मेहनत से खूब साफ करने से वह अपने मैल को त्यागकर पुन: नहीं चमकता है। २० अत्यन्त अभिमानी दानवपति रावण को विवेक की वात वतानेवाला कोई आप्त मित्र नही है। उसके दरवार में निडर होकर न्याय की वात करनेवाला केवल विभीषण है। २१ वह शुद्धाचारी

दनुजननुजं शुद्धाचारं विचारपरं परां- ।
गनेयनवनीनाथं तांगल्के तक्कुदे तक्कुदं ।।
नेनेंदु कळिपेंदोळ्पं पेळ्दण्णनं जडिदट्टुगुं ।
जनकसुतेयं मीरं दैत्यं विभीषणनेंदुदं ।।२२।।

अट्टलेवेळ्पुदोमेंगे विभीषणनल्लिगे नम्मनण्पिन- ।
ट्टिय मातनट्टिदोडे देवियनातन मातुगेळ्दु बि- ।।
ट्टट्टुगुर्मुकि सोकि दशकंठनुदंचित कंठमागि वि- ।
ट्टट्टदे बेट्टवेट्टनुसिदेट्टिदोडिर्दपुदल्ते काळेगं ।।२३।।

दूतननट्टुवुदेंतुं ॐ नीतियें निज कुशलवार्तेगेळदोडक्कुं ।
सीता देविगे मरणम ॐ दे तोदळतिदु:ख वेगदिंदागदुदें ।।२४।।

अेंबुदुमा नुडिगे महोदधियिनेंदं—

मारुत दिनकर करसं ॐ चारक्कमगम्यमेंबिनं विद्याप्रा
कारमनीगळोडर्चिद ॐ ना राक्षसपतिय पुरमनावं पुगुवं ।।२५।।

अदरिनीगळिल्लिदं विद्याधरदोळोर्वरूं लंकेगे पोगलुं पोगि कार्यमं तीर्चि बरलुं समर्थरिल्लवोर्वनत्तलिर्दपनजेय वलनांजनेयन- देंतेने—

---

है, विवेकी है, वह अगर गरजकर रावण से कह दे कि परस्त्री को इस तरह अपहरण कर ले आना न्यायोचित कार्य नहीं है, सीता को तुरंत लौटा दो, तो रावण विभीषण की सलाह का निराकरण नहीं कर सकता। २२ अत: मेरी तो सलाह है कि विवेकी विभीषण के पास हमारे किसी दूत को भेजकर सारी बाते बताना उचित होगा। विभीषण की वात सुनकर रावण सीता को छोड़ सकता है। अपनी धृष्ठटता के कारण अगर रावण ऐसा नहीं करेगा तो अवश्य युद्ध करेगे। २३ हमारे दूत को उसके पास भेजना न्यायसंगत है। हमारा कुशल-समाचार सीता जी तक नहीं पहुँचायेंगे तो वे विरहाग्नि में देहत्याग देंगी। असीम दु:ख के कारण कौन सी अनहोनी नहीं होती?"। २४ —यह सलाह सुनकर महोदधि बोला— "उस राक्षसपति रावण ने लंका के चारों ओर सूर्य-प्रकाश और वायु-संचार के लिए असाध्य विद्याप्राकार का निर्माण कर रखा है। ऐसे नगर में कौन प्रवेश कर सकता है?। २५ —अव यहाँ उपस्थित विद्याधरों में कोई भी यह क्षमता नहीं रखता कि लंका जाकर इस कार्य को सफल बनाकर लौट सके। उस ओर अजेय अंजनेय ही एकमात्र विद्याधर है जो इस कार्य को कर सकता है क्योंकि— रावण उसका आदर करता है,

दनुजं मन्निसुवं विभीषणनुमातंगोळिळदं लंकेयं ।
घन बाहाबलदिं विभेदिसि पुगल् सामर्थ्यमुंटंजना ॥
तनयंगातने देवियं बिडिसि तर्कु कादि तर्कु दशा- ।
ननर्नोट्टैसिदनप्पोडी केलसमातंगल्लदें साध्यमे ॥२६॥

अेंबुदुमा नुडिगे संतोषंबट्टु महोददधिगे मेच्चुगोट्टु सुग्रीवं गृहभूतियेंब दूतन्नं हनुमनल्लिगट्टुवुदुमातं गगनमार्गदिं पोगि हनुमरद्वीपमनेय्दि—

नभदिंदमिळिदवं रा-
ज भवनमं पोक्कु पवन सुत पाद नख ॥
प्रभे पसरिसि तनगे शिरो
विभूषण श्रीयनीये विनुतनादं ॥२७॥

आगि निजागमनवृत्तांतमर्ननितेंदु बिन्नविसिदं रामलक्ष्मणर् दंडकारण्यक्के वंदु शंभुकं साधिसिद सूर्यहासमं कोंडाननं कोंदुदके पुय्यलगेवंद खरदूषणरनवरसेनेवेरसु कोंदु मरेगेवंद विराधितनं पाताळलंकेयोळ् निलिसिदरेंबुदं सुग्रीवं केळ्दु--

इवरतिबलरिवरिंदे-* न्न विषादं किडुगुमेंब भरवशदिं कं- ॥
डवरं शरणार्थियेने- *न्नवसरमं तीर्चिमेंदु बिन्नविसुवुदुं ॥२८॥

---

विभीषण उसे प्रिय है। अपने विद्याबल और बाहुबल से लंका की अभेद्य दीवारों को भेदकर प्रवेश करने की क्षमता (बल) उसमें है। लंका से सीतादेवी को छुड़ाकर या रावण से भिड़कर उसे ले आने का साहसी वही है; और कोई नहीं। यह कार्य और किससे हो सकता है?"। २६ —इस सलाह को सुनकर सब खुश हुए। महोदधि की बात से संतुष्ट होकर सुग्रीव ने गृहभूति नामक दूत को हनुमान के पास भेजा। वह गगनमार्ग से होता हुआ हनुमद्वीप पहुँचा— आकाश से उतरकर, राज-भवन में प्रविष्ट होकर हनुमान के चरणों में ऐसा झुका कि उसके चरण-नखों की प्रभा उसका शिरोभूषण बनती-सी प्रतीत हुई। २७ —तत्पश्चात् अपने आने का कारण बताते हुए वह बोला: "राम-लक्ष्मण दंडकारण्य में आकर, शंभुक द्वारा प्राप्त सूर्यहास खड्ग को हासिल करके, उसका वध करने के कारण क्रुद्ध होकर बदला लेने के उद्देश्य से आये हुए खर-दूषण को उनकी सेना के साथ निर्मूलकर शरणागत विराधित को पाताल लंका में नियुक्त किया। इस बात की सूचना पाकर सुग्रीव— इस विश्वास से कि वे महान बलशाली है, उनसे अपना दुःख दूर हो सकता है, उनसे

शरणागत रक्षण त- ※ त्पररदनेगोंडु कादि साहस गतियं ।
शरहतियिनिक्कि चिंता※ ज्वरमं सुग्रीवनंगदिं पिंगिसिदर् ॥२९॥

अदल्लदेयुं—

उद्धरिसिदनश्रमदिं ※ सिद्ध शिलोच्चयमनोंदे करतलदिंद ।
र्घ्योद्धरण सहितममरर्※ बद्धांजलियप्पिनं सुमित्रापुत्रं ॥३०॥

अेंदु बिन्नविसिद दूतन मातं केळ्दु—

काळिदर् खर दूषणरें-※ बळलं मायावियप्प साहस गतिगा- ।
दळिवळियें बेगवेट्टं ※ मळेयिंदारिदवोलारिदं पवनसुतं ॥३१॥
अेनगमरिदप्प सुग्री- ※ वन पगेयं तीर्चि माडिदुपकारक्कें- ।
न्ननें रामलक्ष्मणर्गी ※ वेनेंदु निश्चयिसिदं प्रभंजन तनयं ॥३२॥

आगळातनंतःपुर सीमंतिनी ललामेयप्पनंगपुष्प सहोदर पितृ वियोगोद्वेगमुमनातन नयन पुत्रिकेगे पद्मराग मणिदर्पणमनिप्प पद्मरागे निज जनकनप्प सुग्रीवन संतोषदोळाद मनोरागमुमनप्पुकय्ये मरुदिवसं मंगळाभरण भूषितं मणिघंटा विराजमान विमानयनेरि किष्किंधपुराभिमुखनागि तळर्वुदुं—

---

मिला और अपना कष्ट कह सुनाया और उससे मुक्त करने का निवेदन किया। २८ शरणागतों की रक्षा करने में निरत उन्होंने सुग्रीव के आग्रह को स्वीकार कर, साहसगति से लड़कर उसे पराजित कर सुग्रीव के शरीर के चिंता-ज्वर को दूर किया। २९ —इसके अतिरिक्त— लक्ष्मण ने सिद्ध-शैल को अनायास एवं एक ही हाथ से उठाकर, अमरों से अंजलीवद्ध अर्घ्य अर्पित करवा लिया है"। ३० —दूत द्वारा निवेदित बात को सुनकर— यह सोचकर कि खर-दूषण मिटा दिये गये हैं और मायावी साहसगति की ऐसी स्थिति हुई है, हनुमान वैसा ही ठंडा पड़ गया जैसे अग्नि-पर्वत वर्षाजल से अपनी गरमी को त्यागता है। ३१ प्रभंजन-पुत्र हनुमान ने मन ही मन सोचा कि अपने से भी महान बलशाली सुग्रीव की शत्रुता मिटाकर जिन राम-लक्ष्मण ने जो महदुपकार किया है वैसों को अपना सर्वस्व समर्पित कर देगा। ३२ —समाचार पाकर उनकी पत्नी अनंगपुष्पा अपने पिता और भाई की मृत्यु से शोकाकुल हुई, लेकिन और एक पत्नी पद्मरागा अपने पिता को प्राप्त प्रसन्नता से सन्तुष्ट हुई। दूसरे दिन मंगलाचरणों से विभूषित हो रत्नघंटिकाओं से सुशोभित विमान में बैठकर हनुमान किष्किंधापुर की ओर रवाना हुआ। उसकी

पवनसुत सेनॆ नडॆदुदु ※ पवनपथं नॆरॆयदॆबिनं दॆसॆयॆल्लं ।
किवि शब्दंगिडॆ कहळा ※ रवदिं पटु पटह शंख भेरी रवदिं ।।३३।।

आ समयदॊळ् मरुत्सुतागमनोत्सवक्कॆ पुरदॊळष्टशोभॆयं माडि परिजन पुरजन पुरस्सरं सुग्रीवनिदिर्गॊण्डु यथोचित प्रतिपत्तियिं काणिसि कॊण्डु रघुतनूज राजमंदिर क्कॊडगॊंडुय्वुमं—

अतिवृत्तायत करनु ※ न्नत वंशं भद्रलक्षणोपेतं मा— ।
रुति रामन सभॆगैरा ※ वर्नमिंद्रन सभॆगॆ बर्थं तॆरदिं बंदं ।।३४।।

अंतु बंदुपायन पुरस्सरं राम लक्ष्मणर चरणकमलंगळ्गॆरगि नल नीळांगद विराधित प्रमुखरं प्रेमालिंगन क्षेम वचनदिं मन्निसि मणिमयासनदॊळ् कुल्लिर्पुदुं जांबवनिंतॆंदं—

किरणं तीक्ष्णकरगॆ तीक्ष्ण नखरं सिंगक्कॆ वज्रायुधं ।
पुरुहूतंगुरिगण् मृडंगॆ रदनं दिग्दंतिगादंदर्दिं ।।
नॆरवादं पवनात्मजं कदनकेळी कर्कशं रामदोहः ।
परिघक्कुंडिगॆ साध्यमादुदॆ वलं षट्खंड भूमंडलं ।।३५।।

ई बल्लाळ हनुमन बा ※ हा बलदिं नडॆदुदिन्नॆगं दशकंठं— ।
गा बिकमुना बीरमु ※ मा बिरूदुमवंगॆ नडॆयलिन्नरिदपुदे ।।३६।।

---

विशाल सेना भेरी-नगाड़ों की ध्वनि के साथ आगे बढ़ी तो सारा आकाश उसके लिए छोटा पड़ गया। ३३ —तब तक हनुमान के आगमनोत्सव निमित्त किष्किंधा में सारी तैयारी हो चुकी थी। सुग्रीव ने अपने परिजनों एवं पुरजनों के साथ हनुमान का स्वागत किया और उचित रीति से उसका सत्कार किया। तत्पश्चात् उसे उस राज-मंदिर में ले गया जहाँ राम-लक्ष्मण ठहरे हुए थे। —अत्यंत बलिष्ठ बाहु-वाले, उन्नत वंशोद्भवी एवं लक्ष्मण के समान बलशाली मारुती ने राम की सभा में उसी तरह प्रवेश किया जिस तरह ऐरावत इंद्रसभा में प्रवेश करता है। ३४ —इस तरह आकर, उपहार अर्पित करते हुए राम लक्ष्मण के चरणों में झुककर, स्नेह से नल, नील, अंगद, विराधित आदि का आलिंगन कर, कुशल वार्ता की बात करके, रत्नसिंहासन पर विराजमान हुआ तो जांबव ने यूँ कहा— "जिस तरह प्रखर प्रकाश सूर्य को और तीक्ष्ण नख सिंह को, वज्रायुध इंद्र को, ललाट का तीसरा नेत्र शिवजी को, और दाढ़ दिग्गजों को सहायक बनते हैं उसी तरह हनुमान राम का सहायक बनेगा। अगर यह हुआ तो षट्खंडों में राम अद्वितीय बन जायगा। ३५ इस बलशाली हनुमान के साहस से अब तक रावण का

ऎंबुदुमा समयदॊळ् सुग्रीवं पवमानसूनुगितॆंदं—

आनतनल्लदगॆ पदुळं निलविल्ल निजान्वयागत ।
स्थानदॊळानातंगॆ भयमिल्ल जगत्त्रयवांनॊडं जय ॥
श्रीनिलयर् सहायमनपेक्षिसरार्गम जेयरूद्धतर् ।
मानधनर् महामहिमर्रितिवरिर्वरॆ राम लक्ष्मणर् ॥३७॥

ई महानुभावरप्पॊडॆ मुन्नं सीता स्वयंवरदॊळ् देवताधिष्टि-
तंगळप्प वज्रावर्तं सागरावर्तमॆंब चापरत्नंगळुमं हलायुध गदायुधंगळुमं
नागविद्यॆगळ्वॆरसु कॊंडति प्रचंडरदल्लदॆयुं—

कारण पुरूषरिवरसा- ॐ धारण रणमल्लरिक्कि साहस गतियं ।
मारूति शर हतियिनसा- ॐ धारणमप्पॆन्न वन्नमं पिंगिसिदर् ॥३८॥

ऎंबुदुमदर्कॆ हृषित चित्तं मरूत्तनयं रामचंद्रंगॆ मुकुलितांजलियागि
देव भवज्जन्ममखिल जगदुपकारनिमित्तिमादुददुकारणदि—

ऎमगुचितं निजसेवा ॐ प्रमोदमधिराज पंचभूतंगळ्गं ।
निमगं प्रत्युपकार ॐ क्षमरार् देहिगळॊळंबिका स्तन्यक्कं ॥३९॥

ऎंदु बिन्नाविसॆ—

---

शौर्य और दुरभिमान काम कर रहा है। अब उस कीर्ति को वह कायम नहीं रख पायेगा"। ३६ —ऐसा कहने पर सुग्रीव हनुमान से यूं बोला:— "जो शरणागत नहीं होते उनके सुख-चैन से रहने का ठौर नहीं। वंश-परंपरा से आये हुए स्थान में रहनेवालों का विरोध त्रैलोक भी करे तो कोई डर नहीं। केवल राम-लक्ष्मण ही ऐसे अभिमान-धनी हैं जो जयश्री को साथ लेकर और किसी की भी सहायता की अपेक्षा नहीं करते। ३७ —इन महानुभावों ने सीता-स्वयंवर में देवताओं से प्रतिष्ठित वज्रावर्त, सागरावर्त एवं हलायुध, गदायुध, नाग विद्याओं को अपने वश में कर लिया था। इसके अतिरिक्त— हनुमान, ये कारण पुरुष हैं; असीम साहसी हैं। साहसगति को पराजित कर मेरे कष्टों का निवारण किया है"। ३८ —ऐसा कहने पर प्रसन्न होकर हनुमान ने राम को हाथ जोड़ा और कहा— "आपका जन्म लोकोपकार के लिए हुआ है। अतः— आपकी सेवा के माध्यम से मेरे इस पंचभूतात्मक शरीर को संतुष्ट कर देना चाहता हूँ। स्तनपान करानेवाली मां बदले में प्रत्युपकार के रूप में, संतान से कुछ माँगती है?"। ३९ —ऐसा निवेदन करने पर— उसकी गंभीर प्रकृति (स्वभाव) सौम्याकार, सहज नम्रतापूर्ण वचन और उसके गूढ़ार्थ से संतुष्ट

धीर प्रकृतिगे सौम्या- * कारवकनुगुणमेंनिप्प भय विनय वच- ।
स्सारतें मेंच्चि रघुकुल * वीरं कारूण्य दृष्टियिंदीक्षिसिदं ।।४०।।
अपरिमितमेंनिप कारू- * ण्य पयस्सागर समुद्भवंगळनित्तं ।
नृपरत्नं भटरत्नं- * गपूर्वमं रत्न कर्णकुंडल युगमं ।।४१।।

अंतु मेंच्चु गुडुवुदुमनंतरं महोदधिवेसर विद्याधरनिंतेंदं—
नीनिल्लदिनिबरूं लं- * कानगरिगें पोगि नुडिदु दशकंधरनोंळ् ।
जानकिय शुद्धियं पव * मानज तर्पेसकमिल्लदोसरिसिर्दरू ।।४२।।

अेंने मनदे कोंडु मारूति मेघरूतियिनुदात्तराघवंगें मुकुलित कर सरोजनागि—

नयदिं तंदपनेंतुमीयदोंडें बलिपं तंदपें देव दे- ।
वियनंतल्लदे नोडि बर्पुदेंने मायारूपदिं पोगि सु- ।।
द्वियनांतर्पवनल्लेंनानें कोंळनं पोक्कतेंवोल् माडि लं- ।
केयुमं दैत्यनुमं भयंगोंळिसि तर्पें जानकी शुद्धियं ।।४३।।

त्रिदशेंद्राराति दैत्यं धरेयनें रसगंदुय्यें केळ्दाद कायप्पिं ।
कदन क्रीडानुरक्तं मुररिपु पगेयं कोंदु भूकांतेयं स- ।।
म्मदर्दिं तंदंतें लंकेश्वरननमर विद्विष्टनं कोपदिंदो- ।
वदें कोंदां तदपें देवियनेंनगरिदे देव पेळेन्ननीगळ् ।।४४।।

---

होकर राम ने उसे करुणापूर्ण दृष्टि से देखा। ४० अपरिमित करुणा की अमृतबिन्दु बरसाकर, राम ने साहसी हनुमान को अपने अपूर्व रत्न कर्ण-कुंडल दे दिए। ४१ —तत्पश्चात् महोदधि नामक विद्याधर ने कहा—"हनुमान, तुम्हारे अलावा इन समस्त लोगों में कोई भी ऐसा नहीं है जो लंका जाकर, रावण को समझाकर, जानकी का समाचार लाने में समर्थ हो"। ४२ —तब, उस बात को सुनकर, अंजलीबद्ध हो मेघध्वनि-से स्वर में हनुमान ने उदात्त राघव से कहा— "नीति की बात कहकर सीता-देवी को लौटा लाऊँगा; रावण न माना तो बलात्कार से ले आऊँगा। अगर आप चाहें कि मैं माया रूप धारण कर सीता-माता को देख आऊँ तो वह काम मैं नहीं कर सकता। जिस तरह तालाब में उतरा हुआ हाथी सारे पानी को गंदा (मैला) बनाता है उसी तरह लंका और रावण को भय-विह्वल बनाकर सीतादेवी का समाचार ले आऊँगा। ४३ जिस तरह सुरवैरी दैत्य द्वारा पृथ्वी को रसातल ले जाने पर युद्धक्रीड़ा में अनुरक्त विष्णु उस राक्षस का वध करके, भूमाता को छुड़ा लाया था, उसी तरह लंकापति एवं अमर-वैरी रावण को मारकर सीतादेवी को लौटा लाता

अँदु पूण्दु नुडिदंजनासुनंगॆ रघुवीरनिंतॆंदं—

जनकजॆयं सुद्दियं त- ※ र्पं नियोगं निनगॆ मीनॆयॊळाटंदु दशा- ॥
स्यननिक्कि देवियं त- ※ र्पं नियोगं लक्ष्मणंगॆ पुदु पॆरर्गुंटे ॥४५॥

अँदु नियमिसि नुडिदु—

अरिपुवरिल्ल तन्न कॊलदॊळ् मरॆदप्पॊडमॆन्नगल्कॆगं- ।
डरियदवळ् भयाकुलनॆयिदसुवं विडुवंतुटप्प वॆ- ॥
सरनॊळकॊळ्गुमंतॆसगदंतिरॆ माळ्पुदु सीतॆ देहमं ।
तॊरॆद बळिक्कॆ रक्कसननिक्किकदॊडिक्किद लॆक्कमक्कुमे ॥४६॥

अँदु रघुवीरनणुवंगॆ जानकिय तन्न कुरूपिन विण्णांगळनरिपि—

जनकजॆय वदन सरसिज
मनलर्चल् विरह खेद तममं कळॆयल् ॥
हनुमन कैयॊळ् रघुनं-
दननित्तनुदंशुमाह्नि रविमंडलमं ॥४७॥

अंतित्तु तनगाकॆय चूडामणियं तर्पुदॆंदु बॆससॆ महाप्रसाद-मॆंदाक्षणदॊळॆ वलाच्युमर पदंगळं बीळ्कॊंडवि प्रवलवल समन्वितं विमानरूढं पवमानसूनु पवनपथक्कॆ नॆगॆदु पोगुत्तं महेंद्राचल मध्यदॊळनिशयमागिर्द पुरमं कंडु—

---

हूँ। मुझे आज्ञा दीजिए"। ४४ —इस तरह प्रतिज्ञापूर्वक बोलनेवाले हनुमान से राम ने कहा— "जानकी का समाचार लाना तुम्हारा कार्य है; युद्ध में रावण को हराकर सीता को लौटा लाने का कार्य लक्ष्मण का है। ये कार्य दूसरे के नहीं हैं"। ४५ —ऐसा नियुक्त कर, राम ने पुनः कहा— "सीता, जो सदा मेरे बगल में रहा करती थी, को समझाने-सांत्वना देनेवाला कोई नहीं है; मुझसे अलग रहने का अनुभव उसे कभी नहीं रहा; तुम्हें उसे यह समझाना होगा कि भय के कारण जीने की आशा छोड़कर कभी प्राण त्याग (आत्महत्या) न करे। अगर वह जीवित न रही तो राक्षसों को मारकर क्या मिलनेवाला है?"। ४६ —इस तरह राम ने हनुमान को अपने और सीता के स्मरण के विषय बताकर—सीता के वदनारविंद को खिलानेवाली, विरह दुःख के अंधकार को नाश करने में योग्य तथा सूर्यप्रभा सदृश अपनी अंगूठी हनुमान को दे दी। ४७ —और सीता का चूड़ामणि ला देने का आदेश दिया। उसे प्रसाद मानकर हनुमान ने स्वीकार किया और राम-लक्ष्मण से विदाई लेकर प्रबल सेना के साथ विमानारूढ़ होकर आकाश-पथ से जाते हुए महेंद्र पर्वत के बीच में

ईक्षण सुखमयमिदु ज- * न्मक्षेत्रं गड महेंद्र पुरमेनगी तुं- ।
ग क्षोणीधर सानु स * मक्षद पल्मंक गुहेयोळेंम्मब्बे गडं ॥४८॥
अेन्नं षडेदळ् गड ता-* यन्नडपिदरमित गतिबळेंब तपस्सं- ।
पन्नर् चारण ऋषियर् *मुन्नरिपिदळेनगे जनानि परिविडियिदं ॥४९॥

आ महेंद्रपुरमनाळ्वनेंम्मा मुत्तम्मं मदीय मातेय गर्भ-
दोळानिर्पुदुमेन्न ताय्विरत्तेयुं मावनुं—

इल्लद दोषमनिट्टरि-
विल्लदे पोरमडिसि कळेये शरणिल्लदे त - ।
न्नल्लिगे बरे तानुं कृपे
यिल्लदे निर्बुद्धि पोर्दलीयदे कळेदं ॥५०॥

अेंदु कडुमुळिदु—

रणपटह रवं दिग्वा- * रण कर्णाभ्यर्णमं पळंचलेये समी- ।
रण तनमनप्रमित भी- * षण सैन्यं सुत्तिमुत्तिदं तत्पुरमं ॥५१॥

आगळा कळकळं श्रुतिपयमनेय्दे घनरवक्के गर्जिसि गुहेयिं
पोर मडुव मृगेंद्रनंते महेंद्रं पुरमं पोरमट्टु मरुवक्कमनिक्कुव
तक्कुमिक्कु बरे कंडगि काडुवल्लि मारुतिय वाहिनिगे महेंद्र-

---

विशेष रूप से दृष्टिगोचर होनेवाले नगर को देखकर— यह दृश्य दर्शकों के नेत्रों को सुख प्रदान करनेवाला है। इस महेंद्रपर्वत के शिखर में अपनी माँ अंजनीदेवी ने मुझे जन्म दिया। ४८ माँ ने मुझे बताया था कि अमितगति नामक चारण ऋषि ने उसे (माँ को) इस गुफा में छिपा रखा था। ४९ —मेरे प्रपितामह इस महेंद्रपुर के शासक है। जब मैं मेरी माँ के गर्भ में विकसित हो रहा था, तब उसके सास-ससुर ने— व्यर्थ ही दोषारोपण करके, विवेकहीन बनकर, माँ को नगर से बाहर कर देने पर, निराश्रित होकर वह इनके (प्रपिता के) पास आयी तो इसने भी उसे आश्रम एवं आदर न देकर निर्दयता से बाहर डाल दिया। ५० —उस घटना को स्मरणकर,कुपित होकर— युद्ध का भेरी-नाद दिग्गजों के कर्णपटलों पर आघात करने लगे तो हनुमान ने अपनी असंख्य सेना के साथ महेंद्रपुर को घेर लिया। ५१ —तब वह कोलाहाल आकाश-पथ में प्रतिध्वनित हुआ। घनगर्जना सुनकर गरजते हुए गुफा से बाहर निकलनेवाले सिंह की भाँति महेंद्रपुर से निकलकर विरोध पक्ष को पीटकर निर्नाम करने के उद्देश्य से साहस से लड़ने लगा। लेकिन हनुमान की सेना के साहस के सम्मुख महेंद्र की सेना का साहस उसी तरह गायब हो गया जिस तरह

वाहिनि बेसगेय वाहिनियंतोळसोर्वुदुमदं प्रसन्नकीर्ति कंडु कदन-केळिगतिवर्तियागि तागुवुदुं—

तेरच्चं मुरियेच्चं ※ कूरंबि विल्ल गोणेयुमं परियेच्चं ।
सारथियं कॆडॆयेच्चं ※ मारुतिय रणक्कॆ तक्कुगिडदवनावं ॥५२॥

अंतु विरयनागि मत्तं प्रसन्नकीर्ति मान गर्वदिं विमानारूढं रण-क्रीडॆगॊडरिसवुदुं श्रीशैळं तद्विमानमं छायाग्रहणं गॆय्यॆ नॆलक्कॆ वर्पुदुं प्रसन्नकीर्तियं पिडियॆ महेंद्रनुमदं कंडु कडुकॆय्दचिंत्ययुद्धं-गॆय्दॊडातनुमं पिडिदु निज विजयशिविरक्कुय्दुमन्निसि—

विनयदिनॆरगि मृगेंद्रा-※ सनमं कॊट्टम्म निम्म मॊम्मनॆ नानं- ।
जनॆगं प्रभंजनंगं ※ जनियिसिदॆं हनुमनॆंबॆनॆंदरिपुवुदुं ॥५३॥

अदं केळ्दानंदजल लुळित लोचननति प्रमोद पुळकमं तळॆदु महेंद्रनिंद्र पदवि दॊरॆकॊंडंतॆ संतुष्टचित्तनागि किरिदुं वेगमिर्दु निन्न पुरुषाकारमुं मनोहराकारमुमवार्य वीर्यमुमिन्नॆवरं श्रवण भूषणमागिर्दु-वीगळॆमगॆ प्रत्यक्षमादुवॆंदु पॊगळ्दु पलतॆरादिं परसिद मातामहंगॆ मारुति कैगळं मुगिदु—

---

गर्मी के दिनों मे पानी भाप्प बन जाता है। इसे देखकर प्रसन्नकीर्ति स्वयं युद्ध के लिए आगे बढ़ा। —अपने बाणों से रथ के चक्रों को तोड़कर, शत्रु के धनुष की प्रत्यंचा को तोड़कर, सारथी को धराशायी बनाकर हनुमान ने अप्रतिम साहस दिखाया। ५२ —रथ के टूटने से प्रसन्नकीर्ति अपमानित हुआ और विमानारूढ़ होकर युद्ध के लिए तैयार हुआ तो उसके विमान को श्रीशैल ने छायाग्रहण शक्ति से पकड़कर पृथ्वी पर गिरा दिया। हनुमान ने उसे गिरफ्तार कर लिया। इसे देखकर महेन्द्र भयानक (असाधारण) युद्ध के लिए तैयार हुआ। उसे भी हनुमान ने गिरफ्तार कर लिया और अपने शिविर में ले गया। वह उसका सत्कार कर— उसके चरणों में नमस्कार करके हनुमान ने बताया, "पितामह, मैं आपका पोता हूँ, मैं अंजना-प्रभंजन का पुत्र हूँ और मेरा नाम है हनुमान"। ५३ विषय जानकर रोमांचित होकर महेंद्र आनंदाश्रु बहाने लगा। उसे इतना हर्ष हुआ मानो वह इंद्रपद ही पा गया हो। वह बोला : "तुम्हारा पुरुषाकार, सौंदर्य और असाधरण साहस अब तक तो केवल मेरे कानों के आभूषण थे, अब वे मेरी आँखों के भूषण हुए"। ऐसी प्रशंसा करके अनेक तरह आशीष देनेवाले पितामह को हाथ जोड़कर मारुती बोला— "उम्र में छोटा होते हुए भी आपके विरुद्ध लड़कर मैंने अपनी अज्ञानता एवं धृष्टता का

किरुगूसु तनादोळाजिय ✻ नरियमेयिदानोर्डचिदें क्षमियिपुदें- ।
देरगिदनणुवं गुणमं ✻ मेरेवंगदु विनयमोंदे भूषणमल्ते ।।५४।।

अंतु विनय विनमितनागि निम्मडि नम्म कपिध्वज कुलक्के परमोपकारमं माडिद रघुवीरन बेसदिं लंकेगे पोदप्पेनां बर्पन्नं नीमुं किष्किध पुरक्केपोगि रामलक्ष्मणर सेवानुग्रहमं पडेदु सुग्रीवादिगळोळ् कूडि सुखमिर्पुदेंदु नियमिसि मारुति मारुतवेगदिं मारुत पथक्के नेगेदु तेंकमोगदे पयणंबोपुदुमित्त महेंद्रं प्रसन्नकीर्तिवेरसु हनुमर-द्वीपक्के पोगि हनुमनरमनेयं पुगुवुदुं—

अंजनेगळुंबमाय्तु मु- ✻ दं जननी जनक बंधुजन दर्शनदिं- ।
दंजनेयं कंडति ह- ✻ र्षं जनियिसिदत्तु मातृ पितृ बंधुगळोळ् ।।५५।।

अंतु परस्पर क्षेमकुशल भाषा पुरस्सरं—

अमर्दप्पे हर्ष पुळको- ✻ द्गमभवगादत्तु कडवरल्दुदेनल् चि- ।
त्रमे देहिगिष्ट संयो- ✻ गमनिष्टवियोगमेरडे सुख जनकंगळ् ।।५६।।

अंतु संतुष्टरागि महेंद्र प्रसन्नकीर्तिगळ् किष्किधपुरक्के पोगि बलनारायणरं कंडाळ्ननमं कैकोंडु कपिध्वजरोळ् कूडि सुखदिनिर्द-रित्तलाकाशमार्गदोळ् पोगुत्तुं—

---

परिचय दिया है। पितामह जी, मुझे क्षमा करें"। ऐसा कहकर उसने पुनः प्रणाम किया। गुण अभिव्यक्त करने में नम्रता आभूषण का काम करती है न ? । ५४ —फिर नम्र होकर मारुती बोला : "आपके कपिध्वज-कुल का उपकार करनेवाले श्रीराम के आदेशानुसार मैं लंका जा रहा हूँ। मेरे लौटने तक आप किष्किधा में रहनेवाले राम-लक्ष्मण से सेवानुग्रह पाकर सुग्रीव आदि के साथ सुख से रहें"। और वायुवेग से आकाश की ओर उड़-कर दक्षिण दिशा की ओर प्रयाण करने लगा। इधर महेंद्र प्रसन्नकीर्ति के साथ हनुमद्वीप जाकर हनुमान के प्रासाद में प्रविष्ट हुआ तो— अंजनीदेवी को माता-पिता बंधुजनों के दर्शन से अत्यंत आनंद हुआ। उन लोगों को भी अंजनादेवी से मिलकर असीम हर्ष हुआ। ५५ —परस्पर कुशल-समाचार की बातें करते हुए— आलिंगन करने पर अनिन्दातिशय के कारण रोमांचित होकर परस्पर आनंदाश्रु बहाने लगे। मनुष्य को प्रियों का मिलन और अप्रियों की बिछुड़न दोनों सुखदायी होते हैं न ? । ५६ —इस तरह संतुष्ट महेंद्र और प्रसन्नकीर्ति किष्किधापुर जाकर बल-नारायण (राम-लक्ष्मण) से मिलकर, उनकी सेवा करते हुए, कपिध्वजों से मिलकर सुख-संतोष से रह रहे थे। इधर आकाशमार्ग से

अधरित कनकाचलमं ※ विधु रवि मंडल विचुंवि कूटमनाशा ।
वधि विश्रुतमं भोंकनें ※ दधिमुख पर्वतमनांजनेयं कंडं ॥५७॥

प्रतिमा योग नियुक्तरेंटु दिवसं कैयेत्तेवेंदिर्दर- ।
प्रतिमर् चारणरा नगोपरिमदोळ् तत्पार्श्वदोळ् मूवर- ॥
प्रतिरूपान्वितेयर् सितांशुकेयरिर्दर् कन्नेयर्कळ् मधु- ।
व्रत माळायत वेणिगळ् जपियिसुत्तुं दिव्य मंत्रंगळं ॥५८॥

आ समयदोळ् लय समयद केसुरिय मसकमनप्पुकेय्दु—

चारण युगळमुमं क- ※ न्यारत्नंगळुमनळुर्दु सुडलोडरिपुदं ।
दारुण दावानलनं ※ मारुति जलवर्ष विद्येयिं मळ्गिसिदं ॥५९॥

आ महोपसर्गमं पिंगिसि—

यतिपतिगळ पादांभोजमं भक्तियिंदं ।
सततगति तनूजं पूजिसुत्तिर्दनागळ् ॥
कृत नियम नियुक्ताचारेयर् दिव्ययोगि ।
द्वितय चरण पूजानंतरं कन्नेयर्कळ् ॥६०॥

मारुतिय मुखारविंदमं नोडि महामहिम नीं बदेंमगमी महातपोधनर्गं समनिसिदुपसर्गमं तोलगिसि महोषकारमं माडिदेयेंदु संस्तवन पूर्वकं मुकुलितांजलिगळागिर्पुदुं—

---

जाते हुए— कनकाचल के ऊपर से उड़कर, उसके शिखरों की ऊँचाई से रविमंडल का चुंबन करता हुआ और अपनी कीर्ति को दिगंतों तक फैलाए दधिमुख पर्वत को अंजनेय ने देखा । ५७ वहाँ के पर्वतशिखरों में प्रतिमायोग में रहकर आठ-आठ दिनों तक हाथ उठाये बिना समाधिस्थ रहनेवाले चारणऋषि को देखा । उनके बगल में तीन अतुल रूपवती युवतियाँ व्रतनिष्ठा हो दिव्यमंत्रों का उच्चारण करती हुई बैठी थीं । ५८ —उस समय प्रलयकाल की एक अग्निज्वाला— चारण द्वयों और युवतियों को घेरकर जलाने लगी । जलवर्षा-विद्या से हनुमान ने उसे बुझा दिया । ५९ —उन यतियों को प्राप्त ऐसे संकट से बचाकर— मारुती उनके चरणकमलों की वंदना कर रहा था । व्रतनिष्ठ हो मंत्रोच्चारण में तीन युवतियों ने मुनिवरों को श्रद्धाभक्ति से प्रणाम करने के पश्चात् । ६० —हनुमान के मुखारविंद को देखकर कहा : "हे महामहिम, आपने आकर हमारे साथ-साथ इन तपोवनों पर आयी हुई विपत्ति को दूरकर महदुपकार किया है" । ऐसी कृतज्ञता व्यक्त करके हाथ जोड़कर खड़ी हुईं । तब— आश्चर्यचकित

ई रौद्राटवियोळिदे ※ कारणदिंदिर्दिरेंदु विस्मय चित्तं ।
मारुति बेसगोंडं क- ※ न्या रत्नंगळनपार कारुण्य रसं ।।६१।।

अंतु बेसगोळ्वुदुं—
अनवद्य चरितनेंदरि- ※ दनिबर कडेवुट्टिदाके हनुमंगस्म- ।
ज्जनकं दधिमुख नगरी ※ जनपति गंधर्वनेंबनंबर गमनं ।।६२।।

ऎंदेम्म पॆसर् चित्रलेखेयुं विद्युत्प्रभेयुं तरंगमालेयुमेंबुदेम्मं विजयार्धनग निवासिगळप्प विद्याधरर् मॊदलागॆ पलबर् बेडॆयुं कुडादिर्पुदुमंगार वेगनेंब विद्याधरनत्याग्रहंगॆय्दु बेडुवुदुमातनुदासीनंगॆय्दॊंदु जिनभवनक्के वोगि—

अनुरूपनप्प वरना- ※ वनप्पनस्मत्तनूजेयगॆंदष्टां- ।
गनिमित्तमनतरिव महा ※ मुनियं बेसगोंडनेम्म पितृवॊंदु दिनं ।।६३।।

अंतु बेसगोळ्वुदुमवर्िरतेंदु बेसर्सिदरुत्तर श्रेणिगॆ प्रधाननप्प साहसगतियं कॊंदातं निन्न मक्कळ्गॆ भर्तारमक्कुमॆंनॆ मनदेगॊंडु संतोषंबट्टॊसॆदिर्दनामुमी महाविपिनदॊळ् मनोवेगवेंब विद्येयं

---

हनुमान ने अपार करुणा व्यक्त करते हुए उन युवतियों से पूछा : "इस भयानक अरण्य में आप लोग क्यों रह रही हैं ?" । ६१ —इस प्रश्न के उत्तर में— उनमें से सबसे छोटी युवती ने, यह सोचकर कि यह पुण्यात्मा है, कहा : "दधिमुख नगर का गंधर्व नामक राजा हमारे पिताजी है । वे आकाशमार्ग में चलने में समर्थ हैं । ६२ —हमारे नाम हैं, चित्रलेखा, विद्युत्प्रभा और तरंगमाला । विजयार्ध पर्वत के निवासियों में से अनेक विद्याधर आदि ने हमसे विवाह करने की इच्छा व्यक्त की लेकिन पिताजी नहीं माने । अंगारवेग नामक विद्याधर ने अत्यंत आग्रह किया तो भी पिता जी कन्यादान के लिए तैयार नही हुए । उन्होंने अरुचि दिखायी । एक बार वे जिनभवन गये । —वहाँ अष्टांग निमित्त के ज्ञाता मुनियों से पूछा कि हमारे योग्य वर कौन होगा ? । ६३ —उत्तर में उन्होंने कहा : 'जो व्यक्ति उत्तर में प्रधान माने जानेवाले साहसगति का वध करेगा वही तुम्हारी कन्याओं का पति होगा' । इसे जानकर पिताजी को अत्यन्त हर्ष हुआ है । हम इस घोर कानन में मनोवेग नामक विद्या हासिल करने के उद्देश्य से बारह वर्षों से यहाँ हैं । उस विद्या को हासिल किये हमें छः वर्ष बीत गये हैं । अब जिस अंगारवेग ने हमसे विवाह करने का प्रस्ताव रखा था उसीने बदले की भावना से अग्निज्वाला से हमें हानि पहुँचाना चाहा था" । इस विषय को सुनकर— "अतिबलशाली साहसगति को मारनेवाला अप्रतिम

साधिसुत्तु द्वादश वर्षमिल्लिर्दु पेरगारु वर्षदिंदा विद्येयं साधिसिदेवेम्मं बेडि षडेयदंदिनंगारवेगनी महोपसर्गमं पेळे केळ्दु—

अतिबलननिक्कि साहस- ❋ गतियं किष्किंधपुरदोळिर्दपनत्यू- ।
र्जित तेजं राघवनें- ❋ दतवर्य वलनरिपि पवन तनयं पोदं ॥६४॥

इत्त गंधर्व निज तनूजेयर् सिद्धविद्येयरादुदनरिदु संतुष्ट चित्तनागि तम्मल्लिगें वर्पुदं कन्नेयर् कंडिदिगोंडु—

चलदलक तमाल दळं ❋ चलनाशोक प्रवाहदोळ् पुंजिसे को- ॥
मलेयर् विद्याधर कुल ❋ तिलकंगति भक्ति भरदिनानतरादर् ॥६५॥

अंतु विनतरागि—

सुतेयर् मारुति पेळ्दुदं तनगें पेळल् केळ्दु गंधर्वरा- ।
ज तनूजं निज सौनिकरंबेरसु किष्किंधक्के वंदित्तु त- ॥
त्सुतेयर्मूवरमं प्रशस्त दिनदोळ् रामंगें पूण्दाळ्तन-
क्कतिहर्षं सुखमिर्दतत्तलणुवं पोदं वियन्मार्गदोळ् ॥६६॥

अंतु पोगि लंकापुरद वहिः पुरदोळ् वीडं विट्टु मरुदिवसं पुरमं पुगुव समयदोळ्—

गेलवंतिर्कें म वायु पुवन वलक्कं कोंटे विद्यात्मकं ।
सलविल्लादुदलोकदंतदर मेलिर्दुग्र कालोरगा- ॥

---

साहसी श्रीराम अब किष्किंधा में है" इतना कहकर हनुमान वहाँ से रवाना हुआ। ६४ —इधर गंधर्व-कुमारियाँ विद्या प्राप्त करके अपने नगर लौटीं तो गंधर्व ने वड़ी धूमधाम से उनका स्वागत किया। —हवा के झोंकों से हिलती हुई केशराशियों से, अशोकवृक्ष के अंकुरों के समान सुशोभित कन्याओं ने विद्याधर-तिलक के सम्मुख श्रद्धाभक्ति से प्रणाम किया। ६५ —इस तरह प्रणाम करने के पश्चात्— मारुती ने उन्हें जो वात वताई थी उसे सुनाई तो गंधर्वराजा अपनी बेटियों एवं सेना के साथ किष्किंधा पहुँचकर एक दिन शुभ मुहूर्त में राम का अपनी कन्याओं का पाणिग्रहण कराकर सुख से रहने लगा। इधर हनुमान आकाशमार्ग में आगे बढ़कर। ६६ —लंकानगर के बाह्य प्रदेश में डेरा डाला और अगले दिन नगर प्रवेश करते समय— विद्याप्राकार से रक्षित दुर्ग ने उसे रोका। दुर्ग के ऊपर भयानक साँप, भूत एवं अद्भुत सत्व देखनेवालों को भयभीत करा देते थे। विभीषण शक्तियों से निर्मित, अजेय दुर्ग विकार दिखाई दे रहा था। ६७ —पृथुमति नामक मंत्री ने दुर्ग से संबंधित सारा रहस्य

वलि भूतावलि रौद्र सत्व निवहं लोकाद्भुतं नाडे नो- ।
डलगुर्वादुदु तद्विभीषण कृतं दुर्वार वैकुर्वणं ।।६७।।

आगळदर स्वरूपमेल्लमं पृथुमतिवेसर मंत्रि बिन्नविसे नेरेयेकेळ्दु कलुष वशगतनागि विमानदिनवनिगवतरिसि—

अंतगी प्राकार विभे- ॐ दनमावुदो गहनमेंदु कोपारुण लो- ।
चननिलसुतं तोट्टं ॐ तनुत्रमं वज्रमयमनप्रतिहतमं ।।६८।।

अंतु दिव्य वज्रकवचमं तोट्टु—

विधिपूर्वकमात्म गदा- ॐ युधमं दैविकमनेत्ति हनुमं वज्रा- ।
युधदिं दिविजेंद्रं कुल- ॐ कुधरंगळनळरे पोय्व तेरदिं पोय्दं ।।६९।।

अंतु पोय्दु विद्याप्राकारमनोडेवुदुं—

द्वार नियुक्तं रौद्रा- ॐ कारं वज्रमुखनेंब दनुजं सेरगं ।
पारदे तागिदोडवमं ॐ मारुति निमिषक्के तूंतिद यममुखदोळ् ।।७०।।

अदं तदात्मजेयप्प लंकासुदरि भोंकने कंडु कडुमुळिदु—

जनकननिक्किदुद्धतननिक्कुवेनेंदु कडंगि बंदु भों- ।
कने चरमांगनं पवन सूनुवनीक्षिसि कण्णसोलमा- ।।
दंनुविसे शोकमं मुळिसुमं मरेदेन्नुमनेन्न विद्येयु- ।
ळ्ळनितुमनीवेनेंदु पटदोळ् बरेदेच्चळवळ् पताकेयं ।।७१।।

---

हनुमान को बताया तो अत्यंत कुपित होकर वह विमान पृथ्वी पर उतरा। यह कहते हुए कि ऐसे प्राकारों को तोड़ना उसके लिए बायाँ हाथ का खेल है, उसने दिव्य वज्रकवच पहन लिये। ६८ —ऐसा पहनकर— विधिवत अपने गदायुध को उठाकर वज्रायुध के प्राकार पर उसी तरह प्रहार किया जिस तरह देवेंद्र ने पर्वतों पर प्रहार किया था। ६९ —उसके प्रहार के कारण विद्या से निर्मित प्राकार छिन्न-भिन्न हुए। —द्वार में रक्षा निमित्त तैनात वज्रमुख नामक दानव और किसीकी सहायता की अपेक्षा किये बिना ही मारुती से भिड़ने के लिए आगे बढ़ा। क्षण भर में मारुती ने उसे यमपुरी भेज दिया। ७० —इसे वज्रमुख की बेटी लंकासुन्दरी ने देखा और कुपित हुई। पिता का वध करनेवाले दुष्ट का काम तमाम करने के उद्देश्य से वह तुरन्त आगे बढ़ी लेकिन रूपवान मारुती को देखकर मोहित हुई, क्रोध एवं दुःख को भूलकर पताका में "मैं अपने आपको और मेरी समस्त विद्या को तुम्हें समर्पित करती हूँ", लिखकर बाण के नोक में रखकर उसकी ओर छोड़ा। ७१ —प्रयुक्त बाण को— रोककर, लिखे हुए

अंतिसुवुदुं—

बारिसि लेखार्थमनव-* धारिसि तानुं मरुळ्दु कन्नेय सौम्या- ।
कारक्कें रणाजिरदोळ् * वीरश्रीवेरसु मदुर्वेनिदं हनुमं ॥७२॥

अंतु निरतिशय रूप संपन्नेयं लंकेयेंब कन्नेयं मदुर्वेनिदु—

पवमान सुतं संभि-* न्न विद्येयिं माडि पोळलनागसदोळ् त- ॥
न्न वरूथिनियेल्लमनिरि-* सि वियच्चर पतिम केलकें पोगल्वगेदं॥७३॥

तन्प्रपंचमेल्लमं लंकासुंदरि तिळिदी वरविदेकारणमेने रामदेवन वेसदिं सीता-देविय सुद्दियं तरल्वंदेनेबुंदुमाकें हनुमर्गितेंदळ्—

निमगे पुगलीयदंतिरे * समकट्टिदनिंद्रवैरि विद्याप्राका- ।
रमनोडेदु नीनिदं व- * ज्रमुखनुमं कोंदे पुगुवे लंकापुरमं ॥७४॥

परम द्रोहने दशकं- * धरंगे नीं पगेवरोडने कूडिदे मुन्नं ॥
नेरेदु विभीषणनोळ् त- *न्निरूपित क्रमदे नेगळ्वुदल्लिबळियं ॥७५॥

ऎबुदुं—

अेगोंडाकेय पेळ्दुद * नागडे कतिपय वियच्चरर्वे॑रसु महा- ॥
भोगं पोक्कं पुरमन-* दे गहनमों पवनजंगे दुर्गममुंटे ॥७६॥

---

वाक्य का अर्थ समझकर उसके सौंदर्य के प्रति मोहित होकर, युद्धभूमि में ही हनुमान ने लंकासुन्दरी से विवाह कर लिया। ७२ —अतिशय रूपवती लंकासुन्दरी से शादी करके— अपने विद्याबल से आकाश में एक नगर का निर्माण करके अपनी समस्त सेना को वहाँ रहने का आदेश देकर लंकापति रावण के पास जाना चाहा। ७३ —इस विचार को जानकर लंकासुन्दरी ने हनुमान के आनेका कारण पूछा। हनुमान ने बताया कि वह श्रीराम द्वारा सीतादेवी की खबर लाने के लिए नियुक्त हुआ है। उत्तर सुनकर वह पुनः यूँ बोली— "रावण ने अपने विद्याबल से नगर के इस प्राकार को ऐसा निर्मित किया है कि कोई प्रवेश न कर सके। लेकिन आपने वज्रमुख को मारकर मुझे पराजित किया है। अतः आप अनायास लंका में प्रवेश कर पायेंगे। ७४ रावण यद्यपि द्रोही है तथापि आप उसके विरोधियों से मिले हुए हैं। अब विभीषण के साथ विचार-विमर्श करके उसके आदेशानुसार कदम उठाना उचित होगा"। ७५ —उसकी यह सलाह सुनकर— उसे मानकर, तुरन्त कुछ चुने हुए विद्याधरों के साथ, किसीकी सहायता लिये बिना ही, हनुमान ने उस दुर्गम नगर में प्रवेश किया। ७६

अंतु निःशंकेयिं लंकेयं पोक्कु विभीषणनं कंडु क्षेमकुशल वार्तानंतरं—

कुलमं सत्यद शौचदग्गळिकेयं चारित्रमं चागमं ।
चलमं दोर्बलमं कला विभवमं कोंडाडुवी रावणं ॥
नेलनेल्लं पळिवन्नमन्य वधुवं दुर्मोहदिं बाळ्तेगे- ।
य्यलदं बारिसदोय्कनिर्पुदुमुपेक्षा दोषमेनागदे ॥७७॥

ओणिसदे तन्न शौचगुणमं व्रतरक्षणमं परांगना ।
प्रणयमनप्पुकेय्ये शरणागत रक्षण दक्षनप्प द- ॥
क्षिणभरत त्रिखंड धरणीपति दानव चक्रवर्ति रा- ।
वणनिदनागदेन्नदोडे निन्न नेगळ्तेगे बन्नमागदे ॥७८॥

इन्नादोडमोप्पिपसि सति- * यन्निम्म कुलापवादं कळेवुदु नि- ॥
म्मन्नरूपेक्षिसे नेलनु- * ळ्ळन्नेवरं दशमुखंगे दुर्यशमक्कुं ॥७९॥

एंबे विभीषणनिंतेंदं—

दनुजेंद्रंगागदेंदानिदनरिपदुदासीनदिं मुन्नमेनि- ।
देने दृष्टादृष्टबाधाकरमिदुवे परप्रेयसी प्रेमवेंदि- ॥

---

—इस तरह निर्भयता से लंका में प्रवेश करके, विभीषण से मिलकर, कुशल-वार्ता के पश्चात् बोला— "कुल की महत्ता, सत्य और आचार-शुद्धि, चारित्र्य और त्याग-गुण, हठ और बाहुबल तथा कलावैभव के कारण प्रशंसा के पात्र यह रावण अब परस्त्री को चाहकर निंदा का पात्र हुआ है। विभीषण, अगर उसके इस कार्य को न रोककर चुप रहे तो क्या अन्याय न होगा ? । ७७ जब अपने शुद्ध चारित्र्य की परवाह न कर, अपने व्रत का पालन किये बिना, परांगना के प्रति व्यामोहित होकर, शरणागत रक्षकों में चतुर, भरत त्रिखंडभूमि का स्वामी राक्षस चक्रवर्ती गलत रास्ते में चल रहा हो, तो उसे न रोकना तुम्हारी कीर्ति के लिए कलंक माना नहीं जायेगा ? । ७८ अब भी समय है। सीता को राम के चरणों में सौंपकर, कुल पर आनेवाले कलंक को रोका जा सकता है। तुम जैसे लोग इसको निर्लक्ष्य कर दें तो जब तक यह पृथ्वी रहेगी तब तक रावण कलंक से मुक्त नहीं हो सकता" । ७९ —ऐसा कहने पर विभीषण यूँ बोला— "हनुमान, यह मत सोचो कि मैंने उसे, यह जानते हुए भी कि मेरा उपदेश काम नहीं करेगा, उपदेश की बात नहीं कही। अनेक बार यह कहकर समझाया कि परवनिता-मोह उसके लिए कलंक है और उसकी शान और और कीर्ति के लिए कलंक है। इस व्यामोह को त्याग दो। लेकिन मेरी बात उसे अच्छी नहीं लगती। मोह-व्यसन से पीड़ित को किसी का

तोनितानुं हेतु दृष्टांतमनडिगडिगां तोरेयुं पेळ्दुदं के- ।
ळनें रागोद्वेग वेगं समनिसे हितमं सूक्तमं केळ्वनावं ॥८०॥

पन्नोंदु दिवसमिंदि- ※ गन्नत्यागदोळे देवि कुलमं व्रतमं ।
तन्नुन्नतियं कादोंड- ※ मिन्नुं वैराग्यमादुदिल्लग्रजनोळ् ॥८१॥

प्रमद वनदोळगे सेरेयि- ※ ट्टु मत्तमट्टिट्टियट्टुनिर्दपनुचित ।
क्रममं कामुकररिवरे ※ सुमनोवाणंगे तक्कुगिडदवनावं ॥८२॥

अंदु विभीषणं नुडियें मरुत्सुतं केळ्दु करुणारस वाहिनी प्रवाहमेरेदुय्ये विभीषणन भवनमं पोरमट्टदृश्यनागि पोगि सीता-देवियिर्द बनमं पोक्कु मंडोदरिवेरसु पलंवरुमंबर चर नितंविनियर् बळसि दिनलक्ष्मियं वळसिद दीपमालेयंते कांतिगेट्टरे विरह विधुरेयागियुं लावण्यरस तरंगिणी तरंग लेखेयननुकरिसि तळिर्त-शोक तरु तळमनलंकरिसि—

पोगेगोंड चित्रलते दू- ※ ळिगोंड पुत्तळिगे मंजुगोंडब्जिनि का- ।
मंगिलोळकोंडेळवेरेयेने ※ मृगलोचने सीते नाडे पार्डळिदिर्दळ् ॥८३॥

श्रीवधु पद्मसद्मदिनगल्दळिदेकेयो पेळिमेके वा- ।
क्श्रीवधुवंचेयं तोरेदळेकेयो चंद्रिके चंद्रबिंबदिं ॥

---

उपदेश सूक्त लगता है ? । ८० ग्यारह दिनों से सीतादेवी ने निरशन व्रत से अपनी तथा अपने कुल की उन्नति की रक्षा की है । फिर भी मेरे बड़े भाई के हृदय में सीता के प्रति करुणा नहीं जगी । ८१ प्रवद वन में उसे बंधन में रखकर बारबार वहाँ जाता है और तंग करता है । कामदेव के बाणों के प्रहार से कौन मतिभ्रष्ट नहीं होता ?" । ८२ —विभीषण की इस बात को सुनकर हनुमान दुखी हुआ । वह विभीषण के घर से निकलकर अदृश्य हो, उस वन में घुसा जहाँ सीता रखी गयी थी । वहाँ मंदोदरी आदि स्त्रियों से घिरी सीता, जो घनलक्ष्मी को घेरी हुई दीप-माला की भाँति काँतिहीना हो विरह दुःख से मुरझाई हुई थी, को देखा जो अंकुरित अशोकवृक्ष के नीचे बैठी थी । —मृगलोचना सीता धुएँ से आवृत्त चित्र-सी, धूलधूसरित खिलौने की भाँति, हिम से आवृत्त कमल सदृश, काले मेघों से छिपे चंद्र-सी, कलाहीन थी । ८३ हनुमान को यह शक हुआ कि लक्ष्मीदेवी कमलगृह को त्यागकर वहाँ क्यों बैठी हुई है ? वाग्देवी सरस्वती ने हंसवाहन को क्यों त्यागा है ? चाँदनी चंद्र को छोड़कर पृथ्वी में क्यों उतर आयी है ? और उसने आश्चर्यचकित नेत्रों से मृगाक्षी सीता को देखा । ८४ इस तरह की अतुल रूपवती स्त्री

भूवलयक्कॆ बंदळॆनुतुं वगॆयॊळ् पॊरयॊण्मॆ संशयं ।
पावनि विस्मय स्तिमित लोचननीक्षिसिदं मृगाक्षियं ॥८४॥

निरुपम रूपॆयर् सतियरीदॊरॆयर् पॆररारुमिल्ल खे- ।
चरियर सुत्तिनॊळ् खचर वीरभटर्कळ कापिनॊळ् पॆरर् ॥
तरुणियरिर्पॆरार् त्रिभुवनांबिकॆ जानकि तप्पदप्पळि- ।
तिरॆ कडुनीरॆयल्लदॊडॆ राघवनंतिरॆ चित्तमीवने ॥८५॥

ऎंदु निश्चित मननागि—

जानकि पॊररागिरॆ पव-* मानसुतं काणदंतु पॆररारुमशो- ।
कानोकह किसलय सं- *तानमनाभरण किरणमॊदविसॆ बंदं ॥८६॥

अंतु सुकृतमॆ मूर्तिगॊंडंतॆ कॆलक्कॆ वंदु—

मुन्नरिदंतुटं प्रियन मुद्रिकॆयं तनगित्तु वायु पु- ।
त्रन्नतनागॆ कंडु मणिमुद्रिकॆगंदिदिर्वंद माळ्कॆयिं- ॥
दन्नयनांबु हर्षपुलकं पॊरपॊण्मॆ मनोविकासमं ।
कन्नडिसित्तु सीतॆयमुखांबुरुहं दरहास पेशलं ॥८७॥

कलश कुचं कदक्कदिसॆ सुर्कुसिरिं नडुगित्तु चित्तमु- ।
ळ्ळलर्दं मुखारविंद मकरंदमॆनल् बॆमगळ् कपोलदॊळ् ॥

---

और कोई नहीं है ! विद्याधर स्त्रियों से घिरी हुई, खेचरवीरों की रखवाली में रहनेवाली यह स्त्री कौन है ? इस तरह के सौंदर्य से परिपूर्ण इस सीता के अतिरिक्त राम का मन और किसी में रम सकता है ? । ८५ —इस निश्चय भाव से— क्षणभर के लिए जानकी के स्त्री-समूह से अलग होते ही, सबकी आँखें बचाकर राम द्वारा दी गयी अँगूठी सीता को देने के उद्देश्य से हनुमान आगे बढ़ा । ८६ —वह पास आया तो ऐसा प्रतीत हुआ मानो पुण्य ही मूर्तिरूप धारण कर आया हो । —श्रीराम की मुद्रिका देकर उसने सीता के चरणों में प्रणाम किया । सीता को ऐसा प्रतीत (भ्रम) हुआ मानो श्रीराम ही उसके सम्मुख खड़े हैं और इस खुशी से उसकी आँखों में आनंदाश्रु बरसे और देहभर में रोमांच हुआ । इन भावों ने सीता के मन के विकास को प्रतिबिंवित किया । ८७ कलशकुच कंपित हुए; श्वास के वेग तीव्र हुए; मुख में सद्य विकसित कमल के मकरंद-सा पसीना आ गया; शरीरकांति कपोल में विजली-सी प्रतिबिंबित हुई; राम की अँगूठी सीता को कामदेव की अँगूठी-सी प्रतीत हुई । ८८ —हर्ष-रस की तरंगों में डूबती-तैरती-सी सीता के व्यवहार

नेलसिदुवंग कांति कुडिमिंचिन गोंचलनोप्पविट्टवोल् ।
जलजलिसित्तु जानकिगे मद्रिके कोट्टुदनंग मुद्रेयं ।।८८।।

अंतु हर्षरस तरंगितांतरंगेयाद जानकियं मंडोदरि मोदलागे केलदोळिर्द खचरकांतेयर् रावणनोळप्पनुबंधमनोडंबट्टु संतोषंबट्टळेंबुदुमळुंबमेने मुनिदु—

तनगे पतिव्रतमिल्लद ※ वनिते कुलस्त्रीये भिन्नभाजनमित- ।।
प्पनुचितमं हरिवंशद ※ वनितेयरोळ् नुडियलक्कुमे निम्मन्नर् ।।८९।।

ऎनगे परपुरुषरस्म-
ज्जनक सहोदर समानरेनगनुरागं ।।
जनियिसिदुदु रघुकुल तिल-
कन बेसदि बंद दूतनं काणलोडं ।।९०।।

ऎने मंडोदरि केळ्दु—

अर्णव लंघन क्षमरे मानवरार्गमभेद्यमप्पुदं ।
स्वर्णिलयंबरं निमिर्द वज्रद कोटेयनारो भेदिपर् ।।
निर्णयमार्गे राघवन सुद्दियनीकेगे पेळ्दुदागदे ।
कर्ण पिशाचमी विकलभाष निरन्नविकारमागदे ।।९१।।

ऎंदु पेंडवासद विलासिनियरोडने नुडियुत्तिर्पुदुमगण्य लावण्यवति वैदेहि पुण्य पुरुष नीनेन्नपार दुःखभारदिं नमेयलीयदे मदीय

को मंदोदरी आदि स्त्रियों ने देखा और इस कल्पना से कि वह रावण को चाहने लगी है, सीता के उपचार करने लगीं। इससे कुपित होकर सीता बोली— "जो स्त्री पतिव्रता नहीं, वह कुलस्त्री नहीं हो सकती; हरिवंश की स्त्री से अन्यों के प्रति मोहित होने के लिए कहना तुम जैसी को शोभा देता है ?। ८९ परपुरुष मेरे पिता और भाई के समान है। मेरे पतिदेव श्रीराम का आदेश पाकर मेरे कुशल समाचार पूछने के लिए आये हुए दूत के दर्शन ही मेरे संतोष का कारण है।" ९० —इसे सुनकर मंदोदरी अंतःपुर की स्त्रियों से कहने लगी— "समुद्र को लांघने की शक्ति किसी मानव में है ? स्वर्गलोक तक निर्मित विद्या-प्राकार अभेद्य है ! वज्र के दुर्ग को कौन तोड़ सकता है ? दूत के आने की खबर कर्णपिशाच रोग है। विरह और निरशन के कारण इसका मनोविकार हुआ है।" ९१ —उसी समय सीता हनुमान से कह रही थी, "तुमने मुझे दुःखभार से डूबने से बचाया है; शुभवार्ता लाने के कारण तुम मेरे भाई

शुभवीर्तयं तंद दूसरिंदेनगे नीं प्रभामंडलनिंदग्गळमप्प सहोदरनै निन्न कुलगोत्र नामंगळनेनगे तिळियै पेळेनलोडं—

सेरगक्कुं मेय्गेरेदा * निरलोंदु निजस्वरूपमं तोरुवुदुं ॥
मरुदात्मजनंतःपुर * पुरंध्रियर् सेडेदु सीतेयं मरेगोंडर् ॥९२॥

अनंतरं मरुत्तनूजं मुकुळित करसरोजनितेंदं—

पितृ पवनंजयं खचर वल्लभनंजने पेत्ततायं महा- ।
सति हनुमंतनें पेसरोळां विजयप्रमदा प्रियं जग- ॥
त्पति पति रामना सुचरितं बेसवेळ्दोडे निम्म सुद्दिग- ।
प्रतिम पतिव्रताचरण भूषणभूषिते बंदेनंबिके ॥९३॥

कमलिनियं कलहंसं * सुमनोमंजरियवळि वनांत स्थलियं ॥
समदेभं नेनेवंतनु- * पमे निम्मने नेनेदु दूरिपं रघुवीरं ॥९४॥

अेंदु बिन्नविसि मत्तं केलवुमविन्नाणंगलनितेंदं—

वारिजमुखि भूपं गं- * भीर वाहिनिय तीरदोळ् निम्म मुखां-
भोरुहदोळ् पडियिट्टं * भोरुहमं मेच्चलोल्दनिल्लोमें गडं ॥९५॥

भरतं पिंदने बंदं *दरण्यदोळ् राज्यभरमनोप्पिसिदोडे सं-॥
वरिसि पदिनाल्कु वर्ष* बरेमिर्पतागे राघवं नियमिसिदं ॥९६॥

---

प्रभामंडल से भी बढ़कर भाई हो। तुम कुल और नाम बताओ।" ऐसा कहते ही— हनुमान ने सोचा कि उसे अपना असली रूप दिखाना ही पड़ेगा। उसने वैसा किया तो उस रूप को देखकर अंतःपुर की स्त्रियाँ भयभीत होकर सीता के पीछे छिप गयीं। ९२ —हनुमान ने हाथ जोड़कर सीता से यूँ कहा— "खेचर वल्लभ पवनंजन मेरे पिता हैं; अंजनीदेवी माँ है; हनुमान मेरा नाम है। जगतपति श्रीराम ने आपके समाचार लाने का आदेश दिया। माँ, पतिव्रता-भूषणों से सजी हुई आपको देखने के लिए आया हूँ। ९३ श्रीराम आपको सदा उसी तरह स्मरण करते हैं जिस तरह कमल को हंस, पुष्पों को भ्रमर, कानन को मदमाता हाथी।" ९४ —ऐसा निवेदन कर, अन्य कुछ संकेत (चिह्न) बताकर— पुनः कहा, "माँ, एक बार श्रीराम नदी तट पर आपके मुखकमल में प्रतिबिंबित असली कमल को स्वीकार न कर सके। ९५ पहले एक बार जंगल में आकर भरत ने राज्य सौंपा तो श्रीराम ने उन्हें आज्ञा दी थी 'चौदह साल तक तुम्हें ही शासन करना चाहिए।' ९६ और एक बार पानी लाने के लिए गये हुए लक्ष्मण लौटे और पति का रूप धारण

सलिलाहरणार्थ पो- * गि लक्ष्मणं देवि गंडवरिरिंजिदिर्दा ॥
ललनेय करगदवळकै * यीळट्टिदं गडमदीमें शीतल जलमं ॥९७॥
क्रीडापूतं पोळलं * माडि घनागमदोळिरिसि यक्षं कोट्टं ॥
चूडामणियं कदन * क्रीडेगे नेनेदागळंते वंदपेनेंदं ॥९८॥

अेंवुदुमनुभूतार्य स्मरणेयिं मनद संशयं पिंगे मनंगोंडु मानिनि पवमान सूनुगितेंदळ्—

अेंतुदाटिदे महार्णवमं वं- * देंतु पोक्केपुरमं रघुवीरं- ॥
गेंतु निन्नोडने कूटमदाय्तें- * वंतुटं तिळिपु दोर्वलशाली ॥९९॥
ओडेदें वज्रद कोटेय * नेडेमडगदे वंदु वज्रमुखनांतिरियल् ॥
कडुकेय्दोडे कोंदे नि- * म्मडि पुरमं पोक्कु वंदु कंडें निम्मं ॥१००॥

अेंदु विन्नविसि मत्तमितेंदमंबिके दशमुखन तंगे चंद्रनखि निज तनूजनप्प शंभुकनं सौमित्रि कोंदु सूर्यहासासियं कोळ्वुदुमदं कंडळल्दु तन्नगंडनप्प खरंगे पुय्यलिडुवुदुमति कुपितनातनसंख्यात वल समेतनेत्तिवंदु लक्ष्मणनोळ् कादुत्तुमिरे दशाननुमवर ववरमं नोडलेंदु वरुतुं निम्मं कंडु विपरीत चित्तनागि कैदुगेय्यद कैतवदिं रघुवीरननगल्चि निम्मनुय्वुदुमा क्षणदोळ् लक्ष्मणनल्लिगे रामदेवर् बिजयंगेय्ये देव सीता देवियनगल्दु पोल्लदुगेय्दिदरिवंदिरं कोल्वुदर्कानें

की हुई आपके हाथों में पानी का पात्र थमा दिया। ९७ एक बार खेल-खेल में नगर का निर्माण कर यक्ष को दिया तो उसने चूड़ामणि देकर युद्ध में स्मरण करने-मात्र से उपस्थित होने का वचन दिया। ९८ —ऐसा कहने पर पूर्व घटित घटनाओं को सुनकर सीता के मन की शंका दूर हुई और हनूमान को बुलाकर वह यूँ बोली— "इस महासागर को किस तरह पार किया? किस प्रकार इस नगर में प्रवेश किया? यह विषय मुझे सविस्तार बताओ।" ९९ वह बोला: "वज्र के दुर्ग को मैंने तोड़ दिया। वज्रमुख मेरे सामने आया तो उसे यमपुर पहुँचा दिया। उसके बाद इस नगर में प्रवेश किया और आपके चरणारविंदों के दर्शन किये। १०० —माँ, दशमुख की छोटी बहन चंद्रनखी के पुत्र शंभुक को लक्ष्मण ने मारकर सूर्यहास खड्ग को हासिल किया। इसे देखकर अपने पति खर को उसने इस बात की शिकायत की तो अत्यन्त कुपित होकर खर अपनी असंख्य सेना के साथ आकर लक्ष्मण से लड़ रहा था कि रावण उनका युद्ध देखने के लिए आकर, आपको देखकर, चित्त चंचल होने के कारण, धोखे से श्रीराम को आपसे दूर (लक्ष्मण के पास) भेजकर, आपको

साल्वें मगुळे बिजयंगेय्यिमेने बेगं बंदु मुन्नमिर्दे डेयोळ् निम्मं काणदे काननदोळ् तोळल्दरसुत्तुमिर्पन्नेगं खरदूषणरं कोंदु लक्ष्मण-नेकाकियागिर्दण्णन कॆलक्के बंदु मदंबिकेयॆल्लिर्दळॆंदु बेसगोळ्वुदुमां निन्नल्लिगे बंद पिर्देयावनानुमोर्व मायावि कोंडुय्दनो क्रूर मृगंगळुय्दुवो ऎंदळल्दु नुडिवुदुं लक्ष्मणं विषण्ण चित्तनागिर्पुदुमा समयदोळ् शरणागतं विराधित वियच्चरं निम्म सुद्दिगे चेच्चर-मनुचररनट्टि रामलक्ष्मणं पाताळलंके गुय्दुबेसकेय्युत्तिर्द अन्नेगमत्त सुग्रीवं मयासुग्रीवन व्यतिकरदोळ् शरणागत शरण्यनप्प रामनं कंडु तन्न वृत्तांतमं बिन्नविसे निन्न पगेयं तीर्चिदपेनेंदु किष्किंध पुरक्के बंदु—

सुग्रीवन पगे माया- ※ सुग्रीवननुत्प्रचंडनं कीनाशं- ।
गग्र ग्रासंमाडि नृ- ※ पग्रामणि कळेदनेम्म कुल परिभवमं ॥१०१॥

अदरिनेम्म वानरध्वजरप्प विद्याधररल्लं प्रत्युपकार तत्पर-तेयिदाळ्तनक्के पूण्दु रत्नजटिय देसेयिं निम्म शुद्धियनरिदिंवळियं सुग्रीवनेन्नुमं बरिसिदोडानुमुदात्त राघवन चरण सेवेयोळ् निंदे-

चुरा लाया। इधर लक्ष्मण अपने पास आये हुए श्रीराम को देखकर 'भैया, आप अकेली सीता को छोड़कर आये यह बड़ी गलती थी। इस युद्ध के लिए मैं अकेला ही काफी हूँ, आप शीघ्र लौट जाइए।' श्रीराम लौटे तो जहाँ आपको रहना चाहिए था वहाँ आपको न पाकर जंगल में खोजने, भटकने लगे। उधर खरदूषण का संहारकर लक्ष्मण श्रीराम के पास आया और पूछा : 'सीता कहाँ' तो श्रीराम बोले 'मैं तुम्हारी सहायता के लिए आकर लौटा तो वह नहीं थी। पता नहीं मायावी ले गये या क्रूर मृगों ने खा लिया!' भाई के दुःख से लक्ष्मण विक्षुब्ध हुआ। तब शरणागत विराधित ने खोज-खबर लाने के लिए अपने दूतों को भेजा और स्वयं राम-लक्ष्मण को पाताल लंका ले जाकर सेवा करने लगा। इधर सुग्रीव ने मायासुग्रीव के उपद्रव के बारे में राम को बताया तो राम ने वचन दिया कि उसके शत्रु को मार देगा। इसी उद्देश्य से किष्किंधा नगर में आकर— सुग्रीव के शत्रु मायासुग्रीव को मारकर, हमारे कुल पर आई हुई विपत्ति और कलंक को दूर किया। १०१ —इस कारण हमारे समस्त वानरध्वजी विद्याधरों ने प्रत्युपकार करने के विचार से श्रीराम के सहायक बनने का निश्चय किया। हमें रत्नजटी से आपकी खबर मिली। उसके बाद सुग्रीव ने मुझे बुलवाया। मैं श्रीराम की सेवा में लग गया। समस्त विद्याधर राम की सेवा कर रहे हैं। किष्किंधा में

नीगळखिळ विद्यापरमेश्वररप्प विद्याधरर् पलंबरुमं माडिकोंडु रामलक्ष्मणर् किष्किंध पुरदोळिर्दट्टिदोडे रावणनोळ् नुडिदु निम्म सेरेयं बिडिसल बंदेनिदु मदीय वृत्तकमेने सीते संतोषंबट्टु—

मरुदात्मज निम्मन्नर्
धुरीणरेकांग विजयिगळ् बहु विद्या।
परमेश्वररेनिबरिळे-
श्वर पार्श्वदोळेंदु जनकसुते बेसगोंडळ् ॥१०२॥

ऎने मयन मंगळ् मंडोदरि सीतादेविगिंतेंदळ्—

नूतनरोळ् पुरातनरोळीतनोळार् दोरे नाक लोकदोळ्।
भूतलदोळ् रसातलदोळोर्वने दोर्बलशालि लोक वि- ॥
ख्यातनशेष विद्येगळोळातत कीर्ति मरुत्तनूजन-।
ञ्जातमुखी पवणबडियोडीतननीतने पोल्वनिन्नरार् ॥१०३॥

ईतन पराक्रमळुर्कॆयं पेळ्वोडे मुन्नमोर्मे दशमुखंगे रण-मुखदोळिदिर्चिद वरुणनं पराङ्मुखंमाडि गेल्दु कुडे वियच्चर पति मेच्चि तन्न तंगेयप्प चंद्रनखिय मगळननंगपुष्पेयनीतंगे महाविभूतियिं मदुवेयं माडि कोंडाडि तन्नोळोरन्नं माडि पोरेये पाळिगे तप्पि—

बरेवरे कर्वु कोंवि करमेळिदमप्पवोलीतनुं विय-।
च्चर पतियप्प रावणनिरल् करमेळिदरप्प भूमि गो-॥

रहनेवाले उन लोगों ने आपको बंधन से छुड़ाने के उद्देश्य से मुझे रावण के पास भेजा है। यह मेरा परिचय है।" यह सुनकर, संतुष्ट होकर सीता ने पूछा— "हनुमान, श्रीराम की सेवा में तुम्हारे समान महान वीर, धीर विद्या-विशारद कितने लोग होंगे?"। १०२ —इस प्रश्न को सुनकर मय की बेटी मंदोदरी सीता से बोली— "पुरातनों और नूतनों में इसके समान और कौन है? स्वर्ग में, पृथ्वी में और रसातल में यह अकेला बल-शाली, लोकविख्यात सकल-विद्या-प्रवीण है। इसकी तुलना केवल इसी से हो सकती है, और किससे होगी?। १०३ —इसकी वीरता की महत्ता के उदाहरण के तौरपर कहा जा सकता है कि रावण से लड़ने के लिए जब वरुण आया तब इसने उसे पराजित किया। इससे संतुष्ट होकर रावण ने इसे अपनी छोटी बहन की कन्या अनंगपुष्पा से विवाह करवा दिया और अपने समान मानकर मान दिया। लेकिन यह उस बात को भुलाकर— जिस तरह ईख बड़ी होने के बाद टेढ़ी हो जाती है, उसी तरह लंकेश्वर

पगेवर् बेंगुडिमेंबं
तोंगेदुवू मनुवंश मंडनं नडेवेडेयोळ् ।। २८ ।।
अेरडेनेय सूर्यहासद ※ परिजंकैकोंडु लक्ष्मणं बलगोलदोळ् ।
बरे बंदं निज पांडुर※मरीचि कण्गोळिसे रोहिणी रमणनवोल् ।। २९ ।।
अंगद भुजशिखरद र-※ त्नांगदमं नख मयूख मालिकोंयि चे-
ल्विंगे नेलेोमाडि नुडिदं ※ जंगम ताराद्रियेंविनं वलभद्रं ।। ३० ।।

अंतु राजभवनमं पोरमट्टु पुरोभागक्के वंदु—

मुनिजनद बंधु जनदभि-※जनदवलाजनद परकेगळ् किवियं ते-।
क्कने तीवे रथमनेरिद※निनवंशजनेरे विजयवधु निजभुजमं ।। ३१ ।।

आ समयदोळ् नळ नील सुषेण प्रसन्नकीर्ति प्रमुख मुख्य नायकरं सेनामुखक्के पेळ्दु सुग्रीवांगद जांववद्गनपति भूतगति प्रभृतिगळं पश्चिम प्रदेशदोळ् नियमिसि तटिद्वक्त्र वज्रदंष्ट्र विराधित महेंद्रर् मोदलागे पलबरूमं वलववकदोळ् नडेयिमेंदु पेळ्दु सौमित्रि सकल विद्याधर नायकर्वेरसु तानुं हनुमनुं दाशरथिय रथोभय-पार्श्वदोळं रथारूढ़र मेय्गापागे नडेवुदुं—

नडेगोंडत्तु मदेभ दानजल धारासारदिं मारुतं ।
नडेगेट्टिपिनमुत्पताकेगळिनाकाशापगा वीचि नू- ।।

---

'शत्रुओं, पीछे हट जाओ' कहकर राम की विजय का संकेत दे रही थी। २८ द्वितीय चद्रहास को आकार धारणकर लक्ष्मण दाहिने वगल में आ खड़ा हुआ तो अपने पांडुर वर्ण के कारण वह रोहिणीरमण चंद्रके समान दिखाई पड़ा। २९ अपने भुजशिखर की भुजकीर्ति की रत्नप्रभा और नखकांति के कारण समस्त सौंदर्य-भंडार वनकर वलभद्र चला तो ऐसा प्रतीत हुआ मानो चलायमान सुरगिरि हो। ३० —इस तरह राजभवन से निकलकर नगर के अग्रभाग में आ गये। —मुनि समूह के, बंधुजनों के, अभिमानियों के और स्त्री समूह के आग्रह राम के कानों को भर दिये। राम रथ में ऐसा सवार हुए मानों वह विजयश्री की भुजा में सवार हुए हो। ३१ —उस समय नल, नील, सुषेण, प्रसन्नकीर्ति आदि प्रमुख नायकों को सेना के आगे रहने का आदेश देकर, सुग्रीव, अंगद, जांबव, गगनपति, भूतगति, आदि को पश्चिम भागमें और तटित्वक्त्र, वज्रदंष्ट्र, विराधित, महेंद्र आदि को बायें वगल में नियुक्तकर मंदर, समीर, सिंहनाद, वराह आदि को बायें बगल में चलने का आदेश देकर

मर्डिसुत्तिर्पिनमस्त्रशस्त्र पटल प्रद्योतदिंदं पगल् ।
कडुकोर्व पर्डेदिर्पिनं रघुतनूजाखर्व चातुर्वलं ॥ ३२ ॥

करि तुरग रथ पदातिय
परि संख्येयनरियेनल्लि केतन पट सं- ।
चरणक्के नभं भट सं-
चरणक्के धरित्रि नेरेयदेंबिनरिवें ॥ ३३ ॥

निजतेजं पोरगागे सैरिपने रामस्वामियेंबंते नी- ।
रजमित्र प्रभेयं पळंचलेंदु सीतादेवियं कोंडु पो- ॥
द जगत्कंटक तेजमिर्द देसेयं पूळवंतु पत्तुंदिशा ।
वज्रमं पूळ्दु पोंदळ्दु कोर्व्वडेदत्तुत्तान सेनारजं ॥ ३४ ॥

तेणरूत्तु तळेमट्टु ताळ्दि धरेयं सेनाभराक्रांतदिं ।
फणिराजं नडुनेत्ति पोत्ति किडिविट्टंतिर्दुदागळ् फणा- ॥
मणि चक्रं विषवह्नि धूमपटलं निश्वास निर्यत्समी- ।
रणनिं पूरिसिदंतिरिर्दुदु फणा चक्रांकितं स्वस्तिकं ॥ ३५ ॥

अंतसंख्यात सेना समुद्रं दक्षिणसमुद्राभिमुखमागि नडेदु—

---

लक्ष्मण समस्त विद्याधर नायकों के साथ स्वयं और हनुमान राम के रथ के दोनों पार्श्व में खड़े होकर, रथियों को अंग रक्षकों-सा बनाकर आगे बढ़ने लगा। —रघुराम की चतुरंग सेना के चलते समय ऐसा प्रतीत हुआ मानो मदमाते हाथियों के मदजल की धारा से पवन संचार रोक दिया गया हो; ऊँचाई पर उड़नेवाली ध्वजाओं से आकाश नदी की लहरें सौगुना बढ़ गयी हो; अस्त्र शस्त्रों के प्रकाश से सूर्य का तेजस ही बढ़ गया हो। ३२ चतुरंग सेना का हिसाब लगाना असाध्य कार्य है। इतना ही कहा जा सकता है कि रथ की ध्वजाओं के उड़ान के लिए आकाश और पैदल सेना के चलने से पृथ्वी कम पड़ रही है। ३३ अपने तेज (प्रकाश) को फैलाना श्रीराम को सहन नहीं होगा ऐसा सोचकर चाँद सीता का हरण करनेवाले जगद्कंठक रावण के निवास स्थान का संकेत देता-सा चला तो दशोदिशाओं में राम की सेना के चलने से आकाश धूल से भर गया। ३४ भूभार को ढोने से पहले से ही शेषनाग चटपटा रहा था। अब श्रीराम की सेना के मार से उसके मध्य-फण में चिनगारी लगायी-सी पीड़ा होने लगी। सेना के पदाघात से व्याप्त धूल ऐसी दिखाई पड़ी मानो शेषनाग के मुंह से प्रस्फुटित होनेवाली विषज्वालाएं धुएं का रूप धारणकर फैल रही हों। ३५ —इस तरह असंख्य सेना

वेलांध नग नितंबद ※ वेलांध पुरोपकंठमं सार्दुदु भू- ।
पाल स्कंधावारं ※ वेलावन वीधियिल्लदंभोनिधिवोल् ॥ ३६ ॥

आगळा पुराधिपति चतुरंग सेनासमन्वितं समुद्रवेंसर विद्याधरं मुंदे नडॆव नळन पडॆगॆ रणानुरागदिनड्डंबंदु निल्वुदुं—

भ्रकुटि ललाटदॊळ् तनगॆ तोरद मुन्नमिदिर्चिदन्य सै- ।
निकमनदिर्पॆ तन्न पराक्रम गर्वदुर्वु कौ- ॥
तुममॆनॆ कट्टिदं खचर नायकनप्प समुद्रनं भया- ।
नक समुद्रं नळनराति बलार्णव बाडवानळं ॥ ३७ ॥

अतिगंभीरननर्घ्यं रत्नकटिकाधारं महावाहिनी ।
पति लक्ष्मीनिलयं निसर्गविभु मर्यादापरं लोक वि- ॥
श्रुत सीमांतनव निर्मिचिद समुद्रं युद्धदॊळ बंधन ।
स्थितनादं तलॆविल्लॊळॆंदॊडॆ नळं गंडं पॆरर् गंडरे ॥ ३८ ॥

अंतातनं तंदु तनगॊप्पिसुवुदुं समुद्रंगभयमं कॊट्टु मन्निसॆ मरू दॆवसमातं तन्न सुतॆयरं सत्यश्री कमलॆ गुणमालॆ रत्नमालॆयॆंब नाल्वरं लक्ष्मणंगॆ कॊट्टु वैवाहिक संबंधदिं भृत्य पदमनप्पुकॆय्दु पूर्वपदमं पडॆदु मरू दॆवसमल्लिदॆ मेलॆत्ति नडॆवागळ्—

अडिगॆरगि सुवेळाचल ※ दॊडॆयं खचरं सुवेलनॆंबं तन्नु- ॥
ळ्ळॊडमॆयनित्तिरिविट्टिगॆ※नडॆदं रघुजन मार्बलक्कॆ मार्बलमुंटे ॥ ३९ ॥

---

दक्षिण समुद्र की ओर बढ़ने लगी। —वेलांध पर्वत के समीप स्थित वेलांधपुर के बाह्य प्रदेश में पहुंची हुई राम की सेना असीम समुद्र-सी दिखाई पड़ी। ३६ —तब उस पुर का समुद्र नामक अधिपति अपनी सेना के साथ आकर नल के सेनापतित्व में आगे बढ़नेवाली राम सेना को रोककर युद्ध के लिए तैयार हुआ। —समुद्र की त्योरी चढ़ने से पहले ही नल ने भिड़नेवाली शत्रु सेना को पराजितकर अपनी सेना एवं अपने शौर्य का ऐसा प्रदर्शन किया कि दर्शकों को कौतुक प्रतीत हो। उसने समुद्र और उसके सेनानायकों को बंधी बनाया। ३७ समुद्र जो गंभीर, अनर्घ्य, रत्नराशियों का आधार, अनेक नदियों का स्वामी, लक्ष्मी का आश्रयदाता, निसर्ग का प्रभु है, को नल ने केवल धनुष से बंधी बनाया तो स्पष्ट है कि नलसे बढ़कर वीर कौन हो सकता है? ३८ —समुद्र को लाकर राम के चरणों में डाल देने पर उसने समुद्र को अभयदान देकर क्षमा कर दिया। दूसरे दिन सत्यश्री, कमला, गुणमाला और रत्नमाला नामक अपनी चार कन्याओं का विवाह लक्ष्मण के साथ करा दिया और स्वयं राम का

अंतंदिन दिवसं सुवेलाचलादोळिर्दु मरुदेवसं लंकाद्वीपद समीपमप्प हंसद्वीपमनेय्दिदर्पुदुमा द्वीपाधिपति नभश्चरनसंख्यात बल समेतनागि तागुवुदुं—

अनुवरदोळ हंसद्वी * पनाथनं द्वीपि रथननंजिसि दंडो- ।
पनतंमाडिद यमदं * डनिभसादारळवों नळन बाहादंडं ।। ४० ।।

अंताद्वीपदोळ् बीडंबिट्टु लक्ष्मीधरं प्रभामंडलंगे बळियनट्टि पेरवुंद्वीपांतरद विद्याधराधिराजरनाज्ञाविधेयरंमाडुत्तुमिर्पिन- मित्तल्—

अरुणमणि प्रभा पटलदिंदरुणातपमं तगुळ्दु बि- ।
त्तरिसुव सिंहपीठदोळदेनेंसेदिर्दनो राहुमंडलं ।।
तरुण दिनेश मंडलमनादरिसिर्दवोलिंद्रनील भा- ।
सुरतर देहदीप्ति पुदियल्के दिशाननमं दशाननं ।। ४१ ।।

उरदिंदगलाद लक्ष्मिय
तरलेक्षण माले हारलते दनुजने पे- ।
रूरदोळ् सोगयिसिदुदु का
रिरूळोळ् तलेदोर्प तरळ तारावळिवोल् ।। ४२ ।।

---

सामंत बनकर अपना पूर्वाधिकार पाया । राम की सेना पुनः आगे बढ़ी तो— सुवेलाचल के खचर राजा सुवेल ने राम के चरणों में गिरकर, अपनी समस्त वस्तुओं की भेंट चढ़ायी और स्वयं सेवावृत्ति निमित्त राम सेना के साथ हो लिया । ३९ —एक दिन सुवेलाचल में बिताकर अगले दिन लंकाद्वीप के समीप स्थित हंसद्वीप पहुँचकर डेरा डाला तो उस द्वीपके अधिपति नभश्चर अपनी अपरिमित सेना के साथ आकर युद्ध के लिए तैयार हुआ । —हंसद्वीप के राजा को यमके कालदंड सदृश नल ने अपने बाहु दंड से ऐसा भयभीत कराया जैसे बाघ हिरण को भयभीत कराता है । ४० —उस द्वीप में डेरा डालकर प्रभामंडल के पास समाचार भेजकर, कई द्वीपांतरके विद्याधरों को अपनी आज्ञा के अंतर्गत समेटकर श्रीराम रह रहा था कि इधर— रत्नसिंहासन पर प्रभात की अरुण प्रभा के पड़ने पर उसपर बैठा हुआ दशानन ऐसा सुशोभित दिखाई दे रहा था मानो नीलरत्नों की कांति को समस्त दिशाओं में फैलाता हुआ राहुमंडल वालसूर्य का आदर करता हो । ४१ वक्षस्थल से भी चौड़ी लक्ष्मीमाला और अन्य हार रावण के विशाल वक्षस्थल पर वैसे ही सुशोभित हो रही थीं जैसे काली रात में चमकनेवाला नक्षत्र समूह । ४२ उसकी

अंगद मणिभूषण किर-
णंगळ् जगदोळगणरसुगळ जयवधुवं ।
पिंगदे निलेकट्टुव पा-
शंगळिवेंने भुजदोळें मनंगोळिसिदुवो ।। ४३ ।।
अवतंस पारिजाता * सवमं सविदाडि पाडुवळिगळ निनदं ।
सविवडेयें सैरिसं चम*रविक्कुववलेयर पिडुगंकणदुलियं ।। ४४ ।।
तनुजरूमनुजरूमुचिता-
सनदोळ् मंत्रिगळुमिरे विलासदिनिर्द ।
दनुजाधीशं प्रत्यं-
त नगं वळसिर्द नीलकुत्कीलदवोल् ।। ४५ ।।
जनकसुते मनदोळिरे परि-
जनमिरे नियत प्रदेशदोळ् विरहोद्यी- ।
पनमं मरेयिसि दनुजें-
द्रनिद्रनिर्पतिरोलगंगोट्टिर्द ।। ४६ ।।

अंतिर्पुदुं—
चरनोर्व बंदु वसुं-*धरेयोळ् मेय्यिक्कि जयजय ध्वनि पोण्मु- ।
त्तिरे निंदु निटिल तटगत-* कर कुट्मलनागळसुर पतिगिंतेंदं ।। ४७ ।।
भुवनदोळिन्नेगं मरेदु कंडरियें दनुजेंद्र देव दा- ।
नव खचराधिनायकरोळाहवदोळ् निनगुकि सोंकि मी-।।

---

भुजाओं में भुजकीर्ति की रत्न किरणें उसी तरह शोभा दे रही थीं जैसे संसार भरके राजाओं की जयश्री को बांध देनेवाली रस्सी। ४३ कर्णाभरण के पारिजात की मधुरता का पानकर गुनगुनानेवाले भ्रमरों के निनाद्र कानों में इतने मधुर लग रहे थे कि चामर डुलानेवाली खचर स्त्रियों के कंकणों की झनकार को वह सहन न कर सका। ४४ उसके बच्चे, सहोदर, मंत्रीगण उचित आसनों पर बैठे तो उनके बीचमें रावण वैसा ही दिखाई दे रहा था जैसे समीप के पर्वतों से आवृत्त नीलाचल पर्वत। ४५ परिजन यथास्थान रह रहे थे और दनुजेंद्र सीता के स्मरण के उस विरह ताप को छिपाकर राजदरबार में उपस्थित था। ४६ —ऐसे में— एक गुप्तचर वहाँ आया; साष्टांग नमस्कार करने के पश्चात जयजयकार करके, हाथ जोड़कर असुरपति से वह यूं बोला। ४७ "पृथ्वी में आज तक आपसे बढ़कर या आपसे भिड़ने का साहस रखनेवाले किसी देवता, मानव, दानव, खेचर को मैं नहीं जानता था लेकिन अब

रूव तलेंदोरूवुद्दतरनीगळिदच्चरि कंडेनां महो- ।
त्सवदोळे बंदपर् मनुजराहव केळिगे रामलक्ष्मणर् ।। ४८ ।।

बलानारायणरं नेरंबडेदु निम्मोळ् कादुवुद्योगदिं ।
पलवुंद्वीपद खेचरर् नेरेंदु हंसद्वीपदोळ् बिट्टु मुं- ।।
कलहक्कल्लद नम्म नोल्लदवरेल्लरं तम्मोळोंदादरा ।
कलिगळ् दानव चक्रवर्ति निजदोर्दंडंबरं गंडरे ।। ४९ ।।

अेंदु बिन्नविसिद चरन वचनमनवधरिसि बीरसिरिय बेळ्वसदनद बेळगिनंते दंतकांति पसरिसे मंदस्मित मुखं विद्याधरवीर प्रमुखनप्प दशमुखनिंतेंदं—

तंदे सीतेयनां पराभवमनेन्नोळ् कादिनीगल् मनं ।
दंदेकाकिगळेत्ति बर्परवरोळ् संधानमं माडि मु- ।।
न्नेंदु कप्पमनित्तु बाळ्व खचरर् कैवारदिं कादिसल् ।
बंदप्पर् परहस्तदिं मोळनिडल् बर्पंते काळाहियं ।। ५० ।।

मृगराजं गर्जिपुदं ॐ नगदोळ् मार्दनिगळुण्मवंतोडनोडनि- ।
दगि मेघवाहनादिग-ॐ ळगुर्वु पर्वुविनमसुरनेंदुदनेंदर् ।। ५१ ।।

अंतवर् नर्म सचिवरंतिच्छेयं प्रतिपालिसि नुडिवुदुमदं केळ्दु

---

उसी आश्चर्य को देख आया हूँ। मानव राम लक्ष्मण आपसे युद्ध करने आये हुए हैं। ४८ वलभद्र नारायण की सहायता पाकर, अनेक द्वीपों के खेचर मिलकर आपसे लड़ने आये हैं और हंसद्वीप में डेरा डाले हुए हैं। जिनका हमसे नही बनता था, एक हो गये हैं। क्या वे वीर दानव चक्रवर्ती की शक्ति से टक्कर लेने का साहस रखते हैं?"। ४९ —गुप्तचर के इस निवेदन को सुनकर, दंतकांति को विजयवधु के आभरणों के प्रकाश-सा फैलाकर, मंदमंद मुस्कराता हुआ दशमुख यूँ वोला— "सीता को मैं ले आया। मुझसे उस पराजय का बदला लेने के उद्देश्य से आये हुए राम-लक्ष्मण से दोस्ती करके, लगान देकर जीनेवाले खेचर अपनी सहायता से उन्हें विजयी बनाने आये हैं। यह तो ऐसा ही हुआ न जैसे कृष्णसर्प को अन्यों के हाथो नचाना!"। ५० इसे सुनकर "मृगराज सिंह की गर्जना पर्वत शिखरों में प्रतिध्वनित नहीं होगी। इंदगी, मेघवाहन आदि के शौर्याधिक्य के रहते हुए हमें भयभीत होने की कोई आवश्यकता नहीं" ऐसा कहकर अन्यों ने रावण के विचार का अनुमोदन किया। ५१ —इस तरह सब प्रमुख रावण के विचार का समर्थन करने

नय विद्याविनय विभूपणनप्प विभीपणं विन्नपमनवधारिसु-
वुदेंदितेंदं—

इच्छा प्रतिपालनमं * तुच्छं नुडिगुं विवेकि पोल्लमेंगंडे ।
नाच्छादिक्षुगुमें कार्य प-* रिच्छेदमनुभय लोकहितं नुडिगुं ।। ५२ ।।

अशुचि लोभि शुचि लोभमिल्लदं-
विशद शौच गुणमोंदे कारणं ।
कुशलवृत्तिगेने भूभुजं गुणा-
तिशय सूरि शुचियागदिर्पने ।। ५३ ।।

बगे देसेबिद्दं परिवुदु * वगेयं वगेदंते परियलीयदे पिरियं ।
तेगेवुदु पळिपोर्ददव-* ट्टेगे निजदिदार वगेगळुं नेरिदुवे ।। ५४ ।।

अविरुद्धमिदेंबिनमनु* भविसुवुदिद्रिय सुखंगळं मरेदुं मी- ।
रवु तन्ननवेंबन्नेग * मवनीश्वरनप्पुकेय्वुदिद्रिय जयमं ।। ५५ ।।

जडधारे सोंके सिरिग-*न्नडिगे कलुंवेरूवंते सिरियोडेयंगें ।
पडेमातो पर कलत्रद * तोडर्पिनि कर्पुगोळ्ळदिर्पुदे तजं ।। ५६ ।।

---

लगे तो नम्र, विनयी, विद्वान विभीषण ने निवेदन किया कि उसकी विनती सुनी जाय —"अल्प (तुच्छ) व्यक्ति अन्यों की इच्छा की कदर करते हैं; विवेकी जन अन्याय को पहचानकर उससे होनेवाले परिणाम का अंदाज लगाकर लोकहित की सलाह देते हैं । ५२ गंदे लोगों और लोभियों में तथा निर्मल चित्तवालों और निर्लोभियों में अंतर केवल शुचित्व का महत्व है । राजा में गुणातिशय और शुद्ध मन का होना आवश्यक है । ५३ पागल (चंचल) मन सर्वत्र दौड़धूप करता है । उसे ऐसा भड़कने से रोककर अपने नियंत्रण में रखकर उचित मार्ग में चलाना चाहिए । ऐसा करने से ही मनुष्य अपकीर्ति से वचकर कीर्तिशाली वनता है । ५४ राजा को चाहिए कि कदम उठाने से पहले यह निश्चय करले कि उसके कदम धर्म विरोधी नहीं हैं और उसे इस बात की दृढ़ता होनी चाहिए कि इन्द्रिय सुख उसे सत्मार्ग से पथभ्रष्ट नहीं कर सकता—अर्थात इन्द्रिय-सुख पर राजा का नियंत्रण होना चाहिए । ५५ जलविंदु के स्पर्श से जिस तरह दर्पण जंग पकड़ता है उसी तरह परस्त्री की चिंता के स्पर्श से, चाहे वह कितना ही महान, (धनवान, वलवान) क्यों न हो, उस पर कलंक लगे बिना नहीं रह सकता । ५६ बुरे स्वभावों को न त्यागनेवाला राजा, कलंक को दूर न करनेवाला चांद, बडवाग्नि को शांत न करनेवाला समुद्र सचमुच वड़े आलसी हैं । ५७ विवाहित धर्म-

समनिसॆ दुश्चरितं बिड-॥द महीपालं कळंकमं कळॆयद चं- ।
द्रमनं बडवाग्नियनुप-॥शमिसद लवणांबुराशियं जडरक्कं ॥ ५७ ॥

कुल कांता संतोषं ॥ कुलवर्दन हेतु परवधू संतोषं ।
कुलनाश हेतुवॆंबिदु ॥ हलधर गोपाल बालक प्रख्यातं ॥ ५८ ॥

वधमुं बंधनमुं पराभवमुमंगच्छेदमुं पॊर्दुगुं ।
विधु विख्याति कलुंबुगॊळ्गुमपवादालोच्च नादं दिशा- ॥
वधियं दांटुगुमन्य जन्मदॊळमक्कुं दुर्गति क्लेशमॆं- ।
दधिराजर् कॆलरालिसर् मरॆदुमन्य प्रेयसीवार्तॆयं ॥ ५९ ॥

यमपाशं पगॆवंगॆ कल्पलतॆ कैयांतंगॆनल् चंड वि- ।
क्रममं चागद पॆमॆ्यं मॆरॆयदन्यस्त्री कचाकर्षण ॥
श्रम संभोग विळासमं मॆरॆव बाह्यासंगदिं पिंगदि- ।
र्कुमॆ वीरांगनॆ कड्डॆ तॊळ्विसुगॆयॊळ् मॆळ्पट्टु निल्वन्नळे ॥ ६० ॥

पूविनॊळं पोर्कुळि नम-॥ गेवुदी युद्धं प्रधान पुरुष क्षयमॆं- ।
बी वचनमं विचारिपु ॥ दीवुदु जानकियनुळिवुदसदाग्रहमं ॥ ६१ ॥

परिजनमुमाप्त जनमुं ॥ पुरमुं बांधवरूमगलदॊंदडॆयॊळ् सै- ।
तिरलक्कुं जानकियं ॥ परिहरिसिदॊडल्लदंदिरल् बंदपुदे ॥ ६२ ॥

---

पत्नी को संतोष प्रदान करना कुलाभिवृद्धि के लिए आवश्यक है। पर-स्त्रियों से संतोष पाने का प्रयास कुल-नाश के लिए कारण बनता है। यह बात राजा से लेकर हलधर, गोपालकों तक लागू होती है। ५८ परस्त्रियों को चाहने पर मरण, बंधन, पराजय, अंगभंग आदि भोगना पड़ता है; निर्मल कीर्तिपर कलंक लगता है; आपकीर्तिकी ध्वनि दिगंतों तक फैलती है; इस जन्म को पारकर अगले जन्म में भी दुर्गति और विपत्ति का पात्र बनता है। अतः राजाओं को चाहिए कि भूलकर भी इस तरह के दुर्गुणों के प्रति प्रवृत्त न हों। ५९ शत्रुको यमपाश बन-कर और शरणागत की इच्छापूर्ति कराने योग्य शौर्य और औदार्य दिखाना छोड़कर परस्त्री की केशराशि के प्रति आकर्षित होकर, संभोग चाहकर, बाह्य सुख के प्रति पराजित होनेवाले को न त्यागकर ऐसे भोगी राजाओं की भुजाओं में निवास करने के लिए जयवधु इतनी दुष्टा थोड़ी ही है ? । ६० हम जैसे शूरों को फूल से लड़ना शोभा देता है ? कम से कम इतना तो याद रहे कि युद्ध मुख्यतया पुरुषों के नाश के निमित्त है। जानकी को राम के चरणों में लौटाकर अपने दुराग्रह को त्याग दो। ६१ परिजन, बंधुजन, नगर, आप्तजन सबके सब एक साथ सुख-संतोष से

अँदु नुडियलॊडमिदगि विप तरु प्रसवदंतॆ दंतकांति पसरिसॆ विभीषण सुभाषित दूषणपर्रनितॆंदं—

वनितारत्नमयत्नसाध्यमॆनॆ कैसार्दत्तु सैपिददं ।
मनुंजगीवुदु मंत्रमीयदॊडपायं सार्गुमॆवीनयं ॥
मनदॊळ मच्चरिपंगॆ तोर्कुमुळिदंगॆं तोर्कुमे युद्ध सा- ।
ध्यनॆ विद्याधरसिद्ध किन्नर चमूविद्रावणं रावणं ॥ ६३ ॥

बगॆयं शंका तमं तळ्तिरॆ नळिसलवं काण्बुदॆं मॊग्गॆ नीर्गा- ।
दिगॆ मुन्नीरकोटॆ विद्यात्मकवसुरवलं कापिनाळ् तोळवलिप ॥
नॆगळ्दा ताराद्रियं चालिसिद दशमुखं मुख्यनॆंदंदु लंका ।
नगरक्कातंकमक्कुं मनुजवलदिनी कज्जमं नीनॆ काण्बै ॥ ६४ ॥

परचक्रं चक्रमं मीरुवुदॆ रिपुवलं चंद्रहासासियं भी- ।
करमं मारांपुदे मार्पडॆगॆ पडॆयलातंकमं नम्म विद्या- ॥
धर सैन्यं सालदे कॆम्मनॆ भयरसमं ताळ्दुवै लक्ष्मणं सं- ।
गरदॊळ पौलस्त्यनं गॆळ्पनॆ रणरसोत्कंठनं दुग्ध कंठं ॥ ६५ ॥

---

जीवन बिता सकते हैं । जानकी को नहीं लौटाओगे तो ऐसा सुयोग कभी नहीं आ सकता ।" ६२ —विभीषण के ऐसा कहने पर, विष भरे पेड़ से जन्मा-सा, अपनी दंतकांति को फैलाता हुआ, विभीषण के हितवाक्यों की आलोचना करना ही मुख्य उद्देश्य-सा इन्दगी यूँ बोला— "सीता जो संसार की स्त्रियों में सर्वश्रेष्ठ है, पुण्य-सा अनायास मिली है । उसे राम को लौटा देने अन्यथा खतरे का डर दिखाने के इस उपदेश से इसके (विभीषण के) मनमें निहित डर को अभिव्यक्त करता है । विद्याधर, सिद्ध, किन्नरों की छाती को कंपा देनेवाला रावण युद्ध में सामान्य है ? । ६३ जब भयरूपी अंधकार छाया हो तब वास्तविक स्थिति किसे मालूम होती है ? लंका को घेरे हुए कंदक, समुद्र, दुर्ग, विद्या प्राकार, राक्षस बल की रक्षा और ताराचल को हिलाने की शक्ति रखनेवाला प्रबल पराक्रमी रावण के रहते हुए भी 'मनुष्यों से लंकाको हानि पहुँचेगी' ऐसा कहनेवाले अविवेकी की बातों के महत्व को तुम (रावण) ही समझ सकते हो । ६४ अन्य बल (शत्रुबल) आकर चक्ररत्न से प्रबल बनेगा ? शत्रु पक्ष चंद्रहास का सामना कर सकता है ? शत्रुदल को पराजित करने के लिए हमारे विद्याधर बल पर्याप्त नहीं है ? व्यर्थ ही भयग्रस्त होना हमें शोभा देता है ? रिपु भयंकर रावण को लक्ष्मण पराजित कर सकता है ?" ६५ —ऐसा प्रश्न करने पर क्रुद्ध होकर विभीषण बोला—

अेंबुदुं विभीषणं मुळिसं मोगवक्के तंदितेंदं—

अयशक्कंजदे नीं तं-* देय राज्यक्कळिपि कलहमंबल्लिदरोळ् ।
बयसुवे गाविल रणभू* मियोळारूमनुळियलीगुमे रामशरं ।। ६६ ।।
तंदने सीतेयनळिवं * तंदं लंकापुरक्के तनगं नमगं ।
तंदं तविलं नम्मर- * सदेसेयं पुदियें दुर्यशः पटह रवं ।। ६७ ।।
वट्टंदेत्तुदु वेळ्ळिय * बेट्टं बिण्येंगेनिप्प कोटिक शिलेयं ।
बट्टाडिद बाहाबल * विट्टळवेंटनेय केशवंगिदिरूंटे ।। ६८ ।।

करवाळ् साधनमाय्तु साधिसदे सैपिं सूर्यहासं धनु- ।
श्शर जालं नेरमार्गे संहरिसिदं सेनान्वितं युद्धदोळ् ।।
खरनं दूषणनं प्रसिद्धरखिळ द्वीपाधिपर् खेचरर् ।
नेरेंदाळोळिगे वंदरार्गमधिकं सौमित्रि सामर्थ्यदोळ् ।। ६९ ।।

संधियनुंटुमाडुवुदु सीतेयनीवुदु रामलक्ष्मणर् ।
बांधवरप्पुदं बगेवुदेळिसुवंतवगारूमें सम- ।।
स्कंधरे युद्धदोळ् रणामनर्थकमेंतेने कादिदंदु नि- ।
ल्कुं धरे निल्विनं पळि जयापजयंगळोळं दशानना ।। ७० ।।

---

"अपकीर्ति से न डरकर तुम पिता का राज्य चाहकर बलवानों से युद्ध चाह रहे हो। अरे मूर्ख, युद्धभूमि में राम-बाण किसे बचने देंगे? ६६ रावण सीता को नहीं ले आया अपितु लंकानगर में सर्वनाश को ही ले आया है। स्वयं और साथ ही दूसरों के लिए भी पराजय ले आया है। इससे प्राप्त अपकीर्ति दशोदिशाओं में फैलेगी। ६७ आठवें केशव के भार से रजत पर्वत दबकर सपाट हुआ है। जिस आठवें केशव ने सिद्धशैल को उठाया है उसके बाहुबल की बराबरी कौन करेगा? ६८ सौमित्र जिसने खड्ग रूपी अपने हाथ से ही विजय प्राप्त किया; पुण्यबल से अनायास ही सूर्यहास को प्राप्त किया; असंख्य सेना के साथ आये हुए खरदूषण का अकेले ही संहार किया और शक्ति से खेचर द्वीप के समस्त अधिपतियों को अपने पक्ष में मिला लिया उसकी शक्ति से कौन भिड़ेगा? ६९ समझौता करके, सीता को लौटाने में ही औचित्य है। राम-लक्ष्मण के साथ होनेवाले बांधव्य का स्मरण करना ही सूक्त है। युद्ध में उनका सामना कौन कर सकता है? युद्ध अनर्थकारक सिद्ध होगा। युद्ध में हमारी विजय हो या पराजय, हम पर सदा-सदा के लिए कलंक लगनेवाला है। ७० राम की सेना समुद्र पार करने से पूर्व ही, रामबाण प्रलयकाल के यमके समान लंका-

मुं कोट्टट्टुवुदुत्तमं रिपुबलं वाराशियं दांटद- ।
न्नं कल्पांत कृतांतदूत सदृशंगळ् राम रौद्रेषुगळ् ।।
लंकाद्वार कवाटमं मुरियदन्नं लक्ष्मण ज्यालता- ।
टंकारं किविगेय्ददन्नमखिल प्रख्यातेयं सीतेयं ।। ७१ ।।

अंबुदमा नुडिगे कार्मुगिल मोळगिगे मसुगुव पंचानन दंते दशाननं देसेदेसेगे मसगि—

ओरेयिदमुर्चे मिंचं * करेयुत्तुमगुर्वु पर्वे विलयांबुददिं ।
पोरमट्ट सिडिल मसकम* नुरेविडिदत्तु चंद्रहास कृपाणं ।। ७२ ।।

आगळ् विभीषणं वज्रमय घन गदादंडमं कोंडदिरादिदिरोळिर्पुदुं कुलवृद्धरेडेवोक्कु नुडिवुदुं कोपमनुपसंहरिसिमंदस्मित मुखं दशमुखनितेंदं—

अेनगं बल्लाळ् गंड मानवनभिमतमं केळलादत्तवंगा- ।
ळ्तनमं पूण्देन्नोळं दायिगतनमनिवं तोर्के दोर्दंड कंडू ।।
यनमं चंडासि संघट्ट दिनोगेवुरियिं मळ्गिपें मूरु कण्णा-।
तनुमेन्नंमीरि मारांतोडे पडेयदे संत्रासमं चंद्रहासं ।। ७३ ।।

चपलं मेळद पंदे बेर्चेदिदिरोळ् माताडे कोपं पोद- ।
ळ्दपवादं परेवंतु गोत्र वधमक्कुं लंकेयिदीतनं ।।

---

नगर के द्वार को तोड़ने से पहले ही, लक्ष्मण के धनुष की टंकार हमारे कानों से ठकराने से पहले सीता को लौटा देने में ही भलाई है।" ७१ —ऐसा कहने पर रावण आग बबूला हुआ और घनगर्जना की भयानक ध्वनि से क्रुद्ध सिंह की भांति गरजकर— म्यान से चंद्रहास बाहर खींचा तो उसकी कांति प्रलयकाल के बादल की घर्षण से उत्पन्न बिजली की चमक को धिक्कार रही थी। ७२ —तब विभीषण निडर होकर अपने वज्रमय गदादंड को (चंद्रहास के) सम्मुख रखा। कुलवृद्धों ने बीच बचाव किया और विवेक की बातें की तो रावण का क्रोध उतर गया और उसने मंदस्मित मुखी होकर यूँ कहा— "राम जैसे सामान्य मानव के बारे में पूछने पर भाई ही बता रहा है कि वह (शत्रु) मुझसे बलशाली है और इस तरह का (विपरीत) उपदेश दे रहा है। युद्धभूमि में मुझसे भिड़नेवाले राम को मैं अपने खड्ग के आघात से पराजित करूंगा। राम ही क्या त्रिनेत्रवाले शिवजी को भी मेरा चंद्रहास पराजितकर देगा। ७३ यह तो पूर्वापर से अनभिज्ञ डरपोक है। अब मेरे सम्मुख इस तरह बात करेगा तो मेरे हाथों अनुजका वध होगा-। इसलिए

विपरीतात्मननीगळितें कळेयिं शंकाकुल बातें या- ।
दपने संगर केळिगिदों डुपदेशगेय्दपं भीतियं ।। ७४ ।।

ऎनलॊडमशनिवेग चपलावेग संहारक विद्युत्प्रमुख सामंत सहितं मूवत्तक्षौहिणी बलंबेरसु—

उरिकॊळलिर्दं सानु वनदिं मद सिंधुर यूथ नाथनो- ।
सरिसुव माळ्केयिं दशरथात्मजरिं किडलिर्द लंकॆयिं- ।।
दिरदें विभीषणं तॊलगिर्दं खचरान्वय राजलक्ष्मियं ।
धरियिसलिर्दं पुण्यनिधियं सुकृतं तॊलगिक्कदिर्कु मे ।। ७५ ।।

दनुजेंद्रगें मृगेंद्रपीठमें मिगिल् सामर्थ्यदिं लक्ष्मियिं ।
तनगारुं मिगिलिल्लदं बगेदने सद्वृत्तमं बिट्टॊड- ।।
ण्णनुमं बिट्टु विभीषणं तॊलगिदं पोतक्कुदुद्वृत्तन- ।
प्पन संसर्गदिनप्प संपदमुमं सद्वृत्तरेगेय्वरो ।। ७६ ।।

अंतु विभीषणं लंकाद्वीवमं पॊरमट्टु हंसद्वीपसमीपक्कॆ वंदु निज महत्तरनं मुंदट्टुवुदुमातं पोगि प्रतीहार पुरस्सरं राजभवनमं पॊक्कु दूरावनत मस्तकं सर्वांग प्रणतनागि निटिल तट घटित कर किसलयद मेलें दंतकांति पसरिसॆ देव बिन्नपमनवधारिसुवुदेंदितेंदं—

---

विपरीत सलाह देनेवाले इस विभीषण को तुरंत लंका से बाहर निकाला जाय । जो डरता है वह युद्ध क्या करेगा ? डर के मारे ही यह उपदेश दे रहा है ।" ७४ —ऐसा कहने पर अशनिवेग, चपलावेग, विद्युत्प्रमुख नामक सामंतों एवं तीस अक्षौहिणी सेना के साथ मिलकर— लंका, जो दशरथ के पुत्रों के हाथों नामावशेष होने जा रहा था, को विभीषण ने उसी तरह त्याग दिया जिस तरह वन में आग लगने का सकेत पाकर मदमाता गजराज (तुरंत) त्याग देता है । खेचरवंश की राज्यलक्ष्मी का पालन करनेवाली पुण्यनिधि को पुण्य वहाँ रहने कैसे देगा ? । ७५ विभीषण ने इस विचार से लंका को त्याग दिया कि रावण समझ रहा है कि उसकी शक्ति ही श्रेष्ठ है, उसका ऐश्वर्य अद्वितीय है, और जिस सिंहासन पर बैठा है वही सर्वश्रेष्ठ है । ७६ —इस तरह लंकाद्वीप से निकलकर विभीषण हंसद्वीप के पास आया और अपने मंत्री को राम के पास भेजा । मंत्री ने राजभवन में प्रविष्ट होकर, दूर खड़ा होकर सिर झुकाकर साष्टांग नमस्कार किया । राम के मंदमुस्कान की कांति प्रस्फुटित होने पर अपने निवेदन को ध्यान से सुनने का आग्रह करते हुए यूँ बोला— "अहंकार से मदमाता रावण हित-वचन कहनेवाले अपने अनुज की अन-

मदमदिरा प्रमत्तहृदयं हितमं तनगोल्दु पेळ्वे के- ।
ळदे विपरीतमं बगेदु बग्गिसे रावणनी दुरात्मनोळ् ॥
पुदुवेमगेबुदेंदु वरूतिर्देपनल्ते शरण्बुगल् भव- ।
त्पद नख वज्र पंजरमनाजि विभीषणना विभीषणं ॥ ७७ ॥

ऎंदु मत्तं दशमुखन मुखरतेयुमनुद्वृत्ततेयुमं नेरेये विन्नविसि माण्बुदुमतिक्रांत प्रमुख मंत्रिमुख्यरेंदरिवगेडवुट्टिदरागियुमति- स्नेहितरप्पर् पुसि जगळमं पोणर्चि नमगुपायदिनपायमं वगेदु बंदप्परिदं देवरवधारिसुबुदेंते—

दनुजरपायमं बगेवरेंतेनगा दशकंठनुं रण- ।
क्केनगिदिरागलळ्कि जनकात्मजेयं कपट प्रपंचमं ॥
जनियिसिकोंडु पोदनेने कॆम्मने बेचुवुदे शरण्गेवं- ।
दनोळभय प्रदानमनोडर्चुवुदेवुदिदर्के मंतणं ॥ ७८ ॥

ऎरेदर्गीयदे मारां * तरनिक्कदे मरेगेवंदरं कायदे बा- ।
ळवरमगन बाहुदंडं* निरर्थकं व्यर्थभवन पार्थिव जन्मं ॥ ७९ ॥

ऎंबुदुमंजनासुतं जनप्रवाददोळमिवर विप्रतिपत्तियं केळ्देव- दल्लदेयुं विभीषणं गुणाधिकनेंबुदु जगत्प्रसिद्धमातनेनगस्मज्जननि

सुनी करके, वंधु-वैरी ठहराकर, अपमान करके अपने राज्य लंका से बाहर निकाल दिया है। वह विभीषण आपका शरणागत होकर आपके वज्रपिंजरे के आश्रय की अपेक्षा से यहां आ रहा है।" ७७ —ऐसा कहकर रावण की धृष्टता एवं अहंभाव का सविस्तार वर्णन करके चुप हुआ तो अतिक्रांत आदि मंत्री-प्रमुखों ने निवेदन किया कि वह (विभीषण) भाई-भाई के दिखावा-झगड़े का बहाना वनाकर हममें विश्वास जगाकर, हमें उपाय से ठगने आया होगा अतः बहुत सोच समझकर कदम उठाना चाहिए। इसे सुनकर श्रीराम बोला— "यह सच है कि राक्षस धोखा-देही होते हैं। उस रावण ने मेरी शक्ति से डरकर धोखे से सीता का अपहरण किया लेकिन उस दुर्घटना को स्मरण करके अब जो शरण में आये हुए को अभयदान देकर रक्षा न करना धर्म नहीं है। इसका निवारण क्या है? । ७८ मांगन को न देकर, शत्रुओं से न लड़कर, शरणागतों की रक्षा न करके जीनेवाले राजा का भुजबल व्यर्थ है, उसका क्षात्र जन्म निरर्थक है।" ७९ —राम के वचन को सुनकर हनुमान बोला— "लोगों से उसके बारे में हम सुन चुके हैं। इसके अतिरिक्त विभीषण के गुण संसार भर में प्रख्यात है ही। उसी ने लंका में सीता

सीतादेवियिर्देडेयं पेळ्देन्नं मन्त्रिसि कळिपिदनेनें रघुकुलांबरद्युमणि विभीषण महत्तरनं तुष्टिदान पुरस्सरं निम्माळ्दनं तंदु काणिसेंदु विसर्जिसुवुदुमातं विभीषणनं कंडु रामदेवर कारुण्यमुमं महामहिमेयुमं विन्नपंगेय्वुदुं—

पलतेरद परेय दनि तेरे-
युलिपेने पोक्कत्तु कटकमं नोळ्पर क-।
ण्णलसे विभीषण वाहिनि-
जलनिधियं बंदु पुगुव कुलवाहिनिवोल् ॥ ८० ॥

आ समयदोळ्—

इदिरट्टि दिव्य वसनां-*गदादि भूषणमनवनिपति सुग्रीवां-।
गद मुख्यरनिदिरट्टिद*नुदात्त राघवन पदेपनावं पडेवं ॥ ८१ ॥

अनंतरं कतिपय परिजन परिवृत्तं प्रधान पुरुष परस्सरं राज मंदिरमं पोक्कु—

मणिमय भूषण प्रभे मनक्कनुरागमनुंटुमाडे रो-।
हणगिरि वार्धियं मरेवुगल् नडेतंदपुदेंबिनं विभी-॥
षणनवनीशनिर्देडेगे बंदु पदानतनागे भाळदोळ्।
पेणेदु नखांशु कट्टिदवोलिर्द्दुदु खेचर राज्यपट्टमं ॥ ८२ ॥

---

माता के गुप्त निवास स्थान का पता बताया था।" इसे सुनकर राम ने मंत्री को आदेश दिया कि विभीषण गौरव-सत्कार के साथ लिवा लाया जाय। मंत्री के विभीषण से मिलकर श्रीराम की असीम करुणा एवं महिमा का वर्णन करने पर— अनेक प्रकार के भेरीनाद समुद्र-गर्जन-से गूंज उठे और दर्शकों की दृष्टि को थकाती हुई, विभीषण की सेना राम सेना से मिल गयी। ८० —तब— रामने सुग्रीव, अंगद आदि प्रमुखों को विभीषण के स्वागतार्थ भेजा और तोहफे के रूप में दिव्य भुजकीर्ति आदि आभूषणों से विभीषण का सत्कार किया। इस तरह राम का आश्रय कौन पाता है? ८१ —तत्पश्चात् कतिपय परिजनों के साथ राज-मंदिर में प्रविष्ट हुआ। —उसके रत्नाभरणों के प्रकाश ने मन को संतुष्ट किया। रोहण पर्वत समुद्र के आश्रम निमित्त आया-सा विभीषण श्रीराम के पास आया और चरणों में सिर नवाया तो श्रीराम के पदनखों की कांति विभीषण के माथे पर प्रतिबिंबित हुई तो ऐसा लगा मानो खेचर राज्य का उसे सिंहासन मिल गया हो। ८२ —तब— आदर से राम

आगळ्—

तेगेदादरदिं तळ्कै-※से गगन चरनमृत रसदोळोलाड्डववोल् ।
सोगयिसिदं चंद्रिकेयं※ नगुव नरेंद्रन तनुप्रभा चंद्रिकेयिं ॥ ८३ ॥

गुणमं कडेगणिसिद रा-
वणनोळ् पुदुवाळ्द दोष हरणक्के विभी- ।
षणनमर नदियोळघम-
र्षणमिर्देवोलिर्दनधिपनंगप्रभेयिं ॥ ८४ ॥

जननाथन सम्मनदिं ※ मनदोळ् मेय्वेर्च्चे संतसं बलगेलदोळ् ।
तनगागळेरलिक्किद ※ कनकासनदोळ् विभीषणं कुळ्ळिर्दं ॥ ८५ ॥

रावणनिंदादेर्देवर ※ लावगमोसरिसे नृपन दयेयिं खचरं ।
दावानलनिं बेंदु सु-※ धावर्षदिनारिदचलमिर्पतिर्दं ॥ ८६ ॥

अनंतरं रामचंद्रं विभीषणननुचित संभाषण सुधारसदिं तणिपि बीडिंगे बेससुवुदुमन्नेगमित्तलप्रतिमप्रभं प्रभामंडलं सहस्रा क्षोणीबलंबेरसु बंदु कूडुवुदुं मरुदिवसमल्लि तळर्दु रघुवीरं समुद्र-तीरमनेय्दिवर्पुदुं—

शरनिधि तेजमं जसमुमं तलेयोळ् निले पूण्डु नाळ्दिदं- ।
तिरे तुरुगिर्दे विद्रुम लतावळि शंखद वळ्ळवळ्ळि बं- ॥

---

द्वारा उसका आलिंगन किये जाने पर अमृतपान किया हुआ-सा विभीषण ने आनंदानुभव किया। चांदनी को पाकर रामकी हंसती हुई देहकांति-सा विभीषण का शरीर सुशोभित हुआ। ८३ नीति का अवहेलन करनेवाले रावण के साथ रहने के दोष परिहार निमित्त विभीषण राम की देहप्रभा में उसी तरह समाया जिस तरह पाप निवारण साधन गंगा में समा जाता है। ८४ राम के सत्कार से विभीषण का शरीर ही भार बन गया। दाहिनी ओर उसके लिए तैयार किए गये कनकासन में वह विराजमान हुआ। ८५ रावण के कारण जो मनोवेदना हुई थी, वह रामकी दया के कारण मिट गयी। दावानल से तप्त पर्वत पर अमृतवृष्टि होने पर जिस तरह संतोष होता है उसी तरह विभीषण राम से मिलकर संतुष्ट हुआ। ८६ —तत्पश्चात् रामचंद्र ने विभीषण को यथोचित वातों से तृप्त करके उसे अपने डेरे में भेज दिया। इधर अप्रतिमवीर प्रभामंडल हजार अक्षौहिणी सेना सहित आकर राम से मिला। दूसरे दिन वे सब वहाँ से निकलकर समुद्र तट की ओर आये।—

धुरमेनिसिर्दुवा रघुतनूभवनेळ्तरे सेसेयिक्किदं- ।
तिरे तेरेगैयोळुच्चळिसि सूसिदुवब्धिय तोरमुत्तुगळ् ।। ८७ ।।
वारिधि रघुजंगेत्तिद * नीराजन दीपकलिके पोळेदपुदेंबं ।
तोरोंदेडेयोळ् पोळेदुवु*राराजिप पद्मराग रुचि मंजरिगळ् ।। ८८ ।।
नेलेयिल्लदेयुं नेलनं * बलवंदुं वेलेगोंडुं मेय्यिक्कियुमा ।
जलनिधि तरंग भंगा-* कुलितं नेनेयिसिदुदन्य राजन्यकमं ।। ८९ ।।
सुळिगळ् नीर्दिगुरियवोल्
सुळिदुवु तेरे तेरेयट्टिदुवु बेट्टद बें ।
बळियं बेट्टट्टुववोल्-
तळे तळ्तवोलिर्दुवोगेद मणि किरणंगळ् ।। ९० ।।

आ महासमुद्रमं बलाच्युतर् नोडि मेच्चुत्तुमिर्पुदुमा समयदोळ्—

जलधिय मेलेबंद जलराशियो पेळिमेनिप्प पर्मेयं ।
तळेदु बलं नभोगमन विद्येये सेतुवेनल् नलं द्विष- ।।
द्बळ विलयानलं नडेयिसल् नभदोळ् नडेदत्तिभेंद्र सं- ।
कुळ मकरं हयप्रकर वीचि वरूय कुळीर संकुलं ।। ९१ ।।

---

वहाँ समुद्र मानो अपना तेजस और कीर्ति को सिरपर लिए खड़ा था और विद्रुमलताएं, आंखों की प्रभावलियों और मोतीरत्नों से वह (समुद्र) अपने हाथ-रूपी लहरों से मानो श्रीराम का अभिषेक करता हो। ८७ एक जगह सुशोभित पद्मराग रत्न का प्रकाश ऐसा चमक रहा था मानो समुद्र श्रीराम की आरती उतार रहा हो। ८८ समुद्र मानो अपनी अस्थिरता, अपनी भूप्रदक्षिणा प्रवृत्ति और स्वयं पृथ्वी की सीमा बनने के कारण और अपनी टूटती हुई लहरों का स्मरण कर दुखी था। ८९ समुद्र की भंवरें पानी में घूमते हुए भौरों की भांति चक्कर काट रही थीं। लहर-लहर का उसी तरह अनुसरण कर रही थी जिस तरह पर्वत-पर्वत का पीछा करता है। ९० —वैसे समुद्र को बलदेव अच्युत देखकर प्रशंसा कर रहे थे। उस समय— समुद्र पर गिरी जलराशि की महानता (आधिक्य) से बलदेव की नभोगमन विद्या ही सेतु बन गयी। शत्रुसेना के लिए प्रलयाग्नि सदृश नल ने सेना को आकाश मार्ग से चला तो गज, अश्व, रथ और पैदल सेना समूह भी आगे बढ़े। ९१ आयुधों की चमक, खेचरों के मुकुटों की रत्नप्रभा, भूषणों की कांति, विमानों की बहु-रत्नछाया को आकाशमंडल में प्रतिबिंबित कराती हुई राम की असंख्य सेना

हेतिव्रात मरीचि खेचर किरीटानर्घ्य रत्नांशु भू- ।
षा तेजः पटलं विमान वहुरत्नच्छायें तळ्पोय्विनं ॥
ज्योतिर्मंडलमेकें तेंकनडेयुत्तिर्दप्पुदेंबंतें सं- ।
ख्यातीतं नडेदत्तु राघव महासैन्यं नभोभागदोळ् ॥ ९२ ॥

पावनि जांबवांगद सुषेण विभीषण चंद्ररश्मि सु- ।
ग्रीव वियच्चर प्रमुखरेरिद रत्नविमान मालें शो- ॥
भावहमागि सुत्ति वरें तन्न विमानमनंबरं बय- ।
ल्दावरेंदाणदंतिरेसेंदं रघुजं कलहंस लीलेयिं ॥ ९३ ॥

पोंगेयुत्तु वडबाग्नि रावणयशो दुग्धाब्धियं पीर्वं दं- ।
दुर्गदिं बंदपुदक्कुमेंब वगेयं सौमित्रि पीतांबरां- ॥
शुगळुं तन्न तनुप्रभा पटलमुं माळ्पंतु बंदं विमा- ।
नगभस्ति स्तवकं पळंचलेविनं ज्वाला सहस्रंगळं ॥ ९४ ॥

गणनेंगळुंबमी नृपरूपार्जित पुण्यमेनल्कें राम ल- ।
क्ष्मणर विमानमं वळसि खेचर राज विमान संचयं ॥
मणिमयमंबरस्थलमुमिट्टेडेयेंविनमंबुराशियं ।
क्षणदोळें दाटि पोंदिदुदु मेलेयदोंदु वनांतरालमं ॥ ९५ ॥

बेट्टमनोट्टि बट्टे नडेवच्चिगमेंबुदो वार्धियं मुगि- ।
ल्वट्टेयें वट्टेयागे नडेवच्चरिवेंत्तु वियच्चराधिपर् ॥

---

आकाश मार्ग से चलने लगी तो भ्रम हुआ कि ज्योतिर्मंडल दक्षिणाभिमुख होकर क्यों चल रहा है ? ९२ हनुमान, जांबव, अंगद, सुषेण, विभीषण, सुग्रीव आदि खचर वीरों के रत्न-विमानों की पंक्ति राम के विमान को घेरकर चल रही थी कि वह (विमान) सरोवर से सुशोभित कमलों के बीच सुशोभित राजहंस की भांति दृष्टिगोचर हुआ। ९३ लक्ष्मण द्वारा पहने हुए पीतांबर की प्रभा एवं उसकी देहकांति विमान के प्रकाश में प्रतिबिंबित होनेवाली सहस्र अग्निज्वालाएं ऐसा प्रतीत हुई मानो धुवां उगलती हुई वडवाग्नि रावण के यशरूपी क्षीरसागर को सोखने आ रही हो। ९४ इन राजाओं के अर्जित असीम पुण्य के समान, खेचरों के मणिमय विमान राम-लक्ष्मण के विमानों को घेरकर, अंबर स्थान में एकत्र होकर, क्षणार्ध में समुद्र पारकर समुद्र तट के एक वन प्रदेश में पहुँचे। ९५ पर्वतों को मिला-जोड़कर उस पर चलने के कष्ट से बचने के उद्देश्य से आकाश मार्ग से ही समुद्र पार करते हुए देखकर आश्चर्य प्रकट करते हुए समुद्र पारकर समुद्र पर पहुँचे (उतरे) तो मानो सारा आकाश ही खाली

तोट्टनें दांटि वारिधियना तडिगॆय्वुवुदुं नभक्कॆ तूं- ।
तिट्टवोलागॆ दळ्ळिसिदुदा पडॆयोळ् पोरपोण्मुवुळ्ळोंड ।। ९६ ।।

अंतु समुद्रमं दांटि लंकाभिमुखरागि पयणंबोगि विंशति योजन विस्तारमुं त्रिंशद्योजनायाममुमप्प रणभूमियं कैकोंडिर्पुदुं—

अवरवगॆ तक्कमणिमय
भवनमनधिराज राजगृहमं कडॆप- ।
ट्टवगॆळिगागिरॆ संभि-
न्नविद्यॆयिं स्थपति माडि कॊट्टं बीडं ।। ९७ ।।

गृह दीर्घिकेयं धारा- * गृहमं गृहवनमनुपवनंगळनार्ग ।
स्पृहणीयमागॆ पलवं * बहुविद्या गृहमहत्तरर् समॆदित्तर् ।। ९८ ।।

अंतु बीडंबिट्ट रामलक्ष्मणर राजभवनमं वळसि सुग्रीव प्रभामंडल प्रमुख निखिल खचर परिबृढरूमखिल सेनॆयुमनुस्वप भवनंगळॊळॆडॆयरिदु बीडंबिट्टिर्पुदुं—

दिविज नदी तरंग धवलं निज निर्मलकीर्ति वल्लि भू- ।
भुवनमनावगं पुदिविनं विबुधावळिगप्पिनं महो- ।।
त्सवमधिराज पूज्यनभिरामतॆयं तळॆदं सरस्वती ।
श्रवण विभूषण प्रथित वाग्विभवं कवितामनोहरं ।। ९९ ।।

---

हुआ । ९६ —समुद्र पारकर, लंकाकी ओर चलकर बीस योजन (एक योजन लगभग आठ कोस की दूरी) लंबी और तीस योजन चौड़ी युद्ध भूमि को निश्चित कर लिया (वश में कर लिया) । —बढ़ाई ने अपनी विद्या से हर एक के लिए यथायोग्य रत्नमय घर और राजगृहों का निर्माण किया । ९७ अनेक विद्याओं को जाननेवाले विद्याधरों ने दर्शकों की आखों को आनंद प्रदान करनेवाले भवनों के सामने कुओं, स्नानगृहों, उपवनों, बगीचों का निर्माण किया । ९८ —इस तरह डेरा डाले हुए राम लक्ष्मण के राजभवन को घेरकर सुग्रीव प्रभामंडल आदि खेचर प्रमुख एवं उनकी सेना यथायोग्य अपने-अपने घरों में रह रहे थे कि— पवित्र गंगा नदी की लहर की तरह अपनी धवलकीर्ति को संसार भर में फैलाता-सा, समस्त देवताओं का महोत्सव करता-सा, सामंतराजाओं में पूज्य भावना जगाता हुआ, सरस्वती के कर्णाभूषणप्राय बनता हुआ श्रीराम वाग्विलास से सुशोभित हुआ । ९९ —अभिनव पंप, जो परम जिन समय और कमलों को शरत्काल के चंद्र के समान माने जानेवाले बाल चंद्र मुनींद्र के पद

इदु परमजिनसमयकुमुदिनी शरच्चंद्र बालचंद्र मुनींद्र चरणनख किरण चंद्रिका चकोर भारती कर्णपूर श्रीमदभिनवपंप विरचितमप्प रामचंद्रचरितपुराणदोळ् लंकादिग्विजय प्रयाणवर्णनं द्वादशाश्वासं ।

॥ द्वादशाश्वास समाप्त ॥

नखों के चांदनी-प्रकाश से पवित्र एवं सरस्वती के कर्णाभूषण के समान है, के रामचन्द्र चरितपुराण का यह लंकादिग्विजय प्रयाण वर्णन—बारहवां अश्वास है ।

॥ बारहवां आश्वास समाप्त ॥

त्रयोदशाश्वासं

श्री सुकृतक्कात्म वच-
श्श्री सूनृत संपदक्के तोडवेंने जसवा- ।
शा सुदतिगें साहित्य क-
ला सुभगं पेंपुवेत्तनभिनवपंपं ॥१॥

आ समयदोळ्—

जनिता कोलाहलं काहळ वहुविध वाद्यस्वनं शंख भेरी ।
ध्वनि हेषाबृंहितंगळ् विलय जलनिधि ध्वानमेंवन्नेगं भों- ॥
कनें कर्णाभ्यर्णमं सतिरें मुनिदसुरं पोय्से पोण्मित्तु चंडा ।
शनिघोषं लोकमं मूवळसुवळसें सन्नाहभेरी निनादं ॥२॥

आश्वास—१३

पुण्य और मंगलदायक वचन-सम्पत्ति को आश्रय स्थान कहलाता-सा अपनी कीर्ति को दिगंतों में व्याप्त कराता हुआ सौभाग्यवान अभिनव पंप प्रसिद्ध हुआ । १ —उस समय— तुतूरियों का कोलाहल, अनेक प्रकार के वाद्यों के निनाद, शंख-भेरी की ध्वनियां, हाथियों की चिंघाड़, घोड़ों की हिनहिनाहट आदि प्रलयकाल की गर्जना-सी कर्णपटल तक पहुंचने पर, क्रुद्ध रावण ने भयानक घनगर्जना-सी सिद्ध-भेरी बजवायी तो उसकी आवाज ने विश्व को तीन वार घेर लिया । २ सामान्य मानव मुझसे

अॅनगॆ रणरभसर्दिं गड॰ मनुजं मेलॆत्ति बंदर्नि दो:कंडू ।
यनमं कळल्चलॆडॆया ॰ य्तॆनुत्तुमुत्तरळ ताम्रलोचननादं ॥३॥

आगळा भेरीरवमंबरनावरिसुवुदुमत्त भास्करपुरद पयोधरपुरद कांचनपुरद कंपनपुरद व्योमपुरद व्योमवल्लभपुरद गंधर्वपुरद शशिमंदिरपुरद, शिवमंदिरपुरद शिवपुरद लक्ष्मीपुरद महाशैल-पुरद चक्रपुरद सीमंतपुरद मलयपुरद श्रीगुहापुरद अश्वपुरद चंद्रपुरद किरिंजयपुरद शशिस्थापनापुरद मार्तंडपुरद सहस्थापन-पुरद जयपुरद परीक्षापुरद विश्वपुरद श्रीचंद्रपुरद गजपुरद गोपुरद महिषीपुरद रत्नपुरद विद्याधरर् मॊदलागॆ पलवुंपुरद विद्याधर राजरॆल्लं तंतम्म समग्र सामग्री सहितरागि बंदु कूडुवुदुमवरं सन्मान दानपुरस्सरं संतोषंबडिसि चतुस्त्रिंशत्सह-स्त्राक्षौहिणी बलंबॆरसु दशग्रीवं रणरसोद्ग्रीवनागिर्दना त्रिखंड मंडलाधि पतियॊळ्—

रणरभसर्दिदमावं- ॰ पॊणर्व मूवत्तुनालकु सासिरदक्षौ- ।
हिणिगॊडॆयनाद नॊळ् रा-॰वणनॊळ् विद्विष्ट सैन्य विद्रावणनॊळ् ॥४॥

मत्तित्तरामलक्ष्मणर् सहस्राक्षौहिणीबलक्कधिपरप्प सुग्रीव प्रभामंडल समन्वितर् संग्रामोत्सुक चित्तरागि पॆरऴमतिबलरप्प

---

भिड़ने को तैयार हुआ है; मेरी भुजाओं की खुजली निकालने का यह सुसंदर्भ है, ऐसा सोचकर रावण ने अपनी आँखों से क्रोधाग्नि की चिनगारियाँ बरसायीं। ३ —उसके द्वारा बजवायी गयी सिद्ध-भेरी की ध्वनि आकाश में फैल गयी। उधर भास्करपुर, पयोधरपुर, कांचनपुर, कंपनपुर, व्योमपुर, व्योमवल्लभपुर, गंधर्वपुर, शशिमंदिरपुर, शिवमंदिरपुर, शिवपुर, महाशैलपुर, चक्रपुर, सीमंतपुर, लक्ष्मीपुर, मलयपुर, श्रीगुहापुर, अश्वपुर, चंद्रपुर, किरिंजयपुर, शशिस्थापनापुर, मार्तंड्पुर, सहस्थापनापुर, जयपुर, परीक्षापुर, विश्वपुर, श्रीचंद्रपुर, गजपुर, गोपुर, महिषीपुर और रत्नपुर के विद्याधर राजाओं ने अपने-अपने युद्धोपकरणों के साथ आकर रावण से मिले। आदर गौरव से उनका स्वागत करके, चौंतीस अक्षौहिणी सेना के साथ रणकेलि निमित्त आसक्त था। उसके समान त्रिखंडमंडलाधिपति वीरता से लड़ने के लिए तैयार चौंतीस अक्षौहिणी सेना के साथ, शत्रुओं से भिड़ने के लिए लालायित यमस्वरूपी दशकंठ से युद्ध करने में कौन समर्थ होगा? । ४ —इधर रामलक्ष्मण एक हजार अक्षौहिणी सेना के अधिपति सुग्रीव और प्रभामंडल के साथ

विद्याधररु् बंदु कूडुवुदुमवरनोळकोळुत्तुमिर्दरु् तदक्षौहिणी प्रमाण-मेंतेने पत्तियेंदुं सेनेयेंदुं सेनामुखमेंदुं गुल्ममेंदुं वाहिनियेंदुं पृथनेयेंदुं चमुवेंदुमानीकिनियेंदुमितेंटु तेरदिं पडेगे पेसरक्कुमल्लि—

ओंदानेय कालगापिनो- ※ ळोंदु रथं मूरु तुरगमय्दुं काला- ।
ळोंदागि बंदु मोनेयोळ् ※ निंदंदडु पत्तियेंब पेसरं पडेगुं ॥५॥

त्रिगुणं पिरिदक्कुं प- ※ त्तिगे सेनेयदक्कुनंते सेनामुखमुं ।
त्रिगुणं पिरिदक्कुमदं ※ त्रिगुणिसिदोडे गुल्ममेंब पेसरं पडेगुं ॥६॥

त्रिगुणि से गुल्म मनदु ने※ ट्टगे वाहिनियक्कुमंते तद्वाहिनियं ।
त्रिगुणिपुदुं पृतनेयदं ※ त्रिगुणिसे पेरतेनो चमुवेनल् पेसर्वडेगुं ॥७॥

ई नेगळद चमूत्रितयम- ※ दानीकिनियक्कुमदु पदिर्मडिसलोडं ।
तानक्षौहिणियक्कुं ※ जैनोक्तमनन्यरेत्तलरिवर् मूर्खर् ॥८॥

इंतेनिसिदक्षौहिणियोळगणानेगळुमिर्पत्तोंदु सासिरदेंटुनूरेळ्पत्तक्कुं रथंगळुमनिते अक्कुं कुदुरेयरुवत्तय्दु सासिरदरुनूरपत्तक्कुं कालाळुमोंदु लक्कमुमोंभत्तु सासिरद मूनूरय्वत्तक्कुं—

ओंदक्षौहिणिगिनित- ※ क्कुं दल् चतुरंग संख्येयेने पडेयेरडुं ।
निंदिरिवोडे नेलनेडेगिरि※ देंदरिदा पडेय पवणनरिववनाव ॥९॥

---

मिलकर युद्ध के लिए तैयार होकर अपने पास आये हुए अति बलशाली विद्याधरों से मिल गये। अक्षौहिणी सेना पत्ति, सेना, सेनामुख, गुल्म, वाहिनी, पृथने, चमु, आनीकिनी इन आठ भागों में बंटी होती है। इसमें, जिसमें एक हाथी के नेतृत्व में एक रथ, तीन घोड़े और पांच पैदल सैनिक हों उसका नाम पत्ति है। ५ ऐसे तीन समूह हों तो वह सेना कहलाती है। सेना के तीन गुन मिलने पर वह सेनामुख बनता है। सेनामुख के तीन गुन हो तो वह गुल्म नाम पाता है। ६ गुल्म के तीन गुन मिलने पर वाहिनी बनती है। वाहिनी के तीन गुन पृथने और पृथने के तीन गुन चमु कहलाते हैं। ७ तीन चमु मिलकर आनीकिनी कहलाती है। दस आनीकिनी मिलाकर अक्षौहिणी होती है। यह जैनों का हिसाब है। इसे अन्य नहीं जानते। ८ —इस तरहकी अक्षौहिणी सेना में २१८७० हाथी, उतने ही रथ, ६५६१० घोड़े, १०९३५० पैदल सैनिकों को रहना चाहिए। इस तरह की अक्षौहिणी सेनाएं दोनों तरफ से युद्धके लिए तैयार खड़ी थी कि उसे पृथ्वी की जगह काफी नहीं हो रही थी। उस आश्चर्य का सही विवरण (वर्णन) कौन दे सकता है? । ९ गणितज्ञ के अतिरिक्त

गणिदिगनिनितनितक्षौ- ※ हिणियेंदेंणिसल् समर्थनक्कॆम रथ वा-।
रण वाह पदातिगळ्※गणियिसलार्तपनें राम रावण बलमं ॥ १० ॥

भगणद लॆक्कमं मळॆय नीर्वनियं परमाणुसंख्येयं ।
गगनद सीमॆयं जळधि वीचिगळं दॆसॆयंतमं पव- ॥
ण्बुगिसलॆरळ्बलंगळ मदद्विप वाह वरूथ किंकरा- ।
दिगळ पवण्गळं पवणिसल् बगदर्पनें गांपनागने ॥ ११ ॥

अिततित प्रबलसप्पुभय बलमुमायुधंगळनर्चिसुव विजयवारण वाजिगळं पूजिसुव वीर संन्यसनमिर्प सुभटालापमनालिसुव रवळि घोषिसुव दंदुगदिनंदिनिरुळं कळॆयॆ नेसर् मूडुवुदु मिदगि बॆससि- दंददॊळ्—

आरॆमगिदिर्चुवर् सम- ※ रारंभक्कामॆ मुख्य नायकरॆवॆनु- ।
त्तारि मुन्नं सॆरगं ※ पारदॆ हस्तप्रहस्तरुरदॊड्डिदर् ॥ १२ ॥
मारीचं मॊदलागॆ म ※ हारथरॊडनेरि सिंहरथमं रथिगळ् ।
नीरद गर्जनमं रण- ※ भेरीरवमिळिपॆ लंकॆयं पॊरमट्टर् ॥ १३ ॥
पुलिय रथदॊळ् पलर् मॆ-※य्गॊलिगळ् वज्रोदरादि वीर प्रमुखर् ।
कलहक्कॆ नडॆयॆ नडॆदर् ※ पलंबरंबर चरर् तुरंगम दरदॊळ् ॥ १४ ॥

---

राम-रावण की उस अक्षौहिणी सेना का विवरण देने में या विवरण जानने में कौन समर्थ होगा ? । १० नक्षत्रों की संख्या, वर्षा के पानी की बूंदों, परमाणुओं की संख्या, आकाश की ऊँचाई, समुद्र की लहरों, दिशाओं की सीमा और गज, अश्व, रथ और पैदल सेनाओं से युक्त राम-रावण की सेनाओं का विवरण जानने की इच्छा रखनेवाला मूर्ख नहीं है ? । ११ —इस तरह प्रबल उभय सेनाएं आयुध की धार तीक्ष्ण करती हुई, विजय निमित्त हाथी-घोड़ों को तैयार करती हुई, वीर दीक्षा लेती हुई, वीरालापों को बुलन्द करती हुई, विचित्र ध्वनियों के साथ रात बिताई। सूर्योदय होने पर इंदगी के आज्ञानुसार, हस्त प्रहस्त आदि यह कहते हुए सबसे पहले तैयार हो गये कि युद्ध में हमसे कौन टकरा सकता है ? युद्धारंभ में हम ही सेनानायक हैं । १२ मारीच आदि महारथियों के साथ रथिक सिंहरथ पर सवार होकर, काले बादलों की गर्जना को नीचा दिखानेवाली रण-भेरी की आवाज के साथ लंका से रवाना हुए । १३ वज्रादर आदि प्रमुख वीर व्याघ्ररथों में सवार होकर आगे बढ़े । कुछ आकाशगामी वीर अश्व सेना में मिलकर युद्ध के लिए तैयार हुए । १४ इन्द्रजीत हाथी घोड़ों में सवार सात करोड़ विद्याधरवीरों को अपनी अंगरक्षा निमित्त

करितुरगारूढर् सं- *गरक्कॆ तनगंगरक्कॆयॆनिसिद विद्या-।
धर तनयरॆळुकोटियु * मरॆवरॆ रणभूमिगिंद्रजितु पॊरमट्टं ॥ १५ ॥
इंदगिय कॆलदॊळहितर*निदगिदुगिवंतु माळ्पॆवॆमगळ्कदरा-।
रॆंदवं तूगुत्तुं * वंदर् जितशत्रु मेघवाहन वीरर् ॥ १६ ॥
शात त्रिशूल रुचि ती-* व्रातपमं वॆरॆ वीरॆ रिपुबल विलयो-।
त्पातमॆनॆ कुंभकर्णं * ज्योतिष्प्रभ मणिविमानदॊळ् पॊरमट्टं ॥ १७ ॥

अंतु निज विजयसॆनॆ संग्रामदॊळॊड्डि निल्वुदुं—
पिडिदुग्रास्त्रमनेरि पुष्पकमनाशा चक्रमं चक्रमं-।
नडॆ नोडुत्तुमपार सैन्य सहितं पूर्णॆंदुवं पोलॆ बॆ-॥
ळगॊडॆ भेरीरवमेक शंख निनदं तळ्पॊय्यॆ दिक्चक्रमं।
नडॆदं दानव चक्रवर्ति समरप्रारंभ संरंभदिं ॥ १८ ॥

अंतु नडॆवॆडॆयॊळ्—
ऒडॆयॆ सुरालयं कॆडॆयॆ पर्वत संकुलमुर्वरा तळं।
नडुगॆ दिशाननं पॊगॆयॆ भूमिरुहं प्रतिकूल वायुविं॥
दुडियॆ खगाळि दुस्स्वरदिनूळॆ रणाग्रह दुर्नयक्कणं।
सॆडॆयदॆ संगरावनिगॆ मानधनं नडॆदं दशाननं ॥ १९ ॥

---

नियुक्तकर युद्धभूमि की ओर रवाना हुआ। १५ उसके अगल-बगल में बाण लेकर जितशत्रु और मेघवाहन इस अभिमान से चलने लगे कि आज शत्रुओं को निर्नाम कर देंगे और उनका सामना भी कौन कर सकता है ?। १६ तीक्ष्ण त्रिशूल की चमक से तीव्र धूप की गरमी पैदा करता हुआ, शत्रुबल के लिए काल स्वरूपी कुंभकर्ण रत्न-विमान से रवाना हुआ। १७ —इस तरह रावण की सेना राम-सेना के सम्मुख खड़ी हुई तो, शंख निनाद और भेरीरव दिगंतों में फैल गये और उग्रशर लिये, पुष्पक विमान पर सवार होकर दिक्चक्र और चक्ररत्न को देखते हुए, अपार सेना से आवृत्त पूर्णचंद्र-सा शोभायमान, दानव चक्रवर्ती युद्ध प्रारंभ की धूमधाम का अवलोकन करता हुआ आगे बढ़ा। १८ —ऐसा चला तो— स्वर्ग लोक फट गया। पूर्वत समूह ढह गये। भूतल कांप उठा। दिग्मुखों से धुंवा उठा। पृथ्वी के पेड़ पौधे तूफान के आघात से टूटकर गिर गये। पक्षी समूह अपस्वरमें विलाप करने लगे। अपने अन्याय के प्रति तनिक भी पश्चताप किये विना युद्धातुर होकर मानधनी दशकंठ चल पड़ा। १९ चलते हुए, देखते हुए, सुने-देखे हुए उत्पात और अपशकुनों पर

समरार्थि पोंण्मुवुत्पा * तमनपशकुनंगळं दशास्यं वीर ।
प्रमुखं बगेयदे बंदं * समरावनिगर्थि दोषमं बगेदपने ।। २० ।।

अंतु बंदोड्डि निल्वुदुं—

दनुजेंद्रनोड्डु कर्गने * कनियुत्तिरे नोडे कंडु वानरचिह्नर् ।
मुनिसनुविसे कादुव त-* क्किनोळाहवभूमिगेक्केयि नडेतंदर् ।। २१ ।।

पलतेरद परेय दनिगळ्* नेलवेर्चुव कडल तेरेय तार्मुट्टिन ब- ।
ल्लुलियेने कलह क्षोणिगे
पलबर् सुभटर् कपिध्वजर् कवितंदर् ।। २२ ।।

पलतेरद वाहनगळं * नलंघ्य विक्रमरेनिप्प विद्याधर वी- ।
र ललामरेरि संग्रा-* म लोलुपर् समर भूमिगंदेल्तंदर् ।। २३ ।।

नल नीलर् समरोर्विगे
विलयाग्निगळंते मुंते नडेदर् विद्या- ।
बलद भुजबलद सोणसि
कलिगळ् हस्तप्रहस्तरोळ् तळ्तिरियल् ।। २४ ।।

अंगदकुमारनाहव * रंगदोळानिंद्रजित्कुमारंगीवें ।
भंगमनेंदु पराक्रम * तुंगं कडुकेय्दु कदनकेळिगे बंदं ।। २५ ।।

अमित चतुरंग सेना* समन्वितर् प्लवगकेतुगळ् मारुत मा- ।
र्गमनेळसि बळसि नडेदर्*समर क्षोणिगे सुषेणनुं जांबवनुं ।। २६ ।।

---

तिल भर भी ध्यान न देकर युद्धभूमि में आया । मोहित व्यक्ति कभी दोष की परवाह करता है ? । २० —आकर, सम्मुख खड़ा हुआ तो— उसकी सेना को सामने आते हुए देखकर शत्रु पक्ष के वानरध्वजियों का क्रोध भड़क उठा और वे विजय की आतुरता से युद्धभूमि की ओर एक साथ चल पड़े । २१ विभिन्न प्रकार के चर्मवाद्यों की ध्वनि भरे समुद्र की लहरों के घोष के समान प्रतीत हो रही थी कि सुभट कपिध्वजियों ने युद्धभूमि को घेर लिया । २२ अनेक तरह के वाहनों में सवार, असमान पराक्रमशाली विद्याधर युद्धभूमि के प्रति आसक्त होकर रणभूमि में पहुंच गये। २३ बलशाली नल, नील भी प्रलयाग्नि की भांति युद्धभूमि में पहुंच गये और भिड़ने के लिए वीर हस्त-प्रहस्त के सम्मुख हुए । २४ इस युद्ध में इंद्रजीत को पराजित करने के पूर्णविश्वास से अंगद कुमार आगे आया । २५ विपुल सेना से युक्त सुषेण, जांबव आदि कपिध्वजी आकाशमार्ग से होते हुए युद्धभूमि में पहुंचे । २६ —इसी तरह जांबव, अंगद, सुषेण आदि

अंतु निज नामांकित विजय वैजयंतिगळंवरमनळ्ळिरियें जांबवांगद सुषेण प्रमुख निखिल वलीमुख ध्वजप्रधानर् रण-रसिकरागि नडेदर् मत्तं प्रभामंडलनुं महेंद्रनुं चंद्राभनुं महाबलनुं समुन्नतवलनुं सर्वप्रियनुं दुर्बुद्धियुं शरभनुं प्रीतिकरनुं अनुंदरनुं दृढ़-रथनुं कुमुदावर्तनुं सूर्यज्योतियुं विजयाश्रयनुं विमलसागरनुं सन्माननुं रतिवर्धननुमेंब पेसर नायकरुत्साहकरागि नडेदर् मत्तं—

ओरोर्वर चतुरंगम ॐ नारेणिसल् नेरेवरेने रणानक रुति दि- ।
ग्वारणमनेय्दे खेचर ॐ वीररगुर्वुवे संगरोर्विगे वंदर् ॥ २७ ॥

जवदोळ् दोरेयेनिसुव खच-
र वीर भटरेरि पुलिय रथमं समरो- ।
त्सवदि नडेदर् दशवद ॐन वरूथिनियं जवंगे वाणसुगेय्यल् ॥ २८ ॥

प्रस्तारं दोर्बलमं ॐ दुस्तरमं वीरलेंदु रणभूमिगे ते ।
जस्तरणि नडेदनहित त- ॐ मस्तोममनळुरे मंडलाग्र मयूखं ॥ २९ ॥

मत्तं विपक्षवल कुधरकुलिश प्रहारनेनिसिद प्रस्तारनुं कदन-केळी कृतांतनेनिसिद हिमवंतनुं रिपुमनोभंगमनेनिसिद भंगनुं प्रचंड प्रतापनेनिसिद प्रियरूपानुमादियागे गगनचर गजरोहकरंकुशद मसेगळ् गगन तलमनावरिसे रणक्षोणिगे नडेदर् मत्तं यम समकक्ष-

---

स्वप्रख्यात प्रमुख विजयातुर वीर भी रण कुतूहली होकर चले आये। उनके साथ प्रभामंडल, महेंद्र, चंद्रभानु, महावल, सर्वप्रिय, समुन्नवल, दुर्वुद्धि, शरभ, प्रीतिकर, अनुंदर, दृढ़रथ, कुमुदावर्त, सूर्य ज्योति, विजयाश्रय, विमलसागर, सन्मान, रतिवर्धन आदि प्रमुख नायक भी आयुध लिये चले आ रहे थे। हर एक की चतुरंग सेना को गिनने में कौन समर्थ है ? रणभेरी का निनाद दिग्गजों के कर्ण पटलों को वंद कराते हुए खेचर वीर युद्धभूमि में आये। २७ युद्ध में प्रतिपक्षियों के समकक्ष वीर वाघों के जोते हुए रथों में सवार होकर, युद्धोत्साह से रावण की सेना को यमपुरी भेजने के लिए चले आ रहे थे। २८ जिस तरह अंधकार को भगाने के लिए तेजपुंज सूर्य आता है उसी तरह शत्रुको अपना भुजवल दिखाने के लिए प्रस्तर युद्धभूमि में चला आया। २९ पर्वत रूपी प्रतिपक्ष के लिए वज्रप्राय प्रस्तर, युद्ध में यम सदृश हिमवंत, वैरियों का मनोभंग करने में प्रवीण भंग, प्रचंड प्रतापी माना जानेवाला प्रियरूप आदि विद्याधर हाथियों पर सवार होकर अंकुश के प्रकाश को आकाश तक फैलाते हुए रणभूमि में आये। इनके अति-

रैनिप दुष्प्रेक्षनुं रिपुघटा विघटन मृगेंद्रनप्प पूर्णचंद्रनुं प्रथन रथ पयोधियप्प सुवीधियुं रिपुहृदय विदारण रणानक स्ववनेंनिप्प निस्वननुं निर्जितानेक विग्रहनेंनिप्प प्रियविग्रहनुं मोदलागे सिंह रथमनेरि संगरांगणक्के नडेदर् मत्तं विद्युत्कर्ण कालक्षितिधर तरळ संग्राम प्रमुखरखिल घोळायिलर् मनोजवजात्यश्वंगळनेरि कदन क्षोणिगे नडेदर् मत्तं—

अनुवर बूविगे बलवा- * हननुं रवि हनुमनुं प्रचंडारियुमु- ।
ग्रनुमादियागे खेचर- * रनेक वाहनमनेरि नडेदरनेकर् ।। ३० ।।

अंतु संग्राम भूमिगे वंदु रघुवीर बलद सेनानायकरप्प नळ नीलर पेळ्देडेयोळोड्डि निल्वुदुं—

अप्रतिम प्रतापनिधि भूषणरत्न हटत्किरीट र- ।
त्नप्रमे बीरे बेरे कुडुमिंचिनगोंचलनुग्र युद्ध के- ।।
ळीप्रियनप्रमेय बलनुद्गत मुद्गर हस्तनेरि र- ।
त्नप्रभमं विमानमनगुर्विसिदं नभदोळ् विभीषणं ।। ३१ ।।

मत्तमातन समक्षदोळ् निजाक्षौहिणिगागसवेडेनेरेयदेनिसि—

बल नारायणरं निरीक्षिसि दशग्रीवं रण क्षोणियोळ् ।
तलेयं तूगि पोडर्पुदोर्पेनेनुतं बंदोड्डि ताराभ्र मं ।।

---

रिक्त यमतुल्य माना जानेवाला दुष्प्रेक्ष, शत्रु के हाथियों को चीरने में सिंह-तुल्य प्रवीण पूर्णचंद्र, रिपुबल के लिए काल माना जानेवाला सुवीधि, शत्रुहृदय को भेदने में चतुर निस्वन, युद्धप्रिय, प्रियविग्रह, आदि सिंहरथ पर सवार होकर रणभूमि में आये। साथ ही विद्युत्प्राण, कालक्षितिधर, तरल आदि अश्वारोही रणांगण की ओर चल पड़े। और, अलग-अलग वाहनों पर सवार होकर बलवाहन, रवि, हनुमान, प्रचंडारी, उग्र आदि खेचर चल पड़े। ३० —इस तरह आकर राम सेना के नायक नल नील के आदेशानुसार यथास्थान सम्मुख होकर खड़े हुए। अप्रतिम प्रतापी विभीषण अपने भूषणों की प्रभा को बिजली की भाँति फैलाते हुए युद्धोत्सुक होकर, हाथ में गदा लिये, रत्नकांति से सुशोभित विमान पर सवार होकर आकाश में भयानक प्रतीत हुआ। ३१ —उसके समक्ष उसकी अक्षौहिणी सेना के लिए आकाश-पथ अपर्याप्त लगने लगा। बल नारायण को निहारते हुए, युद्धभूमि में जाते हुओं को देखकर, प्रशंसा में सिर हिलाते हुए अपने शौर्य का प्रदर्शन करने के विचार से आकर घेरा तो उसकी वेशभूषाओं

डलमं मूवळसागॆ मुत्तॆ विलसद्भूषा प्रभामंडलं ।
बल वाराशिय मध्यदॊळ् वरुणनंतिर्द प्रभामंडलं ॥ ३२ ॥

मत्तं तत्समीपदॊळसंख्यात वाहिनी सहितनागि निज किरीट रत्नप्रभॆ नभमनावरिसॆ—

सुग्रीवं कडुकॆय्दु द- ※ श ग्रीवनॊळिरियलानॆ साल्वॆनॆनुत्तुं ।
विग्रह कांक्षॆयिनिर्दनु※ दग्रबलं रत्नमय विमानारूढं ॥ ३३ ॥

मत्तं विरोधिबल संवर्त समयनॆनिप युद्धावर्तनुं रणक्रीडानुकृत कृतांतनॆनिप वसंतनुं रिपुकुल कुमुदवन रदनियॆनिप कुमुदनुंकीर्ति चंदनरस चर्चित दिगंगनॆनिसिद महार्चितनुं विद्विष्टकुल काळोरग-नॆनिप्पुरगनुं मॊदलागॆ पलबरुं खचर परिवृढरंबरमनावरिसि विविधायुध हस्तर ज्योतिरमर नायकरंतिर्पुदुमा विद्याधराधिराज मध्यदॊळ्—

चामरमनिक्कॆ खेचर
कामिनियर् मणिविमानदॊळ् मणिमय घं-।
टा मधुर ध्वनियॊळ् क-
ल्पामररिर्पंतॆ रामलक्ष्मणरिर्दर् ॥ ३४ ॥

अंतुभय बलमुं नॆलनुमागसमुमॆडॆनॆरॆयदंतु समुचित व्यूह प्रतिव्यूह स्थापनॆगळं यथाविधियिं प्रयोगिसि तंतम्म मॊनॆय नायकर

---

की प्रभा ने सारे आकाश मंडल को घेर लिया तो सेना-समुद्र के बीच में खड़े होकर प्रतिपक्षी प्रभामंडल ने देखा। ३२ —उसके पास ही असंख्य सेना खड़ी थी। उसके मुकुटों की कांति आकाश में व्याप्त हुई तो, यह सोचकर कि वह अकेला ही दशकंठ से भिड़ सकता है, सुग्रीव विपुल पराक्रम और रणोत्साह से रत्नमय विमानपर सवार हुआ। ३३ —काल-स्वरूपी युद्धावर्त, रणक्रीडोत्सुक वसंत, शत्रुकुलांतक कुमुद, कीर्ति सुगंध को दिगंतों में फैलानेवाला महार्चित, रिपुबल के लिए कालसर्प सदृश उरग आदि अनेक खेचरवीर आकाशमार्ग में व्याप्त होकर विभिन्न आयुधों को धारणकर देवता नायकों की भाँति शोभा दे रहे थे कि उनके बीच, खेचर स्त्रियां चमर डुला रही थीं कि राम-लक्ष्मण मणिमय विमान में बैठकर, लघु घंटिकाओं की मधुर ध्वनि के साथ कल्पांतर देवताओं की तरह शोभायमान थे : रह रहे थे। ३४ इस तरह दोनों पक्षों की सेनाएँ अवनी-अंबर की व्याप्ति को अपर्याप्त पाती-सी, यथोचित व्यूह प्रतिव्यूहों की

विरुदिन बीरवद्देळेय पदिर परेय कहळेय कळकळं किविशब्दंगिडे दिवमनेय्दे मिळिर्दु मिळ्ळिसुव पेसरकुरूपिन पळयिगेगळु संदणिसि मुंदे निंद पलवुंसिदंगळु कण्बीलक्कें बरेंकनल्दोनल्दु कदनकेळी कुतूहलरागिर्पुदुमित्त नळ नीलरुमत्त हस्त प्रहस्तरुमोडर्ने कडेगालद नंजिन प्रलय प्रभंजनं बीसुवंते कै वीसुवुदुं—

इळे मोळगित्तो भानुरथमुर्विगे बिळ्दुदो शेषकंठ कं-।
दळ कठिनास्थि नुळ्गिदुदो गोत्रनगं पिळिगित्तो सागरं।।
तळर्दुदो मेरेयिंदमुळिदंदिनितद्भुतमाद नादम- ।
ग्गळिसदेनल् विघूर्णिसिदुदिर्बलदोळ् समरानक स्वनं ।। ३५ ।।

करियोळ् करि हयदोळ् हय
मुरुरथदोळ् रथसुमाळ्गळोडनाळ्गळ् का- ।
य्दुरवणिसि तागे तागिदु-
वेरडोड्डुं नेलदोळागसं तागुववोल् ।। ३६ ।।

धरे कंपंगोळ्विनं पेर्वडेगळेरडुमोरोंदरोळ् तागे तूर्य- ।
स्वरमुं कोदंड टंकारमुमिभ रद संघट्ट निर्घोषमुं जो-।।
दर बाणाध्दर घोर ध्वनियुमसि खणत्कारमुं पर्वि रोदों-।
तरमं संवर्तकाल क्षुभित जलनिधि ध्वानदंतादुदेत्तं ।। ३७ ।।

---

रचनाकर, प्रयोगकर, अपने सेनानायकों के वीरघोष को तुतूरी की ध्वनि के माध्यम से सुना रही थीं। वह ध्वनि कानों में कलकल निर्माणकर आकाश में उड़नेवाली ध्वजाओं को स्पर्शकर प्रतिस्पर्धियों में क्रोध भड़काने पर वे युद्ध के लिए लालायित हो रहे थे कि इधर नल और नील, उधर हस्त और प्रहस्त प्रलयकाल के तूफान की तरह हाथ हिला रहे थे। रणभेरी ऐसी बज उठी मानो सारी पृथ्वी ही गूंज उठी हो; सूर्य का रथ ही पृथ्वी में गिर पड़ा हो; महाशेष की गर्दन की हड्डियां टूट गयीं हों; कुलपर्वत फट गया हो, सागर ही अपनी सीमा को लांघ गया हो और ऐसा लगा कि भविष्य में कभी ऐसी अद्भुत ध्वनि सुनने को नहीं मिलेगी। ३५ हाथी से हाथी, घोड़े से घोड़ा, रथ से रथ, पैदल सेना से पैदल सेना भिड़कर दोनों सेनाएँ ऐसे लड़ीं मानो आकाश भूमि से भिड़ गया हो। ३६ दोनों महासेनाएं परस्पर भिड़ गयीं तो पृथ्वी कांपने लगी। भेरी और तुतूरियों की आवाज, धनुष्यों का टंकार, हाथियों के दंत संघर्ष, योद्धाओं के बाण संघर्ष, खड्गों की खनखनाहट, प्रलयकाल के समुद्र घोष के समान सर्वत्र सुनाई पड़ी। ३७ खड्ग से खड्ग के टकराने पर उनसे चिनगारियाँ फूट

करवाळोळ् करवाळ् पळंचे किडिगळ् पेराने पेरानेयोळ् ।
भरदिदं मोगमिक्के दंत शकलंगळ् तेर्गळोळ् तेर्गळु- ॥
ब्बरमेसाडे तुरंग केतन चयंगळ् कोंतदोळ् कोंतमा- ।
सुरमप्पंतेडरोत्ते तोरवेणगळ् बीळ्तंदुग्राजियोळ् ॥ ३८ ॥

अंतुभय चतुरंग सेने भरंगेय्दु तागि थट्टोत्तिरिव समयदोळ्-
रणगळ्तले कैमिगे बि-
ल्लणि कडुकेय्दुभय बलदोळंबिक्कुवुदुं ।
कणे कणेयनोरसे कदनां
गणदोळ्किडि केदरुदत्तु केंडद मळेयं ॥ ३९ ॥

बाणांधकारमुद्गत*शोणित संध्याभ्रमस्तमित रवि किरण ।
श्रेणि धनुर्बल समर* क्षोणि चमू कालरात्रि पडेदुदगुर्वं ॥ ४० ॥

मार्मलेदु बिल्ल बित्तिग
रोमोदलिसे कणेगळुर्चि पोदुवु नेरनं ।
धर्मगुण च्युतरन्यर
मर्म विभेदिगळेनिप्पुदोदच्चरिये ॥ ४१ ॥

ऒडेगिडे गगनं पवनं
नेडेगिडे बिल्वडेगळिसुव कणेगळ् नेरनं ।

---

पड़ीं। हाथियों से हाथी भिड़ गये तो उनके दांत बिजली-से चमक गये। रथ से रथ टकराये गये। घोड़े एक दूसरे पर चढ़ गये। हिंसात्मक आयुध आयुध से टकराये तो युद्धभूमि में लाशें गिरने लगीं। ३८ —इस तरह दोनों पक्षों की सेनाएं आपस में भिड़ रही थीं। उतने में, रणभूमि में अंधेरा छा गया। धनुर्धारियों के हाथों से छोड़े गये बाण परस्पर टकराने के कारण फूटी चिनगारियां अग्निवर्षा करने लगीं। ३९ बाणों से निर्मित अंधकार और बहनेवाली रक्त धारा संध्या के बादलों और डूबती हुई सूर्यकिरणों की याद दिलाने लगी। धीरे-धीरे दोनों सेनाओं ने निर्जन रात की भयानकता का निर्माण किया। ४० धनुर्धारी योद्धाओं ने सम्मुख होकर जल्दीबाजी में बाण छोड़े तो वे निशाना चूक गये। धर्मच्युत व्यक्तियों के निशाने चूकने में आश्चर्य क्या है? । ४१ धनुर्धारियों की बाणवर्षा से आकाश में रिक्त स्थान ही न बचा। बाणाघात के कारण गिरनेवाले शवों के ढेरों से वायु-संचार में बाधा पड़ी। सुभट (वीर) यमपुरी पहुंच गये। ४२ चमगादड़ अपने काले रंग से जैसे जंगल के

गळुमं सिंहगरुडध्वजंगळुमनभेद्य कवचंगळुमननर्घ्य रत्नभूषणंगळुमं रामलक्ष्मणर्गे कोट्टु चिंतावेगं मनः पवनवेर्गादं निज निवासक्के पोपुदुमित्तल्—

जिन धर्मद सामर्थ्यदि-॥निनितु महामहिमॆ राम लक्ष्मीधररोळ्।
जनियिसॆ विस्मयमादुदु॥हनुमंत प्रमुख निखिल विद्याधररोळ्॥ ३ ॥

अनंतरमा गरुडवाहिनिय तनुप्रभॆ तममनभिभविसॆ तत्पक्षपात जातवात धार्तदि नागपाश विद्यॆ सडिल्दुपोगॆ सुग्रीव प्रभामंडल- रपगत मूर्छाप्रपंचर् प्रसन्नमनर् सिंहगरुड वाहनारूढरागिर्द राम लक्ष्मणरल्लिगॆ बंदवर पुण्यप्रभावक्के संतोषंबट्टु निमगी महामहि- मॆयाद वृत्तांतमं बॆससिमॆनॆ श्रीरामदेवरॆल्लमं नॆरॆयॆ बॆससुत्तुं बीडिगॆ बिजयंगॆय्दंदिनिरुळा महोत्सव व्यापारदोळिर्पुदुं—

इंदिननुवरदोळपजय- ॥ मं दनुजगुंटुमाळ्कुमिन वंशजनें- ।
दंदधिक रागमं तळॆ- ॥ दंददिनिनुदयशिखरि शेखरनादं ॥ ४ ॥

अंतु नेसर् मूडुवुदुं दशवदननॆंदिनंददि रणभूमिगॆ वंदोड्डि निल्वुदुमित्त रामलक्ष्मणर् निर्वतित नित्यनियमर् देवनित्त दिव्य कवचमं तॊट्टु दिव्याभरणभूषितरागिर्पुदुं—

---

संतुष्ट चित्त होकर अग्नि, वरुण आदि दिव्यबाणों, श्वेत छत्र चामरों, सिंह गरुडध्वजों, अभेद्य कवचों, रत्नाभरणों को उन्हें (राम-लक्ष्मणको) प्रदान कर अपने निवास स्थान की ओर रवाना हुए। इधर— जिनधर्म के सामर्थ्य से राम-लक्ष्मण को इतनी महामहिमाएं उपलब्ध होनेपर हनुमान आदि विद्याधरों को आश्चर्य हुआ। ३ —तत्पश्चात उस गरुड़वाहिनी की देहकांति ने अंधकार को भगाने के निमित्त अपने पंखों को हिलाया तो उससे उत्पन्न वायुवेग से नागपाश विद्या शिथिल हुई और सुग्रीव तथा प्रभामण्डल जाग उठे एवं सिंह गरुड़वाहनों में विराजमान राम-लक्ष्मण के पास आकर उनके पुण्यप्रभाव के प्रति संतुष्ट होकर उनसे (राम-लक्ष्मण से) यह निवेदन करने पर कि कृपया इस महामहिमा प्राप्ति का वृत्तांत सुनावे, श्रीरामने सविस्तार कारण बताया। उसके बाद वे सब शिविर लौटकर आनंद से रात बिता रहे थे कि— उदयगिरि शिखर में सूर्य इस उत्साहसे चढ़ आया मानो वह आजके युद्धमें श्रीराम के हाथों रावण को अवश्य अपजय (हार) दिलायेगा। ४ —सूर्योदय होने पर, दशकंठ नियमित रूपसे युद्धभूमि में आकर खड़ा हुआ तो राम-लक्ष्मण अपनी नित्य विधियों

दनुसुतं किळें तन्नना मुळिसि मृडाद्रियें सिंहवा- ।
हिनिय रूपिनोंळावहक्के सहायमाग्तु रघूद्वहं- ।।
गेनिसि कायबलं कनत्कनकोपलाक्षि बृहद्गुहा- ।
ननमगुर्विसें तुंगशृंगमें कोरेंदाडेंगळादवोल् ।। ५ ।।

विळय घनाघनंगळेंनें पक्ष युगं नडेतर्प रोहणा- ।
चळमेंनें पंचवर्ण विलसत्तनु बिच्चनें बिट्ट दिट्टिगळ् ।।
पोळेंवुदितार्क बिंबमेंनें चंचू मरीचि शतहृदप्रभो- ।
ज्ज्वळमेंनें भीकरं गरुडवाहिनि विद्येय विक्रियाक्रमं ।। ६ ।।

अंतगुर्वागें विगुर्विसिद सिंह गरुड वाहनंगळनेरि सिंह गरुड-ध्वजगनेंत्तिसि देव निर्मितंगळप्प सितातपत्रंगळं पिडियिसि सुग्रीव प्रभामंडल मरुत्सुत विभीषण प्रमुख निखिल विद्याधरर् बळसि बरें संग्रामभूमिगें बंददिनंददिनोंड्डि निल्वुदुं—

ऒरडोंड्डुं तागि भयं-*करमेंनें कादिदुवु परिद तलें नेंत्तर सु-।
ट्टुरेंकंडदिडें कोळ्मिदु-*ळ राशि नेंणदुर्वु पर्वें समरावनियोंळ्।। ७ ।।

से निपटकर, देवता द्वारा अनुग्रहीत दिव्य कवचों को पहनकर, दिव्य आभरणों को धारणकर— कैलास पर्वतने ही इस क्रोध से कि रावणने उसे उठाने का प्रयास किया (नीचा दिखाया है) था, सिंहवाहिनी का रूप धारणकर युद्धमें श्रीराम की सहायता की । इस कारण उसका देहबल कनकाचल से भी अधिक हुआ । उसकी आँखें कनकाचल के बड़े-बड़े गुफा-मुख के समान थीं । क्रूर वक्रदाढ़ उसके ऊँचे शिखर के समान थीं । ५ गरुड़वाहिनी के पंख प्रलयकाल के घनाघन बादलों के समान थे । वह चलता हुआ रोहणाचल-सा, पंचवर्ण के शरीर से सुशोभित, खुली आँखों से उदय होनेवाले सूर्य के समान था । उसकी चोंच की कांति भीखर बिजली-सी चमकी तो वह विद्या शोभायमान हुई । ६ —इस तरह भयानक दिखाई देनेवाले सिंह गरुड़वाहिनियों पर सवार होकर, सिंह गरुड़ध्वजाओं से, देवनिर्मित श्वेता (त) पत्रोंको पकड़वाकर, सुग्रीव, प्रभामण्डल, हनुमान, विभीषण आदि प्रमुख विद्याधरों से आवृत्त होकर रणभूमिमें पहुँचकर, नियमित रूपसे युद्धके लिए तैयार हुए तो— दोनों सेनाएँ आपसमें भिड़ीं और भयनाक लड़ाई हुई । कटे हुए शीश, रुधिर की धारा, अंतड़ियों की मालाएँ, बेजों की राशियाँ युद्धभूमि में सर्वत्र बिखर गयी थीं । ७ उभय सेनाओं के गजसमूह, योद्धाओंके समूह, महावतों का समूह, अश्वों, रथिकों, रथों के नाश होने पर रणभूमि

वारण घटॆयुं चोदरु ❋ मारोहकरुं तुरंग दळमुं रथियुं ।
तॆरूमॊडनळियॆ पोल्त-❋ त्तीरॊड्डुं पवन हत घनाघनदॊड्डं ।। ८ ।।

पलवु गजंगळुं पलवु वाजिगळुं पलवुं रथंगळुं ।
पलरुमुदग्र वीरभटरुं पलवु तॆरदायुधंगळिं ।।
पलवु विधंगळिं पलवु मॊड्डुणदिं पलरुं पॊगळ्विनं ।
तॊलगदॆ तागि तळ्तिरियॆ नाडॆयुमद्भुतमादुदाहवं ।। ९ ।।

आ महावदॊळ्—

वानर सेनॆ दानवर सेनॆयनळ्कुरॆ कादॆ कंडु पं- ।
चाननदंतॆ गर्जिसि दशाननंनॆय्तरॆ बॆचि पोगॆ दी- ।।
नाननवा कपिध्वजिनि बेगमदं पॆरगिक्कि तागिदं ।
दानव राजनं जवन मुंबिवनॆंबिनॆगं विभीषणं ।। १० ।।

अंतु तागुवुदं कड्मुळिदु रावणं विभीषणनिर्गितॆंदं—

ऎन्नॊदुनॆ पुट्टि खचर कु-
लोन्नति कीळ्ट्टु तक्कुगिडॆ किंकर भा- ।
वं निनगॆ समनिसित्तु कॆ-
लन्नगुविनमॆलवॊ नीच भू गोचररॊळ् ।। ११ ।।

अक्षूणमप्प सिरियं ❋ दक्षिण भरतत्रिखंड धरॆयं युव रा-।
ज क्षत्र चामर मनुरि ❋ दक्षम दॊरॆगॆट्टु मानवंगाळादॆ ।। १२ ।।

---

का वह दृश्य प्रलयकाल के मेघसमूह का स्मरण दिलाता था । ८ कई हाथी, अनेक घोड़े, अनेक रथ, कई वीर विविध प्रकार के आयुधों से विभिन्न प्रकार की युद्ध कुशलता से, अनेकों द्वारा प्रशंसित होकर लड़ने लगे तो वह युद्ध अद्भुत प्रतीत हुआ । ९ —उस युद्ध में— कपिसेना को राक्षससेना से निडर होकर लड़ते देखकर रावण क्रुद्ध केसरी-सा गरजकर युद्ध के लिए आगे बढ़ा तो वानर भयभीत हो पलायन करने लगे । उसे देखकर स्वयं विभीषण रावण के सम्मुख आकर युद्धोन्मुख हुआ । १० —सामने आ खड़े विभीषण को देखकर, अत्यन्त कुपित होकर रावण ने यूं कहा— मेरे सहोदर के रूपमें जन्म लेकर, खेचर कुल की उन्नति को रोकने की योग्यता गंवाकर परायों का सेवक बनकर, हास्यास्पद अपमानका पात्र बन गया न !! ११ अक्षय धन-दौलत को, दक्षिण भरतखंड के युवराज के सिंहासन को निर्लक्ष्यकर, सामान्य मानव का दास बन गया ? १२ —ऐसी (व्यंग्य बातों से) चुटकी

अँदु मूदलिसि—

तनगधिकमागे मनदोळ् * मुनिसु विभीषणननॆंद नसुरेंद्रनदें ।
तनुजनोडनां तॊडर्चुवे-* ननुवरमं गोत्र वध महापातकमं ।। १३ ।।

अदरिनॆन्न मुंतणि तॊलगि पोगॆंद दशमुखन दुरुक्तिगे विभीषणं कोपाग्रहावेशमनप्पुकॆय्दु हितमनरिपिदोडॆन्नं पॊरमडिसि कळॆदंदे निन्न सुधर्मिकॆयुं तक्कूर्मॆयुं परिपट्टु पोदुदिन्नादोडं त्रिभुवन स्तवनीयमप्प नम्म तोयदवाहनान्वयक्के बन्नमप्पंतु परप्रेयसिगळिपं तंद निर्बुद्धिकॆयनुळिदु निनगं निन्न वंशक्कमकाल मृत्युवं तारदे रामस्वामिगे जगन्मातॆयं सीतादेवियनॊप्पिसि निन्न साम्राज्यपदवियोळ् पडुळंनिळ्वुदॆने मुळिदु तिरुवायॊळंबं तॊट्टु मुट्टेवरे—

त्रि पताका भीषण तर*लपनं तॆगॆदिसे विभीषणं रावण की- ।
र्ति पताका दंडंबेर- * सु पताका दंडमुडिदु कॆडॆदत्तागळ् ।। १४ ।।

अंतु विभीषणनेसाडॆ तानुमॊडनॆ—

सोदरन धनुर्गुणमं * छेदिसिदं रोषि रावणं मदमदिरां- ।
न्मादवशं धर्म गुण * च्छेदनमं माळ्पुदॆंबुदॊदच्चरिये ।। १५ ।।

अंतु दशाननं निज शरासनमं खंडिसे—

---

ली तो— सुनकर विभीषण क्रोधके मारे आग बबूला हुआ। रावणने कहा—अनुज से लड़कर, गोत्रवध के पाप का पात्र कैसे बनूँ? १३ —मेरे सामने से हट जा। ऐसा कहने पर रावण की इस व्यंग्योक्ति से कुपित होकर विभीषण ने कहा—मैंने हित की बात कही तो उसे न सुनकर मुझे राज्य से बाहर निकाल दिया। तुम्हारी धर्मबुद्धि एवं भ्रातृप्रेम भी समाप्त हो चुके हैं। कम से कम अब प्रसिद्ध तोयदवाहन वंश पर कलंक लानेवाली (अन्य की पत्नी को चाहने की) दुर्बुद्धि को त्यागकर, तुम्हारी और तुम्हारे वंश की मृत्यु (नाश) न चाहकर, भगवान श्रीराम के चरणों में जगन्माता सीतादेवी को सौंपकर, अपने राज्यमें (पूर्ववत्) सुख से रहो। इस बात को सुनकर रावण क्रोध से धनुषपर बाण चढ़ाकर पास आया तो— विभीषण ने तीक्ष्ण बाण निकालकर बाण प्रयोग किया तो रावण की कीर्ति-पताका ध्वजदंड के साथ टूटकर पृथ्वीपर गिर पड़ी। १४ —विभीषण के बाण प्रयोग करते ही रावणने भी तुरन्त— अनुज के धनुषको तोड़ दिया। मदरूपी मदिरापान करनेवाले धर्म को तोड़े तो आश्चर्य क्या है? १५ —रावणने धनुर्बाणों को तोड़ दिया तो—

दशवदन शरासनमं ॐ निशात शरदिं विभीषणं खंडिसिदं ।
दशवदननुं विभीषण- ॐ न शरासनमं विशात शरदिं कडिदं ॥ १६ ॥

अंतु कलुषवश गतरागि—

पितृवुं पितृव्यनुं का- ॐ दें तन्नोळिदगिगें पक्षवादुदु लंका- ।
पतियोडतें तक्कुदोमेर-ॐ दतिगुडु मत्तोंदु मरननें पत्तुगुमे ॥ १७ ॥

अंतु इंद्रजित्कुमारमारनेंदेत्रोक्कु विभीषणनोळ् कादलोडरिसें लक्ष्मणं निज वरुथमनातन वरूथक्कडुंनूंकि—

इत्तित्त मगुळ् मगुळें- ॐ दत्तल् रामानुजन्मनिदगियोळ् का- ।
दुत्तुमिरें राघवं सुभ ॐ टोत्तमनोळ् कुंभकर्णनोळ् बिल्वोय्दं ॥ १८ ॥

आ समयदोळसमय विलय समय समुत्पादन समर्थनप्प कृतांतनंतें हनुमंतं कुंभकर्णनोळ् किष्किधं केतुविनोळ् प्रभामंडलं मेघवाहननोळ् विराधितं मयनोळूर्जितं दृढ़ रथनोळ् पेररुमरिकेय कपिध्वजबलनायकरनेकर् राक्षसबलद नायकरोळ् बिल्वोय्दु वहु-कबंध नर्तन प्रबंधमगुर्वुमद्भुतमुमागें महायुद्धंगेय्युत्तुमिर्पिनमित्तल्—

इंदगि साधारण शर ॐ संदोहदिनेच्चु कादलणमारदें श- ।
त्रुंदमनोळ् लक्ष्मणनोळ्ॐ तंदं दिव्यास्त्रगर्भ शरदिगें कैयं ॥ १९ ॥

---

विभीषण ने रावण के शरासन (धनुष) को तीक्ष्णवाणों से काट दिया। रावणने भी विभीषण के शरासन को काट दिया। १६ —दोनों भाई कोपावेश में लड़ रहे थे कि— इंदगी ने पिता और चाचा को लड़ते हुए देखा और मनमें सोचने लगा कि क्या एक पेड़की छाल दूसरे पेड़ में चिपक सकती है ? १७ —ऐसा सोचकर वह विभीषण से लड़ने के लिए तैयार हो गया। तब लक्ष्मणने अपने रथ को उसके सम्मुख ले जाकर— 'इधर मुड़ो' कहकर चिल्लाते हुए उसे अपनी ओर आकर्षित कर लड़ने लगा। उधर सुभटों में श्रेष्ठ श्रीराम कुंभकर्ण से लड़ रहा था। १८ —उस समय प्रलयकाल के यम को पराजित करने में समर्थ हनुमान कुंभकर्ण से, किष्किध केतु से, प्रभामण्डल मेघवाहन से, विराधित मयसे, ऊर्जित दृढ़रथ से, अन्य अनेक साहसी कपि सेनानायक राक्षस सेनानायकों से अपनी हस्त-कुशलता (युद्ध कौशल) का परिचय देते हुए भयंकर रूप से लड़ रहे थे। इधर— इंद्रजित सामान्यवाणों से यमतुल्य शत्रु लक्ष्मणसे लड़कर, पराजित करनेमें असमर्थ होकर, दिव्यास्त्रों के तरकस में हाथ डाला। १९ —इस तरह इंद्रजित दिव्यास्त्रों को धनुषपर चढ़ाकर

अंतु दिव्य बाणमं बाणासनदोळ् पूडिकोंडुपेंद्रननिंद्रजित्कुमार-
निसुवुदुं—

गगनाभोगदोळिर्दु नोळ्प सुरसंदोहं महोत्साहदिं ।
पोगळल्वन्नं तमदंबनर्कशरदिंदाशीविषोग्रास्त्रमं ॥
खरराजास्त्र निपातदिं किडिसि दिव्यास्त्रंगळिं नेल्दनि-।
दगियं संहृति काल सांध्य जलदारक्तेक्षणं लक्ष्मणं ॥ २० ॥

त्रिदशेंद्र विजयियं दश-*वदननाहवदोळिक्कलिर्द महावी-।
र्यद कणिगे लक्ष्मणंगा-*वुदु गहनमो गेल्वुदुळिद रणबालकरं॥ २१ ॥

अंतु गेल्दिददगियं विरथंमाडि नेलक्किक्कि नाशपाशदोळ्
कट्टि विराधितन कैयोळ् बीडिगे कळिपुवुदुमित्तल्—

पेररळवे रामनोळ् त-*ळितरियलिवं रावणंगे शौर्यदोळं ने- ।
र्गिरियनेने कुंभकर्ण * मेरेदं कोदंड बाहुदंडद नेरवं ॥ २२ ॥

अंतु कदन कर्कशनागि कादुत्तुमिरे राघवनबननेळिदंबगेंदु
दिव्य बाण तूणीरक्के कैयनुय्वुदुं—

सामान्यास्त्रंगळिं भंगमनोडरिसिदं कुंभकर्णंगेनल् सं-।
ग्रामावष्टंभ संरंभदिनतुलबलं मीरि मारांपनावं ॥
रामं दिव्यास्त्रमं तोट्टोडे कुलनगमल्लाडुगुं दिक्करींद्र ।
स्तोमं बाय्विट्टु पिम्मेट्टुगुमिळेगिळिगुं व्योमदिं भानु बिंबं॥२३॥

---

उपेंद्र लक्ष्मणपर प्रयोग करनेपर— आकाश में रहकर अत्यन्त उत्साहसे देखनेवाले देवताओंसे प्रशंसित होता हुआ लक्ष्मणने शत्रुके तमोबाण को सूर्यशर से, सर्प बाण को गरुडास्त्र से खंडितकर प्रलयकाल की संध्याके वर्ण के समान की (लाल) दृष्टिसे सुशोभित लक्ष्मण विजयी हुआ । २० देवेंद्र को पराजित करनेवाले रावणको युद्धभूमि में भिड़नेपर पराजित करने का शौर्य रखनेवाले लक्ष्मण के लिए ऐसे सामान्यों (रण बालकों) पर विजय पाना कौनसी बड़ी बात है ? । २१ इंदगी को पराजित कर, उसे विरथी बनाकर, धराशायी बना देने के बाद, नागपाश से बाँधकर विराधित द्वारा शिविर में भिजवा दिया । इधर— रामसे कौन लड़ सकता है ? शौर्यमें रावण की बराबरी करनेवाला कुंभकर्ण हाथमें कोदंड धारणकर युद्धभूमिमें सुशोभित हुआ । २२ —घोरयुद्ध चलते समय राघवने उसे निकृष्ट समझकर, दिव्य बाणों के तरकस की ओर हाथ ले गया (बढ़ाया)— । सामान्य बाणोंसे ही कुंभकर्ण को

अंतवत शस्त्रास्त्रमं तनुज कोदंड पताका दंडगळं खंडिसुवुदु—
मिक्क महारथं विरथनादनधोक्षजनंते नाग पा- ।
शक्कोळगादनीश्वर किरीटमेनल् रथदिं नेलक्के पा- ॥
ल्दक्कट बोम्मनंतिरे रजोमयनादनिदिर्चि रामनोळ् ।
तक्किन कुंभकर्णनेने मिक्कुवरांतु बर्दकुवनरार् ॥ २४ ॥

अंतु बंधनक्के वंद कुंभकर्णनं प्रभामंडलंगोप्पिसुवुदुं प्रभामंडलं मेघवाहननं नागपाशदोळ् कट्टि कुंभकर्णबेरसु बीडिगे पोदनित्तल् पिरिदुंबोळ्तु भरंगेय्दु कादुत्तुमिर्द विभीषणनं रावणं नोडि कोलल्वेडि—

शूलायुधदिंदिडे लय * कालोरगदंते बर्पुदुं जय लक्ष्मी- ।
लोलं लक्ष्मीधरन- * स्त्रालिगळि खंडखंडमागिरे कडिदं ॥ २५ ॥

अंतु कडिदु विभीषणनं पेरगिक्कि लक्ष्मणनेडेगोदु रावणनोळ् तागुवुदुं—

नीं कादे विभीषणनं-* मुं कोलल्लेंदिट्टशूलमं खंडिसि नि- ।
न्नं कावनावनिन्नेनु * तुं कोंडं दिव्यशक्तियं दशकंठं ॥ २६ ॥

---

पराजित करनेमें समर्थ राम दिव्यास्त्रों का प्रयोग करें तो उन्हें सहने में कौन समर्थ है ? दिव्यास्त्रों को धारण करते ही कुल-पर्वत कांप उठते हैं, दिग्गज मुंह खोल देते हैं, सूर्यबिंव ही आकाशमण्डल से नीचे उतर पड़ता है। २३ —इस तरह कुंभकर्ण के शस्त्रास्त्रों, धनुषवाणों, और ध्वजों को खण्डित करने पर— शौर्यशाली कुंभकर्ण विष्णु के समान विरथी हुआ; ईश्वर के मुकुट के समान नागपाश में बंध गया; रथसे जमीनपर गिरकर ब्रह्म-सा धूल-धूसरित हुआ। राम से भिड़कर अगर कुंभकर्ण की यह दशा होती है तो अन्य जीवित रह सकते हैं ? २४ —इस तरह बंधी बने हुए कुंभकर्ण को प्रभामण्डल के सुपुर्द करनेपर, उसने मेघवाहन को भी नागपाश में जकड़कर कुंभकर्ण के साथ शिविरमें ले गया। इधर दीर्घ समयसे घोर युद्ध करनेवाले विभीषण को देखकर उसे मार डालने के उद्देश्य से रावणने— शूलायुध फेंका तो वह लयकालके काला सर्प-सा आ रहा था। लक्ष्मणने उसे बाण समूह से टुकड़े-टुकड़े कर दिये। २५ —काटकर, विभीषण को पीछे हटाकर, स्वयं आगे वढ़कर रावणसे भिड़कर, विभीषण को मार डालने के उद्देश्यसे प्रयुक्त शूल को काटकर तुमने उसकी रक्षा की है। अब तेरा रक्षक कौन है ? ऐसा कहते हुए रावणने दिव्य-शक्ति को उठा लिया। २६ —उसे लेकर, मन्त्र रटकर पूरीशक्ति के

अंतु कोंडभिमंत्रिसि सर्वशक्तियिंदिट्टुवुदुं—

कुळिकन दाडेयो जवन दाडेयो मेण् विलयाग्निजिह्वेयो ।
जळधियनींटुवौर्व दहनाचियो पेळेने रौद्ररूपमं ॥
तळेदु कपिध्वजर् नडुगुवंतु दशाननिट्ट शक्ति नि- ।
श्चळमेने नट्टुदद्रप्रतिम शक्ति जनार्दनवीरवक्षमं ॥ २७ ॥

अंतु दिव्यशक्ति निश्शक्तियप्पंतु नट्टु निले—

समर विजयांगना सं * गम जनित श्रमदोळाद निद्रेवोल्क- ।
ण्णेमे मुच्चि मुच्चेवोदं * कमलाक्षं दनुज दिव्य शस्त्राहतियिं ॥ २८ ॥

अनुवरदोळ् सम बलनी- * तने दोर्बल दृप्तनेंब बगेदारदे बि- ।
ळ्दननिरियलोल्दनिल्ला * वनो रावणनंतु पाळियं पाळिसुवं ॥ २९ ॥

अंतु मूर्छितनप्पुदुं दानव सेनेयोळ् घूर्णिसुव जयानकरवं श्रवण विवरमं सार्तरे तद्वृत्तांतमं तिळिदु—

अनुजने मूर्छेवोदळले कोपमनग्गळमुंटुमाडे की- ।
ळ्वेनो कुल शैलमं कुडिवेनो कडलं वसुधातलक्के त- ॥
र्पेनो राशि सूर्य मंडलमनेत्तुवेनो नेलनं वियत्तल- ।
क्केनगिदिरावनेंदोदरि रावणनोळ् पोणर्द रघूद्वहं ॥ ३० ॥

---

साथ प्रयोग किया तो— रावण द्वारा प्रयुक्त शक्तिने ऐसा रौद्र रूप धारण किया मानो सर्पदंश हो, या यम की दाढ़ हो या प्रलयाग्नि की जिह्वा हो या फिर समुद्रको सोख लेनेवाली बड़वाग्नि हो, कपि सेना को कंपाती हुई वह लक्ष्मण के वक्षस्थल पर धंसी। २७ —इस प्रहार से लक्ष्मण निश्शक्त (दुर्बल) हुआ— और वह ऐसा मूर्छित हुआ मानो विजयश्री को वश कर लेने के कार्य से उत्पन्न श्रमके कारण प्राप्त निद्रा-सी पलकें मूँदकर सो रहा हो। २८ रावणने यह सोचकर कि युद्धमें मेरा समकक्ष है, यह महापराक्रमी है, मूर्छितावस्थामें इस पर वार करना उचित नहीं है, औदार्य दिखाकर वह चुप रहा। समरधर्म का पालन करने में उसके समान और कौन है ? २९ —लक्ष्मण के मूर्छित होते ही राक्षस सेना में जो जयघोष हुआ, वह दिगंतों तक व्याप्त हो गया। इस समाचार को सुनकर— अनुजके मूर्छित होने के कारण क्रोध दुगुना हुआ तो राम रावण से अतिशय शौर्य से ऐसा लड़ा मानो वह कुलपर्वतों को उखाड़ रहा हो, समुद्र को पी रहा हो, सूर्य-चंद्रमण्डलों को भूपर उतार लाता हो, पृथ्वी को आकाश में उठा रहा हो। ३० अपने सम्मुख आनेवाले अप्रतिम

तिरुविल्लंबु पताकें वज्रकवचं सूतं वरूथं हयो- ।
त्करमेंबितिवनागळेंच्चु कडिखंडंमाडि दिव्यास्त्रदिं ॥
विरथंमाडिदनेळु सूळवरेंगमावं राम बाणक्कें नि- ।
त्तरिपं तन्ननें संतविटनसुरं मुं तागलेनार्तने ॥ ३१ ॥

अंतु रावणं पलवुसूळ् विरथनागियुमविच्छिन्न कवचनुमव्रणकायनुमप्पुदुं—

भेदिपुदु कुलाद्रियनें- ॐ न्नी दिव्य शरंगळिवन देहमनिनिसुं ।
भेदिसिदुविल्ल विस्मयॐ मादपुदल्पायुवल्लनक्कुं दनुजं ॥ ३२ ॥

एँदु बगेयुतिर्पिनं—

इनवंशोद्भवनप्प लक्ष्मणन मूर्छावेगमं पिंगिसल् ।
मनुवंशंगेंडेमाळ्पेंनिदिनिरुळोळ् लक्ष्मीधरं गेल्गुमी- ॥
दनुजाधीश्वरनिट्ट शक्तिय पोंडपं तक्कुदल्लिर्पुदि- ।
न्नेनगेंबंतें दिनाधिनाथनपरांभोराशियं पोंदिदं ॥ ३३ ॥

अंतु नेसर् पडुवुदुमेंरडुंपडेंगळपहार तूर्यमं पोयिसि तंतम्म बीडिगें पोपुदुमा समयदोळ्—

मनदोळ् हर्ष विषादवादुवु दशास्यंगोर्वनं वैरियं ।
मोनेयोळ् साधिसिदें महाबळननेंबुत्साहदिंदारमनं- ॥

---

धनुर्बाणों, ध्वजों, वज्रकवचों, सारथियों, रथों, घोड़ों आदि को रामने अपने दिव्यास्त्रों से खंडितकर दिया, रावण को सात बार विरथ कर दिया। रावण अपने आपको इस बात की तसल्ली देकर चुप रह रहा था कि रामवाण के सम्मुख ठहर पाने की शक्ति औरों में नहीं है। ३१ —कई बार विरथ रावण, जिसका कवच टुकड़ा-टुकड़ा होकर शरीर भरमें घाव लगे थे, को देखकर— रामको इस बात का आश्चर्य हुआ कि मेरे ये बाण तो कुलपर्वतों को भी भेदने की शक्ति रखते हैं, लेकिन रावण के शरीर को भेद न सके! राम समझ गया कि यह अल्पायु नहीं है। ३२ —राम इस तरह सोच रहा था कि उधर—सूर्य इस आशय से पश्चिम समुद्रमें प्रविष्ट हुआ मानो सूर्यवंश के लक्ष्मण को मूर्छितावस्था से जगाने के लिए श्रीराम को रातभर का समय दे रहा हो; तत्पश्चात दनुज की शक्तिपर लक्ष्मण विजय प्राप्त कर लेगा। ३३ —सूर्य के डूबने पर उभय सेनाएँ युद्ध-विराम की भेरी बजाकर अपने-अपने डेरे पर गयीं। उस समय— रावण ने मन ही मन एक साथ हर्ष और त्रिषाद का अनुभव किया। एक

दनर्प्पिदगि मेघवाहनरुमं मत्सोदरं कुंभक- ।
र्णनुमं बाळ्दलेगोंडरेंदसदळं मेय्वेंचिदुब्बेगदिं ।। ३४ ।।

अंतु बगे बेदरे रावणं लंकेगे पोदनित्त दाशरथि मूर्छितनागिर्द लक्ष्मणनं कंडु तानुं मूर्छेवोगि नीडरिंदेंळ्चत्तु मत्तमति विह्वल चित्तनागि तम्मननेय्देवर्पुदुं जांबवसुषेण प्रमुखमंत्रिगळेंदर् देव दिव्य शस्त्र दोळाद वेदने करस्पर्शनदिनधिकमक्कुं मुट्टबेडेंदु बारिसि नीमेके विह्वलरप्पिर् सौमित्रियप्पोंडेंटनेय केशवनातन कैयोळ रावणंगपायमक्कुमल्लदीतंगपायमप्पुदल्तु दिव्यशस्त्रप्रहरण भरमन-पहरिसुव भेषज प्रयोगमनोडरिसुकमेंदु शोकोद्रेकमनुपशमिसुवुदु-मनंतरं—

सौमित्रिय सुत्तण रण-※ भूमियनिबागे समरि कपिकेतु कुल-।
ग्रामणि सुग्रीवं वि- ※ द्यामयमं सप्तगुप्तियिं निर्मिसिदं ।। ३५ ।।

अंतु निर्मिसिद विद्याप्राकारंगळ बहिरंतः प्रदेशंगळोळ् पलबर् विद्याधररं कापुवेळ्वुदुं—

चलियिसेनेंदादिय बा-※गिल कापितोळसम सैन्यनेंटनेय कुला-।
चलमेंबिनं प्रभामं-※डलनिर्दं मंडलाग्रमं जडियुत्तुं ।। ३६ ।।

---

ओर इस बात का हर्ष था कि एक शत्रु को पराजित किया; दूसरी ओर इस बात का विषाद हो रहा था कि पुत्र इंदगी, मेघवाहन और भाई कुंभकर्ण की पराजय हुई । इस विषाद से रावण उद्विग्न हुआ । ३४ —इस तरह दुखी, घबराया हुआ रावण लंका लौटा । इधर, मूर्छित लक्ष्मण को देखकर राम भी क्षणभर के लिए मूर्छित होकर फिर होशमें आकर, विह्वल चित्त हो, अनुजके पास गया । इसे देखकर, जांबव, सुषेण आदि मंत्रियों ने यह कहकर राम को रोका कि हे भगवन, कर स्पर्श की वेदना शस्त्राघात-वेदना से बढ़कर है, अतः आप लक्ष्मण को न छुवे और समझाया कि आप चिंता क्यों कर रहे हैं ? लक्ष्मण तो अष्टम केशव है, उसे रावण के हाथों किसी तरह की हानि हो ही नहीं सकती । केवल दिव्य शस्त्रों के आघात के घाव के लिए औषधि लानी है । इस तरह शोकावेग को शांत करने के पश्चात— जहां लक्ष्मण गिरा था उस स्थान के आसपास के प्रदेश को कपिश्रेष्ठ सुग्रीव ने अपने विद्याबल से सात दीवारों का निर्माण कर घेर लिया । ३५ —इस तरह निर्मित दीवारोंके भीतर-बाहर कई विद्याधरों को तैनात किया— प्रथम द्वार पर असम (अद्वितीय) बल के साथ प्रभामण्डल अष्टम कुलपर्वत-सा खड़ा

ऎरडनॆय बागिलॊळ् सं- ※ गरक्कॆ तानंगरक्कॆ रघुजंगॆवं- ।
तॆरडनॆय दंडधरनं- ※ तिरिर्दनुरदंगदं गदादंडधरं ॥ ३७ ॥

मूरनॆय नॊसल कण्णं ※ तोरुवॆनानसुर सेनॆगॆबंतागळ् ।
मूरनॆय बागिलॊळ् कै-※ मीरदॆ शूलायुधं विभीषणनिर्दं ॥ ३८ ॥

समदं चारधरं त- ※ न्नमित बलंबॆरसु मारुतगं पुगलि- ।
दु मरीचिगमणमरिर्दनॆ※ कुमदं नाल्कनॆय बागिलॊळ् नॆरॆदिर्द ॥ ३९ ॥

परचक्रविलय केतुवॊ-※ लिरॆ कॊंतं तन्न हस्तदॊळ् तन्न बलं ।
बॆरसु सुषेणं खेचर ※ परिवृढनय्दनॆय बागिलॊळ् बंदिर्दं ॥ ४० ॥

अपरिमित सैनिकं पिडि- ※ दु पिंडिवाळमनखर्वं वाहागर्वं ।
क्षपित रिपुसैन्यनिर्दं ※ कपिकुलनारनॆय बागिलॊळ् सुग्रीवं ॥ ४१ ॥

ऎन्ननतिक्रमिसल् नॆरॆ※ वन्नं पॆरनावनिरुळ काळॆगदॊळॆनु- ।
त्तुन्नीलं रणलोलं ※ तन्न बलंबॆरसु कडॆयबागिलॊळिर्दं ॥ ४२ ॥

अंतवरसंख्यात बलसमेतरागिर्पुदुमा प्राकारदॊळगण मणि-मंटपद पूर्व द्वारदॊळ् शरभनुं पश्चिमद्वारदॊळ् चंद्रमरीचियुं उत्तर-द्वारदॊळ् जांबवनुं दक्षिणद्वारदॊळ् महेंद्रनुं अपारवीरभट सेना समन्वितरागि लक्ष्मणनं कैकॊंडिर्पुदुमित्त रावणं निजांतरंगदॊळ्—

---

था। ३६ द्वितीय द्वारपर युद्धमें स्वयं को रघुराम का अंगरक्षक समझने-वाला वीर अंगद गदाधारी बन, द्वितीय यमसदृश खड़ा था। ३७ तृतीय द्वारपर शूलायुधधारी विभीषण ऐसा खड़ा था मानो समस्त असुर सेना को नाश करने के लिए अपना तृतीय नेत्र खोलना चाहता हो। ३८ समर चतुर, धनुर्धारी कुमुद अपरिमित सेना के साथ चतुर्थ द्वारपर ऐसा खड़ा है कि वायु और प्रकाश को भी भीतर जाना असाध्यकर दिया है। ३९ पंचम द्वारपर शत्रु सेना के लिए यमसदृश सुषेण बर्छी, बल्ला हिंसात्मक आयुध लिये अपनी सेना के साथ खड़ा था। ४० विविध आयुधों को धारणकर, असंख्य सेना के साथ यथायोग्य सूचना देता हुआ रिपुकुल-यम सुग्रीव छठे द्वार पर खड़ा था। ४१ अंतिम द्वारपर रणोत्साही नील यह कहता हुआ खड़ा था कि रात के युद्धमें उससे भिड़कर जीतने में कोई समर्थ नहीं है। ४२ —इस तरह वे सब अपनी असंख्य सेनाके साथ रक्षा कर रहे थे कि उन दीवारों के भीतर के मण्डप के पूर्व द्वार पर शरभ, पश्चिम द्वार पर चन्द्र-मारीचि, उत्तर द्वार पर जांबव और दक्षिण द्वार पर महेंद्र अपने अपार वीर योद्धाओं के साथ लक्ष्मण की रखवाली कर रहे

सायदे माणं लक्ष्मण * नीयिरुळोळे सायें सेरेगळं कोल्लदे कै ।
गायरवरेंमगें पिरिदुम-* पायं समनिसिदुदेंदु चिंतिसुतिर्दं ।। ४३ ।।

अंतिर्पुदुमित्त सीतादेवि शक्तिप्रहाररदिं लक्ष्मीधरं मूर्छितनागिर्दनेंबुदं केळ्दु शोकानल दंदह्यमान मानसेयागि—

ई दिव्यायुध हतियिं-*दादत्तु विपत्ति निनगें लक्ष्मीधर धा-।
त्री दयितनप्पें नीनें * बादेशमदेत्त पोय्तु मनुकुल तिलका ।। ४४ ।।

सावं रावणनेंदर् * केवलिगळ् सिद्धशिलेयनुद्धरिसिद शौ- ।
र्यावष्टंभनिनदु पुसि* सावादुदे निनगें वैरि शस्त्राहतियिं ।। ४५ ।।

ऎंदु पलतेरदिं प्रळापंगेय्दु सीतेयं विनीतें खचरकांतें संतैसिनिमगिनितु दुःखमेवुदु निम्म मैदुनं वासुदेवनप्पुदरिं प्रतिवासुदेवनिं सावनेय्दुवनल्लनेंदळलनारिसुतिर्पिनमित्तल्—

गगनचरं लक्ष्मीधर * नगण्यपुण्य प्रभावदिं मत्तोर्वं ।
गगन तळं निज भूषां-* शुगळिं प्रज्वलिसुवंतु बेगं बंदं ।। ४६ ।।

अंतु बंदु बीडं पुगुवल्लि कापिनवरडुंबर्पुदुमातं रथनूपुरचक्रवालपुरदिं काळेगद सुद्धियं जनकनारय्यलट्टिदोडे बंदेनेंदवरनुमतदिं

---

थे। इधर रावण मन ही मन— सोच रहा था कि आज रात लक्ष्मण अवश्य मरेगा। अगर ऐसा हुआ तो, जो (इंदगी, कुंभकर्ण, मेघवाहन आदि) बंधी बनाये गये हैं, उन्हें तुरन्त मार डाले बिना (कपिवीर) नहीं रहेंगे। इससे हमपर भारी खतरा आनेवाला है। ४३ —इधर दिव्य शक्ति के प्रहार से लक्ष्मण के मूर्छित होने की खबर पाकर सीतादेवी अत्यंत व्याकुल-चित्त हो, सोच रही थी— शक्तिके आघात से तुमपर (प्राणघातक) विपत्ति आ गयी ! हे मनुकुल तिलक लक्ष्मण, पृथ्वीनाथ बनने का तुम्हारा वह आदेश (भविष्यवाणी) कहाँ गया ? ४४ केवलियों ने भविष्यवाणी की थी कि सिद्धशिला को उठानेवाले वीर के हाथों रावण की मृत्यु होगी। वह वाणी रावण के आयुध (शक्ति) के आघात के कारण तुम्हारे लिए असत्य साबित हुई। ४५ —इस तरह अनेक प्रकार से विलाप करती हुई सीता को खेचरिन विनीता सांत्वना दे रही थी। उसने यह कहकर सीता के दुःख का निवारण किया कि उसे चिंता नहीं करनी चाहिए। उसका देवर लक्ष्मण वासुदेव होने के कारण प्रतिवासुदेव रावण के हाथों कभी नहीं मर सकता। इधर— एक आकाशगामी पुरुष अपने आभरणों की कांति से गगनमण्डल को प्रकाशित करता हुआ, मानो लक्ष्मणके पुण्य प्रभाव ही हो, वहाँ आया। ४६ —आकर शिविर में प्रवेशकर रहा

प्रभामंडलनं बंदु कंडु तन्नवंदबरवनरिपि सौमित्रिय मूर्छाद्रपंचमनवर दॆसॆयिनरिदादिव्यशक्तियिदादपायमनपहरिसुवुपाथमनां वल्लॆमॆंबुदं प्रभामंडलं प्रमोदमुदित हृदयनातनं रामस्वामियल्लिगुय्वुदुमातं साष्टांग प्रणतनागि देवभवत्प्रसाददिं लक्ष्मीधरंगॆ सर्वक्षेममक्कुमा-दॆसॆगुम्मळिसदॆन्नबिन्नपमनवधरिसुवुदॆंदितॆंदं—

निरुपम देवनीत पुरवॆम्म पुरं पुर वल्लभं कला ।
परिणतनॆन्न तंदॆ शशिमंडलनानतिचंद्रनॆंब खे- ॥
चरनॆनदॊमॆ वायुपथदॊळ् परमोत्सवदिं विहारिसु- ।
त्तिरॆ पगॆवं सहस्रविजयं कडुकॆय्दिदिरागि तागिदं ॥ ४७ ॥

अंतु तागॆ पिरिदु पॊळ्तिवॆरुं भरंगॆय्दु कादुतिर्दु—

अवनिट्ट शक्तियिदां ॐ जवमळिदु नभो विभागदिं साकेत- ।
क्कवतरिसि महेंद्रोद्या-ॐन वनद तण्बुळिल ताणदॊळ् बिळ्दिर्दॆ ॥ ४८ ॥

भरतनुमन्न पुण्यवशदिंदिरदल्लिगॆ बंदु मूर्छॆवो- ।
गिरॆ कृपॆयिंदमॆन्ननवलोकिसि दिव्य सुगंधतोयमं ॥
तरिसि मदंगदॊळ् तळियॆ शक्तियशक्ति पॊडर्पुगॆट्टु चॆ- ।
च्चरमदु पिंगॆ मुच्चिचॆदिळिदॆं मरवट्टवनेळ्व माळ्कॆयिं ॥ ४९ ॥

---

था कि द्वारपालकोंने उसे रोका। उसने बताया कि रथनूपुर, चक्रवालपुर से युद्ध की खबर लेने के निमित्त वह जनक राजा द्वारा भेजा गया है। द्वारपालकों की अनुमति पाकर वह प्रभामण्डल से मिला। लक्ष्मण पर दिव्य अस्त्रों का आघात और उसके मूर्छित होने का विषय जानकर, उसके यह बताने पर कि वह उस मूर्छावस्था से मुक्त होने का उपाय जानता है, प्रभामण्डल को अमितानंद हुआ। वह आगंतुक को श्रीराम के पास ले गया। वहां उसने श्रीराम के चरणों में साष्टांग नमस्कार करके कहा, हे भगवान, आपके अनुग्रह से लक्ष्मण ठीक हो जायगा। उसके लिए चिंता न करें, कृपया मेरा निवेदन स्वीकार हो। आगे उसने यूं कहा-- यह देवपुरुष है, हमारे राज्य का है, कला परिणत राजा है। शशिमण्डल मेरे पिता हैं। अतिचंद्र मेरा नाम है। एक बार मैं बड़े उत्साह से वायुमण्डलमें विचरण कर रहा था कि मेरा शत्रु सहस्रविजय मुझे रोककर भिड़ गया। ४७ --हम परस्पर लड़ रहे थे कि-- उसके प्रयुक्त शक्तिके आघात से शक्तिविहीन होकर मैं आकाश से नीचे साकेतपुर के महेंद्रोद्यानके मरण टीले पर जा गिरा। ४८ मेरा साक्षात पुण्य-सा भरत वहां आये और मुझ मूर्छित को कृपादृष्टि से देखकर दिव्य गुलाब-

अंतु मूर्छेयिंदेळ्चत्तु कतिपय परिजनंबेरसिर्दु भरतनं कंडकारण बंधुवप्प निन्न दूसरिंदेनगॆ पुनर्जन्ममादुदी गंधसलिलक्किनितु सामर्थ्यमाद कारणमं पेळ्वुदॆनॆ भरतनितॆंदनॆम्म पुरक्कॆ मारिगुत्तं मॊदलागॆ पॆरवुमागंतुक पीडॆगळप्पुदुमानवर्कॆनुंगॆय्यलरियदुम्मळिसुतिर्पुदुं आ व्यतिकरनॆम्म मावं द्रोणमेघंकेळ्दु बंदा गंधोदकमं तळिदु—

पुरमं देशमुमं व्या- ॐ धि रहितमप्पंतु माळ्पुदुं पिरिदप्प- ।
च्चरितन्नचित्तदॊळ्पॆ-ॐ च्चिरॆ भरदिं द्रोणमेघनं बॆसगॊंडॆं ।। ५० ।।

अंतु बॆसगॊळ्वुदुं द्रोणमेघनितॆंदं—

पलवुं व्याधिगळिं म- ॐ त्कुलवधु नमॆयुत्तुमिर्दु बसिरागदॊडं ।
तॊलगॆ रुजॆ हृदय शल्यं ॐ ललनारत्नमनदॊंदु कूसं पॆत्तळ् ।। ५१ ।।

आ कूसिगदुकारणदिं विशल्यसौंदरियॆंब पॆसरादुदाकॆयमज्जन जलदिंदॆम्म नाडुंबीडुं व्याधिरहितमादुदॆंबिदं द्रोणमेघं पेळ्दनॆंदु भरतं पेळ्वुदुं—

---

जल मंगवाकर मुझपर सिंचन किया तो शक्ति की शक्ति घट गयी और मेरी दुर्बलता मिटकर मैं जाग उठा। ४९ —इस तरह मूर्छावस्था से जागकर, परिजनों से आक्रान्त भरत को देखकर यह कहने पर कि आप जैसे बंधु के कारण मुझे पुनर्जन्म मिला है; कृपया इस सुगंधित जल की इस शक्ति (सामर्थ्य) का कारण बतावें तो भरत ने बताया—हमारे नगर में देवी आदि अनेक महारोग फैलते थे। मैं उन्हें रोकने में असमर्थ होने के कारण दुखी था। उसे सुनकर मेरे मामा द्रोणमेघ वहां आये और अपने पास जो गंधोदक था उसे सिंचित कर— नगर और देश को बीमारी से बचाया। इससे चकित होकर मैंने (भरतने) उनसे (द्रोणमेघसे) पूछा। ५० —इस पर द्रोणमेघ ने यूं कहा— अनेक तरह की बीमारियों को सहती हुई मेरी पत्नी गर्भवती हुई। समस्त रोग तुरंत अदृश्य हो गये। हमारे दुःखों का भी निवारण हुआ। मेरी पत्नी ने एक कन्या को जन्म दिया। ५१ —इस कारण से उस बच्ची का नाम विशल्यसौंदरी रखा गया। उस बच्ची के स्नान किये हुए पानी से हमारा देश रोगरहित हो गया। भरत ने द्रोणमेघ द्वारा बतायी हुई यह बात मुझे (अतिचंद्र को) बतायी तो— मेरा कुतूहल बढ़ गया। मैंने (पुनः) भरत से निवेदन किया कि कृपया बतावें कि उस बच्ची को ऐसी अद्भुत शक्ति कहां से और कैसे उपलब्ध हुई ? इस निवेदन को सुनकर। ५२ उसनें यूं कहा—इस

ऒनगधिकमागॆ कौतुक-*मिनितितिशयमाकॆगाद कारणमं पे- ।
ळॆनगॆंदु मत्तॆयुं भर-*तननां वॆसगॊंडॆनपरिमित सुचरितनं ।। ५२ ।।

वॆसगॊळ्वुदुं भरतनिनॆंदनी पूर्वविदेहद पुंडरीकिणीपुरमनाळ्वं त्रिभुवनानंद चक्रवर्तियॆंबनातन मगळनंगशरॆयॆंबळ् तिरुवि बर्दुंकिदनंगनलविनंतॆ केळीवनदॊळगॆ सुळियुतिर्पुदुमा समयदॊळ् पुष्कलावती-विषयद विजयार्धगिरिय प्रतिष्ठापुरमनाळ्वं पुनर्वसुवॆंब विद्याधर-नाकॆयं कंडु मदनशर शलाकाकीलित हृदयनागि विमानदॊळिट्टु नभक्कॆ नॆगॆदु पोपुदुं त्रिभुवनानंदचक्रवर्ति कोपवश वर्तियागि पलरुं विद्याधर प्रमुखरनातन मेलॆत्तवेळ्वुदुमवरॊळ् पुनर्वसु कादि बसवळिदनंगशरॆयं पर्णलघुविद्यॆयि नॆलक्किळिपुवंतु माडि पोपुदुं—

आ विद्यॆ गगन तळदिं-* दावधुवं मॆल्लनिळिपि रौद्रमृगंग- ।
ळ्गावासमॆनिपदॊंदु म-*हा विषमाटवियॊळिरिसि पोदत्तागळ्।। ५३ ।।

आकॆयुमा कांतार न-* दी कूलदॊळिर्दु नॆनॆदु पितृ मातृगळं ।
शोकाकुलॆ दुष्कर्म वि-* पाकमिदॆंदंतरंगदॊळ् चिंतिसिदळ् ।। ५४ ।।

धरणीश्वर सुतॆयागियु-*मरण्यदॊळ् बिळ्दु साव दुष्कर्म फलं ।
दॊरॆकॊंडत्तॆनगिदनप *हरिपॊडॆपॆरते जिनेंद्र चरणमॆ शरणं ।। ५५ ।।

---

पूर्वविदेह के पुंडरीकिणीपुर के शासक त्रिभुवनानंद चक्रवर्ती की कन्या का नाम अनंगशरा है। वह मन्मथ के पुष्पबाण के सदृश उपवन में आकर टहल रही थी। उस समय पुष्कलावती देश के विजयार्धगिरि के प्रतिष्टापुर के शासक पुनर्वसु नामक विद्याधर ने उसे देखा और कामबाण के आघात से भ्रमित हो, उसे (अनंगशरा को) उठाकर अपने विमानपर विठाकर आकाश में लपका। इससे त्रिभुवनानंद कुपित हुआ और उसका पीछा करने के लिए अनेक विद्याधरों को भेजा। उनसे लड़कर पुनर्वसु दुर्वल हुआ। पर्णलघुविद्या के आधार से अनंगशरा को पृथ्वी में उतारकर स्वयं वहाँ से फरार हो गया— उस विद्याने अनंगशरा को धीरे से उतारकर घोर कानन में छोड़ दिया जो क्रूर मृगों का आवास स्थान था। ५३ अनंगशरा कानन के नदीतट पर रहकर अपने मातापिता को स्मरण करती हुई मन ही मन अपनी किस्मत के लिए चिंता करती थी। ५४ राजकुमारी बनकर भी जंगल में मरने की दुस्थिति शायद मेरे पूर्वकर्मों के फलस्वरूप प्राप्त हुई है। इसका निवारण जिनेंद्र के चरणों में ही हो सकता है। ५५ ऐसा निश्चय करके तपस्या करने बैठ गयी और अनेक

अँदु तरिसंदु तपदोळ् * निंदुमहा नोंपियनितुमं पलकालं ।
संदिसि नोंतु तनूदरि * पिंदिक्किदळब्दमं सहस्रत्रयमं ॥ ५६ ॥

अंतु तनु तारे तपंगेय्दनशन दीक्षेयोळिर्दोंदु देवसं—

नुंगे जरदजगरं त-
न्वंगि तपस्विनि समाधि समनिसे मनदोळ् ।
पिंगदे नेलसिरे पंच प-
दंगळ् नालगेयोळरिवे मेय्यागिर्दळ् ॥ ५७ ॥

अंतिर्दु शरीरभारमनिळिपि सनत्कुमार कल्पदोळ् पुट्टि सुरलोक सुखमननुभविसि बंदीगळी द्रोणमेघंगे सर्वौषधि प्राप्तेयप्प सुतेयादळा पुनर्वसुवुं मगुळ्दु बंदु मुन्नं तन्निरिसि पोद पेरडवियोळनंगशरेयं काणदे तनगदुवे निर्वेग कारणमागे तपंबट्टु—

तनुवं तपियिसितपदोळ्
मुनियदे मुनियिसदे नडेदु मुनिपति संन्या- ।
सनदिं समाधि समनिसे
सनत्कुमारदोळपार सुखदोळ् तणिदं ॥ ५८ ॥

निरतिशय सुख सुधासा-* गरदोळ् मनवारे मूडि मुळ्कूडुत्तुं ।
परमायुवं पुनर्वसु * चरामरं तीर्चि बंदु लक्ष्मणनादं ॥ ५९ ॥

---

कठिन व्रतों का पालन करती हुई तीन हज़ार वर्ष बिताया । ५६ —इससे उसका शरीर क्षीण हुआ । वह उपवास-दीक्षा का पालनकर रही थी कि एक दिन— उसे एक अजगरने निगल लिया । अजगरके पेटमें भी वह समाधिस्थ रहकर पंचपरमेष्टी जी का स्मरण करती रही मानो ज्ञान ही शरीर धारणकर लिया हो । ५७ —इस तरह रहकर, अपना शरीर-भार उतारकर, सनत्कुमार कल्पमें जन्म लेकर, देवलोक के सुख का उपभोग करके, पुनः द्रोणमेघ की कन्या के रूपमें जन्म लिया । पुनर्वसु लौटकर, पर्णलघुविद्या से कानन में उतारी हुई अनंगशरा को पाकर दुखी हुआ । यही उसके वैराग्य का कारण बना । वह तपस्या में लीन होकर— शरीर तपाकर, क्रोध किये बिना, अन्यों को भी क्रोध न दिलाकर, मुनिवत् संन्यास स्वीकार कर, समाधिस्थ हो सनत्कुमारकल्प में अपार सुख का उपभोग किया । ५८ इस तरह के सुखामृत सागर में डूबते तैरते हुए अपनी आयु समाप्त कर पुनर्वसु इस जन्ममें लक्ष्मण के रूपमें जन्मा है । ५९ —अतिचंद्रके रामसे यह कहने पर कि ज्ञानी सर्वभूतहित

अँदु मन: पर्यय ज्ञानिगळप्प सर्वभूतहित भट्टारकर् तनगेंपेळ्-दुंदनेंनगें भरतं पेळ्दनेंदतिचंद्र वियच्चर बिन्नविसें रामचंद्रं मेंच्चि मेंच्चुगोट्टु हनुमदंगद प्रभामंडलरना गंधोदकमं भरतनं वेडि तन्निमेंदट्टुवुदुमवर् मनोवेगदिं दिव्य विमानंगळनेरि वियन्मार्गदिं पोगि साकेतमं पोक्कु भरतनं कंडु—

किरिदरोळें रणद वार्तेय-
नरिपि दशाननन शक्ति नेरगोळें तनुवं ।
मरेंदिर्दं लक्ष्मणनें-
दरिपिदरंगद मरुत्तनूज प्रमुखर् ।। ६० ।।

प्रशमिसुगुं लक्ष्मीधर-* न शक्तियिदाद बाधें तडेयदें नीमी ।
निशेंयोळें तंदेंमगीवुदु* विशल्यसौंदरिय मिंद गंधोदकमं ।। ६१ ।।

अदल्लदंदु नेसर् मूडुवुदं लक्ष्मणं गतप्राणनक्कुमेंनें भरत शत्रुघ्नर् केळ्दु रावणनमेलें नडेयलोडरिसि—

बिससनदोळ् दशमुखनं*देसेंवलिगुडलेंदु भरत शत्रुघ्नर् सा- ।
हस धन राजि क्रीडा* वसथर् सन्नाहभेरियं पोयिसुवुदुं ।। ६२ ।।

अदं प्रभामंडलं बारिसि रघुवीरन बेंसनिल्लदेंमग निम्मनु-ग्वुदुचितमल्तु निमगें लंकें दूरमप्पुदरिं वेगं बरल्बारदेंनें भरत-

---

भट्टारक द्वारा भरतको सुनाई गयी कहानी को भरतने ही उसे (अतिचंद्र को) सुनाया है, खुश होकर रामने उसे कपड़े, आभूषण आदि देकर बिदा किया। तत्पश्चात हनुमान, अंगद और प्रभामण्डल को बुलाकर भरतके वहां से वह गधोदक ले आने के लिए भेज दिया। वे दिव्य विमानोंमें सवार होकर, मनोवेग गति से, आकाश मार्ग से होते हुए, साकेतपुर पहुँच कर, भरतसे मिले— युद्ध की सारी बातें संक्षेपमें बतायीं। दशकंठ के शक्तिप्रयोग के आघात से लक्ष्मण के मूर्छित होने की खबर सुनकर। ६० —बताया कि यह मूर्छावस्था विशल्यसौंदरी के स्नान किये हुए गंधोदक से उपशमन हो सकता है। अत: आज रात को ही हमें ला देना होगा। ६१ —अन्यथा आजकी रात बीतते ही लक्ष्मण मर जायगा। इसे सुनकर भरत शत्रुघ्न क्रुद्ध हुए और रावण से लड़ने के लिए रवाना होने को तैयार होकर— यह ऐलान करके कि रावण को मारकर दिशाबलि चढ़ा देंगे, सैन्यको तैयार हो जाने के लिए भेरी बजवायी। ६२ —प्रभामण्डल ने ऐसा करने से रोका और कहा कि राम की आज्ञा के बिना आप लोगों

निन्नेमगे कज्जमावुदेने गंधोदकमं तरिसि कोट्टोडदनुय्दु लक्ष्मणन शस्त्रपीडेयं कळेवमेने भरतनितेंदं—

सुरभिजलदिंदमेना * तरुणिय नोडगोंडु पोपुदाकेगे लक्ष्मी- ।
धरने वरनेंबुदं शुभ * चरित्तर् मुन्नेनगे दिव्यमुनिपर् पेळ्दर् ।। ६३ ।।
अंतुं श्रीरत्नक्का- * तं तक्क मिक्करनधिकारिगळेंद- ।
त्यंत हितरं प्रधानर * नंतवरोडगूडि कूसनेरेदट्टुवुदुं ।। ६४ ।।
मन्निसि भरतन मातं * तन्न तनूभवे विशल्यसौंदरिवेरसि- ।
तन्नूर्वर् कन्नेयरं * चेन्नेयरं द्रोणमेघनत्युत्सवदिं ।। ६५ ।।

आ कन्यारत्नंगळं प्रभामंडलं विमानारूढेयर्माडि नक्षत्रवीधियिं क्षणमात्रदोळे रणभूमियनेय्दि विमानंगळिनवनीतलक्कवतरिसि बर्पल्लि विशल्यसौंदरि लक्ष्मणननेनितेनितु सारे वोकुमनितनितु शक्ति शक्तिगेट्टु—

गगनाभोगमनावगं बेळगुतुं ज्वाला सहस्रंग्ळिं- ।
दुगुळुत्तुं किडियं जनार्दनन वक्षोभागमं बिट्टु मे- ।।
गोगेवागळ् पवनात्मजं पिडियॆ दिव्यस्त्रीय रूपागि कै ।
मुगिदेन्न बिडिमेंदु तल्लळिसि शंकातंकमं ताळ्दिदळ् ।। ६६ ।।

---

को लंका नहीं ले जा सकते । लंका बहुत दूर रहने के कारण आप लोग तुरन्त वहां पहुँच भी नहीं सकते । इसे सुनकर भरतने पूछा कि वह उनकी मदद किस तरह कर सकता है, तो प्रभामण्डल ने कहा कि अगर गंधोदक ला देगा तो उसे ले जाकर लक्ष्मण पर सिंचनकर मूर्छावस्थासे जगा देंगे । इसे सुनकर भरत ने यूं कहा—गंधोदक के साथ आप लोग उस विशल्यसौंदरी को ले जाइये । शुभचरित नामक मुनिवर ने पहले ही बता दिया था कि लक्ष्मण ही उसका वर होगा । ६३ क्योंकि लक्ष्मण ही स्त्रीरत्नों का अधिकारी है, अन्य नहीं । ऐसा कहकर, विशल्यसौंदरी से निवेदन करने के लिए अपने परिवार के लोगों को भेजा । ६४ भरत का निवेदन सुनकर द्रोणमेघ ने अत्यन्त उत्साह से विशल्यसौंदरी और सौ कन्याओं को भी भेज दिया । ६५ —प्रभामण्डल ने उन कन्याओं को भी विमान में बिठाकर आकाशमार्ग से होते हुए क्षणार्ध में युद्धभूमिमें उतरा । चलते समय विशल्यसौंदरी ने जितनी बार अवलोकन किया, शक्ति की शक्ति उतनी ही घटती गयी — लक्ष्मण के वक्षस्थल को त्यागने के पश्चात अपनी सहस्र ज्वालाओं से आकाशमण्डल को जगमगाती हुई, चिनगारियां बरसाती हुई (शक्ति) जा रही थी कि हनुमान ने उसे रोक

अंतु नडनडुगुत्तुमां विजेयेयेंब प्रज्ञप्तिविद्येयिं किरियळें वालि-भट्टारकर् कारणमागे रावणं कैलासमनेत्ति बळिक्कं वीणेयं बाजिसि जिन गुणस्तवनंगळं हर्षचित्तदिं पाडुत्तुमिरे धरणींद्रंगासन-कंपमागे बंदु—

करमोसेदु नोडि दशकं-* धरनं हर्ष प्रकर्षदिंदेन्नं खे- ।
चरपतिगे कोट्टनां दश-* शिरन बेसबिडिदु तागिदें लक्ष्मणनं ।। ६७ ।।

नानुमी सर्वौषधर्धिप्राप्तेयप्प विशल्यसौंदरियिंदल्लदे पोपेन-ल्लेनेन्नं पोगलीयिमेने विद्याधरर्गेल्लं चोद्यमागे विद्यादेवतेयनणुवं बिट्टु कळेवुदुमित्तल्—

चलदलक चयं रघुकुल * तिलकन चरणारविंदमं मधुकर मं।
डलियंते मुसुके वनिता * तिलकं नडेतंदु विनियवनितेयादळ् ।। ६८ ।।

तदनंतरं—

दनुजेंद्रन विजय श्री * वनितेयें लक्ष्मणन पुण्य देवतेयो पे- ।
ळेने कैलदोळ् बंदिर्दळ् * तनुरुचि मूवळसुवळसे परिषज्जनमं ।। ६९ ।।

आगळा कन्यारत्नद करस्पर्शनदिं पवित्र सुरभि सलिल सेचनदिं—

---

लिया। तब उस शक्ति ने दिव्य स्त्री का रूप धारणकर हाथ जोड़कर छोड़ देने का निवेदन किया। ६६ —कांपते हुए उसने बताया—मैं विजया हूँ, प्रज्ञाप्ति विद्या की छोटी बहन हूँ। वालिभट्टारक के कारण जब रावण ने कैलास उठाने के पश्चात वीणा बजाकर जिनपति का गुणगान करने के कारण द्रोणमेघका आसन कांप उठा— वह रावण के पास पहुँचा और मुझे रावण के हाथों सौप दिया। रावण के आदेशानुसार मैंने लक्ष्मण को आघात पहुँचाया। ६७ —मैं इस सर्व औषधियों की ज्ञाता विशल्यसौंदरी के अतिरिक्त और किसी से छुड़ाई नहीं जा सकती थी। मुझे जाने दीजिये। विषय जानकर उपस्थित विद्याधारी को आश्चर्य हुआ। विद्यादेवता को हनुमान ने छोड़ दिया। इधर— विशल्यसौंदरी जिसकी हिलती केशराशि श्रीराम के चरणारविंद का सेवन करते हुए भ्रमर समूह सदृश सुशोभित हो रही थी, ने आकर राम को प्रणाम किया। ६८ —तत्पश्चात— मानो स्वयं रावणेश्वर की विजयश्री हो या लक्ष्मण का पुण्य देवता हो, उसने अपनी देहकांति से आसपास उपस्थित लोगों को प्रकाशमान बना दिया। ६९ —उसके करस्पर्शित पवित्र गंधोदक

पत्तुविडे मूर्छे मुनिस-
च्चौत्तिदवोल् मनदिनगलदिरे कण् कंपं ।
बित्तरिसे मसगि रावण-
नेत्तणनेनुतुं जनार्दनं कुळ्ळिर्द ॥ ७० ॥

अंतिर्पुदुं--

अलर्वंतिरिनोदयदोळ् ※ जलज वनं राघवंगमखिल जनक्कं ।
नेलेवेर्चिदुदनुरागं ※ जलरुह नाभंगे पिंगे मूर्छावेगं ॥ ७१ ॥

आशीर्निनादवाशा ※ देशमनेय्दिददुदु मंगलानक रवमा- ।
काशमनडर्दुदु मूर्छा ※ क्लेशं लक्ष्मीधरंगे पेर्रापंगलोडं ॥ ७२ ॥

नारायणनं मणिमय ※ नीराजन दीपमाले बळसिदुवागळ् ।
मेरुवनोल्लदे पलवुं ※ तारावळि बळसुवंते नीलाचलमं ॥ ७३ ॥

आ समयदोळ् लक्ष्मणन समक्षदोळिर्द विशल्यसौंदरि--

अपहरिसि शक्ति बाधेय-※तुपकारमनुंटुमाडि लक्ष्मणनोळ् पी- ।
न पयोधरे कडुगाडियो- ※ ळपकारमनतनु बाधेयं पुट्टिसिदळ् ॥ ७४ ॥

आगळा कन्यारत्नंबेरसु तम्म तंदनूर्वकन्नेयरुमं मरुन्नंदनादिगळ् विवाहविधियिं कैकोळ्वुदेने रावण विजयानंतरं सकल भुवनरंबिकेयं सीतादेवियं तंदु राम स्वामिगोप्पिसिदोडेल्लदे मदुवेनिल्लेनेने तम्म पोद वृत्तांतमुमं विशल्यसौंदरियं तंद तेरनुमं तिळिपि

---

का सिंचन किया तो— होशमें आकर लक्ष्मण, जिसके चेहरे पर क्रोध मानो मुद्रित था और आँखें लाल हो गयी थीं, 'रावण कहां' चिल्लाता हुआ उठ बैठा। ७० —ऐसे में— सूर्योदय होने पर जिस तरह कमल खिलते हैं उसी तरह लक्ष्मण होशमें आकर उठ बैठा तो राम और अन्य परिजन हर्षित हुए। ७१ आशीर्वाद की ध्वनि दिगंतों में गूंज उठी; मंगलमय भेरी-ध्वनि आकाशमण्डल में भर गयी। लक्ष्मण मूर्छाक्लेश से मुक्त हुआ। ७२ तब, जिस तरह नीलाचल को आकाशमण्डल घेर लेता है उसी तरह दीपमालाओं ने लक्ष्मण को घेर लिया। ७३ —उस समय, लक्ष्मण के सम्मुख खड़ी विशल्यसौंदरी— शक्ति पीड़ा का निवारण करनेके साथ-साथ लक्ष्मणमें काम पीड़ा जगाने में सफल हुई। ७४ —तब यह कहनेपर कि विशल्यसौंदरी एवं अन्य सौ कन्याओं से हनुमान आदि विवाह-विधि के साथ स्वीकार करें, लक्ष्मणने कहा जब तक रावण को पराजितकर सीता माता को रामके चरणों में नहीं सौंपता तब तक मैं

निम्म पुण्यप्रभावक्किदाव गहनमेंदोंडंबडिसे शुभ मुहूर्तदोळ् लक्ष्मणननिबरुमं मदुवेनिल्वुदुमित्तल्—

चरनरिपे तमगे दशकं-*धरन मृगांकादि मंत्रिमुख्यर् लक्ष्मी-।
धर पुण्यशक्तियं दश * शिरंगदं पेळलेंदु बेगं बंदर् ॥ ७५ ॥

अंतुबंदु समुचितासनदोळ् कुळ्ळिर्दु मुकुळितांजलिगळागि—

इरुळोळे विशल्यसौंदरि * बरे शक्ति पोंडर्पुगेट्टु पोदुदु तत्सुं-
दरिवेरसु नूर्वरं नृप * तरुणियरं देव मदुवेनिदनुपेंद्रं ॥ ७६ ॥

ऍंदु बिन्नविसे—

सीतेयनोप्पिसुवुदु रघु-* जातनोळोंडरिपुदु संधियं संग्रामं-।
पो तक्कुदल्तु नमगव-* रेतेरदोळमधिकरवरनार् गेल्दपरो ॥ ७७ ॥
ऍत्तानुं गेल्दोडमा- * पत्तं पिडिवेत्त कुंभकर्णादिगळोळ्-।
मत्तेनोडरिसुवर् दनु-*जोत्तंस बळिक्के गेल्दोडं फलमुंटे ॥ ७८ ॥

ऍने घनाघन निनदमनालिसिद पंचाननदंते दशाननं कनल्दु—

इंद्रनुमं गेल्देन्ननु * पेंद्रं गेल्दपने गेल्दोडं जीवनमा।
चंद्रार्कमे विशद यश-*श्चंद्रिकेगे कळंकमागदंतिरे नेगळ्वें ॥ ७९ ॥

---

विवाह नहीं करूँगा। तब उन्होंने अपने द्वारा विशल्यसौंदरी को ले आनेका कारण आमूलाग्र बताकर यह कहनेपर कि आप जैसे शक्तिशाली के लिए रावण को पराजित करना कौन बड़ी-बात है, लक्ष्मण ने उससे विवाह कर लिया। इधर— यह जानकारी मिलने पर कि शक्ति के आघात से मूर्छित लक्ष्मण होश में आया है, रावण के मंत्रीगण तीव्रगति से (रावण के पास) आये। ७५ —आकर हाथ जोड़कर, बताया कि— रातको विशल्यसौंदरी के आते ही शक्ति का प्रभाव घट गया और विशल्यसौंदरी एवं अन्य एक सौ कन्याओं से उपेंद्र लक्ष्मण ने विवाहकर लिया है। ७६ —ऐसा निवेदन किया— सीता को लौटाकर रामसे समझौता कर लेना उचित है। युद्ध हमारे लायक नहीं है। हमारी अपेक्षा वे अधिक बलशाली हैं। उन्हे कौन जीत सकता है? ७७ अगर जीत भी गये तो विपत्ति को प्राप्त कुंभकर्ण आदि से न जाने वे कैसा पेश आयेंगे। इस तरह विजयी बनना भी निष्फल होगा। ७८ —ऐसा कहने पर मेघगर्जना सुनकर जिस तरह सिंह क्रुद्ध होता है उसी तरह कुपित होकर रावण बोला— मुझे, जिसने इंद्रको पराजित किया है, उपेंद्र लक्ष्मण पराजित करेगा? पराजित करेगा तो भी क्या यह जीवन

अदरिं निम्म मंतणक्कवसरमल्तुसिरदिरिवेंदु मंत्रिगळं जडियॆ रावणन कट्टायक्कॆ मयं विस्मयंबट्टु देव नम्म सेरॆगपायमागदंतु कादि गॆल्वुदॆनॆ—

मयनॆंदुदनेगॊंडं -* नय निपुणर् पेळ्दॊडं दुराग्रहदिं सं- ।
धियमातं कैकॊळ्ळनॆ* भयमरियं कदनमद वशं दशवदनं ॥ ८० ॥

अंतातन नुडिगॊंडंबट्टनंतरं रामलक्ष्मणर पुण्य प्रभावक्कॆ विस्मयंबट्टु सिंह गरुड वाहनंगळं पडॆदु सुग्रीव प्रभामंडलमरुन्नंदनादिगळ्गॆ पन्नगशर प्रहारदिं समनिसिदासन्नमृत्युवनपहरिसि—

अवयवदिंदमॆन्न तनुजानुजरं पिडिदुय्दरॆन्न कॆ- ।
दुवनुरगेंद्रनॊळ् पडॆद शक्तियनश्रमदिंदॆ गॆल्दरा- ॥
नवरनशल्यरॆंदुरिदॆ काडिदॆनप्पॊडॆ कार्यं हानि सं- ।
भविसुगुमॆंदु तन्न मनदॊळ् परिभाविसिदं दशाननं ॥ ८१ ॥

अंतु मनदॊळ् मंतणमिर्दु कार्य निश्चयंगॆय्दु—

साधारणरिवरॆनिप वि-
रोधिगळमनुरदॆ नॆगळ्वुदनुचितमदरिं ।

---

सूर्य चंद्र के रहने तक शाश्वत है ? मैं ऐसा काम करूँगा कि मेरी कीर्ति में किसी तरह की कमी न आ पाये । ७९ —इसलिए यह सन्दर्भ तुम लोगों से सलाह लेने का नहीं है । चुप रहिए । मंत्रीगण को ऐसा डांटा तो उसके शौर्य के प्रति आश्चर्यचकित होकर मय ने निवेदन किया—प्रभो, युद्ध में ऐसा विजय प्राप्त करें कि बंधी बनाये गये हमारे वीरों को किसी तरह की हानि न पहुंचे । मय की सलाह मानकर भी अन्यों के समझौते की बात को ठुकराकर वह दुराग्रह से युद्ध के लिए तैयार हुआ । उसके दिमाग में युद्धमद ही भरा हुआ था । ८० —रावण ने मय की बातें मान लीं । तत्पश्चात राम-लक्ष्मण के पुण्य प्रभाव से विस्मित होकर, सिंह गरुडवाहनों को पाकर, सुग्रीव, हनुमान, प्रभामण्डल को सर्पास्त्र से प्राप्त विपत्ति से मुक्त कर दिया— रावण ने मन ही मन सोचा कि इन्होंने मेरे अनुज एवं पुत्रों को बंधी बनाया, महाशेष से प्राप्त मेरी शक्ति एवं बाण पर अनायास विजय प्राप्त कर ली है । ऐसों को दुर्बल मानकर लड़ूं तो मेरी कार्यसिद्धि नहीं होगी । ८१ —इसी तरह मन ही मन सोचते हुए उसने योग्य निष्कर्ष पर पहुंचकर— यह निश्चय किया कि सामान्य-से प्रतीत होनेवाले इनसे लड़कर जीतना

साधिसि बहुरूपिणियं
साधिसुत्तें पगेयनेंब बगेयं बगेदं ।। ८२ ।।

अंतु बगेदु लंकानगरदोळं नाडोळं हिंसे बेडेंदु गोसणेगळेदु जिनपूजेयं प्रतिदिनं माळ्पंतु नियमिसि मंडोदरिगं पोळलगमेनितु- पसर्गमनार् माळ्पोडं नम्म पडेयोळ् माकोळ्ळदंतु माळ्पुदेंदु पेळ्दु—

अरमनेयोळगण जिन मं-* दिरक्के नडेतंदु मंगलद्रव्य पुर- ।
स्सरदोळगे पोक्कु शांती-*श्वरंगे पदेपोदवे माडि सवनोत्सवमं।। ८३ ।।

तदनंतरं दिव्यार्चनेगळिदर्चिसि पद्मासन स्थितं स्फटिकाक्ष मालेयं पिडिदु दिव्यमंत्रंगळं जपिसुत्तिर्दनन्नेगं फाल्गुन नंदीश्वरमादु- दागळुभयबलमुमभयघोषणेयं घोषिसि काळेगमनुळिदिर्पुदु—

अरिदु विभीषणनसुरन * तेरनं चर वचनदिददं रघुवीरं- ।
गरिपुव बगेयिं बंदं * पेरनीतेरदिदे कूडे तिळिदवनावं ।। ८४ ।।

अंतु बंदु विभीषणनिंतेंदं—

भुजबलमं पवणबडिपोडप्रतिमं तविलिल्ल दानव ।
ध्वजिनिगे चंद्रहासमनिदिर्चुव चक्रमनांके गोळ्व भू- ।।

असाध्य कार्य है । अतः बहुरूपिणी विद्या की साधना करके उसके जरिये उन्हें पराजित किया जाय । ८२ ---ऐसा निश्चय करके, लंका और उसके आस-पास के प्रदेशों में हिंसा न करने का ऐलान कराकर, हर रोज जिन पूजा का आदेश देकर, मंदोदरी या राजमहल के और किसी को भी तंग करने पर सेना द्वारा उनपर हिंसात्मक कदम उठाने की आज्ञा देकर-- अपने राजप्रासाद के भीतर स्थित जिनमंदिर में, मंगल द्रव्यों के साथ प्रविष्ट होकर ऐसी पूजा की कि शांतीश्वर संतुष्ट हो जाय । ८३ --तत्पश्चात विद्यार्चनाओं से अर्चना करके, पद्मासन पर बैठकर, स्फटिक जयमाला लेकर मंत्रोच्चारण कर रहा था । तब उभय सेनाओं ने परस्पर अभयदान का ऐलानकर, युद्धविराम अपनाया-- विभीषण अपने गुप्तचरों से रावण की गुप्त कपट योजना को जानकर राम को इस बात की सूचना देने के लिए आ रहा था--यह कार्य अन्य कैसे कर सकते हैं ? । ८४ --आकर विभीषण ने यूं कहा-- रावण के भुजबल का सामना कोई नहीं कर सकता; राक्षससेना अविजेय है । मानव, देवता, खेचरों में कोई ऐसा पराक्रमी नहीं है जो चंद्रहास का सामना कर सके । ऐसा अजेय रावण अब फिर बहुरूपिणी विद्या की आराधना कर रहा

भुजसुर खेचर प्रमुखरिल्लेने राघवदेव दुर्जयं ।
निजदोळे मत्ते साधिसिदपं बहुरूपिणियं दशाननं ।। ८५ ।।

रावण नोर्वनुमं धर-*णीवल्लभ गेल्वुदरिदु साधिसि विद्या-।
देवतेयनवं पडेवं * रावण कोटिय निदिर्चुववरार् बळियं ।। ८६ ।।

अदरिं विद्यासाधनेवुगद मुन्नं रावणंगुपसर्गं मनोडर्चि लंकापुरमं कैकोळ्ळलिदवसरमेने रघूवीरनिंतेंदं—

वनितेगे कैदुवं बिसुटवंगिदिरागदवंगे भूभुजं ।
मुनिवुदु पाळियल्तु नियम स्थितनागि दशानन जिनें-।।
द्रन मरेवोक्कु साधिसिदपं गड विद्येयनेंतो बाधेयं ।
जनियिपुदातनोळ् बिसुडतक्कुदनितुसिरल्कॆ तक्कुदे ।। ८७ ।।

अेने विभीषणंगदादिगळी महासत्वनप्प रघुवीरननाचारमनेंतु मोल्वनल्लनदुकारणदिनधिराजनरियदंतु विद्यासाधनेगे विघ्नं माल्पमेंदु नंदीश्वरमं कळिपि विभीषणंबेरसु—

मकरध्वज मुख्यर् खच -* र कुमारर् गगन मार्गदिं बंदु बला- ।
धिकरसम सैनिकर् मस-* गि कपिध्वजरुरदे लंकेयं पुगुतंदर् ।। ८८ ।।

---

है। ८५ एक रावण से ही निपटना असाध्य कार्य हो रहा है तो बहुरूपिणी विद्या की साधना करके करोड़ों रावणों का निर्माण करेगा तब उनका सामना कौन कर पायेगा ? ८६ —इसलिए उस बहुरूपिणी विद्या को वश कर लेने से पहले ही विघ्नबाधाएँ उपस्थितकर लंका को अपने वश में कर लेने का यही सुअवसर है। इसे सुनकर श्रीराम ने यूं कहा— स्त्रियों, निरस्त्रों और युद्धमें सम्मुख न आनेवालों पर कुपित होना राजा के लिए न्यायसंगत नहीं है। तपस्या में लीन हो, जिनेंद्र की शरण जाकर, विद्यासाधना में लगे रावण को कैसे बाधा पहुँचायी जाय ? विभीषण, इस तरह का अन्याय करने की सलाह देना तुम्हारे लिए योग्य बात है ? ८७ —ऐसा कहने पर, विभीषण, अंगद आदि ने सोचा कि यह राम तो अनाचार को स्वीकार नहीं करेगा, अतः रामको किसी तरह की सूचना दिये बिना ही शत्रु की विद्या साधना में विघ्न डालना चाहिए। इसी विचार से, विघ्न पहुँचानेवाले नंदीश्वर को आगे भेजकर विभीषण को साथ लेकर— मकरध्वज आदि खेचर कुमार आकाशमार्ग से होते हुए अपनी शौर्योत्तनि के साथ लंका में प्रविष्ट हुए। ८८ राजमहलों को तोड़ते हुए, उद्यानों का विध्वंस करते हुए, सरोवर, तालाबों को नुकसान

ऒडॆयुत्तुं माडंगळ * नुडियुत्तुं नंदनंगळं नीर्नॆलनं ।
किडिसुत्तु लंकॆगवर् * पडॆदर् निश्शंकरळविगळिदॆदॆवळलं ॥ ८९ ॥

अंतु वानर ध्वज सेनॆ लंकॆयं कदडि कलंकॆ मयं मुळिदु काळॆगक्कॊडरिसॆ बंदु मंडोदरि तंदॆयं बारिसुवुदुमातं शुभपरिणामदिं निजभवनमं पॊक्किरॆ वानरसेनॆयरमनॆयं पॊक्कु—

मुनिदॆळॆदु तंदु निजकुल * वनितॆयरं बिडदॆ मोदियुं हाहाक्रं- ।
दनमं पुट्टिसॆ केळ्दुं * दनुजं जपियिसुतुमिर्दनव्ययमनं ॥ ९० ॥

अंतिर्पुदुमा जिन भवननदॊळ् वसियिसुव देवतॆगळॆल्लमिवरल्लदुदं नॆगळ्दप्परॆंदगुर्वागॆ बेताळ रूपगळं बिगुर्विसि परितंदु माकॊंडु मर्कटध्वज बलक्कॆ भंगमं पडॆयॆ पॆरवुं जिनावास निवासिगळप्प देवतॆगळा वलमं पॆरगिक्कि मुन्निन देवतॆगळनोडिसुवुदुमवु परितंदु निज स्वामिगळप्प पुर्णभद्रनॆंब यक्षाधिपंगॆ पेळ्वुदुं—

मुनिपतिगळ तॆरदिंदन-* शनमं कैकॊंडु कैदुवं बिसुटु दशा- ।
ननिरियुं कादुवुद- * कॊंनल्दवं माणिभद्रनल्लिगॆ पोदं ॥ ९१ ॥

अंतु पोगि तत्स्वरूपमं पेळ्दु तानुमातनुमतिकुपितरागि बंदु देवतॆगळं तूळ्दि—

---

पहुँचाते हुए लंका प्रवेश कर, वहां के लोगों के हृदय का दु.ख वढ़ाया । ८९ —वानर सेना इस तरह लंकानगर का विध्वंस कर रही थी कि मय क्रुद्ध होकर युद्ध के लिए तैयार हो गया । लेकिन मंदोदरी ने उसे रोका । आदेश मानकर मय अपने राजमहल में प्रविष्ट हुआ तो कपिसेना वहाँ पहुँचकर— वहाँ उपस्थित स्त्रियोंको पकड़ खींचा । उनका हाहाकार, आक्रंदन रावण के कर्णछिद्र को भेद रहे थे । फिर भी वह तपस्यामें लीन था । ९० —ऐसे में उस जिनमन्दिर में निवास करनेवाले देवताओं ने इस विचार से कि ये लोग अन्याय कर रहे हैं, भयभीत हुए और अपने भैरव रूपधारणकर कपिसेना के विरुद्ध लड़ने लगे । लेकिन पराजित हुए, भाग खड़े हुए । तत्पश्चात उन्होंने जाकर अपने स्वामी पूर्णभद्र यक्षाधिपति से कहा तो— धनुर्बाणों को त्यागकर ऋषियों की तरह निरशन व्रत का पालन करते हुए रावण को देखकर पूर्णभद्र कपिसेना से लड़ने से डरकर मणिभद्र के पास गया । ९१ —वहाँ पहुँचकर यहां की स्थिति का सविस्तार विवरण देकर दोनों मिलकर कोपावेश में लौटकर सम्मुख आनेवाले शत्रुओं को पराजित करते रहे । —कपिसेना की बात को

अभिभविसि कपि ध्वजिनिय-※नभयर्परितंदु रामलक्ष्मणरं कं-।
डु भयाकुल चित्तर् मा- ※ णिभद्रनुं पूर्णभद्रनुं स्तुतियिसिदर् ।। ९२ ।।

अंतु पोगळदु निम्म सामंतरुपशांतनागिर्द रावणन पोळल नळियें निम्म पुरुषाकारमळिगुमेंनें लक्ष्मणर्नितेंदं—

सीतादेवियनी रघु- ※ जातन कुलवधुवनळिपि कैतवर्दि तं- ।
दातंगें हितंगेय्वुदु- ※ पो तक्कुदों तगदों बगेंदु नोडि निम्मोळ् ।। ९३ ।।

निमगेम्म माडिदपका- ※ रमावुदक्रमदिनेम्ममेलें बरल्क- ।
क्कुमें पेळिमेंद लक्ष्मण- ※ न मातु किविगेय्दे चित्तविर्त्तितेंदर् ।। ९४ ।।

लंकापुर प्रासादंगळ्गं चैत्यालयंगळ्गं नियमस्थनागिर्द दशाननंगमीगळळिवं माडदे विद्यासाधनेगें विघ्नंमाडिमेंदु राम लक्ष्मणरं परसि—

जक्कर् पूजिसि पोद ब-※ ळिक्कंगदनेरि बारिसुत्तंकुशर्दि- ।
दिक्करियनधः करिसुव※तक्किन किष्किधमेंब निज वारणमं ।। ९५ ।।

अंतु वारणारूढं पुर गोपुरमं पोक्कु—

लंकेय चेल्वं नोडु- ※ त्तुं किष्किधाराजनरमनेयं पो- ।
क्कं कण्गें तोडवेनिप्पुद- ※ नंकुशदाभरणदंशु तळ्किसे नभमं ।। ९६ ।।

---

अनसुनी करके आगे बढ़कर राम-लक्ष्मण को देखकर भयभीत होकर दोनों ने उनकी (राम-लक्ष्मण की) स्तुति की । ९२ —स्तुति करके, यह कहने पर कि अगर आपके सामंतों ने तपस्यों में लीन रावण के नगरको नाश करेंगे तो आपके पुरुषाकार कलंकित होगा; लक्ष्मण ने यूं कहा— आप अपने आपमें सोचिये कि इस रघुनाथ की पटरानी सीतादेवी के धोखे से अपहरण करनेवाले रावण का अहित चाहना उचित है या अनुचित ? ९३ हमने आप लोगों का क्या विगाड़ा है ? इस तरह आपका हम पर अचानक आक्रमण न्यायोचित है ? लक्ष्मण की बात को ध्यान से सुनने के बाद उन्होंने यूं कहा— । ९४ —लंकानगर के राजमहलों, वहाँ के जिनालयों एवं तपलीन रावण को किसी तरह की हानि पहुँचाए बिना केवल विद्या साधना में वाधा डालिये । ऐसा कहकर राम-लक्ष्मण को आशीष देकर वे चले गये— यक्षों के चले जानेके पश्चात अंगद किष्किधा नामक अपने हाथी पर सवार होकर उसे अंकुश से भेदता हुआ आगे बढ़ा तो दिग्गजों ने सर झुका लिया । ९५ —हाथी पर सवार वह नगर के गोपुर में प्रविष्ट होकर— लंकाके सौंदर्य को निहारता हुआ, किंकिण्धा का अधिराज

अंतरमनेयं पोक्कु सौंदरनुमिद्रनुं मोदलागे पलंबरंबरचर कुमारकेळं बलसहितरागि पोरगिरिसि शांतिजिनभवनमं बलगोंडो-ळगं पोक्कु दर्शनस्तुतिगेय्दु नील नगदंते निश्चलनागिर्द रावणनं-नोडि--

अंगदनेंदं राम श- * रंगळ कोळ्गगिदु सुगिदु दशवदन मनो- ।
भंगमनोळकोंडेके ज-* पंगेय्दपे नेनेय निन्न दुर्विलसितमं ॥ ९७ ॥

दुरभिप्रायने खेचरान्वयद शुद्धाचारमं बिट्टु का- ।
पुरुषं कातरनेंदु सत्पुरुषरेल्लं दूषिसुत्तिपिनं ॥
परदार प्रियनाद पातकने युद्धक्कळ्कि शुद्धात्मनं- ।
तिरे शांतीशन मुंदे मेय्गरेदिदेनं जानिसुत्तिर्दपै ॥ ९८ ॥

बलवळियॆ निन्न बाहा-* बलमं पेरगिक्कि विद्येयं साधिसि नीं- ।
गेललेनार्तपै निन्नं * कोलल्के जनियिसिद राम लक्ष्मीधररं ॥ ९९ ॥

किच्चेळ्द बळिकॆ नंदिस*लच्चिगर्दि बाविदोड्डुवंतिरे कण्णं ।
मुच्चि जपियिसुवे राघव-* नेच्चर्बि कायलार्पुवे देवतेगळ् ॥१००॥

अंदु पलतेरदिं नेरनेत्ति नुडियुत्तुमुत्तरीय वसनांचलदिंमोदु-त्तुमातन कैय पळिकिनक्षमालेयं परिदीडाडुत्तुमिंतु बहुप्रकारदिं

रावणके राजमहल में प्रविष्ट हुआ। उसके अंकुश की चमक ने, आभरण की चमक से मिलकर आकाश भरको चमका दिया। ९६ —राजमहल प्रवेश करते समय वाह्य द्वारपर सौंदर, इंद्र आदि खेचर कुमारों को सेना सहित तैयार करके, शांतिजिन भवन में प्रविष्ट होकर दर्शन स्तुति करके, वहाँ नीलाचल-सा निश्चल रावण को देखकर, वह कहने लगा— रामवाणों से डरकर, आशाभंग होने के कारण अब तपस्या क्यों कर रहा है ? अपने दुर्भाग्य को स्मरण कर। ९७ दुराग्रह से खेचरवंश के शुद्धाचार को त्यागकर ऐसा दुष्कार्य किया कि सत्पुरुष 'रावण दुष्ट है, कामुक' कहने लगे। अरे पापी, परस्त्री को चाहकर, अब युद्ध से डरकर, शुद्धात्म-सा शांतीश्वर के सम्मुख छिपकर किसका ध्यान लगाए बैठा है ? । ९८ सेना नाश हुई; तू अपने भुजवल को छिपाकर विद्यावल से विजय प्राप्त करना चाहता है ? तुझे मारने के लिए राम-लक्ष्मण ने जन्म लिया है। ९९ आग लगने के पश्चात उसे बुझाने के लिए कुआं खोदनेवाले की भांति आंखें मूंदे तप करने पर यह विद्या रामके बाणों से रक्षा कर सकती है ? १०० —यूं ही अनेक प्रकार भला वुरा कहते हुए, उत्तरीय के आंचल से मारते हुए, उसके हाथ की स्फटिक माला छीनकर, तोड़कर अनेक प्रकार से

परिभविसि मत्तमातन पेंडिर भूषणंगळं कळेदु बिसुडुत्तुमल्लदुदं नुडियुत्तुं—

युवतिरोरोर्वर् तले * नविरं तलेनविरोळडसि कट्टुत्तुं मो-।
दुवुदुं द्विगुणिदुदु हा- * रवं प्रतिध्वानदिं जिनेंद्रालयदोळ् ॥१०१॥

अळियोळे जानकियं तं-* दळिगंडने निन्न पेंडिरं नीं नोळ्पं-।
तेळेदुय्द पेनण्मुवोडुळि- * दळि जपमं दनुज तोर्पुदेन्नोळ् कूर्पं ॥१०२॥

एंदु माणदे मत्तं—

रोदनमुण्मि पोण्मे कुटिलालकमं पिडिदीळ्दु तंदु मं-।
डोदरियं मदीय पितृगुक्केव चामरमिक्कलुय्दपें ॥
कादुकोळल्लु पोडर्पु निनगुळ्ळोडे चेतरिसेंदु दुःख सं-।
पादनमं तदंगनेयरोळ् पडेदं रणतुंगनंगदं ॥१०३॥

अंतातं परिभविसुवुदुं मंडोदरि मोदलागे पलरुमंतःपुर कांते-यरितेंदर्—

साधिसि विद्येयं पडेवुदें निज पार्श्वदोळेम्मनिंतिवं ।
बाधिसलेंतु नीं मिडुकदिर्दपे मूर्छेगे संदरंते वि- ॥
द्याधर चक्रर्वीत शरणागेमगेंदु शरीर ताप त- ।
प्ताधरमल्तुदुच्च रर्वदिदवरोध वधू कदंबकं ॥१०४॥

---

उपद्रव मचाकर उसकी पत्नियों के आभूषणों को छीन झपटकर फेंकता हुआ, अनुचित बातें सुनाता हुआ— दो युवतियों की केशराशि पकड़कर आपसमें बांधकर उन्हें पीट रहा था कि उनका हाहाकार जिनेंद्रभवन में व्याप्त हुआ। १०१ धोखे से जानकीदेवी का अपहरण करनेवाले हे कायर, यह ले तेरे सम्मुख ही घसीटकर ले जाता हूँ। तुझमें पुरुषत्व हो तो जप तजकर मुझे रोककर लड़। १०२ —ऐसा कहता हुआ— महिला रोदन ध्वनि को अधिक कराता हुआ, केशराशि पकड़कर मंदोदरी को घसीटता हुआ रण विक्रमी अंगद गरजकर बोलाः इसे मेरे बुजुर्गों को चामर झलने ले जा रहा हूँ। हिम्मत हो तो आ। १०३ —इस तरह उपद्रव देने लगा तो मंदोदरी आदि अंतःपुर की औरतें यूँ बोलीं— विद्या पाकर भी क्या मिलेगा ? आपके बगलमें ही यह हम पर हाथ उठा रहा है, सता रहा है, और आप मूर्छित-से अचल हैं! हे विद्याधर चक्रवर्ती हमारी रक्षा कीजिये। ऐसा कहकर ऊँचे स्वरसे रोने चिल्लाने लगीं। १०४ —इस तरह जोर-जोर से प्रलाप कराते हुए अंगद उन्हें अनेक तरह से पीड़ा पहुँचाने

बयकॆ समनिसॆ जिनमहामहमं महेंद्रोद्यानद जिनालयंगळॊळॆल्लमनुदिनं काडुत्तुमिरलॊंदु दिवसं—

कट्टिदुदं कळॆक्वरार् ॥ नॆट्टनॆ सत्पथदॊळॆसगॆयुं बेवसमॆ- ।
ळ्बट्टुवुदं सूचिपवोल् ॥ पुट्टिदुदा सतिगॆ दक्षिणाक्षि स्पंधं ॥ ६५ ॥

आगळा दुर्नयक्कॆ सीतॆ भयस्थॆथागि गृह महत्तरनं करॆदारॆनं बेडिदॊडवर्गदं कुडुवुदॆंदु पेळ्दु तानु मनुदिनं जिनाभिषेकमुमं जिन-पूजॆगळुमं माडुत्तुमिरलॊंदुदिवसं जनपद जनं बंदु बिन्नविसलण्मदिरॆ रामस्वामि निस्म बंद कार्यमनंजदॆ पेळिमॆंबुदुं प्रजॆगळनुमतदिं विजयनॆंब महत्तरनितॆंदं—

व्यसनि दुरात्मनप्प दनुजं करमॆड्डमॆनिप्प सीतॆगा- ।
टिसि पिडिदुय्दॊडा खल निवासदॊळिन्नॆगमिर्दळं विचा-॥
रिसदॊडगूडि मुन्निनवॊळिर्पुदु पाळियॆ लोक सीमॆयं ।
वसुधॆगधीशनेळिसुवुदुं प्रतिपालिपरारॊ धर्ममं ॥ ६६ ॥

ऎंबुदुं रामनदं केळ्दु—

जनमॆंदंतुटॆ भाविस ॥ दनयमनां नॆगळ्दॆनॆंदु पश्चात्तापं ।
तनगधिकमागॆ रघुनं-॥ दननुब्बरमॆनिसॆ तळॆदनंदुब्बॆगमं ॥ ६७ ॥

---

जिनपूजा कर रही थी कि एक दिन— विधि की लिखावट को कौन टाल सकता है ? सत्कार्य करने के बावजूद दुःख के आगमन की सूचना देती-सी सीता की बायीं आँख फड़कने लगीं । ६५ तब सीता उस अपशकुन से डरकर पुरोहित को बुलवाकर, याचकों को 'नाहीं' न कहने का आदेश देकर, रोज जिनाभिषेक जिनपूजा कर रही थी कि एक दिन ग्रामीण लोग राम के पास आये और हाथ जोड़कर आने का उद्देश्य निवेदन करने से भयभीत हो चुप रह गये । इसे देखकर राम ने उन्हें आज्ञा दी कि निःसंकोच वे अपने आने का उद्देश्य बतावें । तब उन ग्रामीणों की अनु-मति पाकर विजय नामक मुखिया ने यूँ कहा—कामुक और दुष्ट रावण ने सीता से मोहित होकर अपहरण किया । उस दुष्ट के साथ रहनेवाली सीता को ले आकर ऐसा जीवन करना मानो कुछ 'हुआ ही न हो' न्यायोचित नहीं है । अगर राजा ही लोक न्याय का उल्लंघन करे तो धर्म का पालन कौन करेगा ? । ६६ इसे सुनकर राम ने सोचा— लोग ठीक ही कह रहे हैं । लोकनीति पर ध्यान दिये बिना ही मैंने व्यवहार किया है । अपने व्यवहार के लिए पछताकर दुखी हुआ । ६७ उसने निश्चय किया कि अपनी कीर्ति और धर्म के बचाव एवं अपवाद निवारण के लिए

जसमुं धर्ममुमळिवं ※ देसगुवुदेळिकेयेंदु वैदेहियुमं ।
बिसुडल बगेदं मनुवं- ※ श समुद्भवरारुमुचितमं मीरुवरे ॥ ६८ ॥

अंतु रामस्वामि सीतादेविगतिस्नेहितनागियुं जनापवादक्के सेडेदु परिहरिसलोडरिसि लक्ष्मणनं बरिसि कट्टेकांतदोळा व्यतिकरमनरिपे सौमित्रि केळ्दु कडुमुळिदु निम्मडिगळविवेकिगळितर्थनाशादि वचन पंचकंगळं नुडियलागददनितेके नुडिविरेंदु मत्तमितेंदं—

सति सीतादेवि पति ※ व्रतादि गुण रत्नभूषणालंकृते त- ।
त्सति योळवगुणमनूर्जित※मतिगळ् निम्मन्नरुसिर्वुदनुचितमल्ते ॥ ६९॥

अेने लक्ष्मणंगे रामस्वामियिंतेंदं—

पुरुदेवं मोदलागिरे ※ दोरेवेत्तिक्ष्वाकु वंशदवनीशरोळां ।
बरमिल्ल दुश्चरित्रं ※ दोरेकोंडंदेन्न पौरुषं दोरेगिडदे ॥ ७० ॥

अदरिं नीनिदं माकोॅळ्ळदिरेंबुदुं लक्ष्मीधरनिंतेंदं—

सीते गुणंगिडे सकल ध-
रातलमोडनळिगुमल्लदंदा सतियं ।
प्रीतियिनर्चिसि दिविज
व्रातं करेगुमे नरेंद्र पूविन मळेयं ॥ ७१ ॥

---

सीता को त्यागना ही एकमात्र उपाय है। सूर्यवंश में जन्म लेनेवाले लोकरूढ़ि का उल्लंघन करेंगे? ६८ सीता को जी-जान से प्यार करते हुए भी, जनापवाद से डरकर, उसके निवारण के विचार से, लक्ष्मण को बुलवाकर, एकान्त में विषय बताने पर, लक्ष्मण कुपित होकर यूँ बोला—आप अविवेकियों की भाँति अर्थनाश आदि पंचपातक न करें। अब ऐसी बात क्यों कर रहे हैं? लक्ष्मण ने पुनः यूँ कहा— सीतादेवी पतिव्रता हैं, सद्गुणों से अलंकृत हैं। ऐसी स्त्री पर अवगुणों का आरोप लगाना आप जैसे विवेकी के लिए अनुचित नहीं है? ६९ ऐसा कहने पर लक्ष्मण से राम यूँ बोला— इस इक्ष्वाकुवंश में जन्म लेनेवाले पुरूदेव से लेकर मेरे शासनकाल तक कोई अपकीर्ति का पात्र नहीं बना। मैं अपकीर्ति का पात्र बनूँ तो मेरी कीर्ति के लिए कलंक नहीं है? ७० अतः तुम मेरे कार्य में बाधक मत बनो। ऐसा कहने पर लक्ष्मीधर यूँ बोला— जिस दिन सीता कलंकिनी बनेगी यह पृथ्वी ही नाश होगी। अगर यह बात न होती तो उस दिन देवता उसकी पूजा करके पुष्पवर्षा

अेंदेनितानुमं रामस्वामिगे नुडिदी पोल्लवातं परेपिदोवकलिगर नालगेयं किळ्तिक्कुवेनेंबुदुं लक्ष्मणन कैयं पिडिदिदनोंदं माकोंळ्ळदिरेंदु तन्नमेले सूरुळ्दु मार्नुडियदंतु माडिकृतांतवक्त्रनं करेंदु सीतेयनोंवंळने बेगमुय्दु भीमाटवियोळिक्कि बारेंदु पेळ्वुदुमा मातं लक्ष्मणं केळ्दु तल्लळिसि रामस्वामिय पादारविंदक्के विनतनागि मत्तमितेंदं—

जनक तनूजे नेट्टने महासति गर्भिणि पापभीरु का- ।
ननमति रौद्रमल्लि पळिगंजदे पातकमक्कुमेंबिदं ।।
नेनेयदे बाय्गे बंद तेरदिं पेररेंदोडे केळदु बेट्टबे- ।
ट्टने बिसुडेंदु निष्करुण वृत्तियिनितुसिरल्के तक्कुदे ।। ७२ ।।

अेंदळल्दु नुडिदट्टि कळियदेनगे क्षमियिसुवुदेने राघवनितेंदं—
पळियक्के पापमक्कॆम-*पळुगळिपुवेनेनगे कूर्पोंडुसिरदिरिन्नें-।
दळलदे सीतेय पंबल * नुळिदें लोकापवाद भीरुवो रामं ।। ७३ ।।

अंतु सौमित्रियनुब्बेगं बडदिरेंदु बारिसलोडं समेयिनेळ्दु पोपुदुमनंतरं कृतांतवक्त्रनं रामस्वामियेंदनयोध्यानगरद सम्मेद पर्वतद समीपदेडेय जिनालमंगळं वंदिसि निम्म बयकेयं तीर्चि

---

करते ? ७१ —इस तरह अनेक प्रकार से राम को समझाते हुए बोला— ऐसी देवीपर अपवाद लादनेवाले ग्रामीणों की जीभों को चीर दूंगा। राम ने उसका हाथ पकड़कर इस एक विषय पर बाधक न बनने की बात कहकर, कृतांतवक्त्र को बुलवाकर उसे आज्ञा दी— अकेली सीता को तुरन्त ले जाकर भीमाटवी में छोड़ आओ। इस बात को सुनकर लक्ष्मण गद्गद होकर राम के चरणारविन्दों में प्रणाम करके पुनः यूँ बोला— जनकात्मजा सीता अब गर्भवती है; अबला है। कानन अत्यन्त भयानक है। निंदा (अपवाद) से न डरकर पाप का कारण बनने की परवाह न करके, अन्यों की बेसिर पैर की बात में आकर पत्नी को तुरंत कानन में छोड़ आने की आज्ञा देना निर्मम कार्य नहीं है ? भैया, आपको यह शोभा देता है ? ७२ रो रोकर ऐसा कहकर निवेदन किया कि ऐसा करने से रोकनेवाले मुझे क्षमा करें। इसे सुनकर राम यूँ बोला— निन्दा हो या पाप लग जाय। लेकिन मैं अपवाद (कलंक) से डरता हूँ। अगर तुम्हें मुझसे स्नेह हो तो मत रोओ। सीता के प्यार को त्यागकर इस तरह लोकापवाद से डरनेवाला राम न जाने कैसा महामानव है ? ७३ लक्ष्मण को न रोने की सलाह (सांत्वना) देनेपर वह सभा से उठकर

बर्पं बन्निमेंदु सीतेयनोडगोंडु पोगि भीमाटवियोळ् निर्जंतुक प्रदेशदोळ् बिट्टु बर्पुदेने—

सेवेये कष्टं सीता ❀ देवियनीडडि बर्पुदडवियोळेने दो- ।
षाविलमनळ्कि राघव ❀ देवंगे कृतांतवक्त्रनदनेगोंडं ॥ ७४ ॥

अंतु बेसनं कैकोंडु सीतादेविय केलक्के वंदु—

रामं कलिसिद तेरदिं❀रामेगे पुसिनुडिदु रथमनेरिसि कोंडा ।
भीमाटवियं करि हरि❀ भीमाटनमं कृतांतमुखनेय्तंदं ॥ ७५ ॥

आ महागहनमं पोक्कु तन्मध्य निर्झर वारिधारा परीत गिरि दरी प्रदेशदोळ् महासतियं रथदिंदिळिपि मन्यु गद्गद कंठनागि कण्णीर्गळं नेगपुवुदुं कृतांतवक्त्रनं सीतादेवि कंडदेके शोकंगेय्दपे पेळेंदोडातनेंदनव्वा निम्म मेले लोकमेल्लमभियोगमनिट्टोडरसं निम्मनडवियोळ् बिसुट्टु बरवेळ्दोडिल्लिगे तंदेनेने सीतादेवि केळ्दु मूर्छेवोगि किरिदु बेगदिं चीतरिसि कृतांतवक्त्रंगिंतेंदळ् रामदेवर् सकल वसुधा तलमं न्यायदिं प्रतिपालिसुवुदु देव गुरु पूजेयं मरेयदिर्पुदु जनापवाद भयदिंदेन्नं बिसुट्टंते मिथ्यादृष्टिगळ

---

चला गया। तत्पश्चात कृतांतवक्त्र से राम ने कहा— सीता से यह कहकर कि अयोध्या नगर के सम्मेद पर्वत के बगल में स्थित जिनमंदिरों में जाकर जिनपूजा करके अपनी मनोकामनाओं को पूरा कर लीजिये, सीता को अपने साथ ले जाकर भीमाटवी (भीमकानन) के निर्जन प्रदेश में छोड़ आओ। ऐसा कहने पर (उसने सोचा),— सेवाकार्य कठिन काम है। सीतादेवी को जंगल में छोड़ आने की आज्ञा देनेवाले राम से डरते हुए भी कृतांतवक्त्र आज्ञा-पालन के लिए तैयार हुआ। ७४ आज्ञाबद्ध वह सीता के पास आकर,— राम के कहे अनुसार सीता से झूठ कहकर रथ पर बिठाकर भीमाटवी की ओर आगे बढ़ा। ७५ उस घोर कानन में प्रविष्ट होकर उसके बीच पर्वतशिखरों से प्रवाहित होनेवाले जलपातों से सुशोभित स्थान में सीता को रथ से उतारकर गद्गदित हो, आँसू बहाते हुए, सिर ऊपर उठाये हुए कृतांतवक्त्र को देखकर सीता ने उसके रोने का कारण पूछा तो उत्तर में उसने कहा— माँ, आप पर लोगों ने अपवाद लगाया है। इसलिए श्रीराम ने मुझे आज्ञा दी है कि आपको जंगल में छोड़ जाऊँ। उनकी बात का उल्लंघन करने में असमर्थ होकर आपको यहाँ ले आया हूँ। इसे सुनकर सीता मूर्छित हुई। लेकिन थोड़ी देर में होश में आकर यूँ बोली— भगवान श्रीराम से निवेदन

नुडियं केळ्दहत्परमेश्वर श्रीधर्ममं बिसुडदिर्पुदेनंगे दयेगेय्वरप्पो- ड़ेंदळेंबुदं मरेयदे पेळेंदु बाष्प जल लुलित लोचनें तलेयं बागि नेलनं बरेयुत्तुमिर्दळं कृतांतवक्त्रं नोडि—·

तरुणियंनंतर्वन्निय ❋ नरण्यदोळ् बिसुडवेळोंडी बेसनं का- ।
पुरुषनेनेगोंडें किं ❋ कर भावदिनप्रशस्तभावुदुमुंटे ॥ ७६ ॥

अेंदु तन्नं ताने निंदिसि कोंडु कण्णीर्गळं सिडियुत्तुं सीतादेविगे क्षमियिसुवुदेंदु पोडेवट्टु बीळ्कोंडयोध्र्येगे पोदनित्तल्—

गुणवति राघवनं ल-
क्ष्मणनं नेने नेनेंदु शोक पावकनेदेयोळ् ।
मणियदे दळ्ळिळसे कण्गळ
पोणरिं कण्वनिगळुण्मे देसेगेट्टिर्दळ् ॥ ७७ ॥

अंतिष्ट वियोग विकले दश दिशामुख दत्त दृष्टि पेररारुमं काणदे—

जिन मुनियं पेरदुं प्रा-❋णि निकायमनक्के नाडे नोयिसिदें मु-।
न्निन जन्मदोळंतल्लदो❋डेमगिनिविरिर्दोदवस्थे बरिदादपुदे ॥ ७८ ॥

---

करना कि वे समस्त पृथ्वी पर न्यायपूर्वक शासन करते हुए देव, गुरु और पूजा-पाठ को न भूलें; जिस तरह लोकापवाद के डर से उन्होंने मुझे त्याग दिया है, मेरे प्रति दया हो तो मिथ्यावादियों की बात सुनकर अर्हत्परमेश्वर के जिनधर्म का त्याग न करें। ऐसा कहकर आँखों में आँसू भरकर सिर झुका लिया। ऐसी सीता को देखकर कृतांतवक्त्र ने कहा— आप जैसी अबला और धर्मपत्नी को कानन में छोड़ आने को कहा तो उनकी बात को मुझ दुष्ट ने, विचार किये बिना, मान लिया। सेवक बनकर जीने से बढ़कर और कोई बदतर जीवन है? ७६ इस तरह अपने आपको दोषी ठहराकर, आँसू बहाकर सीता से क्षमायाचना करते हुए उसके चरणों में प्रणाम करके कृतांतवक्त्र अयोध्या लौट पड़ा। इधर,— गुणवती सीता के मन में, राम-लक्ष्मण का स्मरण करते-करते, शोकाग्नि प्रज्वलित हो रही थी और वह उस शोकाग्नि की चिनगारियों को प्रवाहित कराती-सी आँखों से धाराकार आँसू बहाती हुई दिशा-भ्रमित-सी रह रही थी। ७७ इस तरह इतने लोगों के वियोग से विचलित वह दशोदिशाओं को निहारा तो भी किसी को न पाकर, —जिन मुनी एवं प्राणियों को पूर्वजन्म में दुःख पहुँचाने के कारण मुझपर इस तरह की विपत्ति आयी होगी? ७८ ऐसा सोचकर, जिन धर्म-

अँदु जिनागम कुशलॅयप्पुदरिं तन्नं तानॆ निंदिसिकॊंडु संतयिसि—

अडवियॊळूरॊळावॆडॆयॊळादॊडमॆन्नरुमप्प कालदॊळ् ।
किडुवरॆ केडु मूडिदवरप्पॊडॆ निर्मल जैन धर्ममं ।।
पिडिदुपसर्गमं बगॆयदागमदिष्टदिनॆन्न जीवमं ।
बिडुवॆनमोघमॆंदु तॊरॆदळ् जनकात्मजॆ शोक वेगमं ।। ७९ ।।

अंतु विगत शोकवेगॆ महाऋषियर्कळ् महागहनदॊळ् तपं-गय्दपवर्गमं साधिसुवरदरिंदॆनगमी प्रदेशदॊळिळत्तु समनिसित्तु नोंतु पसिदुमंत्यदॊळ् संन्यसनदिं परत्नयं साधिसुवॆनॆंदु परमागम भावनॆ-यिदिर्पन्नॆगमा प्रस्तावदॊळ्—

जनक तनूजॆय सुकृतमॆ ※ मनुष्य रूपागि बर्प तॆरदिं नृपनं ।
दननॊर्वना महाका ※ ननक्कॆ बलसहितमानॆवॆंटॆगॆ बंदं ।। ८० ।।

अंतु बंदनति दूरदॊळ्—

वनदेवतॆयो लक्ष्मियॊ※वनितॆयॊ दिवदिंदमिरिद मेनकॆयो पे- ।
रेनुतुं जानकियं लो- ※ चन पथदॊळ् मुंदॆ वज्रजंघं कंडं ।। ८१ ।।

अंतु कंडॆय्दॆ वंदु विस्मय स्तिमित लोचननब्बा नीमार्गॆनि-मित्तमी काननदॊळिर्दिरॆबुदुमनवद्य चरितनॆंदरिर्दितॆदळां जनक तनूजॆयॆं प्रभामंडलननुजॆयॆं रामस्वामिय भार्यॆ सीतादेवियॆंबॆनॆन्नमेलॆ

---

सूक्ष्म की ज्ञाता होने के कारण, अपने आपको दोषी ठहराकर और फिर अपने आपको समझाकर,— जंगल में या नगर में मुझ जैसी कोई स्त्री इस तरह की विपत्ति का पात्र बनकर दुखी होती होगी ? कष्ट आने पर निर्मल जिनधर्म-सी कष्ट-परंपराओं का निवारण कर लेने के लिए जैनागम से अपने प्राण को त्याग दूँगी । यही समुचित है । ऐसा सोचकर दु:ख के आवेग को रोक लिया । ७९ तत्पश्चात यह सोचकर कि इस वन में महान् ऋषिजन अपने पर वीतनेवाले समस्त कष्टों के निवारण के लिए तपस्या करने आते हैं अत: (इस विचार से कि) तप के लिए भी यही योग्य स्थान है, तपस्या करती हुई, निराहार से सन्यसन से मोक्ष पाने के विचार से जिनचिंतन में रह रही थी कि,— मानो सीता के पुण्य ने ही मानवरूप धारणकर आया हो, उस घोर कानन में एक राजकुमार अपनी सेना के साथ शिकार निमित्त आ गया । ८० आकर, कुछ दूरी पर,— उस आगन्तुक ने इस आश्चर्य से देखा मानो उसके सम्मुख कोई वनदेवता या लक्ष्मी या युवती या स्वर्ग से उतरकर आयी हुई मेनका खड़ी हो । ८१ देखकर, पास जाकर, अपलक नेत्रों से

जनपद जनं पोल्लमप्प रावणनुय्दळं तंदु विचारिसदे महादेवी पट्टंगट्टुवुदावुचितमेंदिट्टळविट्टु नुडियें लोकापवादक्के रामस्वामि नाण्चि कृतांतवक्त्रनेंब पडेवळनं करेदु सम्मेदं मोदलाद तीर्थस्थानंगळ जिमालयंगळं वंदिसि बर्पमेंदु नंबे नुडिदोडगोंडुय्दु बिसुट्टु बर्पुदें-दोडातनेन्नं निरपराधेयं तंदिल्लि बिसुटु पोदनेंदु महादेवि कण्णीगळं नेगपे—

पवणिल्लद सीतेय शो-* क वह्नियं सूक्ति सलिलदिंदारिसिदं।
भव विभवद चपलतेयं * सविस्तरं तिळिपि वज्रजंघ नरेंद्रं ।। ८२ ।।

अनंतरमितेंदनां सोमवंशदरसं द्विरदवाहनंगं सुबंधु महादेविगं पुट्टिदें वज्रजंघनेंबें पुंडरीकिणी पुरमनाळ्वें जिनधर्मददेसेयिं नीमेनगें तंगेविरप्पिर् बिजयंगय्यिमेंदु सिविगेयनेरिसिकोंडु पोगि कांतारमं कळिदनुक्रमदिं पुंडरीकिणीपुरमनेय्दि निज राजभवनमं पोक्कु शीलवतिवेसर निजाग्रजेय माडक्कुय्दु रामदेवर भार्ये जनकतनूजे

---

देखते हुए पूछा-- माँ, आप कौन हैं ? किस कारण से इस जंगल में आयी हैं ! प्रश्न सुनकर, उसे सज्जन और पापभीरु समझकर सीता ने बताया-- मैं जनक की कन्या हूँ; प्रभामंडल की बहन और राम की पत्नी सीता हूँ। लोगों ने मुझपर यह कलंक लगाया है कि रावण द्वारा हरण की हुई मुझे विचार किये बिना ही राम द्वारा (मुझे) महारानी का आसन देना अनुचित था। अपवाद से डरकर कृतांतवक्त्र नामक सेनापति को आज्ञा दे दी कि सम्मेद आदि तीर्थ स्थानों को दिखाते हुए जिन मन्दिरों में पूजा करके लौटने का विश्वास दिलाकर ले आकर जंगल में छोड़ दे। वह निरपराधी मुझे यहाँ छोड़ गया। ऐसा कहकर सीता ने आँसू बहाये। सीता की दुःखाग्नि को आगंतुक वज्रजंघ ने अपने जलरूपी वचनों से शाँत करके संसार में अचानक आनेवाली विपत्तियों को सामान्य बताकर सांत्वना दी। ८२ तत्पश्चात् यूँ बोला-- मैं सोमवंश के राजा द्विरदवाहन और उनकी रानी सुबंधु का पुत्र हूँ। मुझे वज्रजंघ कहते हैं। पुंडरीकिणीपुर पर शासन कर रहा हूँ। जिनधर्म के कारण आप मेरी बहन हैं। कृपया मेरे साथ चलिये। ऐसा कहकर पालखी पर बिठाकर प्रस्थान किया। जंगल को पारकर पुंडरीकिणीपुर पहुँचकर अपने राजभवन में प्रविष्ट होकर, सीता को अपनी बड़ी बहन शीलवती के घर ले जाकर, उससे यह परिचय देकर कि यह भगवान राम की पत्नी सीता है, प्रभामंडल की बहन है, धर्म के कारण हमारी सहोदरी है। ऐसा कहकर सीता को शीलवती को सौंपकर सीता से यह कहकर कि प्रभामंडल से अधिक आत्मीयता से देखभाल करूँगा, वज्रजंघ अपने भवन

प्रभामंडलन तंगॆ सीतादेवि नमगं जिनधर्मद दॆसॆयिंदॊडवुट्टिदळॆंदु समर्पिसि सीतादेवियं निमगॆ प्रभामंडलनिंदग्गळमागॆ बॆसकॆय्वॆनॆंदु संतोषंबडॆ नुडिदु वज्रजंघं तन्न माडक्कॆ पॊदनित्तल्—

जिनमुनिगाहारमननु ॐ दिनमित्तु जिनेंद्र पूजॆयं माडुत्तुं ।
मनमॊसॆदु शीलवतियुं ॐ जनकजॆयुं कूडि दिवसमं नडॆयिसिदर् ।। ८३ ।।

इत्तला कृतांतवक्त्रं पोगि राघवनं कंडु सीतॆ कलिसिद मातॆल्लमं पेळॆ केळ्दु मूर्छॆवोगि नीडरिंदॆळ्चत्तु मत्तमति प्रलापंगॆय्यॆ लक्ष्मणं शोकविकल नागॆ कृतांतवक्त्रनवर शोकमनुपशमिसुवुदुं रामचंद्रं चंद्र कलशनॆंब सीता महत्तरनं करॆदु—

जिनपति पूजॆयं मुनिजनक्कॆ चतुर्विधमप्प दानमं ।
जनकतनूजॆ पेळ्द तॆरदिं नॆगळॆंदु पुरोहितंगॆ स- ।।
ज्जनमहितंगॆ पेळ्दनभिरामनशेष कलाकलाप को- ।
कनद भवं परार्यचरितं प्रथितं कवितामनोहरं ।। ८४ ।।

इदु परम जिनसमय कुमुदिनी शरच्चंद्र वालचंद्र मुनींद्र चरण नख किरण चंद्रिका चकोर भारती कर्णपूर श्रीमदभिनवपंप विरचितमप्प रामचंद्र चरितपुराणदॊळ् सीतापरित्याग वर्णनं पंचदशाश्वासं ।

।। पंचदशाश्वास समाप्तं ।।

---

लौटा । इधर प्रतिदिन जिनमुनी को आहार प्रदान करती हुई, जिनपूजा करती हुई शीलवती और सीता अन्योन्य स्नेह से दिन बिता रही थीं । ८३ उधर कृतांतवक्त्र जाकर राम से मिला और सीता द्वारा बताया हुआ सारा संदेश सुनाया । उसे सुनकर राम मूर्छित हुआ । कुछ देर के बाद होश में आकर अत्यन्त दुखी होकर विलाप करने लगा । भैया के दुःख से लक्ष्मण भी दुखी हुआ । कृतांतवक्त्र ने उन दोनों को समझाकर दुःख का उपशमन किया । राम ने सीता के चंद्रकलश नामक सेवक को बुलाकर,— राम, जो प्रख्यात कविता मनोहर, परहित निमित्त जीवन-यापन करनेवाला है, ने आदेश दिया कि सीता के निवेदन के अनुसार जिनपूजा और मुनिजनों को चार प्रकार के दान देने की बात पुरोहितों को बतायी जाय । ८४ यह कवि अभिनवपंप, परमजिन समय और कमलों को शरत्काल के चन्द्र के समान माने जानेवाले वालचन्द्र मुनीन्द्र के चरण-नखों के चांदनी प्रकाश से पवित्र एवं सरस्वती के कर्णभूषण के समान है, के रामचन्द्र-चरित-पुराण का सीता परित्याग वर्णन है ।

।। पन्द्रहवाँ आश्वास समाप्त ।।

षोडशाश्वासं

श्रीकांतं विशद यश- * श्श्रीकांतं चंद्रकलशनं नियमिसिदं ।
स्वीकृत सत्संगं दू- * रीकृत दोषानुषंगनभिनवपंप्रं ।। १ ।।

अंतु नियमिसुवुदुं पुरोहितं चंद्रकलशननुदिनमामार्गदिं नेंगळुत्तु मिर्पुदुमित्तल्—

आ सीतें पूर्णमेंनेनव * मासं श्रवण प्रसक्तनेंनें तुहिन करं ।
वासव निभरं श्रावण * मासद पुण्णिमेंय पगलोंळमळं पेंत्तळ् ।। २ ।।

अंतमळं पेंत्तु महाविभूतियिं जातोत्सवमं माडि शुभदिन मुहूर्तदोंळिर्वर् तनूभवर्ग लवनुं कुशनुमेंदु पेंसरनिट्टु शुक्लपक्षद चंद्रमनंतनुदिनोपचयमनप्पुकेंय्दु शैशवमनधः करिसिदिबळिक्कें—

अवरं सिद्धार्थ कलि- * सुवुदुं कल्तर् निरंकुशर् तम्मन्नर् ।
भुवनदोंळिल्लेंबिनेंगं * लवांकुशर् कलेंगळं चतुष्षष्टिगळं ।। ३ ।।

मत्तं शस्त्रास्त्रविद्येंगळेंल्लमं नेंरेंयें कल्तु नवयौवन प्राप्तरप्पुदुं वज्रजंघं शशिमालेंयेंब तन्न मगळ्वेंरसु मूवत्तिर्वर् कन्नेंयरं लवंगें कल्याणोत्सवदिं मदुवेंयं माडिदिबळियमं कुशंगें पृथ्वीपुरनाळ्व

---

आश्वास—१६

लक्ष्मीरमण एवं यशोकामिनी पति माना जानेवाला श्रीराम ने दोष परिहार निमित्त उचित धर्मकार्य संपन्न कराने के उद्देश्य से चन्द्रकलश को नियुक्त किया। १ चन्द्रकलश के आदेश और निर्देश के अनुसार पुरोहित हर रोज धर्मकार्य में निरत था कि इधर,— सीतादेवी के गर्भ को नौ महीने हुए और श्रावण मास की पूर्णिमा के दिन श्रवण नक्षत्र में देवेन्द्र और चन्द्र के समान जुड़वा वच्चों को जन्म दिया। २ उन जुड़वे वच्चों के जातकर्मादि कार्य बड़ी धूमधाम से कराये गये। शुभ दिन के शुभ मुहूर्त में उनका नाम लव और कुश रखा गया। शुक्ल पक्ष के चन्द्र के समान शैशव विताने के बाद,— उन्हें सिद्धार्थ नामक गुरु से विद्या दिलायी गयी तो उन्होंने चौसठ विद्याओं का ऐसा अध्ययन किया कि वे संसारभर में असमान हुए। ३ इसके अतिरिक्त शस्त्रास्त्र विद्याओं को सीखकर यौवनावस्था को प्राप्त किया तो वज्रजंघ ने लव को अपनी कन्या शशिमाला और अन्य वत्तीस कन्याएँ देकर लव से विवाह करवाया। तत्पश्चात कुश के लिए पृथ्वीपुर के राजा पृथु और उसकी रानी की कन्या कनकमाला का हाथ माँगने के लिए अपने मंत्रियों को,

पृथुगमातनरसियप्पमृतमतिगं पुट्टिद कनकमालेयं बेडि पेर्गडेगळ-नट्टुवुदुमातनिंतेंदं—

अेन्न मगळं मदीय कु- ※ लोन्नति पेर्रपिगुवन्नवज्ञात कुलं- ।
गेन्ननेरेदाट्टिदं गड ※ तन्नळ्वं वज्रजंघनें नच्चिदनो ॥ ४ ॥

अेंदु बंद पेर्गडेगळं गर्जिसि विसर्जिसुवुदुमवर् बंदवन दुर्विनय वचनयं बिन्नविसे वज्रजंघनति कुपितनागि मेलेत्तिबर्पुदुं व्याघ्ररथनेंब पृथुविन परमबंधु मुळिदु पोणर्केगे बर्पुदुमवननवयवदोळे कादि पिडिदु कडुकेय्दु मीरि मेलेळ्तर्पुदुं पृथु केळ्दु तानुमिदिरेत्ति बर्पुदुं वज्रजंघनरिदु पुंडरीकिणीपुरक्के तन्न मगंगे बळियनट्टुवुदु-मातनोडने समस्त सामग्री सहितनागि—

कन्नेयनीयद पृथुवं ※ बन्नमनेय्दिसलोर्डचि मुनिसनुविसे तो- ।
र्पनम्म कूर्पनेंदु स- ※ मुन्नत वीर्यर् लवांकुशर् तरिसंदर् ॥ ५ ॥

अंतु तरिसंदु वज्रजंघनोळ् बंदुकूडुवुदुमदं पृथुकेळ्दु वंग मगधादि विषयदरसुमक्कळं कूडिकोंडसंख्यात बलसमेतनागि पोरमट्टोड्डि नेरेदु कादि लवांकुशर्गे सोल्तोडुवागळवररियद कुलदवर्गे बेन्नीवुदु

---

भेजा तो वह (पृथु) बोला— मैं अपनी कन्या किसी अज्ञात कुल के अनाथ को देकर अपने कुल पर कलंक लगवा लेने के लिए तैयार नहीं हूँ। वज्रजंघ अपने आपको क्या समझ बैठा है? ४ ऐसा कहकर गरजकर आये हुए मन्त्रियों का अपमान करके वापस भेजा। उन्होंने लौटकर पृथु की अभिमान भरी बातें बतायीं। इससे अत्यन्त कुपित होकर वज्रजंघ चढ़ाई करने के लिए अपनी सेना के साथ पृथ्वीपुर की ओर बढ़ रहा था कि पृथु का परम बन्धु व्याघ्ररथ भिड़ गया। उससे लड़कर उसे वन्दी बनाकर वज्रजंघ आगे बढ़ा। उसे सुनकर कुपित होकर पृथु स्वयं युद्ध के लिए तैयार हुआ। इसे जानकर पुंडरीकिणीपुर में गुप्तचरों को भेजकर वज्रजंघ ने अपने बेटे को सूचना दिलायी तो वह अपनी समस्त सेना के साथ (पृथ्वीपुर की ओर) निकल पड़ा,— अपनी कन्या देने से इनकार करनेवाले पृथु को युद्ध में पराजित करने के लिए तैयार होकर लव-कुश ने भी अपनी वीरता-कुशलता प्रदर्शित करने का निश्चय किया। ५ —इस तरह निर्णय करके वज्रजंघ से आ मिले तो खबर पाकर पृथु वंग, मगध आदि राज्यों के राजकुमारों के साथ अगणित सेना लिये युद्ध में उतरा। लेकिन युद्ध में लव-कुश से पराजित होकर भाग खड़ा हुआ। 'अज्ञात कुल के बच्चों से पराजित होकर

निमगे पसगेयल्तेंदु मूदलिसुत्तुं मुट्टेवर्पुदुं पृथु पोगलेडेगेट्टु कैमुगिदेन्न गेय्द दोषक्कं क्षमियिसुवुदेंदु विनतनागे लवांकुशर् क्षमियिसुवुदु मातनवरं तन्न पोळलुगुय्दु कुशंगे कनकमालेयं कुडुवुदुमापोळलोळोंदु दिवसमिर्दु मरुदेवसं वज्रजंघनं पुंडरीकिणीपुरक्कं कळिपि लवांकुशर् दिग्विजय प्रयाणभेरियं पोयिसि वंगमगध विषयंगळादियागे सकल विषयंगळं वाय्केळिसि गंगेयं दाटि कैलास नगदुत्तर दिग्भागमनेय्दि सिंधुवं मुट्टेवंदु पश्चिमसमुद्रतीरंबिडिदु नडेदु कप्पंगोंडु सिद्धदिग्वि-जयर् सकल राज समाजंबेरसि बरे मगुळ्दु बंदु महाविभूतियिं पुंडरीकिणीपुरमं पोक्कु सुखदिनिर्पुदुमित्तल्—

जानकियिर्दे डेयं हिं- ※ सानंदं तिळिदु नारदं बंदु नभो-।
यानदोळे वज्रजंघ म-※ हीनाथन पुंडरीकिणीपुरमं पोक्कं ॥ ६ ॥

अंतु पुरमं पोक्कु लवांकुशरं काण्बुदुमवरिच्छाकारंगेय्दु मणिमयासनमं कुडुवुदुं रामलक्ष्मणरंते महानुभावरागिमेंदु परसुवुदुं—

अवर कुलवावुदवरा- ※ ववनीवल्लभ तनूभवर् पौरुषमे-।
नवगेंदति कौतुकदिं ※ लवांकुशर् मायजोगियं बेसगोंडर् ॥ ७ ॥

---

भागना शोभा नहीं देता' कहकर उपहास करते हुए पीछा किया तो पृथु ने हाथ जोड़कर लव-कुश से अपनी गलती के लिए माफी माँगी। उन्होंने उसे माफ कर दिया तो उन्हें अपने राज्य में ले जाकर वहाँ कुश का विवाह अपनी कन्या कनकमाला से करा दिया। वे एक दिन वहाँ रहकर दूसरे दिन वज्रजंघ को पुंडरीकिणीपुर भेजकर स्वयं दिग्विजय भेरी बजवाकर वंग, मगध आदि देशों को पराजितकर, गंगा नदी को पार करके, कैलासनगर के उत्तर भाग में पहुँचकर पश्चिम दिशा के समुद्रतट से दक्षिण की ओर बढ़कर भिड़नेवाले राजाओं को पराजितकर, लगान लेकर, दिग्विजय को सफल बनाकर, बड़ी धूमधाम से पुंडरीकिणीपुर में प्रविष्ट होकर सुख से रह रहे थे कि इधर,— हिंसानन्द नारद सीता के निवासस्थान को पहचानकर आकाशमार्ग से आकर पुंडरीकिणीपुर में प्रविष्ट हुआ। ६ इस तरह आकर नगर में प्रविष्ट होकर लव-कुश से मिला। उन्होंने नारद को प्रणाम करके उचित आसन देकर सत्कार किया तो राम-लक्ष्मण-से महानुभाव बनकर अमर बनने का आशीर्वाद दिया,— आशिर्वचन सुनकर लव-कुश ने आश्चर्य से नारद से पूछा कि ये राम-लक्ष्मण कौन हैं? वे किस कुल के हैं? वे किस राज्य के राजा हैं? किसके बेटे हैं? किस तरह के पराक्रमी हैं? ७ प्रश्न सुनकर

अंतु बेसगोळ्वुदुं नारदनिंतेंदनवरिक्ष्वाकु वंशद दशरथमहीनाथन तनूभवर् जनकन मगळप्प सीतादेवि रामदेवर महादेवियागि सुख संकथा विनोददोळिरलोंदु दिवसं दशरथ महाराजं वैराग्य परनागि दीक्षेगोळलुद्योगंगेय्दु रामनं करेदु राज्यपट्टमं कट्टलेंदिर्पुदुमा समयदोळ् कैकामहादेवियदं केळ्दु बेगं बंदु देवरेनगे कारुण्यंगेय्द मेच्चं दयगेय्दुदेंदु बिन्नपंगेय्वुदुं तपोविघ्नमप्पुदु पोरगागे निन्नमेच्चिदुदं बेडिकोळ्ळेंबुदुं भरतंगे राज्यमं कुडुवुदेने विस्मयचित्तनागि दशरथनोंदुमं नुडियलरियदिर्पुदुं तंदेयनन्नियं पालिसलेंदु रामस्वामि भरतंगे राज्यमनित्तु दंडकारण्यदोळिरे रावणं सीतादेवियं कंडासक्तनागि तन्न कुलाचरणंगेट्टु कळ्दुकोंडु पोदनेंदा वृत्तांतमनाद्यंतमेय्दे पेळ्दु मत्तमिंतेंदं रामलक्ष्मणररिदु समस्त विद्याधर सहित सुग्रीव प्रभामंडल हनुमत्सहितरागेत्ति पोगि रावणनं कोंदु त्रिखंड मंडलाधिपति गळागि विभीषणंगे लंकेय राज्य पट्टंगट्टि दिग्विजयमं साधिसि मगुळ्दुबंदु अयोध्येयोळ् सुखदिं राज्यंगेय्युत्तुमिरलोंदु दिवसं रामंगे जनपद जनंगळ् नेरेदु बंदु सीतादेवियनोळकोंडिर-

---

नारद ने यूँ कहा— वे इक्ष्वाकुवंश के दशरथ के पुत्र हैं। राम, जनक की कन्या सीतादेवी से विवाह करके सुख से रह रहा था कि वैराग्य-परवश होकर दशरथ ने तपस्या का निर्णय किया और इसी उद्देश्य से राम को सिंहासन सौंपने की तैयारी कर रहा था कि (इस) विषय को जानकर कैकेयी वहाँ तुरन्त आयी और उसने आग्रह किया कि पूर्व में उसे दिये गये वचन को अब पूरा करें। दशरथ ने कहा— कोई ऐसा वरदान माँगो जो मेरी तपस्या में बाधक न बने। कैकेयी ने भरत को राज्य देने की बात कही तो दशरथ विस्मयचित्त एवं अवाक हो, कुछ न समझकर चुप था कि राम पिता के वचन-पालन निमित्त भरत को राज्य सौंपकर स्वयं सीता और लक्ष्मण के साथ दण्डकारण्य में रह रहा था। सीता को देखकर रावण मोहित हुआ और अपने कुलाचार को भुलाकर सीता का अपहरण किया। इस तरह नारद ने तब तक की आद्यांत घटनाओं को सविस्तार कह सुनाया। तत्पश्चात राम-लक्ष्मण को पता लगने पर समस्त विद्याधरों के साथ सुग्रीव, प्रभामण्डल, हनुमान आदियों ने लंका पर आक्रमण करके, रावण को मारकर, विभीषण को त्रिखण्डमण्डल-का अधिपति बनाकर लंका का सिंहासन देकर, दिग्विजय करके पुनः लौटकर अयोध्या में सुख से शासन कर रहे थे। एक दिन ग्रामीणों के आकर यह कहने पर कि कलंकिनी सीता के साथ रहना कुल के लिए

लागदेंदपवादमं पोंदिसि नुडियें लक्ष्मीधरनं करेंदु कट्टेकांतदोळ् पेळे लक्ष्मीधरं सीतादेवि महासतियुं गुणवतियुमप्पुदरिंदीगळी नुडिनिमगुसिरल् तक्कुदल्लेंदु करं प्रार्थिसि देवरेनगे कारुण्यंगेय्वों-डिदोंदं क्षमियिसुवुदेंदोडेम्माज्ञेयं मीरदिरिन्नुमिदर्के नीनेनुमं नुडिय-दिरेंदु लक्ष्मणनं मार्नुडियदंतु माडि जनपदद पळिगेवयिसि नीवा परमेश्वरिय गर्भदोळिर्देंदु तोरेंदु कृतांतवक्त्रनेंब तन्न पडेवळनं करेदु पोगि अरण्यदोळीडाडि बायेंदु पेळ्वुदुमातं तंदीडाडि पोपुदुं वज्रजंघं कंडनुबंध स्नेहदिंदोडगोंडु बंदु सीतादेविगे बेसकेय्युत्तिर्पुदुं नीमुं पुट्टिदिरेंबुदनरिदु बंदेवावदुकारणदिनवर् निम्म तंदेविरप्पुदरिंदवर पराक्रम सौंदर्यमं पोलवरागिमेंदु परसिदेवेंबुदुमदं केळ्दु कदनकेळि निरंकुशनंकुशनिंतेंदं—

तक्कर मातं केळदे ॥ तक्कुमेंयनुळिदु तोरेंदु गुणवतियं पा-।
पक्कंजद जडमतियं ॥ तक्कुदे पोगळल्के रामनं निर्गुणनं ॥ ८ ॥

एंदयोध्यानगरविल्लिगेनितुटेंबुदं नारदं नूरय्वत्तु योजनमेंने केळ्दाक्षणदोळे समस्तबलंबेरसेत्ति नडेदु कतिपय दिनक्कयोध्ये-मनेय्दि हस्त्यश्व रथ पदाति बलमनोड्डि, लवांकुशर् सिंधुरारूढरागि

कलंकप्राय है, राम ने लक्ष्मण को एकान्त में बुलाकर सारी बातें बतायीं। लक्ष्मण ने बताया कि सीता गुणवती है, उसे कलंकिनी कहकर निन्दा करना आपको शोभा नहीं देता। उसने राम से निवेदन किया कि सीता को जंगल में छोड़ आने की आज्ञा मुझे न दें। लेकिन राम के यह आदेश देने पर कि इस विषय में बहस मत कर, लोकापवाद को निर्लक्ष्य करने से डरकर जब तुम दोनों सीता के गर्भ में पल रहे थे कि कृतांतवक्त्र नामक सेनापति को बुलाकर यह आज्ञा देने पर कि सीता को जंगल में छोड़ आओ। उसने ऐसा ही किया। वज्रजंघ ने सीता को वहाँ देखा और विषय जानकर धर्मबाँधव्य से यहाँ ले आकर देखभाल की। यह जानकर कि तुम दोनों ने जन्म लिया है, मैं तुम लोगों को देखने के लिए चला आया। राम तुम लोगों का पिता होने के कारण मैंने तुम लोगों को वैसा ही महान बनने का आशीर्वाद दिया। इसे सुनकर कुश ने कहा—योग्य व्यक्तियों की सलाह न मानकर, निर्मम होकर गुणवती पत्नी को त्यागकर, पाप और निन्दा से न डरनेवाले अविवेकी राम की इस तरह प्रशंसा करना उचित है? ८ तत्पश्चात् कुश के यह पूछने पर कि अयोध्या यहाँ से कितनी दूरी पर है, नारद ने बताया कि डेढ़ सौ योजन की दूरी पर है। तुरन्त चतुरंग सेना को तैयार करके लव-कुश समस्त

बहि:पुरदोळ् बीडं बिड्वुदुमित्त सिद्धार्थ क्षुल्लक नारदं प्रभामंडल-नल्लिगे पोगि लवांकुशर तेरननेल्लमनरिपुवुदुमातं व्याकुल चित्त-नागि जनक विदेहिगळ्वेरसु पुंडरीकिणीपुरक्के वर्पुदुं सीतादेवि कंडिदिरेळ्दु तंदेगं तायगमण्णंगमेरगि पोडमट्टु मन्युमिक्कु दुःखं-गेय्दिंबळियं प्रभामंडलं रामलक्ष्मणरदेसेयिं कूसुगळ्गे प्रमादमक्कु-मदरिंदयोध्येगे पोपं विजयंगेय्यिमेंदु सीतादेवियं लवांकुशररसियरं तन्न विमानमनेरिसिकोंडु नभोमार्गदिं बदुं लवांकुशरोळ् कूडुवुदु-मित्तल्—

परचक्रमेम्म बाहा * परिघक्किदिरेत्ति बंदुदेंदति कुपितर् ।
सेरगं पारदयोध्या-* पुर गोपुरमं बलाच्युतर् पोरमट्टर् ॥ ९ ॥

अंतु पोरमट्टु बंदु कैवीसुवुदुं—

कुलवाहिनियोळ् तागुव*कुलवाहिनियंते तागि कळेदुदु जयमं- ।
गेलेकादि रामलक्ष्मण *बलमं संग्रामदोळ् लवांकुशर बलं ॥ १० ॥

लवन बलक्के राघव बलं पेरपिगे कडंगि राघवं ।
लवनोळिदिर्चे राघवन केतनमं धनुवं वरूथमं ॥

---

सेना के साथ मिलकर, स्वयं हाथी पर सवार होकर कुछ ही दिनों में अयोध्या के निकट पहुँचकर नगर के बाहर डेरा डाला । इधर कलहप्रिय नारद प्रभामण्डल के पास पहुँचकर लव-कुश से सम्बन्धित सारी बातें बताने पर व्याकुलचित्त हो जनक विदेही के साथ पुंडरीकिणीपुर पहुँचा । उन्हें देखकर सीता उठकर माता-पिता और भाई को प्रणाम करके गद्गदित कंठा हो विलाप करने लगी । प्रभामण्डल ने यह सोचकर कि राम-लक्ष्मण से लव-कुश को हानि पहुँच सकती है, अतः हमें तुरन्त पहुँच जाना चाहिए, सीता, लव-कुश की पत्नियों और जनक विदेही को अपने विमान में बिठाकर आकाशमार्ग से आकर लव-कुश से मिला । इधर,—राम-लक्ष्मण यह जानकर कि शत्रु सेनाओं ने हमारे शासन के विरुद्ध अपनी सेना के साथ आक्रमण किया है, किसी की सहायता लिये बिना ही अपनी सेना के साथ युद्ध-सन्नद्ध हो अयोध्या से निकल पड़े । ९ इस तरह आकर, सम्मुख खड़ी शत्रुसेना को हाथ हिलाकर बुलाने पर,—महानदी से महानदी टकराती-सी दोनों सेनाएँ भिड़ गयीं । लव-कुश की सेना राम-लक्ष्मण की सेना को पराजित कर विजयी बनी । १० राम की सेना लव की सेना से लड़कर पीछे हटी । स्वयं राम लव के सम्मुख हुआ । लव ने राम के ध्वज, धनुष और रथ को दो-दो बार तोड़

लवनुडि यॆच्चॊडिमॆ विरथं रघुनंदननादनावना- ।
हवदॊळिदिर्चि जीविसुववं लवनं जवनं महीभुजं ॥ ११ ॥
आगळॆ मत्तमॊंदु रथमं रघुनंदननेरि मार्गण- ।
क्कागसमॆय्ददंतिसुवुदुं तरिदॊट्टिदनंतवं मनो- ॥
वेगदिनस्य संततिगळिं सुर संतति राघवंगॆ चा- ।
पागमदॊळ् लवं शतसहस्र गुणं मिगिलादनॆंबिनं ॥ १२ ॥

अंतु सामान्यास्त्रंगळं खंडिसॆ राघवं दिव्यास्त्रंगळॊळं कादि लवनं गॆलल् नॆरॆयदॆ विस्मित चित्तनागिर्पिनमित्तल्—

भखशदिदं कुशनॊळ् * निरंकुशं लक्ष्मणं पितृव्यं दशकं- ।
धरनॊळ् नॆरॆदंतिरॆ शर * परिणतियं नॆरॆयॆ मॆरॆदु कादुत्तिर्दं ॥ १३ ॥

अंतचित्य युद्धंगॆय्व समयदॊळ्—

परशुविनि लक्ष्मीधर * नुरगॆलननंत वीर्यनं कुशनिडॆ कण् ।
तिरुगॆ बरॆ मरॆदु मॆय्यं * परवशदिं केतुदंडमं नॆर्मिदं ॥ १४ ॥

अंतु मूर्छितनागि—

नीडरिनॆळ्चित्तु रण- * क्रीडासक्तं सरक्त लोचननिवनं ।
नाडाडिय कॆंदुगळिं * कूडदु गॆललॆंदु चक्रि चक्रमनिट्टं ॥ १५ ॥

---

दिये तो राम विरथी बना। शौर्यशाली लव से युद्ध करके जीतना यम के लिए भी संभव है? ११ राम ने तुरन्त और एक रथ पर सवार होकर लव की ओर बाण-जाल छोड़ा। लव ने उन सब को बीच में ही काट दिया। राम के समस्त बाणों को खंडन करके यह सिद्ध कर दिया कि धनुर्विद्या में वह राम से सौगुना अधिक योग्य है। १२ इस तरह लव ने सामान्य अस्त्रों को काट दिया तो राम ने दिव्यास्त्रों का प्रयोग किया। फिर भी लव को पराजित करने में सफल न हुआ। इससे राम विस्मयचित्त हुआ। इधर,— लक्ष्मण अधिक पराक्रम से कुश से उसी तरह लड़ रहा था जिस तरह कुश का चाचा (लक्ष्मण) रावण से लड़ा था। सब को महसूस हुआ कि उस युद्ध में लक्ष्मण का शरकौशल अद्भुत था। १३ इस तरह असाधारण युद्ध चल रहा था कि,— कुश ने लक्ष्मीधर के वक्षस्थल पर परशु से आघात किया। लक्ष्मण की आँखों के सामने अंधकार छा गया और वह रथ के ध्वज-दण्ड का आधार लेता हुआ भी पृथ्वीपर गिर पड़ा। १४ इस तरह मूर्छित होकर,— लेकिन कुछ ही देर में होश में आकर युद्धक्रीड़ा में आसक्त लक्ष्मण, जिसकी आँखें रक्तिम बन गयी थीं, ने इस विचार से

इडे कडुपिंदं कुशनं * नडलोल्लदे चक्ररत्नमिदेंसेगमदे ।
नेडेयाडुतिर्दुदो सा- * वोडरिसदरनाव कैदुगळुमुर्चुगुमे ॥ १६ ॥

आगळंकुशं निरंकुशनेनिसि—

सव्यापसव्यमेच्चु पि- * तृव्यन कैविडिद विजयवधुवं कैकों- ।
डव्याज शौर्यनंकुश * नव्युत्पन्ननवोलितु मोरेदप्पुवने ॥ १७ ॥

अंतंकुशं गेले कादे लक्ष्मणं तन्न मनदोळ्. नम्म पुण्यप्रभावं तोलगिदुदीगळिवर् बलदेव वासुदेवरादरमगजय्यरेंदु सुरगतियं निश्चयिसि समर संरंभ मनुळिदिर्पुदुमत्त सिद्धार्थ क्षुल्लक नारदं नीरद पथदोळिर्दु बलदेव वासुदेवरेंब महिमे निमगल्लदे पेरगे सल्वुदे पेळिमेंदु नगुत्तुं इवर् सीतादेविय तनूजर् लवांकुशरेंवर् नम्म जननियं विचारिसदे पोरमडिसि कळेदिरेंदु मुळिदु निम्म-नीनेरदिं काणल् बदरेंदरिपुवुदुमति मुदित हृदयनागि—

धनुवं दिव्येषुगळं * तनुत्रमं कळेदु लक्ष्मणं दशरथ रा- ।
मननेय्दे बंदु कैमुगि- * दु नमन्मणिमयकिरीटनंदितेंदं ॥ १८ ॥

---

कि सामान्य बाणों से इसे पराजित करना असंभव है, चक्र को उठा लिया। १५ चक्र को बड़े वेग से फेंका तो वह कुश को स्पर्श किये बिना ही उससे अनतिदूर पर रुक गया। जिसे मृत्यु नहीं आती उसे कौन-सा आयुध आघात पहुँचा सकता है? १६ तब किसी के भी शौर्य की परवाह किये बिना कुश ने,— दायें बायें हाथों से बाण प्रयोग करके चाचा के वश में जो विजयश्री थी उसे अपने वश में करके अद्वितीय वीर (कुश) युद्धभूमि में सुशोभित हुआ। १७ इसे देखकर लक्ष्मण ने मन ही मन सोचा— हमारे पुण्य प्रभाव समाप्त हुए हैं। अब ये हमें पराजित कर स्वयं बलदेव वासुदेव बन गये हैं। अब देवगति पाने के अलावा और कोई उपाय नहीं है। उतने में कलहप्रिय (क्षुल्लक) नारद ने आकाशमार्ग में रहकर बताया— बलदेव वासुदेव बनने की महिमा आप लोगों के अलावा और किसे प्राप्त हो सकती है? ये दोनों सीतादेवी के पुत्र हैं; लव-कुश हैं। विचार किये बिना ही अपनी माता को जंगल में त्याग देने के कारण क्रुद्ध होकर आप लोगों को देखने के लिए इस तरह आये हैं। इस बात से लक्ष्मण अत्यन्त सन्तुष्ट होकर,— धनुष-बाणों को, कवच को त्यागकर श्रीराम के पास आकर, हाथ जोड़कर, रत्नमय मुकुट धारण किये हुए शीश को झुकाकर यूँ बोला—। १८ ये दोनों बालकरूप में, शौर्य में आपके समान हैं। ये अन्य (पराये)

ईतंलगळिर्वरं रू- ⁕ पतिशमदोळसम शौर्यदोळ् निम्मन्नर् ।
सीतादेविय सूनुग- ⁕ ळी तेरदिं काणलेंदु बदंर् निम्मं ॥ १९ ॥

अेंदु—

ननगे लवांकुशागमन वृत्तकमं निळिवंतु पेळे त- ।
न्ननुजनदर्के विस्मयमुसुत्सुक भावमुमादमप्पुदुं ॥
तनयरमागळंते षडेंदंतनुरागमनप्पुकोय्दु भों- ।
कन रथदिंदमंदिळिदु बंदनुपेंद्रयुतं रघूद्वहं ॥ २० ॥

आ समयदोळ्—

आनेय मेगणिंदिळिदु संभ्रमदिंदिर्वदु राघवं ।
गानतरागि मौळिमाणि दीप्ति जलंगळनीयें पाद्यमं ॥
सूनुगळळ्कर्रि तेगेदु तळ्किसिदं निजदेहकांति सं- ।
तान मरुत्प्रवाहिनियोळिर्वरुमंदवगाहमिर्पिनं ॥ २१ ॥

क्रमदिं लवांकुशर् वि- ⁕ क्रम धनरतिहर्ष भारदिंदेरगे निज- ।
क्रम युगळक्काशीर्वा- ⁕ द मुखर मुखनादना सुमित्रापुत्रं ॥ २२ ॥

अंतु राम लक्ष्मणर् तनूभवरंग परिष्वंग सुखानुभवदिं तणिदु लवांकुशर पुरुषाकारमं मनदे कोंडानंदभाष्प जयलुलित लोचनरुं रोमांच कंचुकित शरीररुमागिर्पिनमत्त सीतादेवि तनूभवर भुज-बलमुमं तंदेविरोळोंदिदुदुमं विमानारुढे कंडु संतोषंबट्टु वियन्मा-

---

नहीं हैं; सीतादेवी के पुत्र हैं। आपसे मिलने के लिए इस तरह आये हुए हैं। १९ ऐसा कहकर,— अपनी जानी हुई सारी बातें राम को बताने पर राम विस्मित एवं उत्सुक हो सद्य ही पुत्र प्राप्त-सा अनुराग दिखाकर, चढ़े हुए रथ से तुरन्त उतरकर अनुज लक्ष्मण के साथ आगे बढ़ा। २० उस समय,— लव-कुश ने अपने हाथी से उतरकर सम्मुख चलकर, श्रीराम के चरणकमलों में शीश नवाया तो उनके मुकुटों की कान्ति पादोपचार कर रही थी कि राम ने उन दोनों को अपने शरीर से ऐसा लिपटा लिया मानो अपनी देहकान्ति को संतानरूपी जलप्रवाह में अपने को डुबा रहा हो। २१ श्रम में शौर्यधन माने जानेवाले लव-कुश ने आनन्द के आवेश में चाचा को प्रणाम किया और लक्ष्मण ने युगलकिशोरों को आशीर्वाद दिये। २२ इस तरह राम-लक्ष्मण बालकों को सीने से लगा लेने के सुखानुभव से तृप्त होकर लव-कुश के देह-सौन्दर्य का अवलोकन कर, आनन्द विभोर होकर, रोमांच का अनुभव कर रहे थे। उधर सीतादेवी विमान में सवार होकर बेटों का पराक्रम प्रदर्शन

र्गदिं पुंडरीकिणीपुरक्कॆ पोदळित्त रामलक्ष्मण लवांकुशर् पुष्पक-विमानमनेरि सुग्रीव विराधित विभीषण हनुमदंगदादि वियच्चरर्रिं पॆररुमरिकॆय भूमि गोचर महीभुजरिं परिवृतरागि कैगॆय्दु साकेत-पुरमं पॊक्कु सुखदिनिर्पुदुमॊंदु दिवसं सुग्रीव सुषेण जांबव प्रमुख-रधिराजनल्लिगॆ बंदवसरंबडॆदु—

पर विषयदॊळिरिपुदॆ स-* च्चरित्रॆयं देव जानकीदेवियनिं ।
बरिसुवुदिदनेगॊळ्वुदु * करुणिपुदॆमगॆंदु विनयमं प्रकटिसिदर् ।। २३ ।।

अॆंदु विन्नविसॆ राघवनिंतॆंदं—

लोकापवाद भयदिं- * दाकॆयनां कळॆदॆनवगुणारोपणदिं ।
पो कळॆदॆनॆ सच्चरिदॊ- * ळाकॆगॆ समरारुमिल्लदुदनानरिवॆं ।। २४ ।।

अदरिन्नॆल्लरुमरियॆ दिव्यदिनपवादमं कळॆवंतुमाळ्पुदॆंबुदुमवर् महाप्रसादमॆंदु बीळ्कॊंडु पुंडरीकिणीपुरक्कॆ वदुं सीतादेवियं कंडु कॆमुगिदु रामदेवर् कारुण्यंगॆय्दु तॆरननरिपॆ वैदेहि विषय विरक्तॆ दिव्यदॊळ् शुद्धॆयागी तपंबडुवॆनॆंदु मनदॊळ् परिच्छेदिसि पुष्पकविमान-मनेरि गगनमार्गदिं बंदयोध्यॆयनॆय्दि नेसर् पडुवुदुं महेंद्रोद्यान-दॊळिरुळं कळिपि मरुदिवसं राघवनं कंडु—

---

और पिता-पुत्र मिलन का दृश्य देखकर संतुष्ट होकर पुंडरीकिणीपुर लौट पड़ी। दूसरी ओर राम-लक्ष्मण लव-कुश के साथ पुष्पक विमानपर सवार होकर सुग्रीव, विराधित, विभीषण, हनुमान, अंगद आदि खेचर एवं अन्य वीर क्षत्रियों को साथ लेकर अयोध्या में प्रविष्ट होकर सुख से रह रहे थे। एक दिन सुग्रीव, सुषेण, जाम्बव आदि प्रमुख राम के पास आये और जल्दीबाजी में निवेदन किया कि,— दूसरों की बातों में आकर सच्चरित्र को भुलाना नहीं चाहिए; अत: जानकी को बुला लिया जाय, हमारे इस आग्रह को स्वीकार करें। २३ ऐसा निवेदन करने पर राम ने यूँ कहा— लोकापवाद के डर से मैंने उसे त्याग दिया, न कि अवगुणों के कारण। मै जानता हूँ कि शुद्धचारित्र्य में उसके समान और कोई नहीं है। २४ इसलिए सबके सम्मुख दिव्य अग्नि स्पर्श से अपवाद का निवारण करके उसे लिवा लायेंगे। ऐसा कहने पर, वैसा ही करने के लिए, वे सब पुंडरीकिणीपुर आये और सीता से मिलकर, हाथ जोड़कर राम के विचार को कह सुनाया। सीता ने मन ही मन यह निश्चय करके कि विषय-सुख से विरक्त होकर तपस्या करूँगी, पुष्पक विमान पर सवार होकर आकाश-मार्ग से होते हुए अयोध्या पहुँचकर,

अविचारं कळेदेन्ननंतिनितु नोवं माडिदिर् देवरें- ।
दु विषादं मिगे नोंदु सीतें नुडिदळ् तानंतदं केळ्दु रा- ॥
घवदेवं जनतापवाद भयदिंदी खेदमं माडिदें ।
भुवन ख्यातमेनिप्प निन्न चरितं पेळार्गमज्ञातमे ॥ २५ ॥

अदरिं लोक प्रत्ययमप्पंतु माळ्पुदेने महाप्रसादमेंदु पिरिदप्पदोंदु कोंडमनगुळिसि चंदनदगरुविनिंधनंगळुमं सुगंध द्रव्यंगळुमनिक्कि किर्च तगुळ्चुवुदु मा समयदोळ् सकल भूषणभट्टारकर केवलज्ञानपूजेगे वर्प देवनिकायदोळ् देवेंद्रं सीतादेविय महोपसर्गमनरिदु मेघकेतननेंब देवनं नीनी महासतियुपसर्गमं पिंगिसि बर्पुदेंदु नियमिसि पोदनित्त मेघकेतननुरियुत्तिर्द कुंडदसमीपद वियन्मंडलदोळ् विमानारुढनवलोकिसुत्तिर्दना प्रस्तावदोळ् सीतादेवि तदग्निकुंडदेरियं मेट्टि--

नेरेद वियच्चरामर नर प्रमुखर्कळुमेय्दे केळे सु- ।
स्वरमिळिकेय्ये कोकिल कल स्वरमं नुडिदळ् वसुंधरा ॥
वरनेनिसिर्द राघवनोळल्लदे रावणनादियागे मि- ।
क्करोळळिपं मनक्के तरे मारणमक्केनगी कृषानुविं ॥ २६ ॥

---

सूर्यास्त होनेके कारण महेंद्रोद्यान में रात बिताकर दूसरे दिन राम से मिलकर,— दुखी होकर बोली— विचार किये बिना मुझे त्यागकर, मुझे घोर कानन में कष्ट का पात्र बनाया। इसे सुनकर राम ने कहा— लोकापवाद के डर से ही मैंने वैसा किया; जगत्प्रसिद्ध तेरे सच्चरित्र को कौन नहीं जानता? २५ अतः उसने कहा, ऐसा प्रायश्चित् करे जिसे सब लोग जान जायं, देख लें। सीता ने राम की आज्ञा को स्वीकार कर, एक गहरा अग्निकुंड खुदवाकर उसमें चन्दन अगरबत्ती आदि सुगन्ध वस्तु एवं सुगन्ध-द्रव्य डालकर अग्नि जलायी तो उस समय सकल भूषणभट्टारक की केवल ज्ञान-पूजा निमित्त जानेवाले देवताओं में से मेघकेतन नामक देवता को देवेन्द्र ने बुलाकर आज्ञा दी कि तुम सीतादेवी की अग्नि-परीक्षा में आनेवाली बाधाओं का निवारण कर आओ। मेघकेतन जलते हुए अग्निकुंड के ऊपर आकाशमण्डल में विमानारूढ़ होकर देख रहा था कि सीतादेवी अग्निकुंड की सीढ़ियाँ चढ़कर खड़ी होकर,— कोकिला-सी मधुर ध्वनि में, इतने जोर से बोली कि उपस्थित समस्त मानव, गंधर्व, खेचर, देवता सुन सके— भूपति राम के अतिरिक्त मैंने रावण आदि को चाहा हो तो दिखायी देनेवाली अग्नि ही मेरे लिए मरण बन जाय। २६ प्रतिज्ञापूर्वक ऐसा कहकर, पंचपरमेष्टियों को

अंदति प्रतिज्ञेगेय्दु पंचपरमेष्टिगळ्गे नमस्कारंगेय्दु धगद्ध-गिसि तिण्णमुरियुत्तिर्द कुंडदोळगे मेय्यनीडण्डे—

मरवट्टत्तु मरुद्गणं परिजनं बेच्चित्तु शोकाग्निर्यि- ।
दुरिदत्ताप्तजनं लवांकुशरोळादत्ताकुलं विह्वलं ॥
पिरिदादत्तु रघूद्वहंगे परितापं लक्ष्मणंगागळु- ।
व्वरमादत्तु लतांगि सीते पुगे तेजःपिंडमं कुंडमं ॥ २७ ॥

अंतु महासति नीरं पुगुवंते किच्चं पुगुवुदुं—

जळदेवते कोडुव तिळि-
गोळदोळगिर्पंते शीलवति सीते विनि- ।
श्चळमिरे मनदोळ् जिनपति
चळणं दळ्ळुरिय नडुवे कोडुत्तिर्दळ् ॥ २८ ॥

सतिय विशुद्धाचारं हुताशन प्रबल दाहिका शक्तियुमं ।
प्रतिबंधिसिदुदु चोद्यमे पतिव्रतागुणद महिमे साधारणमे ॥ २९ ॥

आगळाखंडलन बेसदिनिर्द देवनाकुंडमने पद्मषंडं माडियल्लि सहस्रदळ सुवर्ण तामरसमुमदर कर्णिकेय मेले सिंहासनमुमं विगुर्विसि तन्न देवियर्कळिना सरोवरदोळिर्द सीतादेवियनेत्ति तरिसि सिंहासनदोळिरिसि तानाकाशदोळिर्दु लोकक्केल्लमाश्चर्य-मागे पूविन मळेयं करेवुदुमदं कंडु—

---

प्रणाम करके धू-धू करके जलते हुए अग्निकुंड में कूद पड़ी,— तब देवतागण चित्रवत् निश्चल हुए; मानव डर गये; आप्तजन दुखाग्नि में झुलस गये, लव-कुश विह्वल हुए; राम को बुरा लगा; लक्ष्मण को परिताप हुआ। २७ उस महापतिव्रता ने प्रज्ज्वलित अग्निकुंड में, पानी में उतरी-सी प्रविष्ट हुई तो,— जिस तरह जलदेवता अत्यन्त शीतल पानी के तालाव में रहता है, उसी तरह शीलवती सीता निश्चल होकर अग्निकुंड में रहकर मन में जिनपति के चरणकमलों का स्मरण कर रही थी। २८ सीता के विशुद्धाचार ने अग्नि की प्रज्ज्वलित दहन शक्ति को शांत कर दिया। उसके चकित कर देनेवाले पतिव्रता गुण की महिमा संसार में सामान्य है। २९ तब देवेन्द्र का आज्ञावर्ती मेघकेतन ने उस अग्निकुंड में कमल समूह निर्माण किया और बीचोबीच हजार पंखुड़ियों का सुवर्णकमल की कर्णिका के ऊपर सिंहासन का निर्माणकर अपनी पत्नियों द्वारा सीतादेवी को उठवा लाकर बिठाया और स्वयं आकाश में रहकर ऐसी पुष्पवृष्टि करवायी कि सारा संसार आश्चर्यचकित

जनमेल्लमोंदे कोरलोळ्‌॥जनकात्मजेयं पतिव्रतागुण मणिमं-।
डनेयं पोगळ्दुदु सन्मा-॥र्ग निरतरं मेच्चि पोगळदिर्परुमोळरे।। ३० ।।
पोंजलगेयंते किच्चि-॥दं जानकि श्रद्धेयागे जननिय केलदोळ्‌ ।
संजात पुलक कलिका॥रंजित तनुगळ्‌ लवांकुशर्‌ कुळ्ळिर्दर्‌।। ३१ ।।

रामं रोमांचमं ताळ्दिदनणमोसेदं लक्ष्मणं बंधुवर्गं ।
प्रेमक्कावासमादत्तखिल परिजनं हर्षमं ताळ्दिदत्तु-।।
द्दामं पोण्मित्तु देवानक रुति कुलवृद्धर्कळेळ्दाडिदर्‌ दि-।
व्यामोदं गंधवाहं सुळिदुदु परसित्तळ्किरि राजलोकं।। ३२ ।।

आगळ्‌ रामस्वामि सीतादेविय समीपक्के बंदु—

क्षमियिसुवुदेनगे नीं मु-॥न्नमिर्द तेरदिं मदीय वल्लभेयागि-।
र्दमृतांशु वदने साम्रा-॥ज्य महिमेयोळ्‌ नेरेदु पडेय सुख संपदमं ।।३३।।

अेंदु नुडियॆ सीतादेवि रामस्वामिगितेंदळेन्न मुन्नुपार्जिसिद कर्ममेनगे पिरिदप्प दुःखमं माडिदोडा कर्मक्के मुळिवेनल्लदुळिद-वर्गदेके मुळिवें केडुळ्ळ संसारदोळप्पुदें केडिल्लद मोक्षसुखक्के कारणमप्प तपमं कैकोळ्वेनेंदु तन्न सहस्र कुंतलंगळं परिदु मुंदिक्-कुवुदुं—

---

हो जाय। उसे देखकर,— समस्त लोगों ने एक कंठ से सीता के पतिव्रता गुण की प्रशंसा की। सन्मार्ग में निरत लोगों के गुणों की प्रशंसा किये बिना रहना संभव है? ३० अग्नि-स्नान कर निकले हुए सुवर्ण की भाँति सीता अग्निकुंड में परिशुद्ध (विशुद्ध) हुई, इस अद्‌भुत को देखकर रोमांचित लव-कुश उसके पक्ष में बैठे थे। ३१ राम भी पुलकित होकर लक्ष्मण एवं प्रीतिविश्वास से सीता को निहारनेवाले अन्य बन्धुजनों के साथ, हर्षित हुआ। इस संतोष को व्यक्त करने के लिए देवदुंदुभी बज उठी। कुल की सधवाओं ने मन को आनन्द प्रदान करनेवाले सुगंध द्रव्यों का सिंचन किया। उसकी सुगंधि भूमण्डल में व्याप्त होकर आकाशमण्डल की ओर बढ़ी। ३२ तब राम सीता के पास आकर, बोला— सीता, तुम मुझे क्षमा कर दो; पूर्ववत्‌ मेरी पत्नी बनकर, साम्राज्ञी बनकर सुख-संपत्ति का उपभोग करो। ३३ ऐसा कहने पर सीता राम से यूँ बोली— मेरे पूर्वजन्म के कर्म ने मुझे इस जन्म में अतिशय एवं निरन्तर दुःख पहुँचाया है। जन्मान्तर के उस कर्म के प्रति मैं कुपित हूँ, अन्यों से कुपित क्यों होऊँ? इस संसार में होना भी क्या है? अतः दोषरहित मोक्षसुख के लिए कारणीभूत तपस्या को

सतिय परिच्छेदमें तन-* गतिदु:खमनुंटुमाडे मोह ग्रह पी-।
डितनागि राघवं मू- *छितनादं प्रिय वियोगमं सैरिपरार् ।। ३४ ।।

अंतु मूर्छितनागि शीतल क्रियेगळिनेंतानुमेळ्चत्तनन्नेगमित्त वैदेहि पृथुमति कंतियर पक्कदे तपंगोंडु महेंद्रोद्यानवनक्के पोगि सकल भूषण केवलि भट्टारकर सभेयोळिर्पुदुं—

मुच्चेदिळिदरसियोळ् बगे*बिच्चिरे शीलवति सीते पूण्दुदनेंतुं।
पुच्चळियळेन्नदळिपि * बेच्चरमा सभेगे राघवं वळिसंदं ।। ३५ ।।

अंतति व्यामोहदिं बंदु सकल लोकाधिपरिं परिव्रतरागिर्दं सकल भूषणकेवलिगळ सभेयनेय्दलोडं रामनमोहनीय कर्ममुपशमक्के सल्वुदुमानेयिंदिळिदु बंदु बलगोंडु पोरवट्टु कुळ्ळिर्दना सभेयोळ् पृथुमति गंतियर समक्षदोळ् दीक्षेगोंडिर्द सीतादेवियं कंडु—

त्रिदशर् पूजिसे मानवर् पोगळे शौचाचामरमं दिव्यदिं ।
विदितंमाडिदरार् महासतियरार् निम्मंदर्दि मोक्ष सं- ।।
पदमं माडुव दीक्षेगोंडरेनुतुं कैकोंडु लक्ष्मीधरं ।
मोदलागेल्लरुमळ्करिंदेरगि सीता संस्तवं माडिदर् ।। ३६ ।।

---

अपनाती हूँ। ऐसा कहकर सहस्रों संख्या की केशराशि को उखाड़कर राम के सम्मुख रख दिया,— सीता के इस तरह के वैराग्य ने ही राम को दु:ख पहुँचाया। इससे अतिशय मोहित राम मूर्छित हुआ। प्रियजनों के वियोग को कौन सह सकता है ? ३४ शैत्योपचार से मूर्छित राम जाग उठा। उतने में, इधर सीता पृथुमतिकंति के पक्ष में तप करके महेंद्रोद्यान में जाकर सकल भूषण केवली भट्टारक की सभा में रह रही थी,— होश में आने पर, पत्नी के निर्णय से मन ही मन हिचककर उसके निर्णय को वदलवा लेने की इच्छा से तुरन्त भट्टारक की सभा की ओर निकल पड़ा। ३५ इस तरह व्यामोह-वश होकर समस्त राजा महाराजाओं से आवृत्त सकल भूषण केवली की सभा को देखकर हाथी से उतरकर भट्टारक की प्रदक्षिणा लेकर, प्रणाम करके बैठ गया और पृथुमति-कंति के समक्ष दीक्षा ली हुई सीतादेवी को देखकर,— लक्ष्मण आदि ने सीता की स्तुति में कहा— देवताओं से पूजित, मानवों से प्रशंसित होकर पतिव्रता महिमा को अग्नि-परीक्षा से आपके समान किसने प्रज्ज्वलित किया है ? इसके अलावा संसार से विरक्त होकर मोक्ष पाने की आतुरता से आपके समान किसने दीक्षा ली है ? ३६

अंतु गुणस्तवनंगेय्दु दिविजसमेयोळिर्दु धर्ममं केळ्दिबळिक्कं विभीषणं सकलभूषण भट्टारकर्गे करकमलमं मुगिदु पूर्व जन्मदोळ् रामनावुदोंदु पुण्यमनुपार्जिसि सकल विद्येगळंकल्तु महाविभव सहितनादं मत्तं शौचाचार परायणनप्प विद्याधर वल्लभं रावणनाव पापंगेय्दनागि सीतादेविगे मरुळ्गोंडु पोदनार्गमसाध्यनुमभेद्यनुं जगद्विजयिमुमप्प रावणनं लक्ष्मणनावुदोंदु पुण्यंगेय्दनागि संग्रामदोळ् कोंदु भरत त्रिखंड मंडलाधिपतियादनदेल्लमं बेसंसिमेने—

मदनफणि निर्विषीकर-ण दिव्यमंत्र स्वनं जरामरणशिला- ।
विदळन टंकध्वनि पो-ण्मिदत्तु केवलिय मधुर गंभीर रवं ।। ३७ ।।

अी भरतद यक्षपुरद नयनदत्तनेंब परदंगमातन परदिति सुनंदेगं प्रथम जन्मदोळ् धनदत्तनेंब तनूजनागि जिनधर्ममं बिडदे नडेदु जीवितावधियोळ् सौधर्मकल्प गतनागि तदायुरवसानदोळ् श्रावस्तिपुरद परदं सम्यग्दृष्टि मेरुवेंबंगमातन परदिति धारिणिगं पद्मरुचिवेसर मगनागि जिनमार्गदोळ् नडेदु कडेयोळीशानकल्प-दोळ् पुट्टि तद्रायुरब्धियं नवेपीर्दल्लि बंदपर विदेहद विजयार्धनगद नंद्यावर्तपुरमनाळ्व नंदीश्वरनेंब विद्याधरंगमातनरसि कनकाभेगं

---

इस तरह स्तुति करके, सभा में रहकर, धर्मश्रवण के पश्चात विभीषण ने सकलभूषण भट्टारक को प्रणाम करके निवेदन किया— पूर्वजन्म में राम ने कोई एक पुण्य प्राप्त करके, समस्त विद्याओं को अर्जित करके महान यश प्राप्त किया। शुद्धाचार परिपूर्ण विद्याधरवल्लभ रावण किसी पाप-कार्य के कारण सीता को मोहित किया। किसी के लिए भी असाध्य, अभेद्य, विश्वविजयी रावण को जन्मान्तर के पुण्यफल से लक्ष्मण ने रावण को मारकर समस्त त्रिखण्डमण्डल का अधिपति बना, इनका सविस्तार विवरण बताने की कृपा करें। इस निवेदन को सुनकर,— सकलभूषण भट्टारक की गंभीर एवं मधुर ध्वनि कामरूपी सर्प का विप उतार देनेवाली मंत्रध्वनि के समान, वृद्धाप्य मृत्युरूपी शिला को भेदनेवाली बाणध्वनि के समान सुनाई पड़ी। ३७ इस भरतवर्ष के यक्षपुर के व्यापारी नयदत्त और उसकी पत्नी सुनंदा को प्रथम जन्म में धनदत्त नामक पुत्र हुआ। वह नियमितरूप से जिनधर्म का अनुसरण करता रहा और जीवित अवधि में सौधर्म कल्पगत होकर अवसान होनेपर श्रावस्तीपुर के व्यापारी सम्यग्दृष्टि मेरू और उसकी पत्नी धारिणी को पद्मरुचि नामक पुत्र हुआ और जिन जिनमार्गानुयायी बनकर, अंत में ईशानकल्प में जन्म लेकर आयुष्य बिताकर वहाँ से अपरविदेह के विजयार्ध पर्वत के नंद्यावर्तपुर

नयनानंदनेंब नंदननागि विद्याधरराज्य सुखमननुभविसिभोग निर्वेगदिं तपस्स्थनागि पलकालं तपंगेय्दु समाधियं मुडिपि माहेंद्र कल्पक्कें पोगि सुरलोक सुखमननुभविसि तदनंतरमल्लि बंदु पूर्वविदेहदक्षेमपुरमनाळ्व विमल वाहन महीभुजंगमातनंत:पुर प्रधानें पद्मावतिगं श्रीचंद्रनेंब कुमारनागि राज्यदोळ् निंदु बहुसहस्र संवत्सरं राज्यंगेय्दु समाधिगुप्तरेंबाचार्यर समक्षदोळ् दीक्षेगोंडु ग्रोग्रतपंगेय्दु ब्रह्मकल्पक्कें पोगि बंदीगळ् रामदेवनादनेंबुदुं—

बलभद्रराम जन्मावलियं तिळिवंतु पेळ्दु लक्ष्मणन भवा- ।
वलियनमृताब्धि वीचीकलकल स्वरं नेगळे भुवन गुरुवितेंदं ॥ ३८ ॥

मुन्नं पेळ्द यक्षपुरद नयदत्तनेंब परदंगें वसुदत्तनेंबमगनागि कालंगेय्दु मृणाळकुंडल पुरमनाळ्व विजयसेन महीनाथन मगं शंभुवेंबगें श्रीभूतियेंब पुरोहितनागि सन्मार्गदोळ् नडेदु निजस्वा-मियप्प शंभुविन कैयोळ् कन्यानिमित्तं सत्तु देवगतिवडेदल्लि बंदु प्रतिष्ठापुरदोळ् पुनर्वसुवेंसर विद्याधरनागि तपंगेय्दु देवगति-यनप्पुकेय्दल्लि बंदीगळ् लक्ष्मणनादनेंदु बेससि बळियं रावणन भवावळियनितेंदु बेससिदरा मृणाळ कुंडलपुरनाळ्व विजयसेनंगं

---

के विद्याधर राजा नंदीश्वर और उसकी रानी कनकप्रभा को नयनानंद नाम से पुत्र बनकर, विद्याधर राज्यसुख का उपभोग कर भोग से विरक्त होकर तपस्या करने का निश्चय करके बहुत सालों तक तपस्या करके समाधि समाप्त कर, महेंद्रकल्प में जाकर सुरलोक का सुखानुभव करने के पश्चात वहाँ से आकर पूर्वविदेह के क्षेमपुर के राजा विमलवाहन और उसकी रानी पद्मावती को श्रीचंद्र नामक राजकुमार के रूप में जन्म लेकर अनेक हजार वर्षो तक शासन करके समाधिगुप्त नामक आचार्य से दीक्षा लेकर, उग्र तपस्या करके ब्रह्मकल्प से लौटकर अब राम बना हुआ है। ऐसा कहने पर,— राम का जन्मवृत्तांत सुननेके बाद अमृत समुद्र की लहरों के कलकल स्वर-सा लक्ष्मण का जन्म-वृत्तांत सुनाते हुए यों बोले। ३८ पहले जिस यक्षपुर का उल्लेख हुआ है उस यक्षपुर के व्यापारी नयदत्त नाम से जन्म लेकर कालवश होकर मृणाल कुंडलपुरके राजा विजयसेन के पुत्र के रूप में जन्म लिया और शंभु का श्रीभूति नाम से पुरोहित बनकर सन्मार्ग में निरत होकर, यजमान शंभु के हाथों स्त्री के कारण मारा जाकर देवगति को प्राप्त हुआ। तत्पश्चात प्रतिष्ठापुर में पुनर्वसु नामक विद्याधर के रूप में जन्म लेकर, तप करके, पुनः देवगति पाकर अब लक्ष्मण बना है। फिर रावण की जन्मकथा सुनाते हुए बोले— उस मृणाल कुंडलपुर के राजा विजयसेन और रानी रत्नमाला का पुत्र शंभु

रत्नमालेगं पुट्टिशंभुवेंब दारकनुं जिनधर्म निर्धारकनुमागि मद्य मधुमांस सेवनेगेय्दु नरकतिर्यगादि गतिगळोळ् पलकालं तिरितं-देंतानुं पापोपशममप्पुदुं कुशध्वजनेंब पार्वंगमातन पार्वितिगं भासकुंडलनेंब मगनागि चित्रसेनमुनि समीपदोळ् जातरूपधरनागि निष्ठेयिं नेगळुत्तुं वंदना निमित्तं सम्मेद गिरींद्रद जिनेंद्र भवनंगळ्गे पोगुत्तुं कनकनेंब विद्याधरन विभूतियं कंडु विस्मितनागि मदीय तपःफलद्रिंनेनगमी विभूति समनिसुवुदक्केंदु निधानपूर्वकं तपंगेय्दु कालप्राप्तनागि सनत्कुमार कल्पक्के पोगिबंदीगळ् त्रिखंडमंडलाधि-पतियप्प रावणनादं—

अंदरिपि दशास्यन भव ※ संदोहमनखिल भुवनवंद्यं सीता ।
सुंदरिय भवमनरिपल् ※ मंदर धैर्य मुनींद्रनंदितेंदं ।। ३९ ।।

ई भरतद यक्षपुरद सागरदत्तनेंब परदंगमातन परदिति रत्नप्रभेगं गुणवतियेंब मगळागि मिथ्याभावनेयिं कालंगेय्देनितानुं कालं तिर्यग्गतियोळ् तिरितंदु कडेयोळ् पिडियागि पुट्टि तोळलुत्तुं गंगेय तडियोळोर्मे तण्णीरुणल् पोगि केसरोळ् बिळ्दु पोरमडला-रदिर्द समयदोळ् नभोंगणदोळ् पोगुत्तुं तरंगतमनेंब विद्याधरं कंडु

---

नाम से जन्म लेकर जिनधर्म के पालक होने के बावजूद मदिरा-मांस सेवन के कारण नरक पाकर वहाँ बहुत छटपटाकर पापोपशमन होने पर कुशध्वज नामक ब्राह्मण को पुत्र भासकुंडल के नाम से जन्म लेकर चित्रसेन मुनि से निष्ठापूर्वक शिक्षा लेकर तपस्या की। एक दिन पूजा निमित्त सम्मदगिरि में स्थित जिनेंद्रभवन को जा रहा था कि कनक नामक विद्याधर की विभूति देखकर स्वयं भी तपस्या-फल से उस वैभव को प्राप्त करने की इच्छा से तपस्या करके देहावसान के बाद सनत्कुमार कल्प में गया और लौटकर अब त्रिखंड मंडलाधिपति रावण बना हुआ है। इस तरह रावण की जन्मकथा बताकर, जगद्वंद्या सीता का जन्मवृत्तांत बताते हुए, मंदर पर्वत-से निश्चल मुनीद्र ने यूँ कहा। ३९ इस भरतवर्ष के यक्षपुर में रहनेवाले सागरदत्त नामक व्यापारी और उसकी पत्नी रत्नप्रभा से गुणवती नामक कन्या हुई। मिथ्याभावना से कालगति पाकर बहुत समय तक तिर्यग्गति में छटपटाती रही। अन्ततः हथनी के रूप में जन्म लेकर भटकती हुई एक बार गंगा नदी में पानी पीने गयी और वहाँ के कीचड़ में पैर धँस जाने के कारण फँस गयी। इतने में तरंगतम नामक विद्याधर ने जो आकाशमार्ग से जा रहा था, देख लिया और उसके पास आकर पंच नमस्कार का पठन किया तो पापक्षय होकर,

समीपक्के बंदु पंचनमस्कारमं पेळ्वुदुमुपराम चित्तदिं सत्तु श्रीभूति-पुरोहितंगमातन भार्ये सरस्वतिगं वेदवतियेंब मगळागि तम्म मनेगे चर्यामार्गदिं बंद ऋषियरं दूषिसि नुडिये तंदे बारिसि जिनधर्म स्वरूपमं तिळिये पेळे केळ्दु जैनमार्गदिं नडेयुत्तुमिरलार्कोयि मूरनेय भवदोळ् रावणनागि पुट्टुव शंभु कंडु कण्सोल्तु बेडियट्टु-वुदुं श्रीभूति मिथ्यादृष्टि येंदु कूसुगुडलोल्लदिरे मुळिदातनं कोलिसि मगुळ्दुमा शंभुवार्कमं बेडुवुदुमोडंबडदे जनक शोक वेगदिनातंगे मरुमेय्योळादोडं विनाश हेतुवागि जनियिसुवेनक्कें दु निधानपूर्वकं तपंगेय्दु कळिदु ब्रह्मकल्पदोळ् पुट्टिबंद्दु चित्तोत्सवेयेंबळागि पुट्टि क्रमदिनीगळ् सीतेयादळेंदु बेससि प्रभामंडलन भवावळियनितेंदु बेससिदर् गुणवर्मनेंब परदनागि कुंडल मंडितनेंबरसनागि बळियं प्रभामंडलनादं वसुदत्त नादंदिन केळेयनप्प याज्ञवल्कि विभीषण-नागि पुट्टि मुन्निन केळेतनं कारणमागे लक्ष्मणनोळ् बंदु कूडिदं मुन्ने पेळ्द पद्मरुचिय कैयोळ् पंच नमस्कारमं केळ्द वृषभं राज-पुत्रनागि पुट्टि तपंगोंडु स्वर्गदोळ् पुट्टि बंदीगळ् सुग्रीवनागि मुन्नि-नुपकारं कारणमागे रामंगनुवशनागि बेसकेय्दनेंदिदेल्लमं सकल-

---

मरकर श्रीभूति पुरोहित और उसकी पत्नी सरस्वती के वेदवती नामक पुत्री बनी। अपने घर में चर्या-भिक्षा के लिए आये हुए मुनियों की निन्दा करने पर पिता ने उसे रोककर जिनधर्म स्वरूप को सविस्तार समझाया। तत्पश्चात वह जिनमार्ग का पालन करती रही। तीसरे जन्म में उसे रावण के रूप में जन्म लेनेवाले शंभु ने देखा और मोहित हुआ और उसके कन्यादान का आग्रह किया। लेकिन पिता ने देने से इनकार कर दिया। इससे कुपित होकर श्रीभूति को मारकर वेदवती से कहा कि वह स्वयं उससे विवाह कर ले। वेदवती ने उससे विवाह करने से इनकार करने के साथ पिता की मृत्यु के लिए कारण बननेवाले के लिए कम से कम दूसरे जन्म में विनाशकारिणी बनने के उद्देश्य से कठोर तपस्या करके ब्रह्मकल्प में पैदा होकर चित्तोत्सवा नाम पाकर अब सीता बनी हुई है। उसके पश्चात प्रभामण्डल की जन्म-परंपरा बताते हुए यूँ बोले— गुणधर्म नामक व्यापारी बनकर, कुंडलमंडित नाम का राजा बनने के पश्चात् यह प्रभामण्डल बना। पहला जो वसुदत्त था, उसका मित्र याज्ञवल्कि विभीषण रूप में जन्म लेकर, पूर्व मित्रता के कारण लक्ष्मण के साथ मिल गया। जिस पद्मरुचि की बात पहले कही गयी है, उसके मुँह से पंच नमस्कार सुनने के बाद वृषभ राजपुत्र के रूप में, जन्म लेकर

